आकर न जाने कितना विकृत हो गया है। ऐसी दशा मे मेरे लिए हॉल केन को कलंकित करना क्या श्रेयस्कर होता ?

'इटर्नल सिटी' प्रसिद्ध पुस्तक है। हिन्दी मे उसका अनुवाद हो चुका है। अनुवाद हो चुकने के बाद मैंने कहानी लिखी है। श्री कृष्णदत्त पालीवाल ने ही मुझसे इस पुस्तक की प्रशसा की थी। अपना अनुवाद भी सुनाया था। उन्ही से पुस्तक मॉगकर मै लाया था। ऐसी दशा में मोटी बुद्धि का आदमी भी समझ सकता है कि मै विज्ञ ससार को धोखा देना नही चाहता था। जिस हद तक मैं ऋणी हूँ, उस हद तक मैं लिख चुका। कौन ऐसा आदमी होगा, जो हिन्दी में छपी हुई किताब से मिलती-जुलती कहानी लिखे, और यह समझे कि वह मौलिक समझी जायगी। फिर भी मेरी कहानी मे बहुत-कुछ अश मेरा है, चाहे वह रेशम मे टाट का जोड ही क्यो न हो। (इसके बाद कुछ लाइने ऐसी थी जिनका इस प्रतिवाद से कुछ सम्बन्ध नही।—सु० स०)

('सुधा', वर्ष १, खण्ड १—अक्तूबर, १९२७, पृष्ठ २७५ से उद्धृत)

## धनीराम प्रेम को

### ( १ )

दिसम्बर, १९२१

प्रियवर,

आपने जो कुछ कहानियाँ लिखी है, मुझे भेज दो। मैं देखकर सम्मति लिख दूँगा। जो छप चुकी हैं, वे भी देखने को भेज दीजिएगा। यदि आप कानपुर आना चाहते है, तब तो यहाँ बाते हुआ ही करेगी।

### ( २ )

दिसम्बर, १९२१

प्रियवर,

तुम्हारे पत्र का उत्तर देने मे दो दिनो की देर हो गयी। वह इसलिए कि गाधी जी मेरे स्कूल मे आये थे। तुम कहानियाँ अच्छी लिख सकते हो। मेरी सलाह है कि तुम कुछ अग्रेजी कहानियाँ और उपन्यास समय मिलने पर पढ़ते रहा करो।

( ३ )

दिसम्बर, १९३१

प्रियवर,

··· अरे, मैं नही जानता था कि अपना धनीराम ही डॉ० धनीराम 'प्रेम' लन्दन है। तुम्हारी कहानियाँ पढकर कुछ खिंचाव होता था, लेकिन यह नही समझता था कि इसका कारण यह है।

( ४ )

(सम्भवत: १९३३)

प्रियवर,

अरे भाई, कही यह हो सकता है कि इतने खेल खेलकर तुम साहित्य से आसानी से नाता तोड लो? मैं इस बात का अनुरोध करता हूँ कि तुम कम-से-कम दो घण्टे साहित्य को अवश्य दो।

( ५ )

(सम्भवत: १९३३)

प्रियवर,

जनाव, मैंने तो समझा था कि आप फारग-उलबाल होकर अदब की ज्यादा खिदमत कर सकेंगे, मगर मेरा खयाल गलत निकला। अव महीनो गुजर जाते हैं, आपका कोई क़िस्सा अखबार में नजर नही आता। चार नही दो सही, दो नही एक सही, लेकिन कुछ-न-कुछ तो हर महीने लिखते रहिए! इससे तो वह तगदस्ती ही अच्छी थी, जो आपसे थोडा-वहुत लिखवा लेती थी।

( ६ )

(सम्भवत: जनवरी, १९३६)

प्रियवर,

...इस देरी (धनीराम ने अपनी पुस्तक के प्रकाशन मे विलम्व होने पर प्रेमचन्द से अपनी पुस्तक वापस मँगा ली थी—गोयनका) में मेरा कोई अपराध नही था। वात यह है कि प्रवन्ध में मै वहुत कच्चा हूँ और दुर्भाग्य से इस कारण मेरे अपनो को ही दुःख अधिक पहुँचा है। प्रेस मे से लोग रुपया खा गये है। तुम

यहाँ आकर अगर देख सको तो मेरी मुश्किलों को समझोगे। शायद हम लोगों की किस्मत में कटु शब्द बदलना लिखा था। खैर, अब हमारा व्यक्तिगत सम्बन्ध और भी सुदृढ़ होगा। जब हम मिलेंगे, तो यह धब्बा मिट जायगा।

भवदीय,
प्रेमचन्द

## नन्दकिशोर (प्रकाशक) के नाम

'हंस'
सरस्वती प्रेस, काशी
28-9-1932

My dear Nand Kishore Ji,

You promised to settle my royalty account by the end of September. As the book season has now closed kindly clear 'Sapta Suman' and 'Prem Kunja' accounts within this month. This is my personal matter and has nothing to do with Press account.

But it would be convenient to renew the press acctt. as well as it is standing since the last six or seven years.

My royalty acctt. should mention the No. of copies printed, sold just in the usual form. For other publishers I have fixed the usual 25% for—(शेष अंश अप्राप्य है—गोयनका)

## पं० गंगाप्रसाद अग्निहोत्री को

'माधुरी' कार्यालय
(सम्पादन-विभाग)
नवलकिशोर प्रेस
लखनऊ
२५-१२-१९२७

प्रिय महाशय,

कृपा-पत्र मिला, धन्यवाद !

हम इसी मास से गो-पालन पर 'आर्थिक दृष्टि' नामक लेख अपने 'कृषि-कौशल'

स्तम्भ में प्रकाशित कर रहे है। आप भी तद्विषयक लेख भेजते रहा करे। सम्पादकीय विचारो मे भी हम उसका उल्लेख करेंगे।

परामर्श के लिए साधुवाद !

भवदीय,
प्रेमचन्द

## पं० पद्मसिंह शर्मा को

### ( १ )

२९-३०, अमीनावाद पार्क
लखनऊ
१९-५-१९२५

प्रिय शर्मा जी,

वन्दे !

आपकी विपत्ति-कथा सुनकर आँखो से आँसू की नदी वह निकली और मुख से आहे निकलने लगी। ये लुटेरे जो कुछ न करे, थोडा है, पर आपको यह जानकर सन्तोष होना चाहिए कि ऐसे विरले ही महाशय होगे जो उनके हाथो खून के आँसू न रोते हो। आप उनकी तफतीश न कीजिए। ब्रह्मा भी उनका पता नही लगा सकते। वे आँखो के सामने बैठ हुए भी गायब रहते है। कमवख्त शायद सुलेमानी सुरमा लगा लेते है।

खैर, सेवा मे 'रंगभूमि' का दूसरा सेट भेजा जा रहा है। कृपया अब बहुत इन्तजार न दिखाइएगा। अधिक-से-अधिक एक सप्ताह की मुद्दत काफ़ी है।

आशा है, आप स्वस्थ होगे।

सेवक,
धनपतराय

### ( २ )

लखनऊ
१४-२-१९२७

प्रिय शर्माजी,

आपको पत्रो से ज्ञात हुआ होगा कि 'माधुरी' के सम्पादकीय विभाग मे कुछ

परिवर्तन हो गया है। अब प० कृष्णविहारी मिश्र और मै इसके सम्पादक बनाये गये है। आपकी मुझ पर सदैव कृपा रही है। क्या आशा करूँ कि 'माधुरी' पर भी कृपा-दृष्टि कीजिएगा ? इधर बहुत दिनो से आपने 'माधुरी' के लिए कुछ नही लिखा। कृपया अब इस मौनव्रत को तोडिए और आगामी अक के लिए कुछ अवश्य लिखिए।

कई महीने हुए, 'कायाकल्प' की एक प्रति सेवा मे भेजी गयी थी। आपने लिखा था कि उस पर अपनी सम्मति लिखूँगा, मगर अभी तक इन्तज़ार कर रहा हूँ। क्या 'रगभूमि' की भाँति इसे भी तो कोई महाशय उडा नही ले गये ?

पत्रोत्तर की प्रतीक्षा कर रहा हूँ।

सेवक,
धनपतराय

( ३ )

ता० १२-७-१९२७

प्रिय बन्धुवर,

नमस्ते !

कृपा-पत्र पाकर अनुगृहीत हुआ। क्या कहूँ, आपके इस मिसरे ने दिल को कैसा मसोसा, आपकी प्रेममय अभिन्नता याद करके चित्त गद्‌गद हो उठता है। ईश्वर ने चाहा तो अगस्त मे फिर दर्शन करूँगा।

आपके लेख का आठो प्रहर इन्तजार हो रहा है। सग्रह भी कृपया जल्द ही तैयार कीजिए। नवलकिशोर प्रेस उसे बडे आदर से प्रकाशित करेगा।

आशा है, आप सानन्द है।

सप्रेम,
धनपतराय

( ४ )

लखनऊ
२२-९-१९२७

प्रिय पद्‌मसिंह जी,

नमस्ते !

जनाब, आप माशूकाना वादे करना खूब जानते है ? क्या कहना ! आपका

कल ٤.ो कभी आता ही नही। तीन सप्ताह से अधिक हुए, आपने 'माधुरी' के लिए कुछ लिख भेजने को लिखा था, पर अभी तक खबर नही ली। यहाँ इन्तजार मे दम घुट रहा है।

इधर तो इतनी बेएतबारी, और उधर 'सुधा' के एक अंक का सम्पादन भी स्वीकार कर लिया? क्यो साहब, यही इन्साफ़ है? दुलारेलाल जी ने जो विज्ञापन दिया है, वह तो आपने देखा ही होगा? लिखा है, आप 'सुधा' के साहित्यिक अक का सम्पादन करेगे। मैंने तो अभी तक इस पर विश्वास नही किया, पर कुतूहल अवश्य है। कृपया शंका की निवृत्ति कीजिए।

'माधुरी' का विशेषांक तो देखा ही होगा। उसके विषय मे दो शब्द लिख भेजिए। यहाँ लोग अधीर हो रहे है। आशा है, आप सानन्द है।

आपका,
धनपतराय

( ५ )

२२-१०-१९२७

प्रिय पद्मसिह जी,

नमस्ते!

कई दिन हुए आपका पत्र मिला था। आप हीले करना खूब जानते है। न लिखने का बहाना यह निकाला कि कुछ सूझता ही नहीं। आपकी जिस वक़्त कुछ लिखने की इच्छा होगी, विचार और शब्द हाथ बाँधे हुए आकर खड़े हो जायेंगे।

मैंने 'आजाद-कथा' का दूसरा भाग बनारस से मँगाने के लिए पत्र लिखा है। आ जाय तो भेजूं।

गुरुकुल पर मै अभी तक लेख न लिख सका। बात यह है कि वह यात्रा-सम्बन्धी लेख होगा और ऐसे लेख के लिए चित्रों का होना ज़रूरी है। मैंने चित्र कोई न लिये। दो-चार चित्र भी होते तो काम चल जाता।

कोई जीवन-चरित्र ही लिख डालिए। आप 'माधुरी' के 'सुभाषित और विनोद' का चार्ज ले ले और हर महीने कम-से-कम ४ पृष्ठ का मैटर भेज दिया करे। बोलिए, यह तो कोई बडा भारी बोझ नही है!

और तो सब कुशल है!

भवदीय,
धनपतराय

## पं० बनारसीदास चतुर्वेदी को

### ( १ )

(सम्भवत. नवम्बर, १६२६)

(प्रस्तुत पत्राश प० वनारसीदास चतुर्वेदी ने अपने लेख 'घासलेट-विरोधी आन्दोलन का उपसहार' मे उद्‌धृत किया है। यह लेख 'विशाल भारत' के दिसम्बर, १६२६ के अक मे छपा था। चतुर्वेदी जी ने प्रेमचन्द को लिखे अपने १५ नवम्बर, १६२६ के पत्र मे घासलेटी साहित्य के विरुद्ध चलाये गये आन्दोलन पर उनकी प्रतिक्रिया चाही थी। प्रेमचन्द ने जो उत्तर भेजा, उसमे से ही प्रस्तुत अश उद्‌धृत किया गया है—गोयनका)

मैं साहित्य मे नग्न कुवासनाओ का निदर्शन वहुत ही हानिकारक समझता हूँ। चाकलेट आदि को रोकने के लिए सवसे अच्छा तरीका पैम्फ्लेट छापना है। साहित्य मे उसको लाने की जरूरत नही। अगर कोई आदमी चोरी को रोकने के लिए चौर-कला की व्याख्या करे—यो घर वालो को मिलाया, यो रात को गया, यो ताले को तोडा, यो सेंध लगाया, यो घर वालो के जागने पर दवक गया, फिर सवके सो जाने पर यो माल उडाया—तो चोर को चाहे उससे लज्जा आये या न आये, पर ऐसे लोगो को यह कला आ जायगी जो अभी तक चोरी का साहस न कर सकते थे। वहुत से लोग केवल इसलिए वेश्याओ से वचे रहते हैं कि उन्हे उस कूचे की रीति-नीति नही मालूम। अगर कोई वेश्या-गामियो को लज्जित करने के इरादे से ही क्यो न हो, उस रीति का रहस्य खोल दे, तो उन लोगो की झिझक दूर हो जायगी और वे खुले खेलेगे। साहित्य का प्रभाव चरित्र पर वहुत पडता है। साहित्य का उद्देश्य ही चरित्र का निर्माण है, इसलिए इस काम मे अपने आदर्शो और उद्‌देश्यो को पवित्र रखना चाहिए। घासलेट साहित्य का आन्दोलन आपने वन्द कर दिया, वहुत अच्छा किया।

('विशाल भारत', दिसम्बर, १९२९, पृ० ८२२)

### ( २ )

(सम्भवत: दिसम्बर, १६३१)

प्रिय वनारसीदास जी,

आप आ रहे है, वडी खुशी हुई। अवश्य आइए। आपसे न जाने कितनी वाते करनी है।

मेरे मकान का पता है—वेनिया वाग मे तालाब के किनारे लाल मकान। किसी इक्के वाले से कहिए, वह आपको वेनिया-पार्क पहुँचा देगा। पार्क मे एक तालाब है, जो अब सूख रहा है। उसी के किनारे मेरा मकान है, लाल रग का छज्जा लगा हुआ। द्वार पर लोहे की फेंसिग है। अवश्य आइए!

आपका,
धनपतराय

( ३ )

(सम्भवत: १९३६ का आरम्भ)

प्रिय वनारसीदास जी,

वन्दे !

यह एक छोटा-सा ड्रामा ('सृष्टि का आरम्भ'—गोयनका) बर्नार्ड शॉ की एक नयी रचना ('वैक टु मेथ्यूसेलह'—गोयनका) का अनुवाद है। इसे बडे परिश्रम से कराया है। रचना कितनी उच्च कोटि की है, पढने से ज्ञात होगी। किसी नाम की बहुत जरूरत हो तो ध० र० ('धनपतराय' जो प्रेमचन्द का मूल नाम था—गोयनका) दे दे। हाँ, पुरस्कार वही दे, जो आप अच्छे अनुवाद को दे सके। आशा है, आप सानन्द होगे।

भवदीय,
धनपतराय

## पं० महावीरप्रसाद द्विवेदी को

२० सितम्बर, १९०८

जनाब एडीटर साहव,

तस्लीम !

अपनी एक नाचीज किताव ('सोजे-वतन'—गोयनका) रिव्यू के लिए रवाना-ए-ख़िदमत (सेवा मे प्रेषित) करता हूँ। मुनासिब रिव्यू फ़र्माकर मशकूरी (आभार प्रकट करने) का मौका दीजिए। उम्मीद है, रिव्यू किसी ताजा नम्बर मे निकलेगा। यह किताव नफाए-आम (जनता के हित) के लिए लिखी गयी है। इस लिहाज़ से कीमत भी अर्जा (कम) रखी गयी है, जाती

(निजी) नफा मक़सूद (उद्देश्य) नहीं। बरवक्ते रिव्यू, किताब मिलने का पता जो जैल (नीचे) मे दर्ज है, जरूर नोट फर्मा दीजिएगा। नवाजिश होगी।

व्रजनारायण लाल,
नया चौक, कानपुर

नियाजमन्द,
नवावराय

## पं० माखनलाल चतुर्वेदी को

सरस्वती प्रेस, काशी
३१-८-१९३५

प्रिय भाई साहब,

मैं तो आपसे हार गया। मुंशी जी[1] बार-बार लिखते हैं, खण्डवा के पीर से अवश्य लेख मँगवाइए और खण्डवा के पीर बेपीर हो रहे हैं। न याचना पर ध्यान देते हैं और न यह समझते हैं कि हिन्दी की लाज कौन निबाहेगा। काकाजी[2] और महात्मा जी[3] आदि महानुभावों के लेख आ गये। डॉ० इक़बाल तक ने लेख भेजा, पर जिनके नाम पर हम उछलते थे वह मालूम नहीं क्यों नाराज हैं। अरे भैया! कुछ तो लिखो, कोई कहानी ही सही, प्राकृतिक वर्णन ही सही, भावात्मक गद्य ही सही!

भवदीय,
प्रेमचन्द

## पाण्डेय बेचन शर्मा 'उग्र' को

### (१)

माधुरी कार्यालय
(सम्पादन-विभाग)
हजरतगंज, लखनऊ
२५-५-१९२७

प्रिय उग्र जी,

'चन्द हसीनों के खतूत' मिले। कई पत्र पढ़े भी और आलोचना भी शीघ्र ही करूँगा, तब तुम लजाओगे कि इस बूढ़े ने पुस्तक की कितनी चटपट आलोचना कर दी और मैं ताज़े खून का आदमी ९ मास के बाद भी ठण्डा ही रहा।

आलोचकों ने मुझ पर फिर कृपा की है। 'सूर्य' के तीन अंकों में कोई महाशय

---

१ कन्हैयालाल माणिकलाल मुंशी, जो उस समय प्रेमचन्द के साथ 'हंस' के सम्पादक थे।
२. काका कालेलकर।
३. महात्मा गांधी।

'नयी माधुरी' के शीर्षक से अपने जले-दिल का बुख़ार निकाल रहे हैं। जरा उसे पढना, मेरी ख़ातिर से। उचित समझना तो कुछ लिखना भी।

'मतवाला' को इस नये फ़ैसले पर बधाई! सेठ जी को सलाम।

तुम्हारा,
धनपतराय

( २ )

माधुरी कार्यालय
(सम्पादन-विभाग)
हजरतगंज, लखनऊ
३-८-१९२७

प्रिय उग्र जी,

भाई, तुमने अभी तक 'दिल्ली का दलाल' हमारे पास क्यों नही भेजा? जल्द भेजो। देखने को आँखे तरस रही है और मन ललचा रहा है।

यह 'अवतार' समालोचनार्थ भेज रहा हूँ। जरा जल्द कृपा करना। आशा है, पुस्तक पसन्द आवेगी। 'माधुरी' के लिए कब कहानी लिखोगे?

भवदीय,
धनपतराय

( ३ )

माधुरी कार्यालय,
लखनऊ
१९-९-१९२७

प्रिय उग्र जी,

पत्र मिला। हाँ भई, कला की पूजा वही करे जिसके घर मे बाप-दादो की कमाई अच्छी-खासी रकम हो।

प्रेस के बारे मे—बनारस तो आ ही रहे हो, एक दिन सैर करते-करते चले आना और सब-कुछ देख लेना।

मैं प्रेस से ऊब गया हूँ। अब यह बोझ नही सँभाला जाता।

भवदीय,
धनपतराय

( ४ )

माधुरी कार्यालय,
लखनऊ
२२-६-१६२८

प्रिय बेचन शर्मा जी,

आपका पत्र मिला। व्यास जी का पत्र पहले मिला था। अब तक यही सोचता रहा क्या जवाब दूँ। इस तरफ़ मेरी जितनी कहानियाँ निकली है वे बहुत थोड़ी है। दो तो 'विशाल भारत' मे और एक कही और। हाँ, उर्दू मे ४, ५ कहानियाँ लिखी है। 'माधुरी' मे छपी कहानियो का राइट नवलकिशोर प्रेस को है। 'विशाल भारत' की 'मन्त्र' नामक कहानी मुझे पसन्द है। उसका तो जापानी अनुवाद भी प्रकाशित हो गया। 'मन्त्र' की दूसरी कॉपी 'ज़माना' मे छपी है। वही पाठ मुझे पसन्द है। एक कहानी और है जो अब तक किसी सग्रह में नही है, मगर वह मुझे पसन्द नही। 'माधुरी' के विशेषाक में एक कहानी है, उस पर भी 'माधुरी' का राइट है। उर्दू की कई कहानियाँ है, पर उनका अनुवाद कौन करे? व्यास जी पुस्तक एजेंसी या दुलारेलाल या भार्गव बुक-डिपो, काशी से ले सकते है और क्या लिखूँ!

क्या आप आजकल काशी ही मे है?

लाहौर के एक सज्जन कहानियो का एक सग्रह छपवा रहे है। उसमे प्राय: सभी की एक-एक दो-दो कहानियाँ है। सेठ जी इसके प्रकाशक क्यो नही बन जाते? खर्च सब दूसरा देगा। उन्हे केवल प्रकाशक बन जाना पड़ेगा। बिक्री पर अपना कमीशन काटकर उन्हें जो कुछ मिले, दे दे।

शेष कुशल है।

आपका,
धनपतराय

( ५ )

नवलकिशोर प्रेस बुक-डिपो,
लखनऊ
१-६-१६३०

प्रिय उग्र जी,

पत्र पाकर प्रसन्न हुआ। उसी दिन पं० रामसेवक जी से कहा। उन्होने 'माधुरी' भेजने का वचन दिया है। शायद नया अंक पहुँच भी गया होगा।

सिनेमा वाले मुझे भी कई पत्र लिख चुके है। मगर मैं तो कुछ उस विषय मे जानता नही, क्या जवाब दूं? ऐसी कोई पुस्तक बताओ जिसे देखकर कुछ जानकारी कर लूं।

आशा है, आप प्रसन्न है।

भवदीय,
धनपतराय

( ६ )

नवलकिशोर प्रेस (बुक-डिपो),
लखनऊ
१६-१०-१६३०

प्रिय उग्र जी,

आशा है आप सानन्द है।

'भूत' को आपने ऐसा रगडा कि वह भी याद करता होगा। यह कहानी ४ साल हुए 'माधुरी' मे निकली थी। हाल मे देहली के 'रियासत' ने इसका उर्दू-अनुवाद छापा। शायद निर्मल ने उसे नयी कहानी समझकर 'रियासत' से नकल कर लिया। मुझे तो खबर भी नही।

मैने एक सग्रह गल्पो का किया है। कुल १२ कहानियाँ है। एक आपकी भी चाहता हूँ। 'बुढापा' मुझे वेहद पसन्द आया। उसी को ले रहा हूँ। क्या हाथ जोडकर करबद्ध होकर वरदान माँगू?

अपनी तस्वीर भी भेजो या कहो तो वही 'मधुकरी' वाली तस्वीर ले लूं! लौटती डाक से जवाव दो, क्योकि समय बहुत कम है और नवम्बर के पहले सप्ताह मे किताब मीटिंग मे पेश होगी।

अगर जवाव न दोगे तो मै सीनाजोरी से काम लूंगा। फिर मेरा कोई दोष नही।

शेष आनन्द।

सप्रेम,
धनपतराय

( ७ )

लखनऊ
२०, गनेशगंज
२८-२-१९३१

प्रिय उग्र जी,

वन्दे !

कृपा-पत्र मिला, 'माधुरी' से तो मेरा अब कोई सम्बन्ध नही रहा। मैं अब भी इसी कार्यालय में हूँ, पर केवल पुस्तक-विभाग में। मैने तब भी त्रिपाठी जी से आपके पास 'माधुरी' भेजने को कहा था। उन्होने वादा भी किया था, पर न जाने क्यो नही भेजा। आज फिर कहूँगा। यदि आप-जैसे लोगो को पत्रिकाएँ न भेट की जायेंगी तो और किसे की जायेगी ?

मैंने तो अपना एक छोटा-सा 'हस' निकाल लिया है। उसी में कुछ थोड़ा-बहुत लिख लेता हूँ। मेरा एक उपन्यास अभी निकला है और आपके पास अवश्य पहुँचेगा। दूसरा भी लिख रहा हूँ। पढकर मुझे अपनी राय दीजिएगा। और आपकी इच्छा न होगी तो न छापूंगा, केवल देखना चाहता हूँ।

आप जहाँ रहेंगे, वही यश और धन कमायेगे। प्रतिभा बन्धनो को स्वीकार नही करती। 'हस' आपके पास तो आना ही होगा। यदि कभी-कभी उसकी ओर एक निगाह कर दिया करे तो उसका उपकार हो जायगा।

सिनेमा वाले मुझसे कहानियाँ माँग रहे है। मगर अभी तक कही से कोई बात तय नही हुई।

आशा है, आप सानन्द है। ईश्वर आपको अपने उद्योग मे सफल करे।

भवदीय,
धनपतराय

दानी बिल्डिग,
बालकेश्वर रोड,
बम्बई।

## प्रभाकर माचवे को

'हस' कार्यालय,
बनारस
१५-९-१९३५

प्रिय प्रभाकर,

मैं तुम्हें कई दिनों से पत्र लिखने का इरादा कर रहा था, पर तुम्हारे पहले पत्र मे तुम्हारा पता नही था। कल तुम्हारे दोनो लेख मिल गये हैं। मैंने श्री

खाडेलकर जी की कहानी पढी। वास्तव मे बहुत सुन्दर चीज है। हाँ, अन्त मे या तो अनुवाद मे कुछ रह गया है या और कोई बात है। जमना मे ताज का प्रतिबिम्ब कैसे कुछ और हो गया, यह मैं न समझ सका। मगर इस कहानी को छापने के लिए मुझे श्री खाडेलकर जी से अनुमति लेनी पडेगी। मुझे उनका ऐड्रैस मालूम नही। तुम लिख दो तो मैं उन्हे पत्र लिखूँ। यदि वह अनुमति न देगे तो कैसे छपेगी ? 'मराठी के तीन उपन्यासकार' मार्मिक आलोचना है। वह मैं अक्टूबर के अक मे दे रहा था। तुम्हे धन्यवाद दूँ तो गोया यह मेरा काम होगा, तुम्हारा काम नही। इसलिए धन्यवाद न दूंगा, पर तुम्हारा काम सराहनीय है। दूसरे-तीसरे महीने 'हस' के लिए कुछ दिया करो। मैं तो समझता हूँ, अगर अनुवाद करके तुम मराठी के अच्छे उपन्यासो की विस्तार से आलोचना कर दिया करो तो वह एक चीज हो जायगी और सम्भव है पुस्तक बन जाय। मि० फ़डके, देशपाडे और खाडेलकर तीनो मास्टरो की सर्वोत्तम कृतियो की आलोचना तीन महीने मे कर डालो। इसमे तुम्हे परिश्रम कम पडेगा और तुम्हारी पढ़ाई मे बाधा न पडेगी।

तुम्हारी कहानी 'दूध का पानी' मुझे बहुत अच्छी लगी, लेकिन तुम जानते हो, मै खाली भावुकता नही चाहता, कहानी मे कुछ मतलब की बात भी चाहता हूँ।

वीरेन्द्र कुमार ने अभी एक और सस्मरण भेजा है। किसी गुजराती युवती की प्रेम-कथा है। मेरा विश्वास आत्मलग्न मे नही है। विवाह एक काण्ट्राक्ट सही, लेकिन अब कण्ट्राक्ट पूरा हो गया तो बिना विशेप कारण के उसकी उपेक्षा को मै बेईमानी समझता हूँ। उसका हृदय से पालन होना चाहिए। मगर उनका आग्रह है कि कहानी अवश्य छपे। इसलिए छापूंगा।

शुभाकाक्षी,
प्रेमचन्द

'हस' मे बँगला, कन्नड, मलयालम, मराठी, गुजराती, उर्दू आदि के लेख छप रहे है। हमारा साहित्य-क्षेत्र कितना विस्तृत हुआ जा रहा है !

## प्रवासीलाल वर्मा को लिखे पत्र

( १ )

Madhuri Office,
Lucknow
19 7.28

प्रिय प्रवासीलाल जी,

वन्दे !

कृपा-पत्र मिला। मुझे यह जानकर बड़ा दुख हुआ कि महाशक्ति औषधालय वालो ने आपके साथ विश्वासघात किया। मैने आपकी पहली पुस्तक देखी थी और उसके रूप-रग तथा विज्ञापन-कौशल से समझ गया था कि आप अवश्य सफल होगे। आप अब भार्गव पुस्तकालय से कुछ सहायता चाहते है। मै सहर्ष आपको पत्र लिख दूंगा, लेकिन वे लोग इस मामले मे उदार नही है। क्यो न आप मेरे प्रेस को सँभालने के प्रस्ताव पर विचार करे। मेरे पास इस समय चार पुस्तके प्रकाशित रक्खी हुई है। दो-एक और छापी जा सकती है। प्रेस अपना है ही। भाई, आप कोई ऐसा ढंग सोचे जिससे हम और आप अपनी शक्तियो को मिलाकर काम कर सके, तो मुझे आशा है कि अवश्य सफलता होगी। प० रामवृक्ष जी शर्मा बहुत जल्द 'युवक' नाम का मासिक पत्र हमारे प्रेस से निकालने जा रहे है। पुस्तके भी प्रकाशित करेगे। हम तीनो आदमी मिलकर पुस्तके निकाले। मै इस काम मे कुछ रुपया लगाने को तैयार हूँ। बस, मुझमे दौड़-धूप और विज्ञापनबाजी की कमी है। यदि यह कमी आप पूरी कर सके और हमारे प्रेस मे काम अच्छी तरह आने लगे, तो आपको कही और जाने की जरूरत ही नही है। सच पूछिए तो हमे आप-जैसे एक सहकारी की सख्त जरूरत थी। आप इस प्रश्न पर विचार करे। मैं अपनी पुस्तके अपने रुपये से निकालूंगा, बेनीपुरी जी भी कुछ रुपये लगायेगे। आपको केवल प्रेस का प्रबन्ध, काम का आयोजन और पुस्तको की बिक्री का उद्योग करना पड़ेगा। जो कुछ लाभ होगा, उसे हम-आप मिलकर बाँट लेगे। इस विषय पर विचार करके उत्तर दीजिए। मुझे अपना मित्र समझिए।

और क्या लिखूँ !

भवदीय,
धनपतराय

( २ )

माधुरी ऑफिस,
लखनऊ
२७-७-१९२८

प्रिय प्रवासीलाल जी,

पत्र के लिए धन्यवाद । मैं अपने प्रेस का थोडा-सा इतिहास सुना दूं। इससे वडी सुविधा होगी । यह प्रेस मेरे एक चचेरे भाई मु० वलदेवलाल, मेरे एक सगे भाई वा० महतावराय, मेरे एक मित्र वा० रघुपतिसहाय और मेरी सयुक्त सम्पत्ति है । साढे ४ हजार मेरे, २ हजार रघुपतिसहाय, सवा २ हजार वलदेव-लाल के और २००० महतावराय के लगे है । कुल पूंजी १०७५० समझिए । इसमे वह खर्च भी शामिल है जो पहले-पहल कई महीनो तक कुछ काम न मिलने के कारण हमे अपने पास से देना पडा था । सामान मे लगभग ८५०० खर्च हुए थे। सन् २३ मे खुला । वा० महतावराय ज्ञानमण्डल प्रेस के मैनेजर थे । मैने उन्हे वह नौकरी छुडवा दी और अपने प्रेस मे रखा । २ साल उन्होने प्रेस को चलाया मगर हमे कुछ फायदा न हुआ । जो कागजी फायदा हुआ वह वट्टेखाते मे चला गया । तव २ साल मैने स्वय उसे चलाया । मुझे केवल इतना फ़ायदा हुआ कि मैने १५०० का जो टाइप मँगवाया उसकी कीमत निकल आयी । वावू महतावराय ६० रु. वेतन लेते थे । मैं कुछ न लेता था । तव मै यहाँ चला आया और अव १।। साल से वावू वलदेवलाल प्रेस को देख रहे है । उन्हे भी सिवाय प्रेस का खर्च चलाने के कोई फायदा नही हुआ । अगर आज सारा लेहना वसूल हो जाय तो १००० रु हमे मिल सकते है, पर लेहने कहाँ इतनी आसानी से वसूल होते है !

यह प्रेस की स्थिति है । प्रेस किसी तरह जी रहा है । अगर उसे २ फॉर्म काम रोज कोई २०-२२ रु. का और १०० रु मासिक टूडल का काम मिलता जाय तो उसकी आमदनी ६०० रु. मासिक हो जायगी । मैंने कितना मासिक काम किया है, यह रजिस्टरो से मालूम हो सकता है । हाँ, काम ऐसा होना चाहिए जो चाहे सस्ता हो पर नकद हो । यह नही कि वरसो का झमेला । अच्छा, मान लीजिए प्रेस की आमदनी ६०० रु. मासिक होने लगे, इसमे आप केवल ५० रु. सूद और केवल ४ रु. सैकडा घिसाई के निकाल दे तो ४० रु. हुए । प्रेस का मौजूद खर्चा ३०० रु. के लगभग है । आप ३५० रु. रख लीजिए । ३५० रु. मे ५० रु. सूद के और ४० रु घिसाई के निकाल दीजिए तो ४५० रु. के लगभग हुए । १५० रु. वचते है । इसमे हम दोनो आधा-आधा ले सकते है । आप जितना ही काम अधिक प्रेस

को दे सकेंगे, उतना ही लाभ होगा। प्रेस सोलहो आने आपके हाथ में रहेगा। वड़े भाई साहब कभी-कभी, जब उनके जी मे आवेगा, आ जाया करेंगे। बुढापे मे उन्हे इस दौड-धूप से वडा कष्ट हो रहा है।

अच्छा, अब प्रकाशन का काम। मेरी एक पुस्तक 'प्रेम-तीर्थ' छप रही है। १२ फ़ॉर्म छप रही है। एक दूसरा उपन्यास छपने जा रहा है। दो पुस्तके पहले ही से छपी रखी है। एक का नाम है 'मुरली-माधुरी'। सूर के पदो का सग्रह है। कोई ६ फ़ॉर्म की। दूसरा एक फ्रांसीसी उपन्यास का अनुवाद है 'अवतार' वड़ा ही रोचक। ये चार पुस्तके तो करीव-करीब तैयार है। हम अपनी, आपकी या और किसी मित्र की लिखी हुई पुस्तके साल मे ४-५ छाप लिया करेंगे। इसमे लागत और लेखक के २०रु. सैकड़ा रॉयल्टी के उपरान्त जो लाभ हो उसमे भी आधा साझा। रुपये मैं लगाऊँगा मगर अभी ज्यादा नही लगा सकता।

इस तरह आप देखेंगे कि आपके और मेरे गुज़ारे का साधन प्रेस और प्रकाशन बन सकता है। मेरी दोनो पुस्तके आप साल भर मे निकाल सके तो उसमे ही काफी मिल जाएगा। आप खुद चलती हुई चीजे लिखिए या सग्रह कीजिए। शुरू मे जब तक काम न जमे, आप मुझसे जो सहायता चाहे वह मै मासिक करने को तैयार हूँ, पीछे से लाभ होने पर आप उसे मुजरा दे दीजिएगा। मै केवल यही चाहता हूँ कि आपकी सहायता से हमारा कारोबार चलने लगे। आप मेरे प्रेस मे जाइए। मै भाई साहब को पत्र लिखे देता हूँ। वह आपको सब कुछ हिसाव-किताब दिखा देंगे। अगर आपका मन भरे और आपका मन कहे कि इस काम मे कुछ कमाया जा सकता है तो राम का नाम लेकर शुरू कीजिए। अगर काम चल निकला तो पौ बारह है। नही तीन आने (ये शब्द अस्पष्ट है—गोयनका) तो कही गये ही नही।

इस पत्र को आप अपने पास सनद के तौर पर रख लीजिएगा। हमारी लिखा-पढी जो कुछ होगी, वह यही पत्र है।

प्रेस पर क़र्ज नही है। दूसरो पर उसका लेहना करीब १००० रु. है। जो डूब गया वह गया।

अभी प्रेस की जगह अच्छी नही है। १८ रु. किराया देता हूँ। कुछ काम सँभल जावे तो दूसरी जगह ली जा सकती है।

शीघ्र उत्तर की प्रतीक्षा करूँगा।

भवदीय,
धनपतराय

( ३ )

Madhuri Office,
Lucknow
१३-८-२८

प्रिय प्रवामीलाल जी,

वन्दे !

इधर मै आपको पत्र न लिख सका। हमारे और आपके वीच मे अब सारी वाते तय हो चुकी—

१ आप प्रेस के मैनेजर होगे। रुपये का सूद और घिसाई और आपका ५० रु वेतन निकालकर जो कुछ वचे, उसमे १/३ आपका और २/३ प्रेस के हिस्सेदारो का।

२ प्रकाशन मे सब खर्च—विज्ञापन, पुरस्कार, छपाई, विज्ञापन आदि—निकालकर १/२ हमारा और १/२ आपका।

३ प्रेस के लिए आपके उद्योग से इतना काम मिलेगा कि सब खर्च निकलेगा। हम ३ महीने तक आपको ५० रु मासिक अपने पास से देगे और इस वीच मे आपको काम का प्रवन्ध करना पड़ेगा।

४. आपका नाम प्रिण्टर मे लिख जायगा।

५ 'गुरुराम जी', प्रूफ-रीडर रहेगे।

इन शर्तो मे अगर कुछ कसर रह गई हो तो आप लिख दीजिए। मै हस्ताक्षर कर दूंगा। सारी लिखा-पढी तो दिल की है। जब तक आप करना चाहेगे करेगे, न करना चाहेगे, शर्ते कुछ काम नही देगी। इसलिए ईश्वर का नाम लेकर काम शुरू कीजिए। कोशिश कीजिए कि शहर से ही कुछ Job work मिलने लगे। Electoral Roll का काम वहुत जल्द आने वाला है, उसे हाथ से न जाने दीजिएगा।

आशा है, आप सानन्द है। ऐसी कोई पुस्तक लिखिए जिसमे साहस और वीरता का वृत्तान्त हो, या ऐसा जिसमे जगली जानवरो के शिकार की घटनाएँ हो। ऐसी पुस्तके शायद अधिक खपे।

शेष कुशल।

भवदीय,
धनपतराय

( ४ )

नवलकिशोर प्रेस (बुकडिपो),
लखनऊ
२१-८-१९२९

प्रिय प्रवासीलाल जी,

पत्र के लिए धन्यवाद। आप प्रेस मे काम करने को तैयार हो गये, बड़े हर्ष की वात है। विज्ञापन और क्रोड-पत्र जो चाहे छपवाइए। विज्ञापन ऐसे पत्रो मे छपवाइए जिन्हे कोई वड़ी रकम न देनी पड़े। मेरे नाम का भलीभाँति उपयोग कीजिए। 'कर्मवीर', 'प्रताप', 'स्वदेश गोरखपुर', 'मतवाला' आदि पत्रो मे अवश्य आपको रियायती दर मिल जायगा। क्रोड-पत्र भी सस्ते मे वाँट देगे।

मैं 'प्रेम-तीर्थ' शीघ्र समाप्त कर दूँगा। इसके वाद 'प्रतिज्ञा' का छपना शुरू हो जायगा। इस वक़्त तो यही दो पुस्तके है। सम्भव है, दिसम्वर तक एक छोटा-सा उपन्यास और हो जाय। उसके वाद कहानियो का एक सग्रह और हो जायगा। मेरी एक पुस्तक प्रेस मे लगी रहेगी। आप शहर मे रहते है। आप शहर के व्यापारियो से मिलकर जॉव का काम ला सकते हैं। बहरहाल प्रेस की सफलता इसी पर मुनहसर है कि अगले दो-तीन महीनो मे प्रेस मे दो फॉर्म का काम रोज़ होने लगे और जॉव-वर्क भी ख़ूव आने लगे। और सव कुशल है।

भवदीय,
प्रेमचन्द

( ५ )

अजन्ता सिनेटोन लि०,
वम्बई-१२
९-९-१९३४

प्रिय वन्धुवर,

आज दो दिन वाद स्टूडियो आया। आपका पत्र मिला। इस परिस्थिति मे सिवा इसके कि प्रेस वन्द कर दिया जाय, मैं और क्या सलाह दे सकता हूँ। वन्द कर दीजिए। ३ महीने की मज़दूरी १००० रु. से कम न होगी, उधर निरजनलाल का तगादा आया, ९०० रु उनका भी वाकी है, ९०० रु. काशी पेपर स्टोर का वाकी है। उसका भी तगादा आ चुका है। इस तरह आपके ऊपर

३००० रु. का देना है। स्टॉक भी लगभग ५-६ हज़ार का होगा। आपके पास जो २५० रु. हैं, उनमे से २०० रु. कागज वाले निरजनलाल को दे दीजिए। उसने नालिश कर दी तो १००० रु. की डिग्री हो जायेगी। 'हस' किसी दूसरे प्रेस में छपवा कर चलता कीजिए। एक-दो महीने चाहे प्रेस बन्द रहे। 'हंस' छपने की व्यवस्था न हो तो उसे भी वन्द कीजिए। 'जागरण' भी वन्द हो रहा है। इस खिट-खिट से लगभग १० हजार की हानि हो गयी। अब यह तमाशा ख़त्म हो जाय, यही अच्छा है। मकान का किराया भी मै यहाँ से भेज दिया करूँगा। आप २०० रु. दे देगे और अबकी मै २०० रु. या १५० रु. दे दूँगा, तो कागज का ३५० रु. पहुँच जायेगा। ५०० रु. और रह जायेगे। वह मैं पुस्तके बेचकर दे दूँगा। काशी पेपर स्टोर के रुपये भी पुस्तके बेचकर अदा करूँगा। आप भी अपने लिए कोई मार्ग निकालने का प्रयत्न कीजिए, क्योकि जब कोई काम ही नही रहेगा तो आप बैठे क्या करेगे ? 'हस' के ग्राहको मे मुश्किल से छ:माही चन्दा बाक़ी होगा। उसके बदले मे पुस्तके दे देनी होगी। प्रेस मेरे जीवन की सबसे बड़ी भूल थी और उसके पीछे मुझे अपने समय और धन का बहुत नुकसान उठाना पड़ा। यह अच्छा अवसर आया है। इससे लाभ उठाकर किनारे हट जाइए। आपके लिए कही-न-कही कोई स्थान मिल ही जायगा। मैं किसी-न-किसी तरह अपनी रोजी कमा ही लूँगा। प्रेस न रहेगा तो निश्चित रह सकूँगा। रही मजदूरो की मज़दूरी, वह तो अब अदालती फैसले से ही दी जायगी, जब वे कार्यालय की हानि का तावान भी देगे। ऋषभचरण जैन मेरा सारा कार्यालय और प्रकाशन लेने को तैयार हैं। आपको भी रखना चाहते है। क्योकि यह बखेड़ा सिर से टाल दिया जाय। उनसे कुछ रुपये मिल जायेगे। वह कागज वालो को देकर गला छुड़ा लिया जायगा। या कहिए तो 'चाँद' वालो से बातचीत करूँ? 'चाँद' वाले राजी हो जाये तो ज़्यादा अच्छा है। मगर कुछ भी हो, प्रेस तो वन्द ही कर दीजिए और रुपये निरजनलाल को देकर उसे ठण्डा कीजिए, वरना जो थोड़ा-बहुत स्टाक बचा है वह भी कुर्क हो जायगा, और कौड़ियो के मोल। फिर सारा तावान मुझे मजूरी करके चुकाना पड़ेगा। अगर बाबू सम्पूर्णानन्द कानपुर से कुछ तय करके आये तो शायद कुछ रुपये दे सके और मजूरो की मजूरी एकाध महीने की निकल आवे, लेकिन वह असफल हुए तो फिर मजूरो की मजूरी तभी मिलेगी जब पुस्तके किसी को दी जायेगी और उससे कुछ रुपये मिल सकेगे।

शेष क्या लिखूँ—'हंस', 'जागरण' और प्रेस में एक भी कार्य सफल न बना सका। दुर्भाग्य !

भवदीय,
धनपतराय

( ६ )

अजन्ता सिनेटोन लि०,
बम्बई-१२
२१-६-१९३४

प्रिय बन्धु,

मुझे यह सुनकर हार्दिक खुशी हुई कि हड़ताल समाप्त हो गयी। आदमियों से ऐसा मित्रवत् व्यवहार रखिए कि अगर वेतन देर में भी मिले तब भी उनकी सहानुभूति आपके साथ बनी रहे। घुड़कियों का जमाना अब नहीं रहा, यह तो आप समझते ही हैं। आदमियों से मेरी तरफ से कह दीजिए कि मैं उन सभी को अपना भाई समझता हूँ और उनकी तकलीफ देखकर मुझे दुःख होता है, लेकिन मजबूर हूँ कि काम जैसा चाहिए वैसा नहीं चल रहा है। अगर ईश्वर कभी वह समय लाया कि काम सफल हो गया तो मैं पेशगी दूँगा, बाकी रखने की बात ही क्या ! हाँ, जब तक वह दिन नहीं आता तब तक लज्जित भी होना पडता है और गालियाँ भी खानी पड़ती हैं। मैंने हमेशा इस हानि को इसी खयाल से बरदाश्त किया है कि इतने भाइयों की रोटी का सवाल है। मुझे नहीं कुछ मिलता, न सही।

चेक सही करके भेज रहा हूँ। बाबू सम्पूर्णानन्द से 'जागरण' की बातचीत तय हो गयी ? अगर आप एक दिन के लिए प्रयाग चले जायें तो सारा काम बन जाय। दो सौ रुपये अगर अभी दे दिये जायें तो मैं अक्टूबर में २०० रु. और दे दूँगा। मगर वे ६०० रुपये बताते हैं। मुझे ख्याल आता है कि मई में ७०० सात सौ रु. का लेखा आया था।

मैं अपनी और भुवनेश्वर की कहानी कल अवश्य भेज दूँगा। घर पर हैं। मैं अजन्ता में बैठा लिख रहा हूँ।

शेष कुशल !

भवदीय,
प्रेमचन्द

इस महीने मैंने १५०) रघुपतिसहाय को और ५०) मुंशी नन्दकिशोर को भेजा है। यह सब प्रेस का क़र्ज है, यह आप जानते ही हैं।

( ७ )

अजन्ता सिनेटोन लि०,
वम्बई-१२
२३-९-१९३४

प्रिय वन्धु,

पत्र का जवाव दे चुका हूँ। अभी आपका पत्र मिला। लाजपतराय[1] ने एक ड्राफ्ट १००) का भेजा है, उसे भेज रहा हूँ। निरजनलाल को दे दीजिए १००) का चैक। मैने 'चाँद' को पत्र लिखा है। आप वहाँ जाकर उनसे रुपये ले आ सके तो वडा उत्त म। कटरे मे उनकी दुकान है।

'जागरण' मे अगर ऐसी वाते छपे जिनसे प्रेस की और हमारी वदनामी हो तो उसको वन्द कर देना ही अच्छा। हमने तो समझा था, वँधा हुआ काम मिल जायगा, इससे सम्पूर्णानन्द को उसे दे रहा था। अगर वह उसके द्वारा हमारी ही जड खोद रहे है तो उसे वन्द ही कर दीजिए। हम खुद तो उसे अव किसी तरह नही छाप सकते।

'हस' का मैटर भेज रहा हूँ। हाँ, उसका कवर जरूर वदल दीजिए।

व्हीलर वालो का चैक अव भी वहुत थोड़ा रहा। हमे अव प्रकाशन पर ज़ोर देना है। अगले महीने मैं कुछ रुपए भेजूंगा। आप कागज़ लेकर 'काया-कल्प' शुरू कर दीजिएगा। इसके वाद मैं हर महीने अगर जरूरत हुई तो १००) कागज वालो को देता रहूँगा और आप 'मानसरोवर' कहानियो का सग्रह निकालिएगा। उसके पीछे 'गोदान' निकलेगा। तव तक तो शायद मैं आ ही जाऊँगा। मेरा स्वास्थ्य यहाँ कुछ ठीक नही रहता है।

झाँसी वालो पर नालिश करनी होगी। लाजपतराय ने भी १००) दिसम्वर और दूसरे महीने मे १००) देने का वायदा किया है। शायद उस पर अभी नालिश न करनी पड़े।

काशीप्रसाद सिह जी ने ऑर्डर भेजा है। काग्रेस-सप्ताह मे अच्छी विक्री होने की आशा है। किताबे जल्द भेजने का प्रवन्ध कीजिए। शेप कुशल

अगर 'जागरण' वन्द किया गया तो कुछ आदमी भी घटाने पड़ेगे। ये लोग यह तो न समझेगे कि हम वदला ले रहे है और फिर हडताल कर वैठे। मगर जिसको जवाव दीजिए, उसकी पूरी मजूरी देकर और नोटिस के वाद।

आपका,
धनपतराय

---

१. लाहौर के उर्दू प्रकाशक लाजपतराय एण्ड सस।

( ८ )

अजन्ता सिनेटोन लि०,
३०, गवर्नमेण्ट गेट रोड, परेल
बम्बई-१२
२६-६-१६३४

प्रिय बन्धुवर,

कल लेखो का पुलिन्दा मिला। 'हस' भी मिले। यह अक लेखो के एतबार से वड़ा सुन्दर है। अक्टूबर-अंक के लिए कुछ लेख और मँगाने की जरूरत है। मैने जिन लेखो को छपने योग्य समझा है, उनको लौटा रहा हूँ। शेष फिर लौटा दूंगा। उषादेवी का उपन्यास अभी मैने नही पढा। नये अक के लिए जयशकर जी की एक कहानी होना बहुत जरूरी है। उन्हे घेर-घार कर लिखाइए, गौड से भी। दो-तीन लेखिकाओ से भी लिखाइए। चन्द्रावती और सुशीला आगा और अन्य लेखिकाओं के पास पत्र भेजिए। हैटल अवश्य वदलिए। अक्टूबर-अक सुन्दर होना चाहिए। नोटो के लिए मैने मसाला जमा कर लिया है। यह ख़याल रखिए कि लेखो की पहुँच जरूर स्वीकारी जाय और शिकायती पत्रो का जवाव डाक-व्यय का ख़याल न करके अवश्य दिया जाय। तव आपकी पत्रिका का प्रचार बढ़ जायेगा।

आप पुरस्कार के लिए कहते है। मेरी समझ मे अगर हम लोग दे सकेंगे तो २० रु. महीना पुरस्कारो मे ग़रीब लेखकों को देना चाहिए, जैसे प० आनन्द-राव जोशी, जैनेन्द्र या श्यामनारायण कपूर या भुवनेश्वरप्रसाद अथवा राधा-कृष्ण। जैनेन्द्र को हम २ रु. पृष्ठ देते ही है। इन सज्जनो मे जिसका लेख छपे, उसे एक रुपया पृष्ठ देना चाहिए। ५० रु. का एक पुरस्कार साल भर मे 'हंस' की सबसे सुन्दर कहानी पर देना चाहिए।

मैं रुपये मिलते ही १०० रु. का चेक कागज के लिए भेजूंगा। 'कायाकल्प' शुरू कर दीजिएगा। 'अछूत', 'हृदय की लहर' और जनार्दनराय का उपन्यास ये तीन उपन्यास भी छापने योग्य है। जैसे-जैसे रुपये मिले, इन पुस्तको को निकाले। जनार्दनराय की पुस्तक वहुत वड़ी है, यही भय है।

'जागरण' के लिए जैसा आपने फ़ैसला किया है, वह विलकुल ठीक है। हमारा स्वार्थ इतना ही है कि हमारे प्रेस मे छपे और हमे १/२ पेज का विज्ञापन मिले। लाभ होने पर जो कुछ वे दे दे, १/४, १/५ या १/६ मुझे मजूर होगा।

काशीप्रसाद सिह की पुस्तकें भेजिएगा। शायद सुरेन्द्र वालूपुरी अपनी 'विधा' पत्रिका आपके प्रेस मे छपायेगे। नकद सौदा रखिएगा, चाहे रेट कम

ही हो। मगर इन्हे जाने न दीजिएगा। मैने अभी जैनेन्द्र जी को लेख के लिए लिखा है। प्रसाद जी को भी आप ठीक कीजिए।

भवदीय,
धनपतराय

( ६ )

बम्बई
५-११-१९३४

धनपतराय बी० ए०
(उर्फ प्रेमचन्द)

प्रिय बन्धुवर,

कहानी भेज रहा हूँ। टिप्पणियाँ ८ को भेजूंगा। १० को पहुँचेगी और १५ तक आप पत्रिका रवाना कर सकेगे। जब तक वी. पी. न वसूल हो, आप सबके पास भेज भी तो नही सकते। जिनके रुपये आ जायेगे, उन्ही के पास तो भेजिएगा।

सहगल के पास बिल भेज दिया होगा। ७५ रु. काटकर बाकी का तकाजा कीजिए। ७५ रु. आपको मिल चुके है।

मगलसिंह से भी तकाजा कीजिए।

लाहौर के सहगल से भी सख्त तकाज़ा हो। जौहरी के जिम्मे आपके रुपये आते है। ४० रुपये उन्होने मेरे नाम काट लिये थे। इसकी रसीद दे चुके है। शेष का बिल उनसे वसूल कीजिए। बिल ५ रन बना लेना चाहिए और वसूल करना चाहिए।

वासुदेवप्रसाद, बेटी—सब प गये।

पुस्तको की बिक्री मे इधर हमारे नियम कुछ अनिश्चित-से हो गये है। कांग्रेस के अवसर पर बम्बई वालो को हमने ३३% और भाड़ा दे दिया। आगे से ऐसी कोशिश करनी चाहिए कि नकद खरीदने वालो को विशेष सुविधा दी जाय। जो लोग साल भर मे कम-से-कम ५०० रु. की पुस्तके उठा ले और नकद खरीदते जाये उन्हे फ्री डिलीवरी न देकर ३५% दे सकते है। ५०० रु. से कम के ऑर्डर पर ३०% से अधिक न दीजिए। साल मे यदि ५०० रुपये हो जाये तो ३५% काट दीजिए। यह शर्त रहे कि अभी आपको ३०% देते है। अगर आप साल भर मे ५०० रुपये की पुस्तके उठा लेगे और नकद खरीदते रहेगे तो हम ३५% के हिसाब से काट देगे। कमीशन सेल पर किसी

को मत दीजिए, हाँ, जिन पर पूरा विश्वास हो कि इनसे जब चाहे रुपये मिल सकते है, उन्हे दे सकते है और २५% कमीशन दे सकते है। इधर जयनारायण, महावीर आदि को पुस्तके देकर धोखा खाया। यहाँ अयोध्यासिह,जी आये थे। आपके पास भी जायेगे। उनसे भी यही नियम रखना होगा।

मैने जौहरी जी को अस्वीकृत लेखो का एक बण्डल दे दिया है। आप उनसे मँगवा लीजिएगा। गलती से केसरीकिशोर का लेख और एक और लेख, जो मैने पढा नही था, उसमे चले गये है। केसरीकिशोर का पत्र भी उसी मे है। वह पत्र और लेख मेरे पास भेज दीजिएगा। उन्हे जवाब देना है। शेष कुशल है।

भवदीय,
धनपतराय

## ( १० )

(तिथि एव स्थान
अकित नही,
सम्भवत. १९३४)

प्रिय वर्मा जी,

मुझे मालूम नही, क्या समय है। दस से काम शुरू होता है और ५.३० पर खत्म होता है। यह मुझे याद है। एक बार कुछ यह तय हुआ था। अगर आपने ७ घण्टे रक्खा है तो मुझे कोई आपत्ति नही। मै यह भी नही चाहता कि आप १० बजे जरूर ही आ जायँ, लेकिन ऐसा कुछ होना चाहिए कि १० बजे ठीक काम शुरू हो जाय। अगर आप अभी नही आ सकते तो चलने दीजिए। मैं आया जाता हूँ तो इसकी देखभाल कर लूँगा। तब तक ऐसा कीजिए कि रामप्रसाद से कह दीजिए या मुनीम को ताकीद कर दीजिए कि आपके यहाँ से १० बजे के पहले, अर्थात् ९.३० पर, कुंजी ले लिया करे जिसमे १० पर काम शुरू हो जाया करे। और जब तक मैं नही आ जाता, उस वक़्त तक यही इन्तजाम चलने दीजिए। छते टपकने लगी है। उनकी मरम्मत करानी पड़ गयी है। नही अब तो पानी खुल गया है। आ जाता। दो-तीन दिन और लग जायेगे।

आपका
धनपतराय

( ११ )

(तिथि व स्थान अंकित नही,
सम्भवत: जुलाई, १९३४)

प्रियवर,

'वेश्या की वेटी' फरवरी, ३३ मे छपी है। मेरे पास वह नम्बर है, पर उसमे से वह कहानी मैंने काट ली है। मेरा खयाल है कि उन्ही कटिंग मे होगी जो मैंने दी थी। 'वफा का जाल' किसी और नाम से ३५ मे निकला है। तव से मेरी शायद कोई कहानी नही निकली। उसकी आप चिन्ता न कीजिए। वह ३५ मे है और अन्त तक मिल जाएगी।

'चमत्कार' भेज रहा हूँ।

मकान का प्रश्न तय कर डालना चाहिए। शहर के अन्दर दो-तीन साल से खोज रहा हूँ, कोई मकान नही मिलता। आपने कहा है, टाउन-हाल के पीछे कोई मकान है, मगर मालूम नही कव तक खाली हो। नतीजा यह होगा कि फिर इसी मकान मे यह साल गुजर जाएगा और इसकी नहूसत ज्यो-की-त्यो वनी रहेगी। लक्ष्मीपति का मकान खाली हो गया है। आज रविवार है। आप उनसे वातचीत पक्की कर ले तो अच्छा हो। शर्त यही होगी कि कम-से-कम दो साल तक वह किराया वढ़ायेगे नही और हमसे मकान नही खाली करायेंगे।

हम अपनी तरफ से यही शर्त करेंगे कि साल भर तक हम मकान न छोड़ेंगे। मगर हमे किसी शेड की जरूरत हुई तो वह वनवा देंगे। पेशगी केवल एक महीने का किराया दिया जाएगा।

किराया वही ४५ रु. या विलकुल न माने तो एकाध रुपया और। वाम्हन है न!

धनपतराय

( १२ )

(सम्भवत: १-७ अगस्त, १९३४)

प्रियवर,

'चमत्कार' भेजता हूँ।

मकान अगर गोदोलिया और वुलानाला तक मिल जाय तो क्या पूछना, मगर कही है नही। रामसिंह वाला मकान एक-तला है, मालूम नही कव खाली

होगा, क्या किराया है, कितनी जगह है, रहने के लिए और प्रेस के लिए काफी जगह है या नही और दूरी के लिहाज से दोनो मकान बराबर है। रामसिह वाला ज्यादा दूर है और जब अग्रवाल प्रेस और नेशनल प्रेस और भूखली बाजार तक मे प्रेस चल रहे है तो लक्ष्मीपति का मकान तो कबीर-चौरा के पिछवाड़े है, और १ को खाली हो जाएगा। फिर उठ जाने पर यही परेशानी होगी। मुझे २५ रु. किराये के अगस्त से मिलेगे उसे क्यो छोड़े ! रह गयी प्रेस उठाने की दिक़्क़त, यह तो आप जब प्रेस उठावेगे तभी होगी। तो क्या हमेशा इस डर से उसी सड़ियल मकान मे पड़े रहे जो शायद बैठ भी जाय और जिसमें बैठना भी बुरा लगता है ! मै समझता हूँ, मुस्तैदी से काम लिया जाय तो एक सप्ताह मे असबाब—पहले कम्पोजिग उठवाइए। नये मकान मे कम्पोजिग होती रहे। मशीन के फिट होने मे जै दिन लगे, लगने दीजिए। अगर फरमे तैयार होगे तो दूसरे प्रेस से छपवा लिये जा सकते है। कागज का स्टाक हफ़्ते भर के लिए रक्खा जा सकता है। रोज मँगवाने की जरूरत नही। महीने-भर मे जितना कागज खर्च होने का हिसाब हो, उतना एक दिन मँगवा लिया जायगा। एक साइकिल रख ली जाएगी और उस पर आदमी डाकखाने आ-जा सकेगा। बैलगाडी रख ली जाएगी और उस पर सामान ढुलवा लिया जाएगा। अगर 'हंस' मे आप १० को भी हाथ लगावे तो १४ फ़ार्म अधिक से अधिक १६ दिन मे छप जायेगे और १ सितम्बर तक डिस्पैच हो जाएगा। दो साल तक इस नये मकान मे रहने के बाद फिर आगे क्या होगा, कौन जाने ! इसलिए अब ज्यादा सोच-विचार मे यह घर भी हाथ से न खोइए, नही, मैं शहर न आ सकूँगा और काम जितनी खूबी से मै चलाना चाहता हूँ, न चल सकेगा। गुरूराम भक्त को मैंने 'हस' का हिसाब-किताब, प्रूफ, पत्र-व्यवहार आदि मे सहायता देने के लिए ता० १ से रख लिया है। 'हस' से २५ रु. इनको दिया जाएगा। ये ५० रु. मिलते है, तो क्यो न ले ?

धनपतराय

## ( १३ )

(तिथि व स्थान अकित नही,<br>सम्भवत: अप्रैल, १९३५)

बन्धुवर,

मकान वाले मामले मे—मुझे याद नही कि हमने उससे कोई किरायानामा लिखा है। वकील से सारी परिस्थिति बताइए—राय साहब को छपाई के रूप

मे किराया दिया जाता था। इस मालिक ने आकर यकवारगी किराया वढ़ा दिया और चूँकि हमे कोई दूसरा घर न मिला इसलिए हम खाली न कर सके। यह भी बताइए कि आपने एक बार एक चैक भेजा था, पर उसने उसे नही लिया और यह कहा कि हम सब यकवारगी लेगे। अदालत मे भी यही कहना होगा। अगर मिलकर उससे मामला तय कर लीजिए तो अच्छा हो। प्रोनोट लिख दीजिए।

पाँच-छह महीने मे शायद हमारी दशा सुधर जाय।

धनपतराय

## ( १४ )

२२-५-१९३५
(स्थान अकित नही)

वन्धुवर,

मैं जल्दवाजी नही कर रहा हूँ। पाँच-छह महीने से विचार कर रहा हूँ। यहाँ ८ साल तक आपने जी-जान से काम किया, मगर उसका जो नतीजा निकलना चाहिए, वह न निकला। आपको ही क्या फायदा हुआ? किसी तरह जीवन व्यतीत हुआ। मैं तो यह सारा झझट इसीलिए कर रहा हूँ कि हम और आप दोनो जीविका की फ़िक्र से मुक्त हो जाये। आख़िर आदमी स्टॉक ही तो नही बढाना चाहता, पैसे चाहता है जिससे उसकी गृहस्थी चले। स्टॉक का वढ़ना तो तव अच्छा लगता है जव कुछ पैसे भी मिलते जाये। मै अव और क्या करूँगा? पत्र निकालना, पुस्तक लिखना, जव इनसे कुछ मिले ही नही, केवल स्टॉक वढे तो जिऊँ कैसे? मेरी और कौन-सी आमदनी है? इसी प्रेस और पत्र और पुस्तको ही पर तो जीवन का आधार है। इसलिए अच्छे भविष्य की आशा मे एक वार उद्योग करना पडेगा। अगर प्रयाग मे भी यही दशा रही तो आप स्वय यही निश्चय करेगे कि इस खटखट को वन्द कीजिए।

आप अप्रैल का वेतन दे ही रहे है। अभी कुछ आमदनी होगी ही। अगर मई का वेतन हम लोग प्रेस से देगे तो फिर लादने-फाँदने का खर्च ५०० रु. से अधिक न होगा। तखमीना ठीक करना होगा।

मकान वाले मुआमले मे यह कीजिए कि या तो कोर्ट से किस्त पर रुपये अदा करने का मुआमला हो जाय, या हैण्डनोट लिखकर गला छूटे। यह नतीजा है काशीवास का कि मकान का किराया तक अदा करने की हमसे सामर्थ्य

नहीं। ५०० रु. प्रेमी जी ने भेजे है, लेकिन इन्हें मकान वाले को दे दूँ तो प्रेस कैसे लदेगा ? न हो, मकान वाले से मिलकर हैण्डनोट का मामला तय कर लीजिए। मुशी के नाम यह तार भेजिए, 'हंस' शायद चमके।

आपका,
धनपतराय

## ( १५ )

१-६-१९३५

बन्धुवर,

कल मेरी सम्पूर्णनन्द जी से मुलाक़ात हुई। वह तैयार है। आप Declaration दाखिल कीजिए। अगर बड़ी जमानत माँगी गयी तो मुश्किल पड़ेगी। हल्की जमानत हुई तो शायद वह लोग कुछ प्रवन्ध करें। एडीटर का नाम बताने की जरूरत नही। आप कह सकते है शायद प्रेमचन्द जी खुद एडिट करेंगे, या किसी को अपना सहकारी बना लेंगे।

मकान के विषय मे—परिपूर्णानन्द जी वही बुला वाला मकान अपनी बीमा कम्पनी के दफ़्तर के लिए ले रहे है। वह नीचे का पूरा हिस्सा देने को तैयार है। शायद ३० रु. मे तय हो जाय। ऊपर तीसरे मज़िल पर रहने की जगह भी है। सत्यनारायण जी ने मुझसे कहा था कि मै वर्मा जी से कहला भेजूंगा कि कल आप मकान देख सकते है। उनका आदमी आपके पास आये तो आप उस मकान को देख लीजिए और मुझे सूचित कीजिएगा कि आपकी जरूरत के लिए काफी है या नही, और ऊपर मेरे रहने के लिए कितनी जगह निकलेगी। तब मै भी आकर उसे देख लूंगा। गुर्जर पाठशाला पीछे गिरा दी गई है और केवल आगे है। पीछे की दीवार म्युनिसिपलटी ने गिरा दी है। अभी वह दीवार बनी नही है। उसका किराया भी अब ४० रु. से ज्यादा न होगा, लेकिन बुला वाला उससे बहुत अच्छा है और मेरी तबीयत इसी पर जमती है।

लैटर पेपर और लिफ़ाफ़े छपवाने की फ़िक्र कीजिएगा। उस दिन आपने जो लैटर छापा था उसके लिए १०० लिफ़ाफ़े और भिजवा दे।

आपका,
धनपतराय

## ( १६ )

१६-७-१९३५

वन्धुवर,

उस दिन मै आपसे कहना भूल गया। मकान वाला डिग्री इजरा करावेगा तो दस-पाँच रुपये और खर्च पड़ेगे और वह हमारे सिर ठुकेगे। इससे तो यही अच्छा है कि डिग्री को आने न दिया जाय। रोज-रोज डिग्री का आना कोई गौरव की वात तो नही है। आपने २०० रु. कागज वाले को दिये है। ६० रु. टाइप वाले को। अभी उन ५०० रु मे से हमारे पास २०० रु. वचे है। यह २०० रु मकान वाले को दे आइए और आगे से यह ख़याल रखिए कि इस तरह काम न चलेगा। मुझे कुछ न मिले, न सही, लेकिन प्रेस का खर्च तो निकलना ही चाहिए। अगर आप प्रेस को ८ साल तक चलाने के वाद मकान का किराया तक नही दे सकते तो यह दुर्भाग्य की वात है। दो वीमा-कम्पनियाँ है। इनसे ऐसा राह-रस्म रखिए कि फुटकल काम आपके यही लगातार आता रहे। जव प्रेस दिवालियेपन की दशा मे है तो हम निश्चिन्त होकर नही वैठ सकते। यह तो वही कर सकते है जिनका कारोवार मजे से चल रहा है और उन्हे काम की फिक्र नही है। अगर मकान का किराया चुकाने के लिए हमे किसी के द्वार पर दस वार दौडना भी पडे तो दौडना चाहिए, रेट घटाकर भी काम करना पडे तो कोई हरज नही। जब अपने पास काम रहेगा, तो हम ऊँचे रेट पर भी काम करेगे, लेकिन इस दशा मे तो सब-कुछ करना पड़ेगा। सोचिए, ये ५०० रु. मै न लाता तो आपको कागज न मिलता, मकान वाला डिग्री कराकर आपकी मशीने नीलाम करा लेता, वस, सारा उद्योग शान्त हो जाता। 'हस' को चलाने की यह आखिरी कोशिश कर रहा हूँ। अगर अव भी न चला तो फिर प्रेस और 'हस' सव-कुछ वन्द करना पड़ेगा। आखिर कव तक नुकसान और अपमान और चिन्ता मे प्राण देता रहूँगा?

मेरे पास थोड़े से सादे लिफ़ाफे भिजवाइए। यहाँ जो दो-चार प्रकाशक है उनसे वरावर मिलते रहिए, काम ठीक समय पर दीजिए। जिस रीति से अव तक काम हुआ है, उसमे सुधार होना ज़रूरी है, नही तो यह सव वैठ जायगा।

प्रेमचन्द

( १७ )

३०-७-१९३५

बन्धुवर,

हाँ, जगह तो जैसी चाहिए वैसी नही है, लेकिन सभी बाते तो बड़ी मुश्किल से मिलती है। देखिए, इरादा तो है कि टेलीफ़ोन भी लगा लिया जाय और रोशनी भी। इससे बड़ी सुविधा हो जायगी। एक साइकिल चढने वाला आदमी दरकार होगा। साइकिल अभी नही है, मगर गुरूराम की रहेगी। उस पर चढ़ कर डाकखाने या शहर जितनी बार चाहे, जाया जा सकता है। छपाई का काम तो अपने पास ही काफ़ी है। केवल किताबो की निकासी का प्रबन्ध करना पड़ेगा। इसके लिए कभी-कभी आपको, कभी मुझे, कभी गुरूराम को छोटे-छोटे दौरे करने पड़ेगे। आप आज मालिक-मकान को किराया देकर रसीद ले लीजिए। १ तारीख को चैक ले लीजिए। परसो गाड़ियो का प्रबन्ध कर लिया जायगा। यहाँ से ईंटे लेकर जो गाड़ियाँ जाती है, वह बारह-एक बजे तक प्रेस मे आ जायेगी। एक-एक गाड़ी दो-दो तीन खेप कर लेगी। मशीन ठेले पर लानी होगी। गाडी का किराया मै दे दूँगा, और क्या खर्च होगा ? पुराने मकान का किराया इधर कई महीने का बाकी है। उससे चाहे माहवार किस्त कर लेना होगा या वह चाहेगा तो प्रोनोट दे देंगे।

उर्दू मे यह लेख भेजता हूँ। लेख पर पत्र का पता दर्ज है। रजिस्टर्ड भेज दीजिएगा। आज चला जाना चाहिए।

और तो कोई नयी बात नही।

धनपतराय

( १८ )

१५-१२-१९३५

प्रिय वर्मा जी,

आपने कोई जवाब नही दिया। इतने दिनो तक आप मेरे साथ रहे, मैंने आपके कारण बदनामी सही, हानि उठाई, लेकिन आप पर विश्वास किया। उसका मुझे यह पुरस्कार मिल रहा है ! मै अब भी नही चाहता कि शहर में आपकी बदनामी हो, मैं सारा मुआमला दबा रक्खूँगा, लेकिन आप मेरे एक

हजार रुपये अदा कर दे, अन्यथा मुझे विवश होकर आपके साथ सम्बन्ध तोडना पडेगा और उसके साथ ही आपको और भी हानि उठानी पडेगी। मै नही चाहता, आपका अपमान हो और आप अपने मातहतो की नजर मे गिरे। लेकिन जब मैंने प्रेस से कभी एक पैसा नही पाया तो मैं यह सहन नही कर सकता कि मेरे एक हजार रुपये मुझे बेवकूफ बनाकर ले लिये जाये। आपके पास रुपये है। यह रुपये आपने जमा कर रक्खे है। मै आपको कल तक का समय देता हूँ। सोच लीजिए और मुझे बेमुरौवती करने के लिए मजबूर न कीजिए।

भवदीय,
धनपतराय

( १९ )

१६-१२-१९३५

प्रिय वर्मा जी,

आपका पत्र पढा। मैं यह कब कहता हूँ कि आपने कोशिश और दिलचस्पी से काम नही किया, लेकिन जहाँ तक नफे का सवाल है, वहाँ तक तो आपकी कोशिश मेरे किसी काम न आयी। आपकी कोशिश ने कुछ-न-कुछ तो आपको दिया। मैंने प्रेस से या प्रकाशन से क्या पाया? जब प्रेस मे वेतन न मिलने पर हडताल हो, जब वेतन न देने पर दावे हो और डिग्रियाँ हो, जब मकान या कागज का दाम न देने पर नालिश और डिग्री हो और मुझे खर्च के साथ भरना पड़े और आपके हाथ मे रुपये हो, तो मैं किस धैर्य से शान्त हो जाऊँ? प्रेस की आमदनी वही लिखी गयी है जो हुई। ज्यादा नही लिखी जा सकती। खर्च भी आप रोज़-का-रोज देख लेते है। फिर यह रकम क्यो दबी? जब मैंने बम्बई से कागज के लिए रुपये भेजे तब भी आपके पास ५०० रु. से अधिक थे। मई, ३३ मे आपके पास १२ रु. थे। मई, ३४ मे आपके रोकड मे ७०० रु. से अधिक थे। साल भर मे इतने रुपये क्या खर्च मे कमी दर्ज होने के कारण हुए? एक महीने मे यह भूल हो सकती थी, मगर लगातार तो ऐसी गलती नही हो सकती। मैं इस भ्रम मे पडा हुआ हूँ कि प्रेस मे एक पैसा भी नही है। अपनी किताब दूसरों को बेचकर प्रेस के लिए रुपये लाता हूँ और प्रेस के पास रुपये बचत मे पडे हुए है तो कैसे मुझे बुरा न लगे? मैंने क्यो प्रेमी जी को 'मानसरोवर' मे साझीदार बनाया? इसीलिए कि मैं जानता था प्रेस मे रुपये नही हैं। और आपके पास रुपये थे। यह बात मेरी समझ मे नही आती। आपकी बेएहतियाती

हो सकती थी; मगर वेएहतियाती मान लूँ तो आमदनी के दर्ज करने मे भी वेएहतियाती माननी पड़ेगी और मैं उस भ्रम को और वढाना नही चाहता। मै तो इतना ही जानता हूँ कि व्यापार मे हिसाब पाई-पाई का साफ़ रहना चाहिए। आपकी ईमानदारी किस काम की जव उसका यह नतीजा हो? आखिर ईमानदारी न होती तो इसके सिवा क्या होता? कितने दुख की वात है कि मैं भाई साहव की विधवा स्त्री को १० रु. माहवार भी न दे सका जिसके २००० रु. प्रेस मे लगे। और प्रेस मे एक हजार रुपये बट्टे खाते मे चले जाये! सोचिए, मुझे दुख होता है तो क्या आश्चर्य की बात है। अगर प्रेस से मैने आपके पुरुषार्थ से दस-पाँच हजार पाया होता तो समझता, एक हजार यो ही सही। मगर प्रेस से पाने का तो क्या जिक्र, मैंने ३४ और ३५ मे प्रेस को ६०० रु. अपने पास से दिये। ऐसी दशा मे प्रेस की एक पाई रक़म भी कही दव जाय तो मेरी दृष्टि मे वह अक्षम्य है। इसी साल मैने वावू रघुपतिसहाय के हिस्से के २४४ रु. दिये जो मेरे चैकबुक मे दर्ज है और आज भी उनका खत अपने बाकी १६० रु. रुपयों के लिए कल आया है जिसे आप देख सकते है। ऐसी दशा मे प्रेस की एक-एक पाई का हिसाब मुझे मिलना चाहिए, और उसके न मिलने पर मुझे दुख भी होता है और सन्देह भी होता है।

आप साझे की बात कहते है। साझे की व्यवस्था यही थी कि प्रेस का ५० रु. सूद निकालकर प्रकाशन और प्रेस मे आधा-आधा हम-आप ले लेगे। वह बात कहाँ रही? मुझे ४२०० रु. तो ११ रु० सैकड़े सूद के हिसाव से सूद के ही मिलने चाहिए। उतना सूद मिले तो ऊपर से ४००० रु. और मिलने चाहिए जो आपको ७ साल मे मिले।

प्रकाशन में मुझे ३००० रु तो 'ग़बन' और 'कर्म-भूमि' पर ही मिलना चाहिए। उनकी थोड़ी प्रतियाँ स्टॉक मे रह गई है। 'प्रतिज्ञा' का एक एडीशन विक गया। उस पर भी ४०० रु. हुए। 'प्रेम-द्वादशी' ६ एडीशन हुई उस पर भी १००० रु. से कम रॉयल्टी नही हुई। 'गल्प-समुच्चय', 'प्रेम-तीर्थ', 'पाँच फूल', 'प्रेरणा', 'गल्प-रत्न' आदि पर भी मुझे कम-से-कम १५०० रु. और मिलने चाहिए। इस तरह मेरी रॉयल्टी के ६००० रु. होते है। मुझे १४००० रु. मिल जाये तो प्रकाशन मे मैं आधा नफ़ा देने को तैयार हूँ, लेकिन जव आप जानते है मुझे प्रकाशन से अभी तक १००० रु. से ज्यादा नहीं मिला और इतना मैं प्रेस को अपनी जेव से ऋण के रूप मे दे चुका हूँ तो आप कैसे साझे की बात कह सकते है? वह तो खत्म हो गई और फिर तभी उठ सकती है जव मेरे घाटे पूरे करने का कोई जिम्मेदार हो। स्टॉक मे कुल १४००० या १५ हज़ार की पुस्तके होगी, जिनका इस समय अगर मुझे ५ हजार भी मिल जाय तो मैं देने को तैयार हूँ। इसी स्टाक मे मेरे प्रेस का सूद, प्रेस का नफ़ा और रॉयल्टी सव मिले

हुए है अर्थात् अपने १४००० रु. मे मुझे १४००० का स्टॉक मिलता है जिसकी मौजूदा कीमत ५०००) से ज्यादा नही। तब भी मुझे ६०००) का घाटा है। इस लिए आप ज्यादा से ज्यादा 'वृक्ष-विज्ञान' की रॉयल्टी का मुतालबा कर सकते है। उसमे आप कुछ ले चुके है। जो अभी बचे, उसे आप अपने नाम खर्च मे टलवा लीजिए। कुछ तो आपका भार कम हो।

आप कहते है आपके पास केवल १००) है। १००) उस दिन मैंने लिये थे। ११६१) मे २००) निकालकर ६६१) रह जाते है। इसमे से आप 'वृक्ष-विज्ञान' की रॉयल्टी, जितनी प्रतियाँ बिक चुकी हो, उसपर ले लीजिए। शेष आप २० रु. महावार के हिसाब से अपने वेतन से कटवाते जाइए। जिस दिन मुझे प्रेस से ५० रु. सूद माहवार और पुस्तको की बिक्री के पूरे रुपए मिलने लगेगे, मैं आपको तरक्की दे दूंगा, लेकिन जब कारोबार मे घाटा हो तो तरक्की का सवाल नही रहता। और आज से रोजाना शाम को आप मुनीम के हाथ रोज़ की आमदनी मेरे पास भेज दिया करे जिसमे भविष्य मे ऐसी सम्भावना न रहे। नफे या प्रकाशन मे आपका साझा टूट गया, क्योकि उसकी शर्ते पूरी नही हुई, और आपके ऊपर मै वह भार न रक्खूंगा। आपका यह कहना कि प्रकाशन मे लाभ हुआ है, ठीक नही है। प्रकाशन मे लाभ यही हुआ है कि मेरे १४००० नकद रुपए के बदले १४०००) के छपे हुए फार्म पडे हुए है जिनमे से आधे कौडियो के मोल भी न बिकेगे। इन परिस्थितियो मे मै इससे अच्छा और सम्मानपूर्ण समझौता नही कर सकता।

भवदीय,
धनपतराय

हाँ,

१. जुर्माने का तरीका बन्द कीजिए। (१ या २) माहवार जुर्माने की रकम से प्रेस धनी नही होता। आदमियो को समझा दीजिए या मेरे पास भेज दीजिए।

२. जिस तारीख़ को वेतन का ऐडवास देना हो, उसके एक दिन पहले हिसाब बनाकर मुझे दे दीजिए। मै बैंक से रुपए मँगवाकर बाँट दिया करूँगा।

३. फुटकल खर्च के लिए आप मुनीम के पास १०) रख दीजिए। जब वे खर्च हो जाये तो मुझे दिखाकर और ले ले।

'धनपतराय

( २० )

१८-१२-१९३५

प्रिय वर्मा जी,

(१) 'हस' के लिए मुझे कोई हिस्सा नही मिला। महात्मा जी (महात्मा गांधी—गोयनका) ने स्वीकार नही किया। मुझे वगैर मुआवजे के 'हस' देना पड़ा। आप श्री मुशी से पूछ सकते है।

(२) प्रेस पर हमारी लागत १० हजार पडी। आपके हाथ मे जिस वक़्त वह आया, ६ हज़ार उसका मूल्य आंका गया था। मैंने १० हजार पर आठ आना का व्याज लगाया है, इसलिए कि मूल्य वास्तव मे ज्यादा था। ६ हजार पर तो वारह आना का व्याज लगाना पडेगा। आठ आना पर कोई व्यापारी रुपया नही लगाता। वारह आना भी कम-से-कम व्याज है। इस हिसाव से ७ वर्ष का व्याज लगभग ४ हजार होता है। घिसाई ५% के हिसाव से ३०००) होती है। प्रेस मे जो चीजे वढी है, ३ हजार से ज्यादा की किसी तरह नही। ट्रेडल १२०० रु. की जरूर आई है। दूसरे सामान कितने के है मै नही कह सकता, मगर किसी तरह एक हजार से ज्यादा का नही है। नफा भी ४ हजार होता ही है। इस तरह प्रेस से मुझे ८००० मिलने चाहिए थे। उसके वदले मुझे क्या मिला? अगर यह ८ हजार प्रकाशन मे समझ लूं तो 'हस' और 'जागरण' दोनो गये, अव केवल १२ हजार का अधिक-से-अधिक स्टॉक है जिसकी वाइंण्डिग मे सैंकडो खर्च करने पर भी वह रुपये के रूप मे कव आयेगा, कौन जाने। प्रेस से—

| | | |
|---|---|---|
| १७०० | गवन विका | ५१०० रु. |
| १७०० | कर्मभूमि विका | ५१०० रु. |
| ११०० | प्रतिज्ञा विकी | १६५० रु. |
| ५००० | प्रेम-द्वादशी | ३७५० रु. |
| १२०० | गल्प-समुच्चय | ३००० रु. |
| २००० | प्रेम-तीर्थ | ३००० रु |
| २००० | गल्प-रत्न | २००० रु. |

अन्य पुस्तके भी ५०० रु. से कम की न विकी होगी। इस तरह कुल विक्री २४००० रु की हुई जिसमे से १/४ कमीशन काट दीजिए, तव भी १८ हज़ार रुपये होते है। १८ हजार रुपये न रखकर आप १६ हजार रुपये भी रख ले तो मुझे ४ हजार रुपये रॉयल्टी देकर भी प्रेस के पास १२ हजार रुपये का नफा होना चाहिए। मगर हमारे पास १२ हजार रुपये का स्टॉक है जो ५-६ साल

PRODUCERS & DISTRIBUTORS OF HIGH CLASS TALKING PICTURES
30 GOVERNMENT GATE ROAD PAREL
BOMBAY, 12

No. ______

Bombay:- 23rd May-1934.

Dear Babu Premchand,

I hope you have received my letter dated - 12th May 1934. I am sorry I have not received a reply fro' you.

The matter is urgent from my point of view because negotiations are going on with some other people also. I would however very much liked you to join us. You need not be afraid by the number of stories because I will only want you to give me as many stories or dialogues as - may be required by me for actual production .

Please let me have a reply immediately so - that I may know where I stand.

With kind regards,

Yours sincerely,

M. Bhavnani

मोहन भवनानी का पत्र

## मोहनसिंह सेंगर का पत्र

Captain Buildings,
Jodhpur.
5.9.31

Dear Sir,

I am sorry, after leaving 'Abhyudaya', I was not favoured with any letter from you. About a month or so, previously, I had sent you a story headed 'क्रान्तिकारी' for favour of publication in your esteemed monthly, the 'Hans', but I am astonished to find that no reply has yet been received. Would you be kind enough to let me know whether you intend to publish it or not. If not, I shall feel much obliged if you kindly return it by the return of mail. Hoping it would find you as hail & hearty as it leaves us.

Awaiting your reply,

Very truly yours,
K. Mohan Singh Sengar,
Ex-Editor 'Abhyudaya'

## यज्ञनारायण उपाध्याय के पत्र

( १ )

काशी विद्यापीठ,
बनारस
८-४-१९२३

श्री धनपतराय जी,

पाठशाला विभाग के फुटकर ख़र्चे के हिसाब मे आपको ८ रु. ६ आना, ३० फाल्गुन ७९ को दिया गया है। मैं समझता हूँ कि अब आपका हिसाब ठीक हो जायेगा।

आपका,
यज्ञनारायण उपाध्याय

( २ )

काशी विद्यापीठ,
बनारस
२२-५-१९२३

श्री धनपतराय जी,

आपके पास पाठशाला-विभाग के फुटकर हिसाब का १० रु. पड़ा था। उसके विषय में मैंने कई बार आपको लिखा था। आपने अपने एक पत्र में लिखा था कि "मैंने उसका हिसाब किस मास में लिखा था?" जिसके उत्तर में लिखा गया था कि फाल्गुन मास में ८ रु. ६ आना आपको फुटकर व्यय के हिसाब मे दिया गया था। कृपाकर यह हिसाब शीघ्र तय कर दीजिए।

आपका,
यज्ञनारायण उपाध्याय
सहायक मन्त्री

## यूसुफ़ हुसैन का पत्र

ग्वालमण्डी,
लाहौर
२०-११-१९२८

मुकर्रमी मुहतरमी,
तस्लीम !

आपके ख़त का जवाब देर से दे रहा हूँ। मसरूफियत ज़्यादा रही है। आप ५० जिल्दे भेज दीजिए। बाद वज़ा कमीशन किताबे फ़रोख्त करके रकम भेज दी जायगी। कोई और भी आपकी उर्दू किताब हो तो वो भी साथ भेज दीजिए। मै हर खिदमत के लिए तैयार हूँ।

यूसुफ़ हुसैन

## रंगीलदास कपाड़िया का पत्र

Maharaj Mansion,
Sandhurit Road, Bombay

29th June, 1931

My dear Prem Chandji,

I am writing to you after months. Since my release from jail where I passed 6 months, I was often thinking of writing to you, but almost constantly on the move in the villages, it had to be put-off till now. You when connected with the 'Madhuri' sent me the monthly & books regularly. In jail I came across a copy of the new monthly 'Hansa'. I wonder why you did not place me on list I should certainly like to keep in touch with it. Besides, I have one more request to make to you. Can you make it convenient to collect all your books—new 'Gabun' includes—and send me a complete set. I am fond of works from the masters pen of Premchand. I am sending you separate a copy of the 'Vanguard' & you will find that I have reviewed several Hindi works there. I am in charge of that. I trust you would judge it.

Thanking you in anticipation,

With regards,

Yours Sincerely,
Rangildas Kapadia

## रजिस्ट्रार, अलीगढ़ विश्वविद्यालय, का पत्र

रजिस्ट्रार ऑफ़िस,
मुस्लिम यूनिवर्सिटी,
अलीगढ़
२१-११-१९२८

मुकर्रमी,

सलाम !

आपका खत मिला। यादावरी के लिए शुक्रगुजार। मैंने आपका अफसाना

'चौगाने हस्ती' पढ़ा। मैं आपको एक ऐसी अजीम-उश्-शान (महान्) तस्नीफ़ (रचना) पर सच्चे दिल से निहायत मुअद्दवाना (अदब के साथ) मुबारकबाद पेश करता हूँ। आपकी तसानीफ़ (रचनाओ) के मुतल्लिक़ कोई राय कायम करना छोटा मुँह बड़ी बात है। ये उर्दू का एक बेहतरीन नॉविल है। अगर्चे 'बाजारे-हुस्न' भी आपकी एक मार्के-आला तस्नीफ़ है, लेकिन 'चौगाने हस्ती' से मैं उसे बेहतर तसव्वुर नही करता। अगर 'बाजारे-हुस्न' एक मखसूस तबक़ा (प्रमुख वर्ग), एक महदूद जमात (सीमित वर्ग) की इस्लाह (सुधार) और मुफ़ाद (लाभ) के लिए एक कामयाब सई (सफल प्रयत्न) है, तो 'चौगाने हस्ती' एक क़ौम की बहबूद (उन्नति) और बेहतरी के लिए बेहतरीन किताब है। इस सिलसिला मे लगी-लिपटी कोई चीज़ नज़र नही आती, यही आपकी कलम की खूबी है। आपने आम जिन्दगी और तर्जे-माअशरत और उसकी इस्लाह पर बेहतरीन खयालात पेश किये है। इसके बाद कोई गुजाइश इस सिलसिले मे लिखने के लिए नही छोड़ी। फिर एक मर्तबा मुबारकबाद पेश करता हूँ।

आपने इस नॉविल को लिखकर क़ौम पर एक बडा एहसान किया है। मुझे मालूम नही कि मैं इसकी तारीफ लिखने मे हकमिनजानिब (अधिकारी) हूँ या गलत। आपके तमाम अफ़साने, जो नजर से गुज़रते रहे है, आपकी क़लम को चूम लेने को जी चाहता रहा। खुदा आपकी उम्र दराज करे!

खाकसार,
जावेद (अस्पष्ट)
(सम्भवतः रजिस्ट्रार)

## रशीद, अलीगढ़ का पत्र

अलीगढ़
११-५-१९३५

बिरादरान प्रेमचन्द साहब,

आपका २६ का कार्ड मिला। अच्छा किया आपने बम्बई को खैरबाद किया। मेरा तो खयाल है कि आप ताजिरों (व्यापारियो) से निभा न सके। मुझे इसकी खशी है, क्योकि यह सबूत है इस बात का कि अभी आपमें अदब और फन का

एतराम बाकी है। मैंने यहाँ 'ज़माना' की तलाश की, लेकिन वो पर्चा न मिला, जिसमे आपका मजमून है। ऐसे बाज़ और साथी भी है, जिनसे मैंने आपके खत का तज़करा किया। वो लोग भी मज़मून देखने के आरजूमन्द है। मुझे निगम साहब को लिखना है। वो भेज दें तो कारंवाई शुरू हो। स्पेशल नम्बर मे इशा-अल्ला इस पर तफ़सीली तौर पर बहस रहेगी। आप मुत्मइन (निश्चिन्त) रहे। हम सबसे आपको जो तवक्को है, वो पूरी की जायगी। खुदा न करे वो दिन भी आये जब हिन्दू-मुसलमान नौकरी और नशिस्तो के अलावा शेरो-अदब (साहित्य) को भी म्युनिसिपैलिटी और डिस्ट्रिक्ट बोर्ड करार दे सकें।

आपका,
रशीद

## राजमोहनलाल, कम्पोज़ीटर का पत्र

सरस्वती प्रेस, बनारस
२६-८-१९३५

श्रीमान् सम्पादक जी,

सादर प्रणाम !

सविनय निवेदन है कि अभी तक हमारी जून मास की तनख्वाह नही मिली। इसका कारण यह है कि श्रीमान् मैनेजर साहब[1] कहते है कि हमने एक विज्ञापन हिन्दी ग्रन्थ-रत्नाकर कार्यालय का दिया था, जोकि जून मास मे छपने वाला था, किन्तु मैं विश्वासपूर्वक कह रहा हूँ उन्होने मुझे विज्ञापन नही दिया। मगर उनके कहने पर तथा अपना अफ़सर समझकर व्यर्थ झगडा बढने के खयाल से स्वीकार कर लिया कि शायद आप दिये होगे। इस पर श्रीमान जी ने ५ रु. जुर्माना कर दिया है, जिससे अभी तक हिसाब रुका है। अगर मान लीजिए कि हमारी भूल है तो भी ऑफ़िस का खयाल करके आप लोगो को क्षमा करना चाहिए। भूल मनुष्य से अक्सर हो ही जाती है। यदि एक मामूली भूल पर क्षमा न किया जायगा, तो हम गरीबो का किस तरह से निर्वाह होगा। मैनेजर साहब से हमने क्षमा करने के लिए प्रार्थना किया; किन्तु इससे वंचित रहा। इसलिए

---

१. प्रवासीलाल वर्मा।

आपसे विनय कर रहा हूँ कि आप हम लोगो के मालिक तथा पोषक है। इसपर अवश्य ही उचित विचार करेंगे। एक धृष्टता मैं आपसे भी कर रहा हूँ कि अक्टूबर मास की तनख्वाह न मिलने से हमने छोटे भाई की फ़ीस जमा करने के लिए, पिता के अनजाने मे एक सज्जन से लोन लेकर काम चला लिया था, जिसका कि आज तक सूद दे रहा हूँ; किन्तु प्रेस की स्थिति देखकर माँग न सका, क्योकि यह आँखो देख रहा हूँ कि इधर स्थिति खराब है। यह देखकर खुद ही माँगने मे सकोच होता है। आशा है आप इस पर पूर्णरूप से विचार कर फ़ाइन माफ़ करने की उचित कृपा करेंगे।

प्रार्थी,
राजमोहन लाल

(पत्र पर प्रेमचन्दजी का नोट है। लिखा है—इनका फ़ाइन क्षमा कर दीजिए—धनपतराय)

## राजिक़-उल-ख़ैरी का पत्र

दि इस्मत
कूचा चेलान,
दिल्ली
१३ जून, १९३५

एडीटर
राज़िक-उल-ख़ैरी

मुकर्रमी,

तस्लीम !

ड्रामा मिला। मै कई माह पहले अगर पर्चा मुरत्तिब (सग्रह, तैयार) न कर लिया करूँ तो वक़्त पर शाया होना बहुत मुश्किल है। दूसरे मजमून का कई रोज इन्तजार किया। आखिर वही अफ़साना छपने भेज दिया। अब सालगिरे-नम्बर की छपाई खात्मे के क़रीब है। आप फ़रमाये तो छपे हुए फ़र्मे अलीगढ़ भेज दूँ।

यह ड्रामा आइन्दा शाया हो जायगा। इनायत का दिली शुक्रिया।

ख़ैरतलब,
राजिक़-उल-ख़ैरी

## राधाकृष्ण नेवटिया का पत्र

कलकत्ता<br>(तिथि अंकित नहीं,<br>सम्भवतः १९२३)

प्रियवर प्रेमचन्द जी,

कृपा-पत्र मिला। हाल जाना। बड़ा बाजार कुमार-सभा सार्वजनिक संस्था होकर भी लेखको की खातिरदारी करने मे कदम पीछे नही हटाना चाहती। उसके दो ही तो उद्देश्य है—सस्ती पुस्तके लोगो तक पहुँचाना और लेखको को सन्तुष्ट करना। इसलिए उस सम्बन्ध मे लिखना अनावश्यक था, पर बहुत विचार करने के बाद यही निश्चय हुआ कि आपको उस पुस्तक के लिए कष्ट नही दिया जाय। पं० छविनाथ जी ने मुझसे सब बाते कही थी, पर उस समय 'माधुरी' के पुरस्कार का खयाल न तो छविनाथ जी को ही था और न मुझे ही। इसी से इतना जोर देना पड़ा, पर अब आपकी आर्थिक हानि नही कराना चाहता। इससे सहर्ष लिख देता हूँ कि आप दुलारेलाल जी को ही पुस्तक दे दीजिए।

रही उर्दू-संग्रह की बात। उसके सम्बन्ध मे हमे दो बाते कहनी है। एक तो यह कि अगर रामनरेश जी की पुस्तक निकल गयी और आपने बाद मे लिखा तो कोई लाभ नही होगा। हिन्दी साहित्य की ओर लोगो का जितना कम अनुराग है, उसे देखते हुए यही कहना पड़ता है कि एक विषय पर दो पुस्तके अभी नही चल सकती। दूसरे इस समय सभा के हाथ मे दूसरी कोई भी पुस्तक नही है। अगर आपको समय हो और आप कर सके तो उसे जल्दी कर दीजिए, जिसमे उससे पहले हम निकाल ले। नही जैसी आपकी इच्छा! इससे अधिक इस सम्बन्ध मे क्या लिख सकते है! विशेष कृपा, योग्य सेवा!

भवदीय,<br>राधाकृष्ण नेवटिया

# रामचन्द्र टण्डन के पत्र

## ( १ )

16/2 Aminuddowlah Park,
Lucknow
12. 11. 23

My dear Premchandji,

Many thanks for your kind letter of the 8th instant. I had in the meantime also received your earlier letter sent along with the book. Thanks for both of them.

I am very sorry to learn of the reappearance of your son's malady. The root of the trouble is there and in my opinion a radical treatment becomes imperative. That treatment can only be an operation of his tonsils and adeoids. At all events the proper man—an expert—must be consulted; and for expert medical & surgical advice Lucknow is the place.

I can quite understand your wife's nervousness. As to her prejudice, she should be cured of it. In the case of my brother my mother raised similar objections. She actually had it...to me that I should take my brother back home and the operation should not be done. I fead long ignored her wishes and informed her that the operation was imperative, that a date had been fixed for it, that, in short, it must be done. She does not regret my choice now. But what a headlong & obstinate son can do, it may not be given to a loving husband also to do. So try sweet pursuation by all means. Only remember that the continuance of your son's malady is detrimental alike to his physical and mental growth. It will be criminal on your part to neglect his case. You will have to do this same thing sooner or later. The sooner the tendency towards deafness is arrested the better. This operation can only arrest tendency to further deafness; it only rarely restores lost hearing. So you are the judge of the matter now. You know what my own advice is.

If you choose to bring the boy here, as I think you should do without delay, you can put up with us, it will be a pleasure to me if you do so. We have rented a small house here, but it is well situated and quite sanitary. You need not at all bother

about accomodation. We shall be here for at least 3 weeks more—my friend in the medical college and myself will render you what little help we can in the matter of the treatment.

I am glad you are busy with writing a Drama named 'Karbala'. This, I understand from Dularelal Bhargava this morning, was for his Ganga Pustak-Mala. I also understood that you had contributed an article of the same title to the 'Madhuri.'

I confess to not having been able to comprehend your question regarding drama and your difference from what Sanskrit literature makes it out to be. We shall talk it over when you are here.

From two of the latest of Raghupati Sahai's letters I have come to know of his anxiety and devotion for the time being he is making supreme efforts to continue his congress work.

Sincerely yours,
R. C. Tandon

( २ )

29, Muir Hostel,
Allahabad
26.11.28

My dear Prem Chandji,

It is really long since I heard anything from you. Perhaps you will let me have a line from you now and then. I am sending herewith translation of a story of Chirikov, the famous Russian realist. The original is a veritable gem. I wonder if I have been able to render it properly. Will you please publish it as early as it may be possible? My next story would be Turgenev's 'Dream'.

I am yet unaware of the fate of my story 'Kasauti' translated from Stevenson. I have long waited for its publication. I like that story very much and perhaps I will revise or rewrite it. So, may I have the MS. along with some other translations of mine from Stevension, which are with you?

I trust you are doing quite well. Are you not coming to Allahabad recently? When you were here last you didn't come to see me. Remember me to sjt. Krishna Behari Misra.

Very sincerely yours,
R.C. Tandon

( ३ )

*10, South Road,*
Allahabad
31.12.34

My Dear Premchandji,

When you were here last you had taken away certain books from me. I would particularly wish one of these—'Recollections of a Bookman'—to be returned to me. I do not know, if you have it with you at Bombay. If not, you may kindly ask your charged' affairs at Benares to send it to me.

I had hoped to discuss with you personally the question of Lekhak Singh, if and when we met at Lahore. The sammelan is yet some way off, and you have been treating the public with your views through the columns of the 'Hans'. I have just concluded in the press a controversy on the subject with Pandit Ramnaresh Tripathi and have no wish to enter into another of all persons with you. But you will let me express my whole-hearted dis-agreement with your views. Authors, who have also turned publishers, have it would unfortunately seem, lost their capacity to sympathise with their former fellow professionals. You have taken up the typical publisher's attitude. You forget that for his failures a publisher has to thank his own bad knowledge of the business and poor authors are in no way to blame. Moreover, I have advocated the royalty system, which is fair both to the publisher and the author. There is no use publishers crying out that business is slack. They pay all other items of expenditure all right; when it is a question of paying the author, well, 'how the business is going down.' I ask, is it honest? Do you deny that there are sharks among the publishers? It would

be good day both for the author and the publisher when a fair relationship came to be established between them. And I look up to you to help, rather than to hold a brief for the publisher.

It is unfortunately not possible for me to join the Lekhak Sangh as it would not seem prepared to come to a grip with realities. But it cannot escape it for long and in the meantime we can only educate it into a sense of earnestness.

How do you do? With all good wishes for the New Year,

Yours sincerely,
Ram Chandra Tandon

## रामप्रसाद के पत्र

( १ )

**रामप्रसाद**
बुकसेलर एण्ड पब्लिशर,

लाहोरी गेट, लाहौर
१३-५-१९३५

श्रीमान जी,

नमस्ते !

निवेदन है कि वहुत देर से दिल मे ख्वाहिश थी कि आपसे लिखवाकर कोई किताव शाया की जाय। मगर आपको खत लिखने का पूरा पता मालूम न हो सका। अव एक मेहरवान से आपका एड्रेस दरियाफ़्त करके खत लिख रहा हूँ। जव आपकी सेवा मे खत पहुँच जाय, जवाव से मशगूर फर्मादे, ताकि मुझे तसल्ली तो हो कि खत आपको मिल गया।

आजकल मार्केट मे वहुत-सी किताबे मसलन 'हिदायतनामाए-खाविन्द', 'कामशास्त्र', 'प्रेमशास्त्र', 'वीवी', 'सुहागरात' या इसी किस्म की दीगर किताबे निकली है। वहुत अच्छी फरोख्त होती है, हालाँकि मजमून के लिहाज़ से कोई भी मुकम्मिल नही। अव विचार है कि अगर आप इसी मजमून पर हमे कम-से-कम ३०० या ४०० सफे की एक किताव लिख दे, तो वहुत मेहरवानी होगी। कम-से-कम जितनी उजरत आप चाहे ले, मगर किताव हर लिहाज़ से

मुकम्मिल लिख दे और जिस कदर रुपया आप पेशगी लिखें, आपको वजरिया मनीऑर्डर रवाना कर दिया जायेगा। किताव उर्दू, हिन्दी, गुरुमुखी तीनों जवानो मे शाया की जायेगी। कागज, लिखाई, छपाई वहुत ही वढिया होगी। उम्मीद है, आप जरूर ही इस मजमून पर कलम उठायेंगे। अगर कोई नॉविल या कहानियो की किताव तैयार हो तो वह भी लिखें। उम्मीद है, आप जवाव जल्द देकर मशगूर फरमावेंगे।

आपका शुभचिन्तक,
रामप्रसाद

( २ )

**रामप्रसाद**
वुकसेलर एण्ड पब्लिशर,

लोहारी गेट, लाहौर
२९-५-१९३५

श्रीमान जी,

नमस्ते !

कृपा-पत्र मिला, शुक्रिया। मैं मानता हूँ कि इस किसाद-वाजारी (महँगाई) के जमाने मे, जवकि मार्किट का वहुत बुरा हाल है, इस कद्र उज्रत वहुत ज्यादा है। उम्मीद है, मार्केट का हाल आपसे भूला हुआ नही होगा। फ़रोख्त का वाजार दिन-व-दिन गिर रहा है। ताहम भी पब्लिशर के लिए नयी किताव शाया करना जरूरी है। जव तक कोई नयी किताव शाया न की जाय, पुरानी कितावो को भी कोई नही पूछता, इसलिए कुछ-न-कुछ जरूर शाया करना पड़ता है। लाहौर समाज के सालाना उत्सव पर आपकी यह किताव छप जाय, जोकि माह नवम्वर मे होने वाला है, तो वहुत अच्छा होगा। उम्मीद है, आप वहुत जल्द तैयार करेंगे। उज्रत के मुतल्लिक सव हालात को मद्दे-नजर रखते हुए आप एक रुपया फ़ी सफा उर्दू और एक रुपया फी सफा हिन्दी, इससे ज्यादा हालात इजाजत नही देते। तीन सौ सफे की किताव पर छः सौ रुपया हक-ए-तस्नीफ़ वहुत ज्यादा वार (वोझ) है। इस वास्ते हम दोनो जुवानो मे छ सौ रुपया अदा करेंगे। उम्मीद है, आप इसे मंजूर फरमावेंगे। आप-जैसे लायक़ और नामवर मुसन्निफो को उज्रत के मुतल्लिक कमोवेशी के

लिए कहना ही मुनासिब नही, मगर आजकल ऐसी किताबो के क़द्रदाँ बहुत कम रह गये है। उम्मीद है, हर दो जुबानो—यानी उर्दू और हिन्दी—के लिए आप फ़ी सफ़ा एक रुपया मजूर फ़रमा देगे।

किताब के मुतल्लिक यूँ तो आपका नाम ही काफ़ी है; फिर भी किताब इस क़द्र दिलचस्प हो कि हाथो-हाथ पब्लिक इसका स्वागत करे। किताब के लिए कोई उम्दा-सा नाम भी तजबीज करे। आप मसौदा तैयार करके मुझे जिस वक़्त भी इत्तला देगे, उसी वक़्त निस्फ़ रकम (आधी राशि) पेशगी इर्साल कर दी जावेगी, तसल्ली रखे। कहानियाँ शाया करने का अभी विचार नही है। किताब का हुजम (कुल पृष्ठ) तीन सौ सफ़े से कम हो जाय तो कोई हर्ज़ नही। उम्मीद है, आप किताब लिखनी शुरू कर देगे। आपको कभी भी नाराजगी का मौका ना दिया जावेगा। इसके बाद तीन-चार नॉविल हिन्दी में आपके लिखे हुए शाया करूँगा।

जवाब का मुन्तज़िर,

नियाज़मन्द,
रामप्रसाद

आपके स्टॉक मे कौन-कौन-सी किताबे है? जिस कदर किताबे आपने शाया की है, उनके नाम और कमीशन लिखे तो कहीं थोड़ी-सी सेल के लिए मँगवायी जाये।

( ३ )

**रामप्रसाद**
बुकसेलर एण्ड पब्लिशर

इसाइड लौहारी गेट, लाहौर
जून, १९३५

श्रीमानजी,

नमस्ते!

कृपा-पत्र मिला। खैर, आप अपने फ़ैसले पर फिर गौर करें, क्योकि एक तो किसाद-बाजारी, दूसरे इतनी उजरत बहुत ज्यादा है। दूसरे बुकसेलर के साथ आपका फ़ैसला एक रुपया मे हुआ था, जिसका मैंने पहले खत मे हवाला दिया

था। यह नही कह सकता कि उसने कुछ दिया है या नही। अब भी आप हमसे वही रेट मजूर फरवा दे। एक-आध किताब शाया करके तो फ़ायदा न होगा, लगातार आपसे पाँच-छ कुतुब लिखायी जावेगी और शाया की जावेंगी, जिससे आपको काफी फायदा होगा। मगर पुख्ता फैसला पहले हो जाना बेहतर है, ताकि बार-बार का झगडा न रहे। एक रुपया उर्दू के लिए और हिन्दी के लिए डेढ रुपया लगाये, यह किसी भी हालत मे कम नही है। मैं पहले ही कह चुका हूँ कि आपकी कलम से लिखा हुआ एक-एक शब्द नायब है। इसकी कोई कीमत अदा नही कर सकता। इस वजह से आपको बार-बार लिखते हुए भी खयाल होता है कि उज्रत ये ले लो या वो ले लो। खैर, आपने एक अव्वलीन (पहले का) हिसाब बतलाया है कि मुझे इतना रुपया मिल जायगा। जनाबेआली, हमारा भी तो खयाल रक्खा जाता कि पब्लिशर को कितना फ़ायदा होगा :—

| | |
|---|---|
| ३०० सफा, १९ कापी, उज्रत आपके हिसाब से ढाई रुपया फी सफ़ा— | ७५०-०-० |
| कागज १९ कापी के लिए फी रीम १० रुपया, ३८ रीम | ३८०-०-० |
| | २४०-०-० |
| छपवाई, ,, ,, —हिन्दी— | ५००-०-० |
| एडवरटाइजमेट, रिव्यू वगैरा के लिए ४ आने फी कापी | ३०-०-० |
| दफ़्तरी, ब्लाक, डिजाइन, टाइटिल-छपवाई, कागज का खर्चा वगैरा | २००-०-० |
| दो हजार रुपया का दो साल का ब्याज अगर किताब दो साल मे बिक जाय | २४०-०-० |
| टोटल | २३४०-०-० |

खयाल फरमावे एक कापी एक रुपया तीन आने मे पड़ी। इसके अलावा दो रुपया कीमत पर ३३ रुपया प्र. श., (११ आने फ़ी कापी) कमीशन ताजराना (व्यापारी कमीशन) सेक्या कम होगा? अब आप विचार करें कि पब्लिशर को क्या फायदा हुआ? हालाँकि हिन्दी मे छपी हुई किताबो पर हिन्दी पुस्तक एजेन्सी, कलकत्ता वाले ४० प्रतिशत कमीशन सौ रुपये की किताब खरीदने पर दे देते है। इस वास्ते आप बराह मेहरबानी मंजूर फरमा दे जिससे जल्द काम शुरु हो।

दुबारा गौर फरमाये।

जवाब का मुन्तजिर—

रामप्रसाद

( ४ )

लाहौर
जून, १९३५

श्रीमान जी,

नमस्ते !

पत्र आपका मिला। मैंने तो यह बतलाया था कि लाहौर के एक दुकानदार के साथ आपका 'नजात' नामी किताब के लिए एक रुपया फी सफा उजरत दायमी कॉपीराइट का मुकर्रर हुआ था। यह मुझे पता नहीं, उसने आपको कुछ दिया या नहीं। अगर उसने नहीं दिया तो आप क़ानूनी चारागोई करके एक दिन मे वसूल कर सकते है। आपकी भेजी हुई किताब 'बेवा' भी उसके पास थी। शायद उसने आपसे खरीद की होगी या कमीशन सेल पर फ़रोख्त के लिए मँगवायी होगी। उसका भी कुछ न दिया हो तो आपकी गफ़लत है। कानून का दरवाजा खुला है। आप उससे वसूल कर सकते है। बनारस मे ही दावा कर दे और डिग्री लेकर लाहौर हमारे पास चले आये। फौरन से पेशतर वसूल होना है या नहीं। अगर वह खत का जवाब ही नही देता तो यह उसका कमीनापन है। अपनी मेहनत के दाम आप पूरे वसूल करे। सीधी तरह खतो-किताबत से वह देगा नहीं। आप यह तरीका करे, दस रुपया खर्च होगा जरूर, मगर आइन्दा के लिए किसी दूसरे बुकसेलर को यह हिम्मत न होगी कि आपसे ऐसा करे। दरगुजर नहीं करना चाहिए। अपने इरादे से मुझे मतला (सूचित) करे। अगर आप पहले नोटिस दे देवे तो बहुत अच्छा है। उम्मीद है, नोटिस आते ही शायद फ़ैसला हो जाय। इसको प्राईवेट ख़याल फ़रमावे।

नियाज़मन्द,
रामप्रसाद

## रामरखसिंह सहगल, सम्पादक 'चाँद', के पत्र

( १ )

दि 'चाँद' ऑफ़िस
इलाहाबाद
२५-८-१९२३

प्रियवर,

मैं हिन्दू-सभा मे गया था। मैंने आपसे एक बार मिलना भी चाहा, पर

दुर्भाग्यवश भेट न हो सकी। प्रेस मे एक घण्टा बैठकर चला आया। शायद आपको मेरा कार्ड मिला भी हो।

मुझे आपसे एक जरूरी बात करनी है, वह यह कि 'माधुरी' की तुलसी-सख्या मे 'आभूषण' शीर्षक आपकी जो कहानी छपी है, उसे यदि वहाँ न भेजकर आप 'चाँद' मे भेजे होते तो इससे विशेष उपकार की सम्भावना थी। यह सच है कि मैं आपको उतना पुरस्कार न दे सकता जो आपको 'माधुरी' से मिलता होगा। प्रचार की दृष्टि से भी चाँद ८००० नही छपता, पर मेरा खयाल है, उपयोगिता की दृष्टि से, चाहे 'चाँद' की थोड़ी-सी प्रतियाँ ही छपती हों, यह कहानी इसके लिए बहुत मौजूँ थी। खैर।

एक कार्ड पहले भी आपकी सेवा मे भेज चुका हूँ। आशा है, मिला होगा। यदि अगले अंक के लिए आप कुछ भेजे तो कृपया इसकी सूचना मुझे तुरन्त दे दे। क्योकि अगले मास मे 'चाँद' के दो संस्करण १५/१५ दिन मे प्रकाशित होगे।

योग्य सेवा सदैव लिखते रहेगे।

भवदीय,
रामरखसिंह सहगल

( २ )

Managed by
Mrs Vidyawati Saigal

'The Chand' Office
Allahabad
१६-११-१६२३

प्रियवर,

इसके पहले भी दो पत्र सेवा मे भेज चुका हूँ। आपने विश्वास दिलाया था कि अक्तूबर के अन्त तक आप अवश्य एक कहानी 'चाँद' के लिए भेजने की कृपा करेगे, किन्तु यह नवम्बर का मध्य है पर आज तक आपकी कहानी मिली नहीं।

'चाँद' का अगला अक एक बडे विशेपाक के रूप निकल रहा है जो कि दिसम्बर के पहले सप्ताह मे प्रकाशित हो जायगा। आपसे सादर अनुरोध है कि इस नये साल के शुरू वाले अक मे कुछ अवश्य भेजने की कृपा करेगे।

आपका,
रामरखसिंह सहगल

( ३ )

'The Chand' Office
Telephone 205
Telegrams 'Chand'
Allahabad, 21.11.1927

Reference No. 4779

My dear Premchand,

I never thought you will raise this question at a time when Marwaries are hot with the 'Chand', you seem to have been bribed by them.

I am amused at your finding. It is a fact the book has occupied much more space than the 'Chand', but I wonder you have deliberately overlooked the fact that it is printed so lavishly in Pica abd double laid have been intentionally used to make the book as bulky as you see. My contention is you should not encroach upon the right of the publisher. So far I have been doing my publications in 22 ems instead of 26, as is usually done by others, but I now intend doing in 20 ems. This might annoy you all the more. I remember full well your contributions have all along appeared in small Pica. I have got in files to show that you yourself demanded Rs. 3/8/0 per page for the entire copyright of your writings. I do not remember to have requested you to reduce a pie in any case and thus I have been paying so far. Why then raise it now? Is it because the book is neatly printed on thick paper? What else could make you so greedy?

I am extremely surprised to see your calculation. You say 1000/- will be the entire cost of printing and 4000/- profit. I say 1000/- will only cost me binding. My calculation is—

| | |
|---|---|
| Cost of 42 Reams paper @ 12/- | 504—0—0 |
| Cost of Printing 20 forms 2000 copies @ 27/-....... .............. .... | 540—0—0 |
| Full cloth binding and Golding about.... | 800—0—0 |
| Writing charges.. ........ ........ . ....... | 325—0—0 |
| Interest about......... ...................... | 250—0—0 |
| | Rs. 2419—0—0 |

| | |
|---|---|
| Commission 25%...... . ..... .. ......... | 1250—0—0 |
| Advertisement charges...................... | 500—0—0 |
| | Rs. 4169—0—0 |
| Profit ......................................... | 831—0—0 |
| | Rs. 5000—0—0 |

I hope this statement will satisfy you that I don't get even 25%.

I have been paying you the highest rate which I have never paid to anybody and am afraid I cannot do anything further. It is hoping against hopes.

I have so far did not receive your contribution, perhaps it does not now pay you to write on the old rate.

I have nothing heard about the Benares writer who has sent me Antarang although I requested a very early reply.

Yours as ever
R. Saigal,
23.11.27

Sjt. Dhanpat Rai, B.A.
(Alias Prem Chand)
Editor, 'Madhuri'
Nawal Kishore Press,
Lucknow.

( ४ )

The Chand Press Limited,
28, Edmonstone Road,
Chandralok, Allahabad

13th June, 1935

My dear Mr. Premchand,

Thank for your letter of no date with the manuscript of one

act drama entitled 'Grih Niti'. The drama has been passed on to the Editor for necessary action. Your remuneration of the previous story will be sent soon. Kindly excuse for the delay.

I hope you are O.K.

With best regards.

Sincerely yours,
R. Saigal
General Manager

## रायकृष्ण दास का पत्र

१८ दिसम्बर, १९२३
f/6 first Hostel
हिन्दू यूनिवर्सिटी

पूज्य भाई साहब,

आपने नही लिखा कि द्विवेदी जी की पुस्तक लिखाने का प्रवन्ध हो सका या नही। मेरा विचार है कि जनवरी के प्रथम सप्ताह में कागज खरीद कर आपके यहाँ दे दूँ। छपाई के बारे मे आपने अपने भाई साहब से पूछ लिया ?

मुझे 'मर्यादा' के उस अक,की जरूरत है जिसमे आपने 'जलपरी' छापी थी। क्या कही से मिल सकता है ?

'रगभूमि' के बारे मे आपने निश्चय कर लिया ? मेरे साथ केवल यही सूरत निकल सकती है कि पहली दो हजार पुस्तको का तमाम मुनाफा आप ले ले। दो हजार का खर्च सजिल्द का (९०० कागज+७५० छपाई+५०० जिल्द बँधाई +१५० विज्ञापन)=२३०० हुआ और मूल्य साढ़े चार रु. फी के हिसाब से ९००० रु. हुआ। अत. ६७०० रु. बचे, इसमे से अनुमानतः पौना कमीशन का भी निकाल दीजिए, यानी कम-से-कम साढे चार हजार रुपए आपको बच रहेगे। मुझे इस पुस्तक के छपाने से जो फायदा होगा वह लिख ही चुका हूँ। जैसी आपकी आज्ञा हो, सो करने को तैयार हूँ। पुस्तक तथा उपहार सहित ज्यादे-से-ज्यादे जितने की आप आशा कर सकते हैं, उससे अधिक इस प्रकार आप प्राप्त कर सकते है।

सेवक,
रायकृष्ण

## राजेश्वरप्रसाद सिंह का पत्र

१६ जुलाई, १९३३

श्रीमान् जी,

मई, १९३३ के 'हंस' मे मित्रवर पण्डित विनोदशकर व्यास द्वारा सम्पादित तथा साहित्य मण्डल, दिल्ली द्वारा प्रकाशित गल्प-सग्रह 'मधुकरी' (द्वितीय भाग) मे सम्मिलित 'अन्तर्द्वन्द्व' नामक अपनी कहानी पर आपकी समालोचना देखकर आश्चर्य हुआ। आश्चर्य इसलिए हुआ कि आप जैसे सिद्धहस्त तथा सुप्रसिद्ध गल्पकार की लेखनी से ऐसी निर्मूल समालोचना निकली। यदि आपकी आलोचना यथार्थ पर आधारित होती तो यह पत्र लिखने की आवश्यकता न पडती, लेकिन उसमे तो असत्य ही असत्य है।

आपकी आलोचना पर लिखने से पहले 'अन्तर्द्वन्द्व' का सारांश दे देना आवश्यक है—विवाह होने से पहले कमला दाम्पत्य जीवन के सुखद स्वप्न देखा करती थी। उसका खयाल था कि ससुराल मे उसे ऐश्वर्य प्राप्त होगा, और स्वामी के स्नेह की अधिकारिणी होकर वह गृह-साम्राज्य में एकच्छत्र राज करेगी, किन्तु ससुराल मे आकर उसके स्वप्नो की लटी बिखर गयी। वहाँ उसे वह सब न प्राप्त हुआ जिसकी उसे आशा थी। उसका पति हृदयनारायण जिले का सुप्रसिद्ध वकील था और वह कमाता भी यथेष्ट था, किन्तु वह कृपण था और गृह-कार्य मे भी कमला को स्वतन्त्रता न देता था। इसलिए कमला के स्वभाव और हृदयनारायण के स्वभाव मे युद्ध छिड गया। कमला हार गयी, और उसने आत्मसमर्पण कर दिया। गृहस्थी की जर्जर तरी किसी तरह चलती रही। एक दिन हृदयनारायण के साथ दूर के रिश्ते का उसका एक भाई गोपाल आया। गोपाल अविवाहित, फैशन मे डूबा हुआ सहृदय युवक था। कमला गोपाल की ओर आकर्षित हुई। उसने उससे दिल खोल कर बाते की, और जब विदा होकर घर से बाहर निकला तो वह दरवाजे की आड़ से उसकी ओर देखने लगी। अपना वादा पूरा करने के लिए दूसरे दिन गोपाल फिर आया, और कमला के लिए बहुमूल्य उपहार लाया। कमला का हृदय कृतज्ञता से भर गया, और गोपाल के प्रति उसका आकर्षण बढ़ गया। दूसरे दिन मध्याह्न के समय आने का वादा लेकर उसने गोपाल को विदा किया। जब दूसरे दिन मध्याह्न के समय गोपाल आया और कमला ने दरवाजा खोला तो वह उसे देखकर चकित रह गया। कमला सिर से पैर तक सजी हुई थी। उसके शरीर पर गोपाल की दी हुई साड़ी थी, जैकट था, और कपडो मे 'यूडिकोलोन' लगा हुआ था। कमला जब गोपाल को शयनागार मे लिवा ले गयी तो वहाँ पर उसे अन्य

दिनो से अधिक सफ़ाई-सुथराई दिखाई दी। अपने हृदय की गुप्त भावना से प्रेरित होकर, गोपाल ने पूछा, "क्यो भाभी, आपने आज मुझे इस वक़्त क्यों बुलाया था ?" कमला बड़े असमजस मे पड़ गयी, पर उसे एक उपाय सूझ गया। उसने कहा, "लाला, मैं रामायण कई जगह समझ नही पाई, आपने समझाने का वादा किया था, जरा बता दीजिएगा।" रामायण लेकर गोपाल उन पक्तियों का अर्थ करने लगा, किन्तु कमला तो केवल गोपाल के "स्वर और शब्दों का सगीत सुनना चाहती थी, अर्थ से उसे कोई प्रयोजन न था !" टीका-व्याख्या समाप्त हो गयी। कमला ने गोपाल को पान दिया। पान लेते समय गोपाल ने कमला की आँखो मे उन्मत्तकारी भावो की छाया देखी। वह तडप उठा। भावोन्माद उसके हृदय मे ताण्डव-नृत्य करने लगा। खड़े होकर स्वर मे असीम विनय भरकर उसने पुकारा, "भाभी !" किन्तु "जमीन पर आँखे गाड़े, घुटनो को करो से कसकर बाँधे हुए, कमला जैसी की तैसी निश्चल बैठी रही !" गोपाल कई क्षण मूर्तिवत् खडा रहा, फिर टोपी और छडी लेकर अवरुद्ध कण्ठ से बोला, "जाता हूँ, भाभी !" क्षीण, लडखडाती हुई आवाज मे कमला ने पूछा, "फिर कब आइएगा, लाला ?" "कह नही सकता ! आदाब अर्ज !" उत्तर की प्रतीक्षा किए बिना ही गोपाल जल्दी-जल्दी सीढ़ियो से नीचे उतरने लगा। कमला अपने स्थान से उठकर पलग पर गिर पड़ी, और लोटने लगी—जैसे जल से बाहर निकलकर मछली तडपती है। वह रेशमी साड़ी, वह जैकेट, यू-डि-कोलोन की वे लपटे उसके शरीर मे सहस्रो बिच्छुओ के समान डक मारने लगी, आँखो से आँसुओ की झडी लग गयी, और कमरे के उस पार मेघाच्छादित आकाश मे श्रावण की काली-काली घटाएँ गरज-गरज कर कमला के हृदय मे हूक पैदा करने लगी।"

कहानी यह है। इस पर आप यो आलोचना करते है—"राजेश्वरप्रसाद सिंह जी का 'अन्तर्द्वन्द्व' भी यथार्थवाद का बिगड़ा हुआ चित्र है। हृदयनारायण का व्यवहार कही ऐसा नही दिखाया गया, जिससे उसकी स्त्री को उससे असन्तुष्ट होने का कोई कारण होता। उसकी आमदनी कम है, और वह स्त्री को अच्छे-अच्छे उपहार नही दे सकता। क्या इतना अपराध ही स्त्री के मन मे गोपाल के प्रति ऐसी भावना उत्पन्न करने के लिए काफी है ? अगर पुरुष या स्त्री इस तरह उपहारो पर लोट-पोट हो जाने लगे तो ग़रीब आदमी की सुख-शान्ति का अन्त ही हो जाय।" इन पक्तियो को पढ़कर ज्ञात होता है कि या तो आपने कहानी ध्यान से नही पढ़ी या किसी अन्य भाव से प्रेरित होकर ऐसी निर्मूल आलोचना लिख मारी। दोनो बाते सही हैं या एक ही, यह तो आप ही कह सकते है।

"राजेश्वरप्रसाद सिंह जी का 'अन्तर्द्वन्द्व' भी यथार्थवाद का बिगड़ा हुआ

चित्र है।" इस पक्ति का वास्तविक आशय क्या है, यह तो आप जाने। किन्तु इससे ये वाते निकलती है—या तो आपने 'अन्तर्द्वन्द्व' की कथा को अस्वाभाविक समझ लिया है या समाज को गिराने वाला, या दोनो। अस्वाभाविकता के उत्तर मे मै यह कहना चाहता हूँ कि अनेक सच्ची घटनाओ के आधार पर मैंने यह कहानी लिखी थी, और इस पत्र के सहस्रो पाठक कदाचित् मेरी इस वात का अनुमोदन करेगे कि हमारे समाज मे ऐसी घटनाएँ आये दिन हो रही हैं। कमला अपने पति से असन्तुष्ट थी, और सहृदय गोपाल से वह सब पाती थी जिसकी हृदयनारायण मे कमी थी। इसके अतिरिक्त प्रणय की क्रिया अज्ञात-रूप से ही आरम्भ होती है। इसलिए, कमला का गोपाल की ओर आकृष्ट होना अत्यन्त स्वाभाविक था। रही समाज को गिराने वाली वात, 'अन्तर्द्वन्द्व' कहानी समाज को गिराने वाली नही है, क्योंकि उसमे आदर्शवाद भी है। कमला और गोपाल के हृदयो मे एक-दूसरे के प्रति आसक्ति है, किन्तु दोनो अपने मनोभावो को मुख से नही निकालते। केवल मूक चित्र-पट के पात्रो की भाँति, दोनो अपना-अपना पार्ट करते है। जव कमला आगे वढती है, तो गोपाल पीछे हटता है; और जव गोपाल आगे वढता है, तो कमला पीछे हटती है। इस तरह कमला की, गोपाल की और हिन्दू-समाज की मर्यादा की रक्षा होती है।

"हृदयनारायण का व्यवहार कही ऐसा नही दिखाया गया, जिससे उसकी स्त्री को उससे असन्तुष्ट होने का कोई कारण होता।" यह वात भी विलकुल ग़लत है। 'अन्तर्द्वन्द्व' के पहले अध्याय को अगर आप ध्यान से पढने का कष्ट उठाते, तो ऐसा न कहते। पहले अध्याय मे देखिए—"विवाह होने से पहले कमला दाम्पत्य जीवन का सुखद स्वप्न देखा करती थी। उसके कल्पना-सम्पन्न मन मे जिस भव्य-भवन का निर्माण हुआ था, वह ऐश्वर्यपूरित था, उसकी सभी वाते अनोखी थी। उसमे रहने वाले जीव ससार के साधारण प्राणी न थे। कमला ने सोचा था, वह उस भवन की स्वामिनी होगी, और स्वामी के अगाध स्नेह और आदर की अधिकारिणी, किन्तु विवाह के वाद ससुराल आकर उसे ज्ञात हुआ कि ससार को नव-यौवन की रँगीली आँखें जैसा देखती है, वास्तव मे वह वैसा नही। उसकी आशाओ और उमगो पर पानी फिर गया। ससुराल की कोई वात उन स्वप्नो से न मिलती थी, जिनकी सृष्टि मे उसने अपनी सारी कल्पना-शक्ति ख़र्च कर दी थी। उसका घर एक साधारण घर था, और उसका स्वामी वह था जिससे मिलने के विचार ही से उसका हृदय घृणा से भर जाता था।" अपने माता-पिता की अकेली वेटी होने के कारण मायके में कमला का विशेष मान था। उसे पूर्ण स्वतन्त्रता थी, उसकी इच्छा-शक्ति पर किसी दूसरे का अधिकार न था, किन्तु ससुराल मे परिस्थिति और थी। यहाँ स्वतन्त्रता नही, पराधीनता थी।"

"ससुराल मे कमला के अतिरिक्त कोई दूसरी स्त्री न थी, फिर भी वह घर की स्वामिनी नही थी। पतिदेव की राय के बिना उसे कोई काम करने का अधिकार न था। हृदयनारायण अपने स्वामित्व के अधिकारो से पूरा-पूरा लाभ उठाये बिना कैसे रह सकते थे? उनकी शास्त्र-नीति मे 'कुछ ले, कुछ दे' के सिद्धान्त के लिए स्थान न था। वे ले सब-कुछ सकते थे, दे कुछ नही!" जिन स्वप्नो को लेकर कमला ससुराल आई, उन्हे देखते हुए हृदयनारायण से उसे कुछ कम भी मिलता, तो भी शायद कमला सन्तुष्ट रहती। किन्तु हृदय-नारायण तो उसे कुछ नही देना चाहता था। वह उसे न अच्छा खाने-पहनने को देता था, न गृह-कार्य मे स्वतन्त्रता। हृदयनारायण का ऐसा व्यवहार कमला को असन्तुष्ट रखने के लिए क्या पर्याप्त न था?

"उसकी आमदनी कम है, और वह स्त्री को अच्छे-अच्छे उपहार नही दे सकता।" यह बात भी निर्मूल है। हृदयनारायण धनहीन नही, कृपण है। पहले ही अध्याय में लिखा है—"यह बात न थी कि बाबू हृदयानारायण दरिद्र हो। नही, आपकी गणना जिले के सुप्रसिद्ध वकीलो में थी और आप कमाते भी यथेष्ट थे, किन्तु आपके और कमला के विचारो मे आकाश-पाताल का अन्तर था। कमला जिन सस्कारो में पलकर बडी हुई थी, बाबू साहब पर उनकी छाया तक न पडी थी। कमला ने मायके मे एक बात सीखी थी—धन मनुष्य की आवश्यकताओ की पूर्ति का साधन मात्र है, किन्तु बाबू साहब इस सिद्धान्त से सहमत न थे, धन को आवश्यकताओ की पूर्ति का साधन ही नही, उपासना की वस्तु भी समझते थे।" और—"हृदयनारायण के स्वभाव मे सुरुचि का अभाव था। एक वेशभूषा की ही बात ले लीजिए। आपका कोई वस्त्र ऐसा न था, जो अपने जीवन की अन्तिम घडियाँ न गिन रहा हो। पुराने कपड़े यदि साफ हो, तो इतने बुरे नही लगते, किन्तु विधि-वाम ने कपड़ो के भाग्य मे सुख न लिखा था। वे पसीने से तर हो जाते, उनसे दुर्गन्ध निकलने लगती, किन्तु धोबी का घर देखने का अलभ्य सौभाग्य प्राप्त होने मे विलम्ब होता ही रहता। जब हृदयनारायण की स्वय अपनी दशा यह थी, तो फिर स्त्री का 'सँवार-सिगार' आप किन आँखो से देखते? 'सँवार-सिगार' मे क्या फ़िज़ूलखर्ची नही होती? सादगी क्या अवगुण है? फिर, हृदयनारायण अपनी स्त्री को उस मार्ग पर कैसे चलने देते, जिसमे तबाही थी—केवल तबाही थी? माना कि, वह मायके से यथेष्ट गहने-कपड़े लेकर आई थी, लेकिन रोज-रोज़ पहनने से क्या वे खराब नही होते, फिर उन्हे दुरुस्त कराने मे क्या कुछ ख़र्च नही होता?" इन उद्धरणो से सिद्ध है कि हृदयनारायण सम्पन्न था, किन्तु घोर कृपण था। फिर, आपने कैसे अनुमान कर लिया कि हृदयनारायण की आर्थिक दशा अच्छी न थी? अच्छे-अच्छे उपहार न देकर, सुरुचिपूर्ण सादगी से रखकर

भी स्त्री को सन्तुष्ट रखा जा सकता है, किन्तु हृदयनारायण के स्वभाव में तो सुरुचि का ही अभाव था।

"क्या इतना अपराध ही स्त्री के मन मे गोपाल के प्रति ऐसी भावना उत्पन्न करने के लिए काफी है ? अगर पुरुष या स्त्री इस तरह उपहारों पर लोट-पोट हो जाने लगे, तो ग़रीब परिवारो की सुख-शान्ति का अन्त ही हो जाय।" ये पक्तियाँ भी कितनी भ्रमपूर्ण है। गोपाल से उपहार पाने के कारण भी उसके मन मे उसके प्रति आसक्ति उत्पन्न नही होती। आसक्ति की क्रिया, उसी समय आरम्भ हो जाती है जब कमला पहले-पहल गोपाल की आवाज सुनती है, और आँगन मे लौटकर उसकी बात सोचने लगती है। गोपाल को देखने और उससे बाते करने के बाद आसक्ति बढ़ जाती है। उसे उपहार तो गोपाल दूसरे दिन भेंट करता है। जिन कारणों से कमला की आसक्ति मे उग्रता आती है, उनमे से गोपाल का उपहार-भेंट एक अवश्य है, किन्तु अन्य कारण है—स्वप्नो की धूम के कारण कमला का मानसिक वातावरण, हृदय-नारायण के अनुचित दुर्व्यवहार के कारण उसका दाम्पत्य जीवन से असन्तोष, और गोपाल का कमला के आदर्शानुरूप होना।

'अन्तर्द्वन्द्व'—कहानी सर्वथा निर्दोष हो या न हो, किन्तु उसमे वे दोष नही है जो आपने दिखाये है। उसमे उस मधुर-कटु भावना की अभिव्यक्ति है जो किसी पुरुष या स्त्री के हृदय मे किसी स्त्री या पुरुष को अपने अनुरूप पाकर सदा उठती रही है और सदा उठती रहेगी, और उस भावना की अभिव्यक्ति की गयी है स्वाभाविक तथा सयत ढग से।

खण्डनात्मक आलोचना का अभिप्राय यदि मण्डनात्मक हो तो वह स्वागत के योग्य है। किसी लेखक को उसकी त्रुटियाँ दिखा देने से उसे लाभ हो सकता है, किन्तु खण्डनात्मक आलोचना जब निर्मूल, निराधार तथा असत्य धारणाओं को लेकर की जाती है, तो वह हेय तथा अवहेलना के योग्य ही होती है। आपकी आलोचना ऐसी ही है। ऐसी भ्रमात्मक तथा अन्यायपूर्ण समालोचना लिखकर न तो आपने अपना ही उपकार किया है, न मेरा, न हिन्दी-ससार का। अतएव न्याय इसी मे है कि यदि आपने असावधानी के कारण या भ्रमवश यह आलोचना की हो तो अपनी भूल स्वीकार कीजिए, और यदि इसका कारण कोई अन्य भाव हो तो उसे मन से निकाल दीजिए।

अन्त मे इतना मै आपसे और कहना चाहता हूँ—साहित्य का क्षेत्र सुविस्तृत है, विशाल है। इसमे एक ही नही, अनेक साहित्यिको के लिए गुजाइश है। इसलिए—'Live and let live।'

भवदीय,
राजेश्वरप्रसाद सिह

('भारत', रविवार १६ जुलाई, १९३३ मे 'समालोचना की विडम्बना—प्रेमचन्द जी के नाम खुला पत्र' शीर्षक से प्रकाशित)

## लाजपतराय एण्ड संस, लाहौर के पत्र

### ( १ )

लाजपतराय एण्ड संस,
लाहौर
३-११-१९२७

श्रीमान जी,

नमस्ते !

कृपा-पत्र मिला। 'नवाज खोलने गये थे रोजे गले पड़े' के मस्दाक़। मेरा निवेदन था कि नॉविलो पर 'ख्वाबो-खयाल' की तरह रुपया ले लेवे और जनाव ने तहरीर फरमाया है कि 'ख्वाबो-ख्याल' को भी इसी जमरा (कतार) मे शामिल करे। है ना खूबी-ए-किस्मत ! आमदम वर्सरे मतलव (मैं अपने मतलव पर आता हूँ) 'ख्वाबो-खयाल' का फैसला हो चुका है। उसको छेड़ने की जरूरत नही। आइन्दा नॉविलों के वास्ते अगर आप मेरी दरख्वास्त को क़बूल नही कर सकते, तो मुझे आपके कहे अनुसार रॉयल्टी मजूर करने मे कोई उज्र नही। आप दो सौ सफ़े का नॉविल पहले भेज दीजिए। उसके वाद दूसरा दो सौ का छाप लूंगा। इसके वाद फिर हुक्म की तामील करूँगा। हाँ, रॉयल्टी भी दस और पन्द्रह फीसदी के वजाय पन्द्रह और वीस की रक्खे तो मुनासिव होगा। आखिर मे नाविल का मज़मून भेजते हुए उसके साथ फ़ैसला-सुदा शर्त लिख दे। मै तामील करूँगा।

'ख्वाबो-खयाल' की दस कॉपी डाक की ट्रांजिक्शन मे खराव हो गई। अव लिखने के लिए भेजी गयी है। टाइटिल छप गया है। इस माह मे किताव तैयार होगी। इस किताव की वज़रिया इश्तहार उधार-नकद में आपके काम को Advertise करूँगा। इसलिए भी इस पर रॉयल्टी देने के नाकाविल हूँ। साब्का (पहले) फैसलासुदा शर्त पर अमल होगा। वच्चो की 'रामायण' और 'महाभारत' भेजता हूँ। कहानियाँ आप खुद वच्चो की लिख सकते है। वहाँ कितनी ही उर्दू-हिन्दी कुतुव स्कूलो मे पढ़ाई जाने वाली वच्चो के लिए मौजूद होगी। पहले आप 'रामायण' शुरू कीजिए। अफ़सोस, मेरी सेहत मेरे काम मे सख्त हर्ज डाल रही है, वरना जल्दी मैं खुद को आपकी नजर में अच्छा पब्लिशर सावित करने की कोशिश करता।

मैं अगर अपना कोई प्लाट आपको दूं तो उस पर नॉविल लिख देगे, तो इसका आप क्या चार्ज करेंगे ?

आपका,
लाजपतराय

( २ )

लाजपतराय एण्ट संस,
लाहौर
१६-११-१९२६

श्रीमान मुशी प्रेमचन्द जी,

नमस्ते !

मैं देहली चला गया था। वहाँ जाकर तवियत खराब हो गयी। मेरे पीछे आदमियो को 'वाल रामानन्द', 'महाभारत' भेजनी याद नही रही। दो-तीन दिन हुए आपको भिजवाई है, लेकिन हैरानी है, आपने नॉविल का मसौदा नही भेजा, ताकि उसे लिखना शुरू किया जावे। चूंकि आपकी किताबे अच्छे कातिवो के सुपुर्द की जाती है और देर लगती है। आप कृपा करके वापसी डाक से भेजने की कृपा करे। साथ ही रॉयल्टी की निस्वत अपने आखिरी फ़ैसले से इत्तला वख्शेगे, ताकि मैं आपकी मंजूरी की चिट्ठी भेज दूं, और वच्चो के लिए 'रामानन्द', 'महाभारत' कहानियो की किताव की निस्वत अपने हालात से इत्तला वख्शकर मशकूर फ़रमा देगे।

आपका शुभचिन्तक,
लाजपतराय

नोट :—'ख्वावो-खयाल' दो
हफ़्ता मे तैयार हो
जावेगा।

( ३ )

लाजपतराय एण्ड संस,
लाहौर
११-१-१९२८

श्रीमान जी,

नमस्ते !

कृपा-पत्र मिला। वदकिस्मती से ववजह कमजोरी और वीमारी के और पब्लिकेशन का काम ज्यादा करने की वजह से मैं चारपाई पर पड़ गया। इस

वजह से न तो आपको कुछ लिख सका और न रुपया भेज सका। अब आपको जल्दी चन्द दिनो के अन्दर रुपया भेज दूंगा । दस कापियाँ नवाव इकवाल से आज भेजने को कह दी गयी है। टैक्स्स-बुक कमेटी का कल ही सरकुलर आया है कि रुपये के पाँच सौ सफे लेते है, यानी उन्होने वजरिया सरकुलर लेटर ऑर्डर दिया कि ५०० सफो की एक रु. क़ीमत है। अगर हम उसको १००० छापें, जो कि पहली दफा एक हजार पक्की छापनी चाहिए, तो लागत'दस आने फ़ी किताव बैठती है। मैंने हिसाव कर लिया है और अगर दो हज़ार छापे तो आठ आने के करीव और तीन हजार छापी जावे तो साढे सात आने के करीव। तीनो लागतो मे सिर्फ़ पैसा, डेढ पैसा का मार्जन है। वो इस सूरत मे अगर हमे लिखाई-छपाई मे कुछ रियायत मिले, जो अच्छा होने की सूरत मे मुश्किल है। इन सव पर ट्राई कलर व्लॉक होगे। दुकानदार का कमीशन ज्यादा-से-ज्यादा होना चाहिए, जो आप मुनासिव समझे। सव वाकयात आपके सामने रखे जाते है। आप एक पुराने और क़ाविल मुसन्निफ़ है, हर पहलू को देख लेगे।

'रामायण' के वाद वच्चो के लिए सरल कहानियाँ आपको लिखनी होगी और वो भी जरूर मजूर हो जावेंगी। और कोई सेवा ?

लाजपतराय

( ४ )

लाहौर
२४ सितम्वर, १६२८ ई०

श्रीयुत मुंशी प्रेमचन्द जी,

नमस्ते !

खत मिला। व्लॉक के लिए गगा आर्ट प्रेस को दिखा दिया गया है। हो सके तो आप भी ज़रा दरयाफ़्त करने की तकलीफ गवारा करे। 'राम-चर्चा' की किताव सिर्फ तीन कापियाँ रह गयी है। उम्मीद करता हूँ कि पिछली तारीख को इर्साल (प्रेषित) कर दूंगा। सत्तर कापियाँ 'खाके-परवाना' मोसूल (प्राप्त) हुईं। कीमत ज्यादा ही है याकि उस तरफ रिवाज होता है कि ऊपर जो क़ीमत लिखी होती है, उससे आधी कीमत चार्ज करते है। मतला करे कि १०० कापियो की फ़रोख्त पर क्या कमीशन देंगे? 'ख्वावो-खयाल' की कीमत—इसकी लिखाई-

छपाई बिल्कुल मामूली और कीमत वहुत ज्यादा है। कम-से-कम पंजाव मे तो क़ीमतें कम रखी जाती है।

आज इश्तिहार दे दिया गया है। मुफस्सल (विस्तारपूर्वक) कमीशन वगैरा से मुत्तला (सूचित) करेंगे, ताकि इसकी फरोख्तगी का अच्छा इन्तजाम कर सकूं। कीमत इसकी वाकई बहुत ज्यादा रखी गयी है। जवाव से जल्दी मुत्तला करें। बाकी खैरियत, ज्यादा आदाब।

सोमप्रकाश साहनी

( ५ )

**लाजपतराय एण्ड संस,**
**लाहौर**
८-११-१९३०

श्रीयुत मुशी प्रेमचन्दजी,

नमस्ते !

मेरे खत मिलने से पहले मनीऑर्डर मुब्लिग ५० रु. का मिल चुका होगा। मैंने २० तारीख को रुपये भेजने का वायदा किया था, मगर मुझे देहली का एक ज़रूरी काम दरपेश आ गया। देहली से मैं दूसरी तारीख को वापस आया, और जनाव के दो कार्ड मिले, जिसके लिए वहुत अफ़सोस हुआ कि जनाव को खामख्वाह की इन्तजारी रही। मेरे पहले चालीस रुपये 'खाके-परवाना' के हिसाव मे वजा (कटौती) कीजिए और मुब्लिग (भेजे गये) पचास रुपये 'राम-चर्चा' के हिसाव में। 'राम-चर्चा' छापी तो वच्चो के लिए है, मगर जखीम (मोटी, वडी) हो जाने की वजह से हमारा मक़सद मफ़्क़ूद (अप्राप्य) हो गया है, और स्कूलो वाले इसी एतराज़ की विना पर खरीदने से झिझकते है। चुनांचे मैं इस किताव को तवादले के तरीक़े से ही निकाल रहा हूँ। चुनाँचे चार सौ कितावे तवादले में दी गयी है, क्योंकि तवादले के हिसाव १ रुपया ४ आने के हिसाव से दी गयी है, इसलिए इसकी रॉयल्टी भी इसी हिसाव से दी जावेगी, और वाकी की किताव जो भी है, उनकी रॉयल्टी एक रुपया फ़ी किताव के हिसाव से मिलेगी, क्योंकि किताव की क़ीमत एक रुपया मुकर्रर की गयी है। १ रु० ४ आना तो तवादले के लिए है। वाकी हिसाव इस तरह है—

१५० रु. की मालियत की किताब व हिसाव तवादला-ए-वाशी फ़रोख़्त की गयी—

रॉयल्टी— ३२ रु. १३ आने सिफ़र पाई

रॉयल्टी १०० किताव—१७ रु ८ आने सिफर पाई

कुल ५० रु. ५ आना

चुनाँचे मुब्लिग ५० रुपये वजरिए मनीऑर्डर और आठ आने फीस मनी-ऑर्डर हिसाब मे दर्ज फ़रमाकर मशकूर करे। 'खाके-परवाना' की रकम हमारी तरफ वाजिव आइद मुवलिक वयालीस रुपये थी, जिसके एवज़ जनाव को चालीस रुपये नकद और वेमुजीव जनाव के इर्शाद। १ रु० ७ आना ६ पाई की कुतुब बाजार से खरीदकर इर्साल खिदमत की गयी, और सात आने महसूल डाक यानी कुल १ रु० १४ आना ६ पाई, यानी कुल हिसाव साफ हो चुका। बाकी रहा नॉविल के लिए, आपसे कई वार दरख़्वास्त की गयी, मगर जनाव ने हमारा जर्रा-भर भी ख़याल न किया। वराये-मेहरवानी यह नॉविल ज़रूर हमारे लिए मखसूस (ख़ासतौर पर) रखेगे। नॉविल कब तैयार होगा ? उसकी अदायगी किस तरह की जावे, आप ही वताये। मेरे लिए लिखे, विल्कुल उस पर अमल किया जावेगा, और किसी क़िस्म की अदायगी मे देरी या वायदा-खिलाफी न की जावेगी। किसी किस्म की सेवा हो तो लिखे।

सोमप्रकाश

नोट—मुझे पूरी उम्मीद है कि इस वार मुझे निराश न करेगे और ज़रूर-जरूर मुझे यह किताव देकर मशकूर करेगे।

( ६ )

लाजपतराय एण्ड सन्स,
लाहौर
१६ दिसम्बर, १९३०

श्रीयुत पूजनीय मुशी जी,

नमस्ते !

ख़त मिला, दो हजार की एडीशन या एक हजार में कोई फर्क नही पड़ता क्योंकि उर्दू एडीशन चाहे एक हजार छपवा लिया जाय, चाहे दो हज़ार, इसमे कोई फायदा नही होता। अलवत्ता हिन्दी एडीशन दो हज़ार ही छपवाने मे

वार इसरार कर रहा हूँ, और कामिल उम्मीद करता हूँ कि मेरी दरखास्त कबूल करेंगे। गर्मियो मे कलकत्ता जाने का विचार है। गालिबन जरूर दर्शन करूँगा। जवाब मे देरी हो गयी, माफ़ करेंगे।

जवाब का मुन्तजिर (प्रतीक्षक)—

सोमप्रकाश साहनी

( ८ )

लाहौर

१७-१-१९३१

श्रीयुत मुंशी जी,

नमस्ते !

पत्र मिला, शुक्रिया। आपने वादा पूरा करने के लिए तो लिखा, मगर आधे से भी कम, क्योकि आपको बखूबी याद होगा कि फ़ी सफा बजाय १ रु. ४ आने के १ रु० ६ आने पर तसफ़िया (निर्णय) हुआ था; मगर चूँकि अब आप इसी निरख पर बजिद नजर आते है, लिहाज़ा मज़ीद (अधिक) बार-बार लिखना फिजूल है। आपके निरख मजूर है, मगर इसके साथ हमारी बात भी मजूर करके शुक्रिया का मौका दे। आपने पहले एडीशन का एक रुपया, दूसरे के लिए बारह आने, तीसरे के लिए आठ आने कहे है, ठीक। मगर उसके बाद हम इसके पूरे कॉपीराइट के हकदार है। अब तो आपको भी माकूल उजरत मिल गयी, और कोई वजह नही कि आप इसे नामंजूर करे। मजूरी के साथ किताब भी भेज देने की कृपा करे, ताकि साथ-साथ किताबत शुरू हो जाये। किसी किस्म का काम हो तो लिखे।

आपका,

सोमप्रकाश साहनी

( ९ )

लाजपतराय एण्ड संस,
पब्लिशर्स एण्ड बुकसेलर्स,
लाहौर
१-२-१९३१

श्रीयुत मुंशीजी,

नमस्ते !

खत मिला, खुशी हुई। मैं आपसे भी उम्मीद रखता था कि आप मुझ पर नज़रे-इनायत करेंगे। आप देखेंगे कि मैं काम किस खुशउस्लूबी (आचार-व्यवहार की अच्छाई) से करता हूँ। मैं आपकी खिदमत मे फ़ेहरिस्त भेज रहा हूँ और नयी पब्लिकेशन की लिस्ट, जिससे आप खुद अन्दाज़ा लगा सकेंगे कि पंजाब में किस खुशउस्लूबी से हमारी दुकान काम कर रही है। आप भी हमेशा इस दूकान की सरपरस्ती करते रहेंगे। मुझे आपसे पूरी-पूरी उम्मीद है।

हमारी दुकान के लिए इस वक़्त मुन्तखब (चुने हुए) और पंजाब के माने हुए कातिब काम कर रहे है। इस बात से आप बेफ़िक्र रहें। आपकी दो किताबों की लिखाई जो की गयी है, उससे आप बखूबी अन्दाज़ा लगा सकते है। मसविदा जल्दी भेजकर मशकूर (जिसका शुक्रिया अदा किया जाय) फ़रमावें। मेरे लायक़ कोई सेवा हो तो हुक्म करें।

खादिम,
सोमप्रकाश साहनी

( १० )

लाजपतराय एण्ड संस,
लाहौर
५-२-१९३१

श्रीयुत प्रेमचन्द जी,

नमस्ते !

तक़रीबन आधा मसविदा जितना कि आपने भेजा है, मिल गया। मुबल्लेग़ात (प्रेषित रुपये) अगले हफ़्ते में आपकी खिदमत में पहुँच जावेंगे, और जितने

ज्यादा-से-ज्यादा भेज सका, भिजवाऊँगा, नही तो वाकी आइन्दा कुछ दिनो के वाद । किताव कल कातिव को दे दी जावेगी। उम्मीद है, वाकी हिस्सा भी जल्द भेजने की कृपा करेगे। टाइटिल रगीन हो या कवर पेपर वाला कागज लगाया जावे ? गालिवन सुदर्शन साहव की 'ताहिरे-वफ़ल' देखी होगी। अपनी कीमती राय से आगाह करेगें। मेरे लायक कोई खिदमत हो तो वयान करें। अभी नवाब इकवाल वाला कातिव आया है और मसविदा दे गया है।

आपका
सोमप्रकाश साहनी

( ११ )

लाजपतराय एण्ड संस,
लाहौर
१८-२-१६३१

श्रीयुत मुंशी प्रेमचन्द जी,

नमस्ते !

ववजह हडतालो के मत्लूवात (वाञ्छित वस्तुएँ) रवाना न कर सका। परसो से मै भी बुखार मे मुब्तिला हो गया। आज क़दरे-इफ़ाका (आरोग्य-लाभ) है, इसलिए वैंक नही जा सका, वरना वैंक में रुपये देकर ड्राफ़्ट भिजवा देता। आदमी जलसो पर गये हुए है। कल भगतसिंह-डे पर हड़ताल थी, चैंक मुवलिग (प्रेषित) ५० रुपया न० A-४८५६८ पंजाव नेशनल वैंक का इर्साले-खिदमत है। अपने वैंक मे इसे दे दे। मजीद रुपया भेजने की कोशिश करूँगा और अनकरीव इर्साले-खिदमत कर दूंगा। किताव वराये-कितावत दे दी गयी है, वाकी का मसौदा जल्द भेजकर मशकूर फरमाये।

कोई सेवा ?

सोमप्रकाश साहनी

मुख्तिसर इश्तिहार बनाकर भी देंगे ताकि ज्योंही किताब खत्म हो, नयी किताब का इश्तिहार ही कर दिया जावे।

ताकिदन अर्ज है, कोई सेवा मेरे योग्य ? जवाब से जल्दी याद फरमावेंगे, क्योंकि मैं काश्मीर जा रहा हूँ। क्या आपके पास अपना शायाशुदा कुतुब का स्टॉक मौजूद है ? हो तो लिखेंगे, ताकि उनकी चन्द कापियाँ मँगवा ली जाये। अगर इस किताब के दो हिस्से बनवाने हो तो पहला हिस्सा कहाँ तक हो, ये आप ही लिखे। दो हिस्सो मे हो जावे तो क़ीमत ठीक वसूल हो सकती है। पहले हिस्से की इशाअत अपने हाथ मे होगी।

सोमप्रकाश

( १४ )

**लाजपतराय एण्ड संस,**
पब्लिशर्स एण्ड बुकसेलर्स,
**लाहौर**

२६-८-१६३१

श्रीयुत पूज्य मुंशी जी,

नमस्ते !

बकाया मजमून की सिर्फ नौ कापियाँ बनी है। मजमून बाकी का भेज देंगे, क्योकि किताब खत्म होने वाली है। किताबो के लिए अर्ज है कि अगर आपने सौ रुपये के माल पर सिर्फ ३०% ही देना है तो क्यो ना २०-२५ रुपये की कुतुब (किताबे) मँगवा ली जावे, चाहे इस पर २५% मिले। दूकानदार ज्यादा रकम का माल सिर्फ इस शर्त पर उठा सकता है जबकि उसे माकूल कमीशन मिले। मुकर्रर अर्ज है कि बाकी का मसौदा बवापसी डाक भेजने की कृपा करे। कोई सेवा ?

खादिम,
लाजपतराय

( १५ )

लाहौर
१५-१०-१९३१

पूजनीय मुशी जी,

नमस्ते !

आपके खत मोरखा (बतारीख) ३ अक्टूबर के जवाब मे अर्ज है कि मैं कल दिल्ली से वापस आ रहा हूँ, इसलिए जवाब मे देरी हो गयी। पढकर अफसोस हुआ कि आपने मेरे खत का उलट मफहूम (अर्थ) निकाला। मेरे लिखने का हरगिज यह मुद्दा ना था कि मैं आपसे 'पर्दाए-मजाज' के तयशुदा उज्रत से किफायत चाहूँ। मेरे लिखने का मुद्दा यह था कि आगे के लिए मुझे खास किफायत दे, और कसादेबाजारी (बाजार का मन्दा होना) को मद्देनजर रखते हुए। मैं हिन्दी की कुतुब शाया करना चाहता हूँ, मगर वो आठ फ़ार्म से ज्यादा ना होने चाहिए, और नयी कहानियो की किताब हों। आप कम-से-कम क्या लेगे ? 'पर्दाए-मजाज' का दूसरा हिस्सा १४ कापियो में खत्म हुआ है। प्रेस मे दे दी गयी है। एजेन्सी के मुताल्लिक अर्ज है, आपने एक खत मोरखा २७-८-३१ मे तीस रुपया कमीशन देने के लिए लिखा है, और फिर दो सौ रुपये की किताबो की गारण्टी। लेकिन अब आप २५ रुपया कमीशन के लिए कहते हैं। मुझे भी इसलिए अफ़सोस होता है, एक बार आप कुछ तहरीर करते है, दूसरी दफ़े कुछ। क्या आपकी लिखी हुई चिट्ठी इर्सालि-खिदमत कर दूं, और अब छह सौ की गारण्टी करनी पड़ेगी। यदि मुझे इन शर्तो पर मजूरी दे दे, ३० रुपया कमीशन दे या २५, और फ्री डिलीवरी। हम ज्यादा-से-ज्यादा माल की निकासी की कोशिश करेगे, लेकिन गारण्टी नही हो सकती। हिसाब तीन माह के बाद हुआ करेगा। अगर मै इसी वक्त एजेन्सी लेने की खातिर झूठ बोलकर गारण्टी कर दूं और एजेन्सी ले लूं। अगर ऐसा ना हो सके, मुमकिन हो सकता है। इससे ज्यादा रकम की कुतुब बिक जावे, यह कोई बड़ी बात नही तो खामख्वा बुरा क्यों बनूं ? अगर आप मुझे अजीज (प्रिय) समझते है, तो बन्दा भी आपको बुजुर्ग और मेहरबान समझता है। मैं तो किसी को भी नुकसान पहुँचाना बुरा समझता हूँ, तो आपके लिए कब मुमकिन हो सकता है ? मैं हर तरह से आपकी सेवा के लिए हाजिर हूँ। उम्मीद है, आप दूसरो की निस्वत खास ख्याल रखेंगे। कोई सेवा !

आपका,
सोमप्रकाश

नोट—अगर एजेन्सी को ये शर्ते मंजूर हो तो कुतुब १०-१० फ़ी भेज दे। जवाब से याद फ़रमायेंगे।

( १६ )

लाजपतराय एण्ट संस,
लाहौर
२८-११-१९३१

श्रीमान मुंशी जी,

नमस्ते !

कृपा-पत्र मिला। मशकूर हूँ। नॉविल भेजना शुरू कीजिए। साथ-ही-साथ लिखाता जाऊँगा। 'वाल्मीकि रामायण उर्दू' उपक की चाहिए तो मैं भेज सकता हूँ। दूसरी 'रामायण' अब नवलकिशोर प्रेस से देख सकते हैं। 'ख्वाबो-खयाल' के रुपये जनवरी के पहले हफ्ते मे भेज सकूंगा, क्योकि २२ दिसम्बर से जलसा शुरू हो रहा है। बहुत-सी पब्लिकेशन छपाकर रखी है, और वह भी बवजह लम्बी बीमारी, और छह माह से दुकान से गैरहाजिरी। वक़्त के साथ 'ख्वाबो-खयाल' भी फिर दो हफ्ते और लेट हो गया है। मैं अभी तक दुकान पर काम करने के नाकाबिल हूँ।

आपका,
लाजपतराय

( १७ )

लाजपतराय एण्ड सन्स,
पब्लिशर एण्ड बुकसेलर

लाहौर
१० अगस्त, १९३२

श्रीयुत मुशी जी,

नमस्ते !

खत मिला। हालात से आगाही हुई। वाकई देर हो गयी है, लेकिन नामालूम, आपने बातचीत तोडकर मण्डल मे सरियानन्द को यह लिखने मे क्या मलामत समझी जो अपनी-हमारी बाबत लिख दी। दरअसल इन दो माह मे बहुत-कुछ इधर-उधर देता हूँ, सिर्फ़ खानगी मामलात की वजह से। आपने किताब तो 'बेवा' छापी, मगर इस तरह कि जिस तरह बाज़ारी किताब होती है। लोग

आपकी इस किताब को देखकर हैरान रह जाते है। 'खाके-परवाना' की बाबत जो आपने लिखा, उसकी वजह यह थी कि वो किताब मेरे पास सर्दियो में आनी थी, यह आयी है गर्मियो मे, इन दिनों मे जब कि बहुत मन्दा होता है। आपकी हिन्दी कुतुब (पुस्तको) का हिसाब—बबुआ का साहब, अर्जुन की पेशगी—सब रकम और हिसाब सितम्बर के दरम्यान में मिल जावेगी। आप यह तो कहेंगे कि इतनी देर का वादा। दरअसल जो कुछ मैं लिख रहा हूँ बिल्कुल ठीक। यही उम्मीद कामिल (पूर्णतः) करता हूँ कि 'वेवा' और हिन्दी कुतुब का हिसाब चन्द दिनो मे ही तय कर दूँगा। हमारे बाहरी जल्से शिमला-डलहौजी सितम्बर मे शुरू होते है। तब से हमारा सीजन शुरू हो जाता है। लिहाजा आप बिल्कुल किसी क़िस्म का खयाल न करे।

कम्पनी का बाक़ी का हिस्सा भी बाद अजा (बाद मे) अरसाल करेंगे, ताकि इस माह के आखिर मे छपाई शुरू कर सकूँ। हिन्दी की कुतुब मँगा लूँगा। क्या बनारस में उर्दू की कुतुब की बिक्री हो सकेगी? जवाब से याद फरमायेंगे।

खैरअन्देश,<br>
सोमप्रकाश साहनी

( १८ )

**लाजपतराय एण्ड संस,**<br>
**लाहौर**

२४-६-१६३२

श्रीमान मुशीजी,

नमस्ते !

मै मोरखा २२-६-३२ को यहाँ पहुँचा हूँ। शिमला से देहली वगैरा गया था। आपकी तीन चीजो का हिसाब इर्साल है। 'ग़बन' का अक्टूबर के मत्वसत (लगभग) एक सौ रुपया इर्सालि-ए-खिदमत कर दूँगा। अभी तक 'ग़बन' का बकइया हिस्सा नही मिला। जितना आपने भेजा था, आज खत्म होकर आ गया है और आज ही आया है। मुब्लिग सौ रुपये का चैक मोरखा १-१०-३२ का इर्सालि-खिदमत है। -

| | | रु. | आ. | पा. |
|---|---|---|---|---|
| 'वेवा'— | ५० कापी | ३० | ० | ० |
| रामचर्चा | १५० कापी | २६ | ४ | ० |
| हिन्दी कुतुव | | ४३ | १२ | ० |
| | रु. | १०० | ० | ० |

मत्वसत अक्टूबर सौ रुपया और भेज दूँगा, वराए-मेहरवानी वक़इया हिस्सा जरूर जल्दी खत देखते ही भेज दें, और अपने हिन्दी कुतुव की एक मुकम्मल फ़ेहरिस्त भी। क्या आप अपनी तमाम तस्नीफ़कर्दा कुतुव दो-दो अपने स्टॉक मे रखना चाहते हैं? मैं आपकी सव कुतुव सप्लाई कर सकता हूँ। अव्वल तो वनारस मे भी फरोख्त हो सकती है। दोयम आपके इश्तहार निकलते रहते है। रिसालो मे, अखवार मे वहाँ इनका इश्तहार देगे तो यकीनन आपको ऑर्डर आवेगे।

आपका रिसाला अखवार पजाव भर मे लाइब्रेरियो वगैरा मे पहुँचता है। कमीशन सेल मे फिर भी दे सकता हूँ, इसमे आपका कोई हर्ज न होगा।

जवाव से जरूर याद फ़रमा देंगे।

सोमप्रकाश

( १९ )

लाजपतराय एण्ड संस,
शिमला

१०-९-१९३४

श्रीयुत मुंशी प्रेमचन्द जी,

नमस्ते !

आपका नवाजिशनामा लाहौर से रिटर्न होकर मुझे यहाँ मिला। आपका खत आता या न आता, इन दिनो मैंने कुछ-न-कुछ जो भी वन पड़ता, आपको भेजना था, क्योंकि आज ही आर्यसमाज का जल्सा खत्म हुआ। यहाँ दो समाजो के जल्से एक-एक हफ्ता छोडकर होते है। दो-तीन दिन सेल हो जाती है, मगर अवके दोनो समाजो के जल्से इकट्ठे हुए है। Dull Market है। दूसरे, उन्होने जलसे इकट्ठा कर लिये है, जिसकी वजह से सेल खासतौर पर कम हुई है।

मुवलिक सौ रुपये का चैक इर्सालि-ए-खिदमत है, और जल्द ही सौ रुपये की दूसरी किस्त इर्साल करूँगा। मैं आपको किस तरह यकीन दिला सकता हूँ कि मेरी नीयत वदनीयती मे तवदील हो गयी है (या नीयत साफ़ है)। इसका इलाज तो एक ही है कि आपका रुपया अदा हो जाता, वरना दूसरी सूरत मे तो लाजमी तौर पर वदनीयती का इल्जाम आयद हो सकता है। इसकी वजह क़िसारबाजारी (मन्दा) है, न कि मेरी वदनीयती। ज्यादा क्या लिखूँ, नजरे-इनायत करेंगे और जिस तरह भी कोशिश हो सकेगी, आपका रुपया जल्द-से-जल्द अदा करने की कोशिश करूँगा।

सोमप्रकाश

## लीडर एण्ड भारत लि०, इलाहाबाद का पत्र

The Leader and the Bharat
Proprietors : Newspapers Ltd.,
Leader Buildings,
3-4, Leader Road, Allahabad

May 17, 1935

My dear Premchand ji,

I acknowledge receipt of your note of may 13, 1935. Mr. Bhuvaneshwar Prasad gave you a substantially correct gist of my conversation with him only, either he did not correctly follow my meaning or he was unable to explain to you correctly the 'scope' of my suggestion. So far as the publications are concerned, I am at all times willing to take them over on the same terms as in the case of the Bharti Bhander, viz.,

1. All the stock be placed in our charge.
2. We will render account of sales every six months.
3. We will be paid a commission of 35 percent which will include commission to be given by us to Book-sellers as well as cost of advertising which will include issue of catalogues.
4. If necessary, we will be prepared to advance a sum to be determined by mutual negotiation free of interest upon the

stock of books placed with us in order to enable you to discharge your existing liabilities, assuming there are any.

These terms are the same as those which are in operation in case of the Bharti Bhander as well

As regards our mode of dealing and punctuality of payment, you can refer to the experience of the Bharti Bhander. Then there is the magazine, I personally view it as a promising proposition. I cannot, however, tell what view my Board will take of this matter, but in any case it is highly improbable that the Board will in any event agree to take over the press on any terms We already have a fairly big plant for job printing work for it. This plant was rendered idle by the installation of rotary printing machinery and is now dependent only upon job printing work, the newspaper printing being done on the rotary press.

In all that I have said above, I am speaking only for myself and not for my Board.

I will be in Benares on Sunday and Monday. Rai Krishna Dass men know my house, but if you yourself want me to meet you, you may kindly fix up an engagement with Dr. Jagannath Prasad, M.B.B.S., who has his dispensary in Chowk in the neighbourhood of the Benares Bank Limited, in the same premises of which the ground floor is occupied by Messers. Jagannath Dass Balbhadra Dass,

With kind regards, I am,

Yours sincerely,
.........

Premchand Esq.
Saraswati Press,
Benares City.

## विनोदशंकर व्यास का पत्र

काशी
१६-९-१९२९

श्रीमन्,

वन्दे !

आपके दोनो पत्र मिले। 'मधुकरी' पर दो तरह की सम्मतियो के लिए धन्यवाद।

'मेरे-आपके साहित्यिक आदर्शो मे किंचित् अन्तर है'—यह कुछ समझ न पड़ा।

आलोचना की कौन-सी दो-एक बातो से आप सहमत नही है? उत्तर की प्रतीक्षा मे हूँ। विशेष कृपा।

सदैव आपका,
विनोदशंकर व्यास

## शम्भूनाथ शर्मा का पत्र

C/o Mr. Hari Ram Sethi,
Managing Director,
Panjab Film Co. Ltd.,
Manohar Mansion,
66, Jail Road, Lahore

Jan. 13, 1931

Dear B. Premchand,

I hope you remember the evening a few days back when I had the occassion to see you in your 'Madhuri' office with Mr. 'Nirala ji'. Unfortunately I could not talk with you though I very much liked to do so about films. But till I did not know your views about that. The day after I learnt from Mr. D.K. Bose the film director of one local film company there that you want your books to be produced in films. I also learnt that you sent some of your books 'Sevasadan' and 'Premashram' in some Bombay studios and they wanted you to send the scenerios of them. Unfortunately I could not get time again to see you for the purpose as I had to leave for Lahore.

I am here in the Panjab Film Co., as an Asstt. Director. To tell you sincerely if you do not want to kill your reputation then please do not send your books to Bombay. I have remained in Bombay and I know what sort of stiff they produce. I myself was in search of a company who are really able to produce

good films. I have joined the Panjab Films only recently and I can see that they are doing something. Till now they have produced three pictures spending about two lakhs over them. They are not yet released. They are worth International market and arrangements being made for that. I have read your 'Premashram' and I can see that there are much screen possibilities in it.

So I should request you to send 'Premashram' to me for scenerio at once without delay. I shall write the scenerio of it. If you want to know more about me you may ask from Mr. Surya Kant Tripathi 'Nirala'. He is my friend. I need not add that you can make a good fortune in having connection with our film co We have ample funds and we want to spend it in the right way. I would rather ask you to come to Lahore and see our studio and understand what we are doing.

Nothing more for the present. I should rather ask you to send 'Pramashram' very-very very soon. I being a friend of 'Nirala ji' and you two being friends have got legal rights to force you too for the purpose.

Hoping this shall find you in sound health and to hear soon from you.

Yours very sincerely,
Shambhu Nath Sharma

B. Premchand, B.A.
Editor 'Madhuri'
Nawal Kishore Press,
Hazrat ganj, Lucknow

## हिन्दुस्तानी एकेडेमी का पत्र

The Hindustani Academy,
United Provinces,
Allahabad.
Feb. 28, 1929

Dear Sir,

I herewith send you under a separate cover a copy of 'Justice' by Galsworthy. The book is to be translated into Hindi. I hope you will be able to send the MSS. of translation by the end of March next.

The Committee has sanctioned a remuneration of Rs. 2/- per page Royal octave size in English plus 10% royalty on the book sold. A copy of 'strife' and 'Silver Box' by the same author will be sent to you for translation as soon as they are received from the book-sellers.

Yours faithfully,
Satya Jiwan Verma
Superintendent

B. Dhanpat Rai B.A.
Naval Kishore Press,
Lucknow

## शशांक

हिन्दी-प्रचार सभा,
नप्पू हाल,
माटुंगा, बम्बई

१५-५-१९३५

मान्य प्रेमचन्द जी,

वहाँ पहुँचने पर आपने एक भी चिट्ठी नही लिखी।

सम्मेलन मे भी आप नही आये। K. M. मुंशी जी आये थे। जिस रूप में अब साहित्य परिषद् का प्रस्ताव पास हुआ है, उसके बारे मे आपकी क्या राय है? मुशी जी आजकल पंचगनी रहते है। उनसे भी पत्र-व्यवहार कीजिए।

हमारे लिए 'हंस' की एक प्रति भेजने की कृपा करे। देवी जी को मेरा प्रणाम!

आपका,
शशाक

## शाहिद, सम्पादक 'साक़ी', का पत्र

रिसाला 'साक़ी',
दारुल इशाअत
खारी वावली, दिल्ली

२५-४-१९३५

मुकर्रमी व मोहतरमी,

तस्लीम !

'साकी' का अफसाना-नम्वर अनकरीव शाया होने वाला है। आपसे इस्तदुआ (प्रार्थना) है कि इसके लिए एक अफसाना लिख दीजिए। उर्दू रिसाइल की माली हालत का आपको अन्दाजा है ही। आपके अफ़साने का मुआवजा तो नही, अलवत्ता वतौर नजराना 'साकी' कुछ गुज़रान (पेश) कर सकेगा।

वराये-मेहरवानी जवाव से मुत्तला फरमाइए।

खाकसार,
शाहिद

## श्रीराम शर्मा का पत्र

ग्राम—किरथरा
पो० आ० माखनपुर,
ई० आई० आर०,
जि० मैनपुरी

२६-३-१९३१

प्रिय वावू जी,

प्रणाम !

'गवन' की एक प्रति कल शाम को मिली। इस कृपा, और कृपा से अधिक स्नेह, के लिए कोरा धन्यवाद क्या दूं ? आपकी इस कृपा के लिए आभारी हूँ।

पुस्तक पढने मे मैं इतना लिप्त हो गया कि उसे समाप्त करके ही छोड़ा और ईख की दो क्यारियाँ भी नही गोड़ी।

अभी-अभी श्रीमती शर्मा ने उसका पढना प्रारम्भ किया है। आज देर तक दीया जलेगा। विना समाप्त किये वह इस पुस्तक को रखने वाली नही।

अपनी सम्मति भेजूं ? कभी-कभी तबीयत करती है कि एक उपन्यास लिखने का साहस करूँ। पर, कदाचित्, जानते हुए भी सुन्दर चित्र-चित्रण मुझसे न हो सके। 'शिकार' पुस्तक तो लिख रहा हूँ।

आपका,
श्रीराम शर्मा

## सत्यचरण 'सत्य' का पत्र

**सत्यचरण 'सत्य', एम० ए०**

अलीनगर,
गोरखपुर
२५-७-१९३२

पूज्यवर मुशी जी,

चरणो मे सादर नमस्ते। आपका कृपा-पत्र मिला। अनेक धन्यवाद। पत्र-प्राप्ति के समय मै खाट पर पडा था। इसीलिए पत्रोत्तर में विलम्ब हुआ, आशा है क्षमा करेगे। मेरे 'माधुरी' के लेखो को देखकर जिस प्रकार आपने मुझे प्रोत्साहन दिया है, उसके लिए मै चिर कृतज्ञ हूँ। वस्तुत: गम्भीर साहित्यिक लेखो का हिन्दी मे प्राय: अभाव-सा ही है। अग्रेज़ी मे कालयिल, इमर्सन और रस्किन की रचनाओ को देखकर हृदय मे यह सकरुण भाव उठता है कि हिन्दी मे उस जोड के गद्य-ग्रन्थों का आविर्भाव कब होगा ? इसी विचार से हिन्दी के गद्य-क्षेत्र मे प्रविष्ट हुआ हूँ। देखे, कहॉ तक शक्ति और कीर्ति का सहयोग मिलता है।

आपने जो लेख-सूची भेजी थी, वह प्रमादवश गुम हो गयी। कृपया दूसरी भेजे। यदि 'स्वदेशांक' के प्रकाशन मे विलम्ब हो और यथेष्ट समय हो, तो मै भी अपनी श्रद्धांजलि आपकी सेवा मे भेट करूँ। स्थानीय डी० ए० वी० स्कूल का हेडमास्टर होने के कारण प्रवन्ध-कर्म विशेष रहता है। जुलाई मास मे तो दम लेने का भी अवकाश नही मिलता। फिर भी आपकी आज्ञा मिलने पर मैं उसका सहर्ष पालन करूँगा।

आपका कृपाकाक्षी,
सत्यचरण

# सीताराम सहारिया का पत्र

धार
१३-४-१९२८

मान्यवर श्री प्रेमचन्द जी,

सादर प्रणाम। बहुत दिनों से प्रवल इच्छा हो रही है कि आपसे परिचय प्राप्त करूँ। सच मानिए, मेरे मन में आपके प्रति वही श्रद्धा और आदर के भाव है जो किसी शिष्य के मन मे अपने माननीय गुरु के प्रति हो सकते है। कारण यह है कि मेरे मन में हिन्दी भाषा और साहित्य के विषय में जो कुछ प्रेम है उसके प्रधान कारण आप ही है। जो कुछ शिक्षा और मनोरजन मैंने आपकी गल्पो और उपन्यासो के अध्ययन द्वारा प्राप्त किया है, वह कदाचित् हिन्दी की अन्य पुस्तकों से नही किया। 'सेवासदन', 'रगभूमि', 'कर्बला' आदि को वार-वार पढ़ा है और प्रत्येक वार अधिकाधिक आनन्द का अनुभव किया। सौ पीछे पचानवे उपन्यास ऐसे होते है जिन्हें एक बार पढ़ लेने पर दूसरी वार पढने को जी नहीं चाहता। पर आपके उपन्यासो की स्वाभाविकता और मौलिकता में कुछ ऐसा विचित्र आकर्षण होता है कि कभी जी ऊबता ही नहीं। हास्यरस भी पर्याप्त मात्रा में हुआ करता है और फिर चरित्र-चित्रण मे तो आप मनोविज्ञान के पूर्ण पाण्डित्य का परिचय देते है। और भी वहुत-कुछ कहा जा सकता है। यह प्रशंसा नहीं है, सत्य है।

एक अग्रेज मिशनरी महिला मुझे भाई कहती है। मैं कट्टर सनातनी ब्राह्मण हूँ (पुरानी लकीर का फकीर नही)। मेरी वहिन को भारत-माता और हिन्दी भाषा पर अनन्य प्रेम है। जिस उत्साह और प्रेम से उन्होने हिन्दी का अध्ययन किया है, उस उत्साह से मैंने किसी हिन्दुस्तानी को भी हिन्दी सीखते नही देखा। मेरा विश्वास है कि और भी अनेक विदेशियो को हिन्दी-भाषा और साहित्य से उससे भी कही अधिक प्रेम होगा, जितना मेरी वहिन को है, पर खेद इस बात का है कि सहस्रों बल्कि लाखो हिन्दुस्तानी और हिन्दू हिन्दी के कट्टर विरोधी हैं और उसके उन्नति के मार्ग में विरोधी हो रहे है। इस विषय मे मुझे आपको वहुत-कुछ लिखना है और आप सरीखे विद्वानों की सलाह लेना है। तथापि अभी भी कुछ थोड़ा-सा कहना चाहता हूँ, पर यह प्रकाशित करने के लिए नही है केवल आपके और मेरे बीच मे है। मैं यहाँ के स्थानीय हाईस्कूल मे अध्यापक हूँ। इस साल की वार्षिक परीक्षा मे वहाँ की 'नाइन्थ क्लास' मे अनुवाद के लिए हिन्दी का जो 'पीस' दिया गया था, वह आपके मनोरजनार्थ भेज रहा हूँ। ज्योही पेपर विद्यार्थियों को दिया गया, मैंने हैडमास्टर को जो

के संचालन के लिए चन्दे की रकम बिल्कुल पर्याप्त नही है। मेरी बहिन पास से भी बहुत-कुछ खर्च करती है। तिसपर भी लेख बहुत मामूली है और एक-दो भद्दे भी है, पर बहिन उन्नति के लिए कुछ नही उठा रखती।

मेरी बहिन को आपकी रचनाओ से बहुत प्रेम है। एक समय मे वे गुरुकुल कागडी मे आचार्य रामदेव जी की अतिथि थी। रामदेवजी ने आपकी पुस्तको की बहुत प्रशसा की। जब यहाँ आयी तो मुझसे आपकी सब पुस्तको के नाम व पता लिख ले गयी। उनकी हार्दिक इच्छा है कि आपकी रचनाओ का देश मे खूब प्रचार हो और उनके अध्ययन से हिन्दू-समाज लाभ उठावे और उन्नति करे। इसी उद्देश्य से उन्होने 'भानूदय' के फरवरी के अक मे एक सूचना प्रकाशित की है कि जो लेखक 'साहस' पर सर्वोत्तम गल्प लिखकर 'भानूदय' मे प्रकाशित करने भेजेगा उसे 'रगभूमि' की एक प्रति पुरस्कार-स्वरूप दी जायगी। इसी उद्देश्य से फ़रवरी के अक मे आपके प्रसिद्ध उपन्यास 'निर्मला' की सक्षिप्त कहानी प्रकाशित की गयी है। यह लेख आपके इस शिष्य ने ही लिखा है। इस छोटे से लेख मे अनेको दोष है, यह मै भलीभाँति जानता हूँ। जो कुछ कसर मेरी लेखनी से रह गयी थी, वह प्रेस की अशुद्धियो ने पूरी की, जैसे सस्कार के लिए 'सरकार' छाप डाला। अप्रैल माह के अक मे 'प्रतिज्ञा' की सक्षिप्त कहानी प्रकाशित होगी और फिर क्रमानुसार आगामी अको मे आपके अन्य उपन्यासो पर अत्याचार किया जावेगा। पर मेरा और मेरी बहिन का एक ही उद्देश्य है वह यह कि आपकी पुस्तको का अधिकाधिक प्रचार हो। मालूम नही हम आपकी सेवा कर रहे है या बदनामी। पर मै तो आपका शिष्य हूँ और जो कुछ कर रहा हूँ भक्ति-भाव से। आशा है, आप मेरी धृष्टता को क्षमा करेगे। क्या आप अपनी राय लिख भेजने की कृपा करेगे? फरवरी का अंक आपकी सेवा मे भेजा जा रहा है। दया 'भानूदय' को आपके लेखो का सौभाग्य प्राप्त हो सकता है?

आपका कृपाभिलाषी और आज्ञाकारी शिष्य,<br>
सीताराम सहारिया 'अनुरक्त' एम०ए०<br>
टीचर, आनन्द हाईस्कूल, धार<br>
(म० प्र०)

जायेगी। पहले ही पर्चे पर ले-दे शुरू हो जायेगी। मेरी नाचीज राय मे अब जो कहानियाँ नही छपी, उन पर साफ लिख दे—तर्जुमा करने की इजाजत नही। इस तरह मैं जो कुछ 'चन्दन' मे लिखूँ उसे ववफ़ आम न होने दूँ। इस तरह मेरी चीज मेरे काम आ सकती है और वगैर किसी डाकाजनी के अदेशे के।

मेरी दिली ख्वाहिश है 'चन्दन' पर आपका नाम भी एडीटर के तौर पर दिया जाये। इमसे मुझे भी फायदा पहुँचने का इमकान है, आपको भी। वराए-नवाजिश वाकायदा इजाजत दे, तो अखवार के लिए जो कुछ भेज रहा हूँ उसमे आपका नाम भी दे दूँ। आपके 'माधुरी' पर्चे के माह अक्टूवर मे एक सेरगी तसवीर 'जोवन' निकली है। ये तसवीर मुझे वहुत पसन्द है। चाहता हूँ, इसे 'चन्दन' मे दे दूँ। क्या आप इसके ब्लॉक मुझे भिजवा सकते है? २-४ रुपये किराये के माँगे तो हाजिर है। तसवीर छप जाने पर ब्लॉक हिफाजत से लौटा दिये जायेगे। ये काम जरूर कर दीजिएगा। भाभी साहिवा के मुकदमे का फ़ैसला क्या हुआ? लिखिएगा। मिसेज सुदर्शन कहती है—देखिए, हमारी वारी कव आती है? वच्चो को प्यार!

आपका,<br>सुदर्शन

माईजन, कहानी २५-२६ नवम्वर तक भेज दे तो वहुत नवाजिश हो। पहला पर्चा है, शान से निकल जाये तो लोगो मे धाक वन जाये।

## सेक्रेटरी, पंजाब टैक्स्ट-बुक कमेटी, लाहौर के पत्र

### ( १ )

From<br>The Secretary,<br>Punjab Text Book Committee,<br>Lahore.

No. 2008/11<br>9th January, 1931

Sir,

I have the honour to forward the publication noted below

and should be obliged if you would favour me with your opinion as to whether the author deserves an award from the Patronage of Literature Fund for the production of this book. Will you kindly also let me know whether the committee can recommend it for school liberaries or prizes. A copy of the rules governing the award of prizes for good vernacular literature is enclosed herewith.

It would be convenient if your reply could reach me not later than the 5th February, 1931. The book need not be returned.

'Hindi Sahitya Ka Vivechnatmak Itihas' (A History of Hindi Literature) by Surya Kanta with a chapter on Hindi by Dr. Benarsi Das.

I have the honour to be,

Sir,
Your most obedient servant,
Sd./- Secretary
Punjab Text-Book Committee

( २ )

From
The Secretary,
Punjab Text-Book Committee,
Lahore.

No. 1291/93
23rd October, 1933

Sir,

In forwarding herewith 'Meri Saheli' Parts 4th to 7th, by Sant Gokal Chand Shastry B.A. (Uttam Chand Kapur and sons, Lahore), I have the honour to request the favour of your kindly furnishing me with a report on their merits as compared with the publications noted below which are already on the list of books approved for use in schools.

I may add for your information that the Committee, while recommending books for use in schools as text-books should not be multiplied, unless new books have some distinctive merit as compared with the publications already prescribed. The publishers in response to our request, have sent us an account of what they consider to be the merits of their books. This is being forwarded to you for your scrutiny and consideration.

It would be convenient if your reply could reach me not later than the 15th November, 1933. Books noted below may kindly be returned along with your report. I may add that your work will be paid for.

I have the honour to be,
Sir
Your most obedient Servant,
Sd./- Secretary
Punjab Text Book Committee

## सैयद अहमद शाहिद, लाहौर का पत्र

उत्तमचन्द कपूर एण्ड संस,
अनारकली, लाहौर
११-२-१९३१

जनाव मुकर्रमी मुशी साहव,

तस्लीम !

मैंने उस रोज आपकी वहुत इन्तजार की और मुझे खुद आपके घर का पता मालूम न था। इसलिए निहायत अफसोस के साथ वापस लौट आया। उम्मीद है कि आप वख़ैरियत होंगे।

मुझे उस रोज़ आपसे वहुत वातें करनी थी और कुछ-न-कुछ फैसला हो ही जाता। मगर अव आइन्दा मुलाकात होगी, या अगर आपने खतो-कितावत का सिलसिला मेरे ऊपर के प्रिंटिंग पते पर जारी रखा तो मैं खुद ज़रूर अपने खयालात से आपको इत्तला दूंगा और शायद यह हमारी मुलाकात हम दोनो

साहिबों के लिए हमारी आइन्दा ज़िन्दगी मे आजादी का पयाम (सन्देश) दे और इन सरमायादारों के पंजे से निजात दिलाये।

मैं ज़रूर आपको खुल्लमखुल्ला लिख देता, क्योंकि मैं भी अभी तक मुलाजमत के जंजाल मे फँसा हुआ हूँ। तावक़्तेकि (जब तक कि) आप मुझे पूरी-पूरी तसल्ली बजरिया खत न दिलवा दें कि आप मेरे इस मामले के मुताल्लिक किसी से ज़िक्र न करेगे (और आप यह भी जानते है कि 'Business is secret'—तब तक मुझे साफ़ लिखने की जुर्रत नही हो सकती।

उम्मीद है कि आप मुझे जवाब इनायत फरमा देगे, ताकि मैं आइन्दा खत में वाजह तौर पर लिख सकूँ।

दुआगो
सैयद अहमद शाहिद

## सैयद इनायत हुसैन 'जमानी' का पत्र

२४-२-१९२९

मुकर्रमी,

तस्लीम !

प्रेम भूलने-वाली चीज नही। मेरा बहुत अर्से से बाज़ू उतर गया है। सख्त चोट आई थी, जिसके बाइस पाबन्दे-बिस्तर बना हुआ हूँ। दायाँ बाज़ू उतरा था, जिसके सबब खतो-किताबत करना भी मुश्किल हो गया था। खत न भेजने की यही वजह थी।

'सोजे-वतन' मुझे अख्तर साहब से मिल गया था। 'कर्बला' का मसविदा 'जमाना' ने नही भेजा। एडीटर 'जमाना' साहिब की तहरीर से मालूम होता है कि 'कर्बला' के पूरे नम्बर उनके पास महफूज नही। वो लिखते हैं कि जितने नम्बर दफ़्तर मे महफूज हैं वो इर्साल किये जायेंगे। अगर आप मुकम्मल का इन्तजाम कर दे तो बडी मेहरबानी होगी। 'कर्बला' किताबत के लिए दे दिया गया है। कसीसे 'ख्वाबो-ख़याल' मे १४ आये हैं। ऐसा 'खाके-परवाना' मे अगर अफ़साने-तादारी १४-१५ तक हो जायें तो इरसाल फरमावें। फ़रवरी 'जमाना' नम्बर मे इसी तरह देख सकता हूँ कि आप मुझे इर्साल फ़रमावे। 'किशना' की बाबत आपने नही लिखा कि वो मिला या नही। अगर हो सके तो वो भी रवाना फ़रमावे, यानी नये क़िस्से, मजमून 'कर्बला' वाला मुकम्मल फाइल। 'किशना' नॉविल, 'शादी की बाबत' जो आपने तहरीर फ़रमाया है।

बफ़जले-ताला इमदाद मे कोताही न होगी। मैं चलने-फिरने के लायक़ और हाथ कलम पकडने के लायक हो गया तो उनकी इशाअत का बन्दोबस्त होगा। इल्तवा का वाइस वस यही शिकायत है फिलहाल ज्यादा-ज्यादा—उम्मीद है आप वख़ैरियत होगे।

सैयद इनायत हुसैन 'ज़मानी'
हज़रत सैयद मुवारकअली साहव
मुबारिका, २४ फ़रवरी, १९२९

## सैयद जालिब देहलवी का पत्र

रोज़नामा 'हमदम'
नं० २७, लाटूश रोड,
अमीनाबाद, लखनऊ

दि 'हमदम'
लखनऊ
२२ सितम्बर, १९१६

मोतरमी व मुकर्रमी,
बन्दगी !

अफसोस है कि 'हमदर्द' की इशाअत गैर-मुअय्यन (अनिश्चित) जमाने के लिए मुल्तवी हो जाने के बाद आपसे विलवास्ता खतोकितावत का सिलसिला क़ायम न रह सका और मुझे आपके जदीद मुकाम (नये स्थान) तवादला की इत्तला नही होने पायी। जहाँ तक मुझे याद है, आपका पहला मुकाम, जहाँ से आप 'हमदर्द' के लिए कहानियाँ इर्साल फरमाते थे, महोवा था, और मेरे रफीककार काज़ी अब्दुलगफ़्फार साहव ने वही आपका आखिरी अफसाने का नज़राना आपकी ख़िदमत मे भेजा था। मगर अप्रैल गुजश्ता मे अव दफ्तर 'सदाकत', कलकत्ता से मैंने अफसाने के लिए आपकी ख़िदमत मे एक आरीजा (प्रार्थना-पत्र) इर्साल किया तो कोई जवाव नही मिला और अव लखनऊ आने पर वाज़ अहवाव की जवानी यह मालूम हुआ कि आप वहाँ से तब्दील होकर गोरखपुर चले गये है, मगर सही मुकाम किसी से न मालूम हो सका। इसलिए मैं अपने देरीना (पुराने) करमफर्मा मुशी दयानरायन निगम, मालिक-व-मुदीर (स्वामी एव सम्पादक) 'जमाना', से अपना यह आरीज़ा आपकी ख़िदमत मे भेजने और मुझे आपका पता तहरीक करने मे मदद लेता हूँ। आपको तकलीफ देने की गायत यह है कि लखनऊ से एक जदीद रोजाना अख़वार वज़वान उर्दू

मेरी एडीटरी मे जारी होता है और उसके लिए मैने अपने तमाम कदीम अहबाव (पुराने मित्रो) और खासकर मुआवनीन (सहायक) व हमदर्द, जिसकी तरतीव-व-चीफ़ सब-एडीटरी आखिरी डेढ साल मे मुझसे मुताल्लिक रही, कलमी इमदाद की इस्तिदा (प्रार्थना) की है। 'हमदम' मुआवनीन (सहायको) की खिदमतगुजारी मे 'हमदर्द' की-सी फ़राकदिली का तो इजहार नही कर सकता, क्योकि इतना सरमाया वहम नही पहुँचा है और इस वक़्त अखबार का खर्च भी कई पहलुओ मे वमुकावला साविक बढ़ा हुआ है, ताहम (फिर भी) वो खास-खास मुआवनीन की खिदमत मे किसी कदर नजराना पेश करना चाहता है, जो अगर्चे उनकी दिमागसोजी के मुकावले मे निहायत हकीर (कम) कहा जाएगा, लेकिन कौमी उम्मीद है कि वो असहाव उसकी इब्तिदाई हालत का लिहाज करके और मुल्क व जवान की खिदमत का खयाल मद्दे-नज़र रखकर मजूर फरमायेगे। जिन हजरात से इस किस्म की इस्तिदा की गयी है, उन्हे अपनी जाती दिलचस्पी के लिहाज़ से मैंने सबसे पहले आपका नाम-नामी लिखा है और अगर आपका पता दरयाफ़्त-तलब न होता तो यह आरीज़ा कई रोज कब्ल (पूर्व) आपको पहुँच जाता। अब ये विलवास्ता खिदमत आली मे भेजा जा रहा है और चूंकि 'हमदम' का इब्तिदाई पर्चा दोशम्बा या सेशम्बा को शाया हो जाने की तवक्को है, इसलिए मैं इल्तिमास (प्रार्थना) करता हूँ कि आप इस आरीज़े का जवाव जल्द तहरीर फ़रमाये और अगर कोई कहानी, जो 'हमदम' के एक सफे से न बढे, जिसकी तब्सी-ओ-सतर (लिखाई-छपाई) 'हमदर्द' की मानिन्द होगा, आपके पास तैयार हो तो मेरे पास भेज दें, वरना कोई मुख्तसर-सा अफसाना नया लिखकर इर्साल फ़रमायें और साथ ही इत्तला दें कि आप 'हमदम' की मुश्किलात को मद्दे-नज़र रखते हुए कम-से-कम कितना नजराना कबूल करने को तैयार हैं। 'हमदम' की हालत जरा तब्वियत-पज़ीर (साधन-सम्पन्न) होते ही इशा-अल्ला नज़राने मे इज़ाफा हो जाएगा।

आपका कदीम खैरख्वाह,<br>
सैयद जालिब देहलवी<br>
एडीटर, रोज़ाना 'हमदम', लखनऊ

## हनीफ़ हाशिमी, लाहौर का पत्र

१३, बेडन रोड,
लाहौर
३० जनवरी, १९२९

मुकर्रमी मुंशी साहब,

हदिया-ए-निहाज़ !

मौलाना ताजुर नजीवावादी का मक्तूब (पत्र) आपकी खिदमत में पहुँच चुका है। ये आरीजा (प्रार्थना-पत्र) महज याद-दिहानी के लिए तहरीर (लिखना) किया जाता है। 'अदवी दुनिया' का पहला पर्चा १५ मार्च को शाया होगा। वारे-इदारत (सम्पादक का वोझ) नियाजमन्द के दोश (कन्धे) पर ही है। इन्तज़ाम ये किया गया है कि अहले-वतन के सामने मशरिक (पूर्व) और मगरिव (पश्चिम) का जदीदो-कदीम (नया और पुराना) लिट्रेचर पेश किया जाय।

आपसे भी इस क़दर अर्ज किया चाहता हूँ कि लिल्लाह (ईश्वर के लिए) 'अदवी दुनिया' की इआनत (सहायता) मे फ़रमाइश को मद्दे-नजर न रखिए, क्योकि फ़रमाइशी मज़ामीन कारिइन की तवियत पर ही वार (वोझ) नही होते, वल्कि इनसे मुसन्निफ की शोहरत पर भी असर पडता है।

इन्कार जो इखलास (निष्कपट प्रेम) पर मवनी (निर्भर) हो, हमारे लिए ज्यादा इज्जत-अफ़ज़ा है। वनिस्वत इसके कि मजवूरन कुछ लिखकर इर्सलि फरमाये।

वहअस्सलाम,
जवावे-खत का मुतमन्नी

निहाज़ आइन्द,
हनीफ़ हाशिमी

## हरिशंकर, सम्पादक 'आर्यमित्र' का पत्र

ओ३म्

(सम्पादक) 'आर्यमित्र'
हरिशंकर शर्मा आगरा
२९-९-१९२३

श्रीयुत मान्यवर महोदय,

सादर नमस्ते

नये अंक के लिए एक गल्प लिखकर अनुगृहीत कीजिए, बडी दया होगी। मैं

पहले भी प्रार्थना कर चुका हूँ। अब पुनः याद दिलाता हूँ। आशा है कि आप निराश न करेंगे। समय बहुत थोड़ा रह गया है।

भवदीय विनीत,
हरिशंकर

## हमीद अली, लाहौर का पत्र

S. Mumtaz Ali & Sons
Publishers of
'Tahzib-i-Niswan'
'Phul'

7, Railway Road,
Lohore
5-1-1928

मख़दूमी-ओ-मोहतरमी,

तस्लीम !

आपके इनायतनामे के जवाब मे लिख चुका हूँ कि १४, १५, १६, १७ अबवाब (अध्यायो) की जरूरत है। उम्मीद है, आपने मुझसे दरयाफ़्त करने के बाद ही तर्जुमा शुरू कर दिया होगा और अब दो-चार दिन मे भेज देगे। चूँकि यह काम कातिब के हाथ मे है। मैं चाहता हूँ, इसे खत्म करके ही दूसरे काम मे लगे।

जैसे एक दफ़े पहले नाकाम कोशिश कर चुका हूँ, फिर खयाल आ रहा है कि बाज कुतुब को हिन्दी मे मुन्तकिल (रूपान्तरण) किया जाय। क्या 'गगा पुस्तक-माला' वाले ये काम आपकी वसातत (माध्यम) से कर सकेगे? जिन कुतुब के हिन्दी मे लाने की अशद (सख्त) जरूरत है, उनकी तजवीज़ मियाँ इम्तियाज करे, तसदीक आप करे। 'गगा पुस्तक-माला' ये वादा करे कि एक मुकर्ररा मियाद के अन्दर शाया कर देगे। अपने इख़राजात से शाया करे। हमारी रॉयल्टी रखे और सालाना हिसाब हो जाया करे। मुझे यकीन है, आप इस सिलसिले मे इम्दाद करेगे।

एक नया किस्सा हो गया है। आपके मुख्तसर अफसानो मे से यहाँ के एक पब्लिशर ने 'बाजयाफ्त' वगैरा अपने मजमूए मे शामिल कर लिये है। दीवान मे लिख दिया कि बेहतरीन अफसाने तमाम कुतुब से लेकर मजमूए मे शामिल किए जाते है। अब शाइकीन (शौकीन पाठको) को बड़ी-बड़ी किताबे पढ़ने की जेहमत न होगी। मैं उन साहब पर दावा करने लगा हूँ। आपको इसका कुछ इल्म हो तो बवापसी डाक लिखिए।

खाकसार,
हमीद अली

# (क) प्रेमचन्द द्वारा अपनी पुस्तकों में लिखित भूमिकाएँ

## 'सोज़े-वतन'

### दीबाचा

हरेक क़ौम का इल्म-ओ-अदब अपने ज़माने की सच्ची तस्वीर होता है। जो खयालात कौम के दिमागो को मुतहर्रिक (सक्रिय) करते है और जो जज्बात कौम के दिलो मे गूंजते है, वो नज्म-ओ-नस्त् (पद्य-गद्य) के सफ़ो मे ऐसी सफ़ाई से नजर आते है, जैसे आईने मे सूरत। हमारे लिट्रेचर का इब्तिदाई दौर वो था कि लोग गफ़लत के नशे मे मतवाले हो रहे थे। इस जमाने की अदबी याद-गार वजुज़ (अलावा) आशिक़ाना गजलो और चन्द फहहाश क़िस्सो (अश्लील कहानियो) के और कुछ नही। दूसरा दौर उसे समझना चाहिए जब क़ौम के नये और पुराने खयालात मे जिन्दगी और मौत की लड़ाई शुरू हुई और इस्लाहे-तमद्दुन (सांस्कृतिक सुधार) की तजवीज़े सोची जाने लगी। इस ज़माने के कसस-व-हिकायत (किस्से तथा कहानी) ज्यादातर इस्लाह (सुधार) और तज्दीद (नवीनता) ही का पहलू लिये हुए है। अब हिन्दुस्तान के क़ौमी खयाल ने बलोग़ीयत (बालिग़पन, बुद्धिमत्ता) के जीने पर एक क़दम और बढ़ाया है और हुब्बे-वतन के जज़्बात लोगो के दिलो में उभरने लगे है। क्यूंकर मुमकिन था कि इसका असर अदब पर न पड़ता? ये चन्द कहानियाँ इसी असर का आगाज़ (प्रारम्भ) है और यकीन है कि जूं-जूं हमारे ख़याल वसीह (विस्तृत) होते जायेगे, इसी रंग के लिट्रेचर को रोज-अफ़्ज़ो (प्रतिदिन बढ़ना) फ़रोग (उन्नति) होता जायेगा। हमारे मुल्क़ को ऐसी किताबों की अशद (सख्त) ज़रूरत है, जो नयी नस्ल के जिगर पर हुब्बे-वतन (देश-प्रेम) की अज़मत (महिमा) का नक़्शा जमाये।

नवाबराय

دیباچہ

'सोजे वतन' की भूमिका

## 'प्रेम-बत्तीसी'—हिस्सा अव्वल

### दीवाचा

मेरी कहानियो का पहला मज्मुआ (सग्रह) 'प्रेम-पच्चीसी', कई साल हुए, शाया (प्रकाशित) हुआ था। जहाँ तक मुआसिर (समकालीन) अखवारो का ताल्लुक है, उन्होने मेरी नाचीज कावश (पोच कोशिशो) की दाद दी, लेकिन शाइकीन (व्यसनी पाठको) पर इसका वहुत कम असर हुआ। पहला एडीशन खत्म होने मे कमोवेश पाँच साल लग गये। ये क़द्रदानी वहुत हौसला-अफ़्ज़ा

(उत्साहवर्द्धक) तो न थी, लेकिन मुसन्निफ़ (लेखक) को तसनीफ (लिखने) के सिवा चारा नहीं। इसलिए यह दूसरा मज्मुआ 'प्रेम-बत्तीसी' के नाम से उर्दू पब्लिक के सामने पेश करता हूँ। मुमकिन है, पहले मज्मुआ की निस्बत इसका ज्यादा चर्चा हो, या सारा तूमार दफ्तर-इशाअत के गोदाम ही में पड़ा सड़े। मैं अपने फर्ज से सुबुकदोश हो चुका। अब सिर्फ़ यही आरज़ू है कि मुन्तख़िब मज्मुआ (प्रतिनिधि-संकलन) 'प्रेम-चालीसा' या 'प्रेम-पचासा' के नाम से और निकल जाय। बस, यही ज़िन्दगी का माहसल (निष्कर्ष) होगा और इसी पर कनाअत (सन्तुष्टि) करूँगा।

इस सूबा में उर्दू पब्लिशरों का कहत (अकाल) है, इसलिए यह मज्मुआ दो हिस्सों में दो जुदा-जुदा मुकामों से निकालना पड़ा, ताकि ज्यादा तवक्कुफ़ (विलम्ब) न हो। हालांकि इतनी एहतिआत करने पर भी किताबत से इशाअत तक कमोबेश अठारह महीने खत्म हो गये।

प्रेमचन्द

अगस्त, १९२०

## 'वरदान'

### भूमिका

अतिकाल हुए जननी शैव्या अपने प्राणप्रिय रोहिताश्व को गंगा के अंक में समर्पित करने के लिए ले गयी थी। रात्रि बड़ी भयानक थी और शैव्या के नेत्र श्रावण-घन की भाँति बरस रहे थे। उसका विलाप सुनकर गंगा की लहरें उमड़ आईं और देवताओं के हृदय विदीर्ण हो गये, परन्तु शैव्या के प्रचण्ड अश्रुप्रवाह में भी हरिश्चन्द्र के पैर न डगमगाये। उस समय देवताओं ने आकाश से पुष्प-वृष्टि की और तीनों लोकों में जय-जयकार की ध्वनि निनादित हुई। वह दिन भारत के लिए परम धन्य था।

यह तुच्छ रचना मैं उसी धर्म-वीर हरिश्चन्द्र के नाम पर प्रारम्भ करता हूँ।

(प्रथम संस्करण, संवत् १९७७, अर्थात् सन् १९२० से)

## 'सुखदास'

### भूमिका

'साइलस मारनर' अंगरेजी का मशहूर उपन्यास है। वह मानव-हृदय के रहस्यो का एक अनूठा चित्र है। लेखक ने भावो की मार्मिकता को ऐसी उत्तम रीति से चरितार्थ किया है कि अगरेजी भाषा के कितने ही विज्ञ जनो के विचार मे यह अगरेजी का सर्वोत्तम उपन्यास है। इसकी भापा इतनी चुटीली, इतनी मर्मस्पर्शी और इतनी प्रतिभापूर्ण है कि इसका उत्तम अनुवाद करना किसी हिन्दी के धुरन्धर लेखक ही का काम है। 'सुखदास' उसके अनुवाद होने का दावा नही करता। यह उसका केवल रूपान्तर मात्र है, केवल अलकार-विहीन छाया है। इसे अगरेजी कपड़ो के वदले देसी कपड़े पहना दिये गये है, भाव, स्थान, वेष, रीति-नीति सब-कुछ जातीय रग मे रँग दिये गये है—कम-से-कम इसकी चेष्टा की गयी है। इस वेप-परिवर्तन मे हमे विवश होकर वहुत-कुछ उलट-फेर करना पडा है। इलियट के उपन्यासो मे अगरेजी जीवन का वहुत चोखा रग होता है। हमको यह सब मिटाना पड़ा। सुखदास उस साइलस मारनर रूपी दूध का मक्खन चाहे न हो, पर उस लकडी का हीर अवश्य है, अथवा इसे उस तसवीर का रगरहित खाका समझिए। हमने चेष्टा की है कि पात्रो के द्वारा कोई ऐसे भाव न प्रकट कराये जायँ, जो हम भारतवासियों को अपरिचित-से जान पडे—किस्सा वही रहे, पर स्वाभाविकता हाथ से न जाने पाये। हम कहाँ तक इस प्रयत्न मे सफल हुए है, इसका अनुमान करना पाठको पर छोड़ना ही उचित है।

लेखक

(प्रथम सस्करण, अगस्त १९२० से)

## 'संग्राम'

आजकल नाटक लिखने के लिए सगीत का जानना जरूरी है। कुछ कवित्व-शक्ति भी होनी चाहिए। मै इन दोनो गुणो से असाधारणतः वचित हूँ। पर इस कथा का ढग ही कुछ ऐसा था कि मैं उसे उपन्यास का रूप न दे सकता था। यही इस अनधिकार चेष्टा का मुख्य कारण है। आशा है, सहृदय पाठक मुझे क्षमा प्रदान करेगे। मुझसे कदाचित् फिर ऐसी भूल न होगी। साहित्य के इस क्षेत्र मे यह मेरा पहला और अन्तिम दुस्साहसपूर्ण पद-क्षेप है।

मुझे विश्वास है यह नाटक रगभूमि पर खेला जा सकता है। हाँ, रसज्ञ 'स्टेज मैनेजर' को कही-कही कुछ काट-छाँट करनी पड़ेगी। मेरे लिए नाटक लिखना ही कम दुस्साहस का काम न था। उसे स्टेज के योग्य बनाने की धृष्टता अक्षम्य होती।

मगर मेरी ख़ताओ का अन्त अभी नही हुआ। मैने एक तीसरी खता भी की है। सगीत से सर्वथा अनभिज्ञ होते हुए भी मैंने, जहाँ कही जी मे आया है, गाने दे दिये है। दो खताएँ माफ करने की प्रार्थना तो मैंने की, पर तीसरी खता किस मुँह से मुआफ़ कराऊँ? इसके लिए पाठकवृन्द और समालोचक महोदय जो दण्ड दे, शिरोधार्य है।

विनीत,
प्रेमचन्द

(प्रथम संस्करण, फ़रवरी, १९२३ से)

## 'अहंकार'
### (अनातोले फ्रांस के 'थायस' का हिन्दी-अनुवाद)
### भूमिका

यूरोप मे फ्रास का सरस साहित्य सर्वोत्तम है। फ्रेंच साहित्य मे 'अनातोले फ्रास' का नाम अगर सर्वोच्च नही तो किसी से कम भी नही, और 'थायस' उन्ही महोदय की एक अद्भुत रचना है—हाँ, ऐसे विलक्षण साहित्यिक कृत्य को अद्भुत ही कहना उपयुक्त है। सत्यम्, सुन्दरम्, शिवम्—इन तीनो ही गुणो का यहाँ ऐसा अनुपम समावेश हो गया है कि एक अग्रेज समालोचक के शब्दो मे 'यह साहित्यिक अगविन्यास' का आदर्श है। कथा बहुत पुरानी है, ईसा की दूसरी शताब्दी की। घटना ऐतिहासिक है। प्राचीन समय के नामो से कोई पुस्तक ऐतिहासिक नही होती—पुराने शिला-लेख और ताम्रपत्र भी इतिहास नही है। इतिहास है किसी समय की भाषा और विचार को व्यक्त करना, और इस विषय में अनातोले फ्रास ने कमाल कर दिखाया है। वह १८०० वर्ष पहले की दुनिया की आपको सैर करा देता है, वह प्राचीन वस्त्रो मे वर्तमान काल के मनुष्य नही है, बल्कि उस जमाने के लोग है, उनकी भाषा-शैली वही है, विचार भी उतने ही प्राचीन। उस समय की ईसाई दुनिया का आपको इतना स्पष्ट और सजीव ज्ञान हो जाता है जितना सैकड़ो इतिहासो के पन्ने उलटने से

भी न हो सकता। ईसाई धर्म अपनी प्रारम्भिक दशा की कठिनाइयो में पड़ा हुआ था। उसके अनुयायी अधिकांश दीन-दुर्बल प्राणी थे, जिन्हे अमीरो के हाथो नित्य कष्ट पहुँचा करता था। उच्च श्रेणी के लोग भोग-विलास मे डूबे हुए थे। दार्शनिकता की प्रधानता थी, भाँति-भाँति के वादो का जोर-शोर था। कोई प्रकृतवादी था, कोई सुखवादी, कोई दुखवादी, कोई विरागवादी, कोई शका-वादी, कोई मायावादी। ईसाई मत को विद्वान् तथा शिक्षित समुदाय तुच्छ समझता था। ईसाई लोग भी भूत-प्रेत, टोना, नजर के कायल थे। आपको इस-मे सभी वादों के माननेवाले मिलेगे, जिनका एक-एक वाक्य आपको मुग्ध कर देगा। टिमाक्लीज, निसियास, कोटा, हरमोडोरस, जेनाथेमीस, यूक्राइटीज, यथार्थ मे भिन्न-भिन्न वादो ही के नाम है। ईसाई मत स्वय कई सम्प्रदायो मे विभक्त हो गया है। उनके सिद्धान्तो मे भेद है, एक-दूसरे के दुश्मन है। लेखक की कलाचातुरी इसमे है कि एक ही मुलाकात मे आप उसके चरित्रो से सदा के लिए परिचित हो जाते है। पाल्म की तस्वीर कभी आपके चित्त से न उतरेगी। कितना सरल, प्रसन्न-मुख, दयालु प्राणी है। उसे आप अपने बगीचे मे पेड़ो को सीचते हुए पायेगे। अहिसा का ऐसा भक्त कि अपने कन्धो पर बैठे हुए पक्षियो को भी नही उडाता, सँभल-सँभल कर चलता है कि कही उसके सिर पर बैठा हुआ कबूतर चौककर उड़ न जाय। टिमाक्लीज को देखिए। शकावाद की सजीव मूर्ति है। पर इतने वादो के होते हुए भी, जो तात्त्विकता मे ईसाई मत से कही बढे हुए थे, ईसाई धर्म को जो इतनी सफलता प्राप्त हुई, इसका हेतु वह विलासान्धता थी जिसकी एक झलक आप 'भोज' के प्रकरण मे पायेगे। वास्तव मे यह भोज-साहित्य ससार मे एक अनूठी वस्तु है। देखिए, विद्वानो और दार्शनिको के आचरण कितने भ्रष्ट हैं, यहाँ तक कि सारी सभा नशे मे मस्त हो जाती है, लोग वेश्याओ से गले मिलकर सोने मे लेशमात्र भी सकोच नही करते। इसी भ्रष्टाचरण ने ईसाई मत का बोलबाला किया। थियोडोर एक हब्शी गुलाम है, लेकिन उसका चरित्र कितना उज्ज्वल है। संत एण्टोनी का चरित्र हमारे यहाँ के ऋषियो से मिलता है। कितना शान्त, कितना सौम्य रूप है! ईसाइयो की यही धर्मपरायणता और सच्चरित्रता थी जो उनकी विजय का मुख्य कारण हुई।

उस समय के खान-पान, रहन-सहन, आहार-व्यवहार का भी इस पुस्तक मे बहुत ही मार्मिक उल्लेख किया गया है। पापनाशी ने जिस स्तम्भ के शिखर पर तप किया था, उसके नीचे जो नगर बस गया था, और वहाँ जो उत्सव होते थे, उनका वृत्तान्त उस काल का यथार्थ चित्र है। देश-देश के यात्रियों के भिन्न-भिन्न वस्त्रो को देखिए! कही मदारी का तमाशा है, कही सँपेरा साँप को नचा रहा है, कही कोई महिला गधे पर सवार मेले मे से निकल जाती है, फेरी वाले

चिल्ला रहे है, फ़कीर गा-गाकर भीख माँग रहे है। जरा सोचिए, यह विशद चित्र खीचने के लिए लेखक को उस समय का कितना ज्ञान प्राप्त करना पड़ा होगा।

यह तो पुस्तक के ऐतिहासिक महत्त्व की चर्चा हुई। अब मुख्य कथा पर आइए। एक सन्त के अहंकार और उसके पतन की ऐसी मार्मिक मीमांसा ससार के साहित्य मे न मिलेगी। लेखक ने यहाँ अपनी विलक्षण कल्पनाशक्ति का परिचय दिया है। वर्तमान काल के एक करोड़पति, या किसी वेश्या के मनोभावो की कल्पना करना बहुत कठिन नही है। हम उसे नित्य देखते है, उससे मिलते-जुलते है, उसकी बाते सुनते है। लेकिन एक तपस्वी के हृदय मे पैठ जाना और उसके सचित भावों और आकाक्षाओ को खोज निकालना किसी आत्मज्ञानी का ही काम है। पापनाशी के पतन का कारण उसकी वासनालिप्सा न थी, उसका अहंकार था। यह अहकार कितने गुप्त भाव से उस पर अपना आसन जमाता है, ऐसा प्रतीत होता है कि योगी के पतन मे दैवी इच्छा का भी भाग था। पापनाशी त्याग की मूर्ति है, अत्यन्त सयमी, वासनाओ को दमन करने वाला, ईश्वर मे रत रहने वाला, पर इसके साथ ही धार्मिक संकीर्णता और मिथ्यान्धता भी उसमे कूट-कूट कर भरी हुई है। जो उसके मत को नही मानता वह म्लेच्छ है, नारकीय है, अवहेलनीय है, अस्पृश्य है। उसमे सहिष्णुता छू तक नही गयी। देखिए, वह टिमाल्कीज निसियास का कितने उत्तेजनापूर्ण, शब्दो मे तिरस्कार करता है। धर्मान्धता ने उसकी विचारशक्ति को सम्पूर्णत: अपहृत कर लिया है। उसकी समझ में नही आता कि बिना किसी बदले या फल की आशा के कोई क्योकर निवृत्तिमार्ग ग्रहण कर सकता है। वह 'थायस' का उद्धार करने चलता है। यही से उसके अहकार का अभिनय आरम्भ होता है। हमारे धर्मग्रन्थो मे भी ऋषियो के गर्व-पतन की कथाएँ मिलती है, पर उनका आरम्भ ऋषि की वासना-लिप्सा होता है। ऋषि को अपनी तपस्या का गर्व हो जाता है। विष्णु भगवान् उसका गर्व मर्दन करने के लिए उसे माया मे फँसा देते है, ऋषि का होश ठिकाने आ जाता है। वह अहंकार उद्धार के भाव से उत्पन्न होता है। 'उद्धार' क्यो ? किसी के उद्धार करने का दावा करना ही गर्व है। हम अधिक-से-अधिक सेवा कर सकते है। उद्धार कैसा ! पापनाशी को पालम इस काम से रोकता है। पर उसकी बात पापनाशी के मन मे नही बैठती। वहाँ से लौटती बार पक्षियो के दृश्य द्वारा फिर उसे चेतावनी मिलती है, पर वह उस पर भी ध्यान नही देता। वह यात्रा पर चल खड़ा होता है, इस्कन्द्रिया पहुँचता है जो उन दिनो यूनान और एथेस के बाद विद्या और विचार का केन्द्र था। निसियास से उसकी भेट होती है, तब थायस से उसका साक्षात् होता है। सभी से उसका व्यवहार धार्मिकता के गर्व मे डूबा हुआ होता

है। थायस पहले तो उससे भयभीत होती है, फिर उसके उपदेशो से उसमे धार्मिक भाव का पुनः सस्कार होता है। 'अनन्त जीवन' की आशा उसे पापनाशी के साथ चलने पर प्रस्तुत कर देती है। पापनाशी उसे स्त्रियो के आश्रम मे प्रविष्ट करके फिर अपने स्थान को लौट जाता है। पर उसके चित्त की शान्ति लुप्त हो गयी है। वासना की अज्ञात पीडा उसके हृदय को व्यथित करती रहती है। उसका आत्म-विश्वास उठ गया है, उसकी विवेक-बुद्धि मन्द हो गयी है। उसे दुस्स्वप्न दिखाई देते है। वह इस मानसिक अशान्ति से बचने के लिए एकान्त-निवास करने की ठानता है और जाकर एक स्तम्भ पर आसन जमाता है। वहाँ भी दुस्स्वप्न आने के कारण वह एक कब्र मे आश्रय लेता है। वही उसकी जोजिमस से भेट होती है, और वह सन्त एण्टोनी के दर्शनो को चलता है। उसी स्थान पर उसे थायस के मरणासन्न होने की खबर मिलती है। वह भागा-भागा स्त्रियो के आश्रम मे पहुँचता है। उसके मानसिक कष्ट का वर्णन करने मे लेखक ने अद्वितीय प्रतिभा दिखाई है। इतनी आवेशपूर्ण भाषा कदाचित् ही किसी ने लिखी हो। कैसा अगाध प्रेम है जिसकी थाह वह अब तक स्वय न पा सका था। उसका जीवन-भर का सचित ईश्वर-विश्वास गायब हो जाता है। वह ईश्वर को अपशब्द कहता हुआ, सासारिक भोग-विलास को स्वर्ग और धर्म के सुखो से कही उत्तम, वांछनीय बतलाता हुआ हमसे सदैव के लिए विदा हो जाता है। वह अहकार की सजीव मूर्ति है—यह विभाव एक क्षण के लिए भी उसका गला नही छोडता। निसियास विधर्मी है, लेकिन विलासप्रियता के साथ वह कितना सहृदय, कितना सहिष्णु, कितना शान्त-प्रकृति है। उसकी विनयपूर्ण बातो का उत्तर जब पापनाशी देता है तो उसकी सकीर्णता पराकाष्ठा को पहुँच जाती है, यह अहकार उस समय भी उसकी गर्दन पर सवार रहता है, जब वह थायस के साथ नगर से प्रस्थान करता है और कहता है—"स्त्री, तू जानती है कि तेरे पापो का कितना बोझ है!" यहाँ तक कि जब मूर्ख पाल सन्त ऐण्टोनी के प्रश्नो के उत्तर मे स्वर्ग-शय्या देखने की बात कहता है तो पापनाशी उछल पडता है कि कदाचित् वह शय्या मेरे ही लिए बिछायी गयी है, हालाँकि इस समय तक उसे अपने आत्म-पतन का यथार्थ ज्ञान हो जाना चहिए था।

लेकिन पापनाशी का चरित्र जितना ही मार्मिक है, उतना ही अरसिक है। उसकी धार्मिक वितण्डाओ को सुनते-सुनते जी ऊब जाता है और उसके प्रति मन मे घृणा उत्पन्न हो जाती है। इसके प्रतिकूल थायस का चरित्र जितना ही मार्मिक है, उतना ही मनोहर है। फ्रांस के उपन्यासकारो मे स्त्री-चरित्र की मीमासा करने का विशेष गुण है। अनातोले महाशय ने थायस के चित्रण मे स्त्री-मनोभावो का जैसा सूक्ष्म परिचय दिया है, वह साहित्य मे एक दुर्लभ वस्तु

है। वह साधारण स्थिति के माता-पिता की कन्या है, पर मातृ-स्नेह से वचित है। उसकी माता बड़ी गुस्सेवर, पैसो पर जान देने वाली स्त्री है। थायस का मन वहलाने वाला, उससे प्रेम करने वाला हब्शी गुलाम है, जिसका नाम अहमद है और जो गुप्त रीति से ईसाई धर्म का अनुयायी है। अहमद थायस के बाल-हृदय मे ही ईसाई धर्म के प्रति श्रद्धा उत्पन्न कर देता है। यहाँ तक कि उसका वप्तिस्मा भी करा देता है। अहमद इसके कुछ दिनो बाद, जब थायस ग्यारह वर्प की थी, मार डाला गया और अब थायस की रक्षा करने वाला कोई न रहा। वह उच्च कोटि की स्त्रियो को देखती तो उसकी भी यही इच्छा होती कि मेरी सवारी भी इसी ठाट-वाट से निकलती। अन्त को एक कुटनी उसे वहका ले जाती है और थायस का जीवन-मार्ग निश्चिन्त हो जाता है। अमीरो की सभाओ मे नाचना-गाना, नकलें करना उसका काम है। उसकी प्रखर बुद्धि थोड़े ही दिनो मे इस कला मे प्रवीण हो जाती है। तब वह अपनी जन्मभूमि इस्कन्द्रिया मे चली आती है। पर यहाँ आने के पहले वह एक पुरुप की प्रेमिका रह चुकी है, और उसी विशुद्ध प्रेम को फिर भोगने की लालसा उसे विकल करती रहती है।

इस्कन्द्रिया मे पहले तो उसको अभिनय करने मे सफलता नही होती, पर थोड़े ही दिनो मे वह वहाँ की नाट्यशालाओ का शृंगार बन जाती है। प्रेमियों की आमदरफ़्त शुरू होती है, कचन की वर्पा होने लगती है। किन्तु थायस को इन प्रेमियो के साथ उस मौलिक, अक्षुण्ण प्रेम का आनन्द नही प्राप्त होता जिसके लिए उसका हृदय तड़पता रहता था। वह साधारण स्त्रियो की भाँति धार्मिक प्रवृत्ति की स्त्री थी। उसमे भक्ति थी, श्रद्धा थी, भय था। वह 'अज्ञात को जानने के लिए' उद्विग्न रहती थी, उसे भविष्य का सदा भय लगा रहता था। उसके प्रेमियो मे सुखवादी निसियास भी था, लेकिन उसका मन निसियास से न मिलता था। वह कहती है—

"मुझे तुम-जैसे प्राणियो से घृणा है जिनको किसी बात की आशा नही, किसी बात का भय नही। मैं ज्ञान की इच्छुक हूँ, सच्चे ज्ञान की इच्छुक हूँ।"

इसी 'ज्ञान' को प्राप्त करने के उद्देश्य से वह दार्शनिको के ग्रन्थो का अध्ययन करती किन्तु जटिलता और भी जटिल होती जाती थी। एक दिन वह रात को भ्रमण करते हुए एक गिरजाघर मे जा पहुँचती है। वहाँ उसे यह देखकर आश्चर्य होता है कि उसके गुलाम 'अहमद' की, जिसका ईसाई नाम 'थियोडोर' था, जयन्ती मनायी जा रही है। थायस भी सिर झुकाकर, बड़े दीन-भाव से थियोडोर की कब्र को चूमती है। उसके मन मे यह प्रश्न होता है—वह कौन-सी वस्तु है जिसने थियोडोर को पूज्य बना दिया? वह घर लौटकर आती है तो निश्चय करती है कि मै थियोडोर की भाँति त्यागी और दीन बनूँगी। वह

निसियास से कहती है—

"मुझे उन सब प्राणियो से घृणा है जो सुखी है—जो धनी है।"

एक विलासभोगिनी स्त्री के मुख से ये वचन असगत-से जान पड़ते है किन्तु जो वड़े-से-वड़े शराबी है, वे शराव के वड़े-से-वड़े निन्दक देखे जाते है। मनुष्य के व्यवहार और विचार मे असादृश्य मनोभावों का एक साधारण रहस्य है। थायस को आत्म-विलास में भी शान्ति नही। अपनी सारी सम्पत्ति को अग्नि की भेट करने के वाद जब वह पापनाशी के साथ चलती है, उस समय निसियास से कहती है—

"निसियास, मै तुम-जैसे प्राणियो के साथ रहते-रहते तग आ गयी हूँ... मैं उन सब बातो से उकता गयी हूँ जो मुझे ज्ञात है और अब मैं अज्ञात की खोज मे जाती हूँ।"

थायस यहाँ से मरुभूमि के एक महिलाश्रम मे प्रविष्ट होती है और वहाँ आदर्श जीवन का अनुसरण करके वह थोड़े ही दिनो मे 'सन्त' पद को प्राप्त कर लेती है। थायस विलासिनी होने पर भी सरल-प्रकृति एव दयालु रमणी है। एक समालोचक ने यथार्थत. उसे immoral immortal कहा है और यह बहुत सत्य कहा है। थायस अमर है। यद्यपि थायस का शव खोद निकाला गया है, लेकिन अनातोले फ्रास ने उससे कही वडा काम किया है। उसने थायस को बोलते सुना दिया और अभिनय करते दिखा दिया। पापनाशी के साथ आश्रम को आते हुए वह कहती है—

"मैंने ऐसा निर्मल जल नही पिया और ऐसी पवित्र वायु मे साँस नही लिया। मुझे ऐसा जान पडता है कि इस चलती हुई वायु मे ईश्वर तैर रहा है।" कितने भक्तिपूर्ण शब्द है !

लेखक ने थायस के चरित्र-लेखन मे जहाँ इतनी कुशलता दिखाई है, वहाँ उसे अत्यन्त भीरु भी बना दिया है, यहाँ तक कि जब उसे पापनाशी के विषय मे यह पूर्ण विश्वास हो जाता है कि वह मुझे अनन्त जीवन प्रदान कर सकता है, अर्थात् वह ऐसी औषधियाँ जानता है जिनके सेवन से वृद्धावस्था पास न आये, तो वह कुछ भय से, कुछ उसे लुब्ध करने के लिए उसके साथ सम्भोग करने को प्रस्तुत हो जाती है। यद्यपि पापनाशी की सयमशीलता उसे इस प्रलोभन का शिकार होने से बचा लेती है, तथापि थायस की यह निर्लज्जता कुछ अस्वाभाविक सी प्रतीत होती है। वेश्याएँ भी यो सबके साथ अपनी लाज नही खोया करती, उनमे भी आत्माभिमान की मात्रा होती है, विशेषत. जब वे थायस की भाँति विपुलधन-सम्पन्न हो।

पापनाशी के चरित्र-चित्रण मे भी जो बात खटकती है, वह अनैसर्गिक विषयो का समावेश है। जब वह थायस का उद्धार करने के लिए इस्कन्द्रिया

पहुँचता है उस समय उसे एक स्वप्न दिखाई देता है, जो उसके स्वर्ग-नरक के सिद्धान्त को भ्रान्ति मे डाल देता है। इसी भाँति जव वह थायस को आश्रम मे पहुँचाकर फिर अपने आश्रम मे लौट आता है तो उसकी कुटी मे गीदड़ो की भरमार होने लगती है। एक और उदाहरण लीजिए। जव वह स्तम्भ पर बैठा हुआ तपस्या करता है तो एक दिन उसके कानो मे आवाज़ आयी—"पापनाशी, उठ और ईश्वर की कीर्ति को उज्ज्वल कर! बीमारो को आरोग्य प्रदान कर!" इसके वाद वही आवाज उसे फिर स्तम्भ से नीचे उतरने को कहती है, किन्तु सीढी द्वारा नही वल्कि कूदकर। पापनाशी कूदने की चेष्टा करता है तो उसके कानो मे हँसी की आवाज़ आती है। तव पापनाशी भयभीत होकर चौक पड़ता है। उसे विदित हो जाता है कि शैतान मुझे परीक्षा मे डाल रहा है। इन शकाओ का समाधान केवल इसी विचार से किया जा सकता है कि यह सव पापनाशी के अहकारमय हृदय के विचार थे जो यह रूप धारण करके उसकी आन्तरिक इच्छाओ और भावों को प्रकट करते थे। जो मनुष्य यह कहे कि—

"सद्पुरुषो की आतमाएँ दुष्टो की आत्माओ से कही ज्यादा कलुषित होती है क्योकि समस्त ससार के पाप उनमे प्रविष्ट होते है।"

जो प्राणी ईश्वर से यह प्रार्थना करे कि—

"भगवान्! मुझ पर प्राणिमात्र की कुवासनाओ का भार रख दीजिए, मैं उन सभो का प्रायश्चित करूँगा।"

उसके सगर्व अन्तःकरण की दुरिच्छाएँ दुस्स्वप्नो का रूप धारण कर ले, तो कोई आश्चर्य की वात नही।

भाषा के सम्वन्ध में कुछ कहना व्यर्थ है। एक तो यह अनुवाद का अनुवाद है, दूसरे, फ्रेंच-जैसी समुन्नत भाषा की पुस्तक का और फिर अनुवादक भी वह प्राणी है जो इस काम मे अभ्यस्त नही; तिस पर भी दो-तीन स्थलो पर पाठको को लेखक की प्रखर लेखनी की कुछ झलक दिखाई देगी। निसियास ने थायस से विदा लेते समय कितनी ओजस्विनी और मर्मस्पर्शी भाषा मे अपने भावो को प्रकट किया है और पापनाशी के उस समय के मनोद्गार, जव उसे थायस के मरने की खवर मिलती है, इतने चोटीले है कि विना हृदय को थामे उन्हे पढना कठिन है।

इन चन्द शब्दो के साथ हम इस पुस्तक को पाठको की भेट करते है। हमको पूर्ण आशा है कि सुविज्ञ इस रसोद्यान का आनन्द उठायेगे। हमने इसका अनुवाद केवल इसलिए किया है कि हमे यह पुस्तक सर्वांग-सुन्दर प्रतीत हुई और हमें यह कहने मे सकोच नही है कि इससे सुन्दर साहित्य हमने अग्रेजी में नही देखा। हम उन लोगो मे हैं जो यह मानते है कि अनुवादो से भाषा का गौरव चाहे न वढ़े, साहित्यिक ज्ञान अवश्य वढता है। एक विद्वान् का कथन है कि "थायस ने अतीत

काल पर पुर्नविजय प्राप्त कर ली है"—और इस कथन मे लेशमात्र भी अत्युक्ति नही है।

मूल पुस्तक मे यूनान, मिस्र आदि देशो के इतने नामो और घटनाओ का उल्लेख था कि उन्हे समझने के लिए अलग एक टीका लिखनी पडती। इसलिए हमने यथास्थान कुछ काट-छाँट कर दी है, पर इसका विचार रखा है कि पुस्तक के सारस्य मे विघ्न न पडने पाये। 'पापनाशी' मूल मे 'पापन्युशियस' था; सरलता के विचार से हमने थोडा-सा रूपान्तर कर दिया है।

एक शब्द और! कुछ लोगो की सम्मति है कि हमे अनुवादो को स्वजातीय रूप देकर प्रकाशित करना चाहिए—नाम सब हिन्दू होने चाहिए, केवल आधार मूल पुस्तक का रहना चाहिए। मै इस सम्मति का घोर विरोधी हूँ। साहित्य मे मूल विषय के अतिरिक्त और भी कितनी ही बाते समाविष्ट रहती है। उसमे यथास्थान ऐतिहासिक, सामाजिक, भौगोलिक आदि अनेक विषयो का उल्लेख किया जाता है। मूल आधार लेकर शेष बातो को छोड़ देना वैसा ही है जैसे कोई आदमी थाली की रोटियाँ खा ले और दाल-भाजी, चटनी-अचार सब छोड़ दे। अन्य भाषाओ की पुस्तको का महत्त्व केवल साहित्यिक नही होता। उनसे हमे उनके आचार-विचार, रीति-रिवाज आदि बातो का ज्ञान भी प्राप्त होता है। इसलिए मैंने इस पुस्तक को 'अपनाने' की चेष्टा नही की। मिस्र की मरुभूमि मे जो वृक्ष फलता-फूलता है, वह मानसरोवर के तट पर नही पनप सकता।

(प्रथम सस्करण, अक्टूबर, १९२३ से)

## 'प्रेम-प्रसून'
### भूमिका

गल्प, आख्यायिका या छोटी कहानी लिखने की प्रथा प्राचीन काल से चली आती है। धर्म-ग्रन्थो मे जो दृष्टान्त भरे पड़े है, वे छोटी कहानियाँ ही है, पर कितनी उच्च कोटि की। महाभारत, उपनिषद्, बुद्ध-जातक, बाइबिल—सभी सद्ग्रन्थो मे जन-शिक्षा का यही साधन उपयुक्त समझा गया है। ज्ञान और तत्त्व की बाते इतनी सरल रीति से और क्योकर समझाई जाती? किन्तु प्राचीन ऋषि इन दृष्टान्तो द्वारा केवल आध्यात्मिक और नैतिक तत्त्वो का निरूपण करते थे। उनका अभिप्राय केवल मनोरजन नही होता था। सद्ग्रन्थो के रूपको और बाइबिल के parables देखकर तो यही कहना पड़ता है कि अगले जो कुछ कर गये, वह हमारी शक्ति से बाहर है; कितनी विशुद्ध कल्पना, कितना मौलिक

निरूपण, कितनी ओजस्विनी रचना-शैली है कि उसे देखकर वर्तमान साहित्यिक बुद्धि चकरा जाती है। आजकल आख्यायिका का अर्थ बहुत व्यापक हो गया है। उसमे प्रेम की कहानियाँ, जासूसी किस्से, भ्रमण-वृत्तान्त, अद्भुत घटना-विज्ञान की बातें, यहाँ तक कि मित्रो की गपशप—सभी शामिल कर दी जाती है। एक अगरेजी समालोचक के मतानुसार तो कोई रचना, जो पन्द्रह मिनट में पढी जा सके, गल्प कही जा सकती है। और-तो-और, उसका यथार्थ उद्देश्य इतना अनिश्चित हो गया है कि उसमे किसी प्रकार का उपदेश देना दूषण समझा जाने लगा है। वह कहानी सबसे नाकिस समझी जाती है जिसमे उपदेश की छाया भी पड़ जाय।

आख्यायिकाओ द्वारा नैतिक उपदेश देने की प्रथा धर्म-ग्रन्थो ही मे नहीं, साहित्य-ग्रन्थो मे भी प्रचलित थी। 'कथा-सरित्सागर' इसका उदाहरण है। इसके पश्चात् बहुत-सी आख्यायिकाओ को एक शृखला में बाँधने की प्रथा चली। 'बैताल-पच्चीसी' और 'सिहासन-बत्तीसी' इसी श्रेणी की पुस्तकें है। उनमें कितनी नैतिक और धार्मिक समस्याएँ हल की गयी हैं, यह उन लोगो से छिपा नही, जिन्होने उनका अध्ययन किया है। अरबी मे 'सहस्र-रजनी-चरित्र' इसी भाँति का अद्भुत सग्रह है, किन्तु उसमें किसी भाँति का उपदेश देने की चेष्टा नही की गयी। उसमे सभी रसो का समावेश है, पर अद्भुत-रस ही की प्रधानता है, और अद्भुत रस मे उपदेश की गुंजाइश नही रहती। कदाचित् उसी आदर्श को लेकर इस देश मे 'शुक-बहत्तरी' के ढग की कथाएँ रची गयी, जिनमे स्त्रियो की बेवफ़ाई का राग अलापा गया है। यूनान में हकीम ईसप ने एक नया ही ढग निकाला। उन्होने पशु-पक्षियो की कहानियो द्वारा उपदेश देने का आविष्कार किया।

मध्यकाल काव्य और नाटक-रचना का काल था। आख्यायिकाओ की ओर बहुत कम ध्यान दिया गया। उस समय कही तो भक्ति-काव्य की प्रधानता रही, कही राजाओ के कीर्ति-गान की। हाँ, शेखसादी ने फारसी मे 'गुलिस्ताँ-बोस्ताँ' की रचना करके आख्यायिकाओ की मर्यादा रखी। यह उपदेश-कुसुम इतना मनोहर और सुन्दर है कि चिरकाल तक प्रेमियो के हृदय इसकी सुगन्ध से रजित होते रहेगे। उन्नीसवी शताब्दी में फिर आख्यायिकाओ की ओर साहित्यकारो की प्रवृत्ति हुई; और तभी से सभ्य-साहित्य मे इनका विशेष महत्त्व है। योरप की सभी भाषाओ मे गल्पो का यथेष्ट प्रचार है, पर मेरे विचार मे फ्रांस और रूस के साहित्य मे जितनी उच्च-कोटि की गल्पे पायी जाती है, उतनी अन्य योरपीय भाषाओ मे नही। अगरेजी मे भी डिकेन्स, वेल्स, हार्डी, किपलिंग, शार्लट यग, ब्राण्टी आदि ने कहानियाँ लिखी है, लेकिन इनकी रचनाएँ गाईमासाँ, बालजाक या पियेर-लोटी की टक्कर की नही। फ्रांसीसी कहानियो

## 'गल्प-समुच्चय'
### आमुख

आधुनिक गल्प-लेखन-कला हिन्दी मे अभी बाल्यावस्था मे है; इसलिए इससे पाश्चात्य प्रौढ गल्पो की तुलना करना अन्याय होगा। फिर भी इस थोड़े-से काल मे हिन्दी-गल्प-कला ने जो उन्नति की है, उस पर वह गर्व करे तो अनुचित नहीं। हिन्दी मे अभी टाल्स्टाय, चेखव, ओहेनरी, डाडे मोपासाँ का आविर्भाव नही हुआ है; पर विरवा के चिकने पात देखकर कहा जा सकता है कि यह होनहार है। इस सग्रह मे हमने चेष्टा की है कि हिन्दी के सर्वमान्य गल्पकारो की रचनाओ की बानगी दे दी जाय। हम कहाँ तक सफल हुए है, इसका निर्णय पाठक और समालोचक गण ही कर सकते है। हमें खेद है कि इच्छा रहते हुए भी हम अन्य लेखको की रचनाओ के लिए स्थान न निकाल सके; पर इतना हम कह सकते है कि हमने जो सामग्री उपस्थित की है वह हिन्दी-गल्प-कला की वर्तमान परिस्थिति का परिचय देने के लिए काफ़ी है। इसके साथ ही हमने मनोरजकता और शिक्षा का भी ध्यान रखा है। हमें विश्वास है कि पाठक इस दृष्टि से भी इस संग्रह मे कोई अभाव न पायेंगे।

गल्प-लेखन-कला की विशद रूप से व्याख्या करना हमारा तात्पर्य नही। संक्षिप्त रूप से गल्प एक कविता है, जिसमें जीवन के किसी एक अग की या किसी एक मनोभाव को प्रदर्शित करना ही लेखक का उद्‌देश्य होता है। उसके चरित्र, उसकी शैली, उसका कथा-विन्यास—सब उसी एक भाव का पुष्टीकरण करते है। उपन्यास की भाँति उसमे मानव-जीवन का सम्पूर्ण तथा वृहद् रूप दिखाने का प्रयास नही किया जाता, न उपन्यास की भाँति उसमें सभी रसो का सम्मिश्रण होता है। वह रमणीक उद्यान नही, जिसमे भाँति-भाँति के फूल, बेल-बूटे सजे हुए है; वरन् एक गमला है, जिसमे एक ही पौधे का माधुर्य अपने समुन्नत रूप मे दृष्टिगोचर होता है।

हम उन लेखक महाशयो के कृतज्ञ है, जिन्होने उदारतापूर्वक हमे अपनी रचनाओ के उद्‌धृत करने की अनुमति प्रदान की। हम सम्पादक महानुभावों के भी ऋणी है जिनकी बहुमूल्य पत्रिकाओं मे से हमने कई गल्पे ली है।

प्रेमचन्द
(सम्पादक)

(प्रथम संस्करण, सम्भवत. १९२४ से)

# मानसरोवर-१

## प्रावकथन

एक आलोचक ने लिखा है कि इतिहास मे सब-कुछ यथार्थ होते हुए भी वह असत्य है, और कथा-साहित्य मे सब-कुछ काल्पनिक होते हुए भी वह सत्य है। इस कथन का आशय इसके सिवा और क्या हो सकता है कि इतिहास-आदि में शुरू-से अन्त तक हत्या, संग्राम और धोखा का ही प्रदर्शन है, जो असुन्दर हैं ; इसलिए असत्य है । लोभ की क्रूर-से-क्रूर, अहकार की नीच-से-नीच, ईर्ष्या की की अधम-से-अधम घटनाएँ आपको वहाँ मिलेगी और आप सोचने लगेंगे, क्या मनुष्य इतना अमानुपिक है कि थोड़े से स्वार्थ के लिए भाई भाई की हत्या कर डालता है; वेटा वाप की हत्या कर डालता है और राजा असख्य प्रजाओ की हत्या कर डालता है । उसे पढकर मन मे ग्लानि होती है, आनन्द नही; और जो वस्तु आनन्द नही प्रदान कर सकती, वह सुन्दर नही हो सकती; और जो सुन्दर नही हो सकती, वह सत्य भी नही हो सकती । जहाँ आनन्द है, वही सत्य है । साहित्य काल्यनिक वस्तु है; पर उसका प्रधान गुण है आनन्द प्रदान करना, और इसीलिए वह सत्य है । मनुष्य ने जगत् मे जो कुछ सत्य और सुन्दर पाया है, और पा रहा है, उसी को साहित्य कहते है, और गल्प भी साहित्य का एक भाग है ।

मनुष्य जाति के लिए मनुष्य ही सबसे विकट पहेली है । वह खुद अपनी समझ मे नही आता । किसी-न-किसी रूप मे वह अपनी ही आलोचना किया करता है, अपने ही मनो-रहस्य खोला करता है। मानव-सस्कृति का विकास ही इसीलिए हुआ है कि मनुष्य अपने को समझे । अध्यात्म और दर्शन की भाँति साहित्य भी इसी खोज मे लगा हुआ है; अन्तर इतना ही है कि वह इस उद्योग मे रस का मिश्रण करके उसे आनन्दप्रद वना देता है; इसलिए अध्यात्म और दर्शन केवल ज्ञानियो के लिए है, साहित्य मनुष्य मात्र के लिए ।

जैसा हम ऊपर कह चुके है, गल्प या आख्यायिका साहित्य का एक प्रधान अग है—आज से नही, आदिकाल से ही । हाँ आजकल की आख्यायिका और प्राचीन काल की आख्यायिका मे समझ की गति और रुचि के परिवर्तन से वहुत कुछ अन्तर है। प्राचीन आख्यायिका कुतूहल-प्रधान होती थी या अध्यात्म-विषयक । उपनिषदो और महाभारत मे आध्यात्मिक रहस्यो को समझाने के लिए आख्यायिकाओ का आश्रय लिया गया है। जातक भी आख्यायिका के सिवा और क्या है ? वाइबिल मे भी दृष्टान्तो और आख्यायिकाओ के द्वारा ही धर्म के तत्त्व समझाये गये हैं । सत्य इस रूप मे आकर साकार हो जाता है और तभी जनता उसे समझती है और उसका व्यवहार करती है । वर्तमान आख्या-

यिका मनोवैज्ञानिक विश्लेपण और जीवन के यथार्थ स्वाभाविक चित्रण को अपना ध्येय समझती है। उसमें कल्पना की मात्रा कम, अनुभूतियों की मात्रा अधिक होती है; बल्कि अनुभूतियाँ ही रचनाशील भावना से अनुरंजित होकर कहानी बन जाती है। मगर यह समझना भूल होगी कि कहानी जीवन का यथार्थ चित्र है। जीवन का चित्र तो मनुष्य स्वय हो सकता है, मगर कहानी के पात्रो के सुख-दुख से हम जितना प्रभावित होते है, उतना यथार्थ जीवन से नही होते, जब तक वह निजत्व की परिधि में न आ जाय। कहानियो के पात्रों से हमे एक ही दो मिनट मे परिचय का निजत्व हो जाता है, और हम उनके साथ हँसने और रोने लगते है। उनका हर्ष और विषाद हमारा अपना हर्ष और विषाद हो जाता है; बल्कि कहानी पढ़कर वे लोग भी रोते या हँसते देखे जाते है, जिन पर साधारणत: सुख-दुःख का कोई असर नही पडता, जिनकी आँखे श्मशान मे या कब्रिस्तान मे भी सजल नही होती; वे लोग भी उपन्यास के मर्मस्पर्शी स्थानो पर पहुँचकर रोने लगते हैं। शायद इसका कारण यह भी हो कि स्थूल प्राणी सूक्ष्म मन के उतने समीप नही पहुँच सकते, जितने कि कथा के सूक्ष्म चरित्र के। कथा के चरित्रो और मन,के बीच मे जड़ता का वह पर्दा नही होता, जो एक मनुष्य के हृदय को दूसरे मनुष्य के हृदय से दूर रखता है, और अगर हम यथार्थ को हूबहू खीचकर रख दे, तो उसमे कला कहाँ है? कला केवल यथार्थ की नकल का नाम नही है। कला दीखती तो यथार्थ है; पर यथार्थ होती नही। उसकी खूबी यही है कि वह यथार्थ मालूम हो। उसका मापदण्ड भी जीवन के मापदण्ड से अलग है। जीवन में बहुधा हमारा अन्त उस समय हो जाता है, जब वह वाछनीय नही होता। जीवन किसी का दायी नही है। उसके सुख-दु.ख, हानि-लाभ, जीवन-मरण मे कोई क्रम, कोई सम्बन्ध नही ज्ञात होता। कम-से-कम मनुष्य के लिए वह अज्ञेय है; लेकिन कथा-साहित्य मनुष्य का रचा हुआ जगत् है, और परिमित होने के कारण सम्पूर्णत. हमारे सामने आ जाता है और जहाँ वह हमारी मानवीय न्याय-बुद्धि या अनुभूति का अतिक्रमण करता हुआ पाया जाता है, हम उसे दण्ड देने के लिए तैयार हो जाते है। कथा मे अगर किसी को सुख प्राप्त होता है, तो इसका कारण बताना होगा; दुःख भी मिलता है तो भी उसका कारण बताना होगा। यहाँ कोई चरित्र मर नही सकता, जब तक मानव की न्याय-बुद्धि उसकी मौत न माँगे। स्रष्टा को जनता की अदालत मे अपनी हरएक कृति के लिए जवाब देना पड़ेगा। कला का रहस्य भ्रान्ति है; पर वह भ्रान्ति, जिस पर यथार्थ का आवरण पड़ा हो।

हमे यह स्वीकार कर लेने मे संकोच न होना चाहिए कि उपन्यासो ही की तरह आख्यायिका की कला भी हमने पच्छिम से ली है। कम-से-कम इसका

आजकल का विकसित रूप तो पच्छिम का ही है। अनेक कारणो से जीवन की अन्य धाराओं की तरह ही साहित्य मे भी हमारी प्रगति रुक गई और हमने प्राचीन से जौ-भर इधर-उधर हटना भी निषिद्ध समझ लिया। साहित्य के लिए प्राचीनो ने जो मर्यादाएँ बाँध दी थी, उनका उल्लघन करना वर्जित था। अतएव काव्य, नाटक, कथा किसी मे भी हम आगे कदम न बढा सके। कोई वस्तु बहुत सुन्दर होने पर भी अरुचिकर हो जाती है, जब तक उसमे नवीनता न लायी जाय। एक ही तरह के नाटक, एक ही तरह के काव्य पढते-पढते आदमी ऊब जाता है, और वह कोई नयी चीज चाहता है, चाहे वह उतनी सुन्दर और उत्कृष्ट न हो। हमारे यहाँ तो यह इच्छा उठी ही नही, या हमने उसे इतना कुचला कि वह जडीभूत हो गयी। पश्चिम प्रगति करता रहा, उसे नवीनता की भूख थी, मर्यादाओ की बेडियो से चिढ। जीवन के हरएक विभाग मे उसकी इस अस्थिरता की, असन्तोष की, बेड़ियो से मुक्त हो जाने की छाप लगी है। साहित्य मे भी उसने क्रान्ति मचा दी। शेक्सपियर के नाटक अनुपम है; पर आज उन नाटको का जनता के जीवन से कोई सम्बन्ध नही। आज के नाटक का उद्देश्य कुछ और है, आदर्श कुछ और है, विषय कुछ और है, शैली कुछ और है। कथा-साहित्य मे भी विकास हुआ और उसके विषय में चाहे उतना बडा परिवर्तन न हुआ हो, पर शैली तो बिलकुल ही बदल गयी। 'अलिफ़लैला' उस वक्त का आदर्श था—उसमे बहुरूपता थी, वैचित्र्य था, कुतूहल था, रोमास था; पर उसमे जीवन की समस्याएँ न थी, मनोविज्ञान के रहस्य न थे, अनुभूतियो की इतनी प्रचुरता न थी, जीवन अपने सत्य रूप मे इतना स्पष्ट न था। उसका रूपान्तर हुआ, जब उपन्यास का उदय हुआ, जो कथा और ड्रामा के बीच की वस्तु है। पुराण-दृष्टान्त भी रूपान्तरित होकर गल्प बन गये।

मगर सौ वर्ष पहले यूरोप भी इस कला से अनभिज्ञ था। बड़े-बड़े उच्च कोटि के दार्शनिक तथा ऐतिहासिक या सामाजिक उपन्यास लिखे जाते थे; लेकिन छोटी-छोटी कहानियो की ओर किसी का ध्यान न जाता था। हाँ, परियो और भूतो की कहानियाँ लिखी जाती थी; किन्तु इसी एक शताब्दी के अन्दर, या उससे भी कम समझिए, छोटी कहानियो ने साहित्य के और सभी अगो पर विजय प्राप्त कर ली है और यह कहना गलत न होगा कि जैसे किसी जमाने मे कवित्त ही साहित्यिक अभिव्यक्ति का व्यापक रूप था, वैसे ही आज कहानी है, और उसे यह गौरव प्राप्त हुआ है यूरोप के कितने ही महान् कलाकारो की प्रतिभा से, जिनमे बालजाक, मोपासाँ, चेखव, टाल्स्टाय, मैक्सिम गोर्की आदि मुख्य है। हिन्दी मे तो पचीस-तीस साल पहले तक गल्प का जन्म न हुआ था। आज तो कोई ऐसी पत्रिका नही, जिसमे दो-चार कहानियाँ न हो; यहाँ तक कि कई पत्रिकाओ मे केवल कहानियाँ ही दी जाती है।

कहानियाँ के इस प्रावल्य का मुख्य कारण आजकल का जीवन-सग्राम और समयाभाव है। अव वह जमाना नही रहा कि हम 'वोस्ताने-खयाल' लेकर वैठ जाये और सारे दिन उसी के कुंजो मे विचरते रहे। अव तो हम सग्राम मे इतने तन्मय हो गये है कि हमे मनोरंजन के लिए समय ही नही मिलता। अगर कुछ मनोरजन स्वास्थ्य के लिए अनिवार्य न होता, और हम विक्षिप्त हुए विना अठारह घण्टे काम कर सकते, तो शायद हम मनोरंजन का नाम भी न लेते; लेकिन प्रकृति ने हमे विवश कर दिया है, इसलिए हम चाहते हे कि थोड़े-से समय मे अधिक-से-अधिक मनोरजन हो जाये। इसलिए सिनेमा-गृहो की सख्या दिन-दिन वढ़ती जाती है। जिस उपन्यास के पढ़ने मे हमे महीनो लगते, उसका आनन्द हम दो घण्टे मे उठा लेते है। कहानी के लिए तो पन्द्रह-वीस मिनट ही काफी है। अतएव हम कहानी ऐसी चाहते है कि वह थोड़े-से थोडे शब्दो मे कही जाय, उसमे एक वाक्य, एक शब्द भी अनावश्यक न आने पाये, उसका पहला ही वाक्य मन को आकर्पित कर ले और अन्त तक उसे मुग्ध किये रहे, उसमे कुछ चटपटापन हो, कुछ विकास हो, और इसके साथ ही कुछ तत्त्व भी हो। तत्त्वहीन कहानी से चाहे मनोरजन भले हो जाय, मानसिक तृप्ति नही होती। यह सच है कि हम कहानियो मे उपदेश नही चाहते; लेकिन विचारो को उत्तेजित करने के लिए, मन के सुन्दर भावो को जाग्रत करने लिए, कुछ-न-कुछ अवश्य चाहते है। वही कहानी सफल होती है, जिसमे इन दोनो मे से एक अवश्य उपलब्ध हो।

सवसे उत्तम कहानी वह होती है, जिसका आधार किसी मनोवैज्ञानिक सत्य पर हो। साधु पिता का अपने कुव्यसनी पुत्र की दशा से दु:खी होना मनोवैज्ञानिक सत्य है। इस आवेग मे पिता के मनोवेगो को चित्रित करना और तदनुकूल उसके व्यवहारो को प्रदर्शित करना, कहानी को आकर्पक वना सकता है। बुरा आदमी भी विलकुल बुरा नही होता, उसमें कही-न-कही देवता अवश्य छिपा होता है, यह मनोवैज्ञानिक सत्य है। उस देवता को खोलकर दिखा देना सफल आख्यायिका का काम है। विपत्तियाँ पड़ने से मनुष्य कितना दिलेर हो जाता है, यहाँ तक कि वह वड़े-से-वड़े संकट का सामना करने के लिए भी ताल ठोक कर तैयार हो जाता है। उसकी सारी दुर्वासना भाग जाती है। उसके हृदय के किसी गुप्त स्थान मे छिपे हुए जौहर निकल आते है और हमे चकित कर देते है। यह मनोवैज्ञानिक सत्य है। एक ही घटना या दुर्घटना भिन्न-भिन्न प्रकृति के मनुष्यो को भिन्न-भिन्न रूप मे प्रभावित करती है। हम कहानी में इसको सफलता के साथ दिखा सके तो कहानी अवश्य आकर्पक होगी। किसी समस्या का समाधान कहानी को आकर्पक वनाने का सवसे उत्तम साधन है। जीवन में ऐसी समस्याएँ नित्य ही उपस्थित होती रहती है और उनसे पैदा

होने वाला द्वन्द्व आख्यायिका को चमका देता है। सत्यवादी पिता को मालूम होता है कि उसके पुत्र ने हत्या की है। वह उसे न्याय की वेदी पर बलिदान कर दे, या अपने जीवन-सिद्धान्तो की हत्या कर डाले ! कितना भीषण द्वन्द्व है ! पश्चात्ताप ऐसे द्वन्द्वो का अखण्ड स्रोत है। एक भाई ने दूसरे भाई की सम्पत्ति छल-कपट से अपहरण कर ली है, उसे भिक्षा माँगते देखकर क्या छली भाई को जरा भी पश्चात्ताप न होगा ? अगर ऐसा न हो, तो वह मनुष्य नही है।

उपन्यासो की भाँति कहानियाँ भी कुछ घटना-प्रधान होती है, कुछ चरित्र-प्रधान। चरित्र-प्रधान कहानी का पद ऊँचा समझा जाता है; मगर कहानी मे बहुत विस्तृत विश्लेषण की गुजाइश नही होती। यहाँ हमारा उद्देश्य सम्पूर्ण मनुष्य को चित्रित करना नही, वरन् उसके चरित्र का एक अग-भर दिखाना है। यह परमावश्यक है कि हमारी कहानी से जो परिणाम या तत्त्व निकले, वह सर्वमान्य हो और उसमे कुछ बारीकी हो। यह एक साधारण नियम है कि हमे उसी बात मे आनन्द आता है, जिससे हमारा कुछ सम्बन्ध हो। जुआ खेलने वालो को जो उन्माद और उल्लास होता है, वह दर्शक को कदापि नही हो सकता। जब हमारे चरित्र इतने सजीव और आकर्षक होते है कि पाठक अपने को उसके स्थान पर समझ लेता है, तभी उसे कहानी मे आनन्द प्राप्त होता है। अगर लेखक ने अपने पात्रो के प्रति पाठक मे यह सहानुभूति नही उत्पन्न कर दी, तो वह अपने उद्देश्य मे असफल है।

पाठको से यह कहने की जरूरत नही है कि इन थोड़े ही दिनो मे हिन्दी गल्प-कला ने कितनी प्रौढता प्राप्त कर ली है। पहले हमारे सामने केवल बँगला-कहानियो का नमूना था। अब हम संसार के सभी प्रमुख गल्प-लेखको की रचनाएँ पढते है, उन पर विचार और बहस करते है, उनके गुण-दोष निकालते है और उनसे प्रभावित हुए बिना नही रह सकते। अब हिन्दी गल्प-लेखको मे विषय, दृष्टिकोण और शैली का अलग-अलग विकास होने लगा है। कहानी जीवन के बहुत निकट आ गयी है। उसकी ज़मीन अब उतनी लम्बी-चौडी नही है। उसमें कई रसो, कई चरित्रो और कई घटनाओ के लिए स्थान नही रहा। अब वह केवल एक प्रसग का, आत्मा की एक झलक का सजीव, मर्मस्पर्शी चित्रण है। इस एकतथ्यता ने उसमें प्रभाव, आकस्मिकता और तीव्रता भर दी है। अब उसमे व्याख्या का अश कम, सवेदना का अश अधिक रहता है। उसकी शैली भी अब प्रवाहमयी हो गयी है। लेखक को जो कुछ कहना है, वह कम-से-कम शब्दो मे कह डालना चाहता है। वह अपने चरित्रो के मनोभावो की व्याख्या करने नही बैठता, केवल उसकी तरफ इशारा भर कर देता है। कभी-कभी तो सम्भाषणो मे एक-दो शब्दो से ही काम निकाल लेता है। ऐसे कितने ही अवसर होते है, जब पात्र के मुँह से एक शब्द सुनकर हम उसके मनोभावो

का पूरा अनुमान कर लेते है, पूरे वाक्य की जरूरत ही नही रहती। अव हम कहानी का मूल्य उसके घटना-विन्यास से नही लगाते। हम चाहते है, पात्रो की मनोगति स्वय घटनाओ की सृष्टि करे। घटनाओ का स्वतन्त्र कोई महत्त्व ही न रहा, उनका महत्त्व केवल पात्रो के मनोभावो को व्यक्त करने की दृष्टि से ही है, उसी तरह जैसे शालिग्राम स्वतन्त्र रूप से केवल पत्थर का एक गोल टुकडा है, लेकिन उपासक की श्रद्धा से प्रतिष्ठित होकर देवता वन जाता है। खुलासा यह है कि गल्प का आधार अव घटना नही, मनोविज्ञान की अनुभूति है। आज लेखक केवल कोई रोचक दृश्य देखकर कहानी लिखने नही बैठ जाता। उसका उद्देश्य स्थूल सौन्दर्य नही। वह तो कोई ऐसी प्रेरणा चाहता है, जिसमे सौन्दर्य की झलक हो, और इसके द्वारा वह पाठक की सुन्दर भावनाओ को स्पर्श कर सके।

प्रेमचन्द

(प्रथम संस्करण से, मार्च, १९३६)

## 'कुत्ते की कहानी'
### वच्चों से

प्यारे वच्चो ! तुम जिस संसार मे रहते हो, वहाँ कुत्ते-विल्ली ही नही, पेड़-पत्ते और ईट-पत्थर तक वोलते है, विल्कुल उसी तरह, जैसे तुम वोलते हो और तुम उन सवकी वाते सुनते हो और बड़े ध्यान से कान लगाकर सुनते हो। उन वातो मे तुम्हे कितना आनन्द आता है। तुम्हारा ससार सजीवो का ससार है। उसमे सभी एक-जैसे जीव वसते है। उन सवो मे प्रेम है, भाईचारा है, दोस्ती है। जो सरलता साधु-सन्तो को वरसो के चिन्तन और साधना से नही प्राप्त होती, वह तुम परम पिता के घर से लेकर आते हो। यह छोटी पुस्तक मैं तुम्हारी उसी आत्म-सरलता को भेट करता हूँ। तुम देखोगे कि यह कुत्ता वाहर से कुत्ता होकर भी भीतर से तुम्हारे ही जैसा वालक है, जिसमे वही प्रेम और सेवा तथा साहस और सचाई है, जो तुम्हें इतनी प्रिय है।

बनारस, प्रेमचन्द
१४ जुलाई, १९३६

## 'दुर्गादास'

### भूमिका

वालको के लिए राष्ट्र के सपूतों के चरित्र से वढकर उपयोगी साहित्य का कोई दूसरा अग नही है। इनसे उनका चरित्र ही वलवान नही होता, उनमे राष्ट्र-प्रेम और साहस का सचार भी होता है। राजपूताना मे वडे-वड़े शूरवीर हो गये है। उस मरुभूमि ने कितने ही नररत्नो को जन्म दिया है पर वीर दुर्गादास अपने अनुपम आत्म-त्याग, अपनी निस्वार्थ सेवा-भक्ति और अपने उज्ज्वल चरित्र के लिए कोहनूर के समान है। औरो मे शौर्य के साथ कही-कही हिंसा और द्वेप का भाव भी पाया जायगा, कीर्ति का मोह भी होगा, अभिमान भी होगा, पर दुर्गादास शेर होकर भी साधु था। इन्ही कारणो से हमने वीर-रत्न दुर्गादास का चरित्र वालको के सामने रखा है।

हमने चेष्टा की है कि पुस्तक की भाषा सरल और वामुहावरा हो और उसमे वालको की रुचि उत्पन्न हो।

प्रथम सस्करण, १६३८

प्रेमचन्द

# (ख) प्रेमचन्द द्वारा अन्य लेखकों की पुस्तकों में लिखित भूमिकाएँ

## 'महात्मा ईसा'

### लेखक : पाण्डेय बेचन शर्मा 'उग्र'

महाशय उग्र ने जब पहले मुझसे 'महात्मा ईसा' के जीवन-चरित्र पर एक नाटक लिखने का जिक्र किया तो मै उसे देखने के लिए बहुत उत्सुक न हुआ। विषय इतना विशद, इतना गम्भीर, इतना 'ग़ैरमानूस' था कि मुझे उग्रजी की सफलता के विषय मे बड़ी आशंका थी। सच तो यो है कि मै केवल मुरौवत से उसे आद्योपान्त सुनने पर तैयार हुआ, लेकिन पहले ही दृश्य ने मेरी आशका बहुत-कुछ निवृत्त कर दी और पहला एक्ट समाप्त होते-होते तो मैं उसका भक्त हो गया। भाव, भाषा, चरित्र-चित्रण, कथानक सभी ने मुझे मुग्ध कर दिया। हिन्दी मे अच्छे ड्रामो की कमी है। डी०एल० राय के नाटको को निकाल दीजिए तो हमारे पास कुछ रह ही नही जाता। अब हम भी एक उच्च कोटि के मौलिक ड्रामे को अन्य भाषाओ के सामने पेश कर सकते है। 'महात्मा ईसा' महाशय राय के किसी नाटक से टक्कर ले सकता है। ऐसे मौलिक और गहन विषय पर नाटक लिखकर उग्रजी ने हिन्दी का मस्तक ऊँचा कर दिया है।

महात्मा ईसा ने भारतवर्ष की यात्रा की थी, कतिपय विद्वानो की यह धारणा है। उग्रजी ने इसी धारणा के आधार पर कथा की कल्पना की है।

नाटक मे सभी रसो का सम्मिश्रण होना चाहिए, विशेषत: जब वह खेलने के उद्देश्य से लिखा जाय। 'महात्मा ईसा' मे आप हास्य, शान्ति, प्रेम, करुणा, वीर—सब रसो का आस्वादन कर सकते है। गाम्भीर्य के साथ हास्य का ऐसा अपूर्व और सुन्दर मेल-जोल आपको और कही बहुत कम मिलेगा। अन्य देशीय पात्रो के भाव और विचार व्यक्त करने मे असाधारण कुशलता प्रकट की है। ऐसी सर्वांग-सुन्दर रचना के लिए हम उन्हे हृदय से मुबारकबाद देते है।

प्रेमचन्द

काशी,
जन्माष्टमी
१५-८-२२

## 'सती सारन्धा'

(ऐतिहासिक खण्ड-काव्य)

लेखक : रसिकेन्द्र

### भूमिका

कई महीने हुए, 'रसिकेन्द्रजी' के एक पत्र से मुझे ज्ञात हुआ था कि वह मेरी कहानी 'रानी सारन्धा' का विषय लेकर एक खण्ड-काव्य की रचना कर रहे है। इस समाचार से मुझे जितना आनन्द और गर्व हुआ, वह कोई साहित्यसेवी ही जान सकता है। पर वास्तव मे यह आदर मेरी कहानी का नही था। मेरी कहानी कल्पित न थी। वह उस ऐतिहासिक घटना का प्रभाव था जिस पर मेरी कहानी रची गयी थी। रानी सारन्धा के जीवन मे स्वजातीय अभिमान और आत्म-गौरव का जितना ऊँचा आदर्श मिलता है, उतना कदाचित् राजपूताने की उज्ज्वल विरुदावली मे भी न मिलेगा। छत्रसाल बुन्देलखण्ड के इतिहास का सूर्य है। चम्पतराय उसके पिता थे। इतिहास मे केवल इतना ही लिखा है कि उनको मुगल सेना के हाथो से बचाने के लिए रानी ने पहले उनके और तब अपने गले पर तलवार चला दी थी। इसी भित्ति पर कल्पना ने 'रानी सारन्धा' की सृष्टि की है। आपको यह नाम किसी इतिहास-ग्रन्थ मे न मिलेगा।

रसिकेन्द्र जी हिन्दी के सुकवि है। उनकी कलम ने इस कहानी को और भी चमका दिया है। चाहे साहित्य-सोमरस के पिपासु 'सती सारन्धा' से अधिक सन्तुष्ट न हों—चाशनी गहरी नही है, पर हलकी चाशनी के प्रेमियों को फीकेपन की शिकायत न होगी। मैं कविता का मर्मज्ञ नही हूँ, पर मोहन-भोग का मजा उठाने के लिए यह आवश्यक नही है कि हमको हलवाई की दूकान का नाम मालूम हो, हम यह जानते हो कि शक्कर कहाँ से आई, मेवे कहाँ से आये, सूजी कैसी डाली गयी और घी किस भाव मे लिया गया। यद्यपि कहानी मेरी रचना है और लेखक को अपनी ही रचना के पढने मे कोई कुतूहल नही होता, पर मैंने इस काव्य को आद्योपान्त पढा और इसमे मुझे नई रचना का आनन्द प्राप्त हुआ, विशेषत: अन्तिम सर्ग को पढकर तो रोंगटे खड़े हो गये।

जब चम्पतराय मुग़ल सेना से घिर जाते है, साथ के सभी आदमी काम आ जाते है, तो वह रानी सारन्धा से कहते है—

"चिर-संगिनि हो कभी न टाला तुमने मेरा कहना,
देखो, विचलित मत होना साहस पर दृढ रहना।
अन्तकाल की बात पड़ेगी देवी, तुम्हे निभानी,
शीतल कर दो हृदय हमारा दे कटार का पानी।"

रानी उत्तर देती है—

"हृदयेश्वर ! यह कैसी आज्ञा ! हृदय कँपाने वाली,
वज्र-हृदय है नही, किस तरह फिर यह जावे पाली ?
हाँ, यदि तीक्ष्ण कटारी होगी अधिक रुधिर की प्यासी,
तो अपना जीवन कर सकती अर्पण उसको दासी ।"

कौन हृदय है जो इन पक्तियो को पढ़कर गौरवोन्मत्त न हो जायगा ? तीसरे सर्ग के आरम्भ मे प्रकृति-वर्णन कितना चमत्कारमय है—

"रात भर करके कुमुदिनी पर सुधा की वष्टि,
फेर कर सयोगियो पर निज कृपा की दृष्टि ।
अन्त मे निशिनाथ हो निष्प्रभ, कला से हीन,
राज्य का कर अन्त नभ मे हो गये तल्लीन ।"

वीर बाला सारन्धा की वीरता का वर्णन करते हुए कवि की लेखनी से जो पद्य निकले है, उन्हे पढकर हमारे सम्मुख रणचण्डी-स्वरूपिणी किसी राजपूत-ललना का चित्र खिंच जाता है—

"जाती थी जिस ओर निकल बिजली-सी बाला,
बहने लगता उधर रुधिर का भीषण नाला।
ज्योतिमयी तलवार उगलती थी बस ज्वाला,
शिव-त्रिशूल-सा बना हुआ था उसका भाला।
उस देवी के तेज से, झुलस गया रिपु-पक्ष यो—
रवि से अडने मे जले, सम्पाती के पक्ष ज्यो ।"

मुझे इस बात की बड़ी खुशी है कि अब हिन्दी मे भी कविजन 'शृगार' पर अपनी सारी कवित्व-शक्ति का उपयोग नही कर रहे है । प्राय: नाटको मे तो जातीयता का अच्छा समावेश होने लगा है। बल्कि हाल के ऐतिहासिक नाटक इसी भाव से प्रेरित होकर रचे गये है । अब काव्यो की बारी है। 'पथिक' ने पथ दिखा दिया है ।हमे आशा है कि भविष्य मे रसिकेन्द्रजी के और भी कितने ही अनुगामी निकलेगे।

श्रीकाशी प्रेमचन्द

(प्रथम संस्करण, जून १९२४ से)

## 'बहारिस्तान' (उर्दू कहानी-संग्रह)

लेखक: सुदर्शन

### दीवाचा (भूमिका)

यूँ तो उर्दू मे कितने ही असहाव (साहिवान) कहानियाँ लिखते है, मगर सुदर्शन की कहानियो मे जो दिलावेज़ी (सौन्दर्य, खूवसूरती) है, वह दूसरी जगह वहुत कम नजर आती है। यहाँ आपको नई-नई तरकीवे और वन्दिशें नही मिलती। शाइराना बुलन्द परवाजियो (कल्पना की उड़ानो) के एतवार से आपको गुना (कदाचित्) मायूसी होगी, लेकिन एक क़िस्सा अव्वल से आखिर तक खत्म करके आप सोचने जरूर लगेगे। मुसन्निफ़ (लेखक) ने आपके दिल के किसी तार पर ज़रूर उँगली रख दी होगी। आप को इत्मीनान (सन्तोष, तसल्ली) होगा कि मुझे अपने वक़्त का काफ़ी मुआवज़ा मिल गया। हरएक कहानी मे कोई-न-कोई हकीकत जरूर है। जज्वए-इंसानी के किसी पहलू पर रोशनी जरूर पडती है।

मगर यह कहना सरीह (स्पष्ट) वेइसाफ़ी होगी कि उनकी कहानियो मे जुवान की लताफ़त (मृदुलता, ताजगी) नही—अगर सलासत (सरलता, सलीसपन) लताफत का वेहतरीन उसुर (तत्त्व) है। अगर रवानी लताफ़त का एक जुज्वे-खास (विशेष भाग) है तो यहाँ लताफ़त ज़ुवान का भी काफ़ी सरमाया (पूंजी) मौजूद है।

मुख्तसर (सक्षिप्त) कहानी के लिए प्लाट का ड्रामेटिक होना जरूरी है। जव तक यह वस्फ (गुण) न हो, कहानी वेमज़ा-सी रहती है। सुदर्शनजी की हरेक कहानी मे यह हुस्न वदर्जए (सौन्दर्य कई गुना) मौजूद है। 'गुनाहे अजीम' लीजिए। महतावराय की हवस-परवरी का तारा पर क्या असर होता है, इसे कितनी खूवसूरती से दिखाया गया है। एक नूरानी (प्रकाशवान) हस्ती उनसे कुछ कह रही है—

"तूने एक गुनहगार को नेकी की तरफ आने से रोका है। यह गुनाह नही, गुनाहे-अजीम (वड़ा अपराध) है, और यह कभी माफ़ नही होगा।"

'सजाए-आमाल' (कर्मो का दण्ड) मे मसलए-तनासुख (आवागमन) पर वड़ी खूवी से रोशनी डाली गयी है—

'वसी ने वेहोशी मे जवाव दिया, 'हाँ।'

'होश करो।'

'हाँ, होश मे हूँ।'

'मैं कौन हूँ ?'

बसीलाल ने ग़ौर से मेरी तरफ देखा और कहा, 'मेरा शरीकेकार'।"

इन सादा और बेरंग अल्फ़ाज में कितनी तासीर, कितना जादू और गुनाह के खौफ से दिल मे लर्जा (कँपकँपी, हौल) पैदा कर देने वाली कितनी हैबत (आतंक, भय) मौजूद है, इसका अन्दाजा किस्से के पढने ही से हो सकता है।

'शायर की बीवी' मे सावित्री पहले अपने शौहर की बेइल्तिफ़ाती (उपेक्षा) से बेदिल होकर मुनीराम की तरफ मुखातिब (आकर्षित) होती है, मगर ऐन उस वक़्त, जबकि नये आशिक से उसकी शादी होने वाली है, उसे अपने मरहूम खाविन्द के कलाम का मजमूआ (सग्रह) मिल जाता है, जिसकी रूहानियत उसके दिल पर जादू का-सा असर करती है। उसे अब दोनो की मुहब्बत मे स्वार्थ मालूम होता है, "एक चाँद की चाँदनी के मानिन्द सर्द (शीतल) थी, दूसरी आग की मानिन्द पुरसोज (तपन से भरी)। एक समुन्दर की तरह गहरी थी, दूसरी पहाड़ी नाली की तरह पुरसैलाबी (जल-प्लावन से पूर्ण)। एक सदाकत (सत्यता) थी पर खामोश, दूसरी झूठ थी, पर बातूनी।"

खात्मा कितने पुरअसर (प्रभावपूर्ण) अल्फ़ाज़ पर हुआ है—

"मैने खाविन्द को ठुकरा दिया था, पर उसकी मुहब्बत को न ठुकरा सकी। इसान मर जाता है, उसकी मुहब्बत जिन्दा रहती है।"

'फ़िरऊन की माशूका' बहुत कामयाब किस्सा है। लाजवाल (शाश्वत) और लाफ़ानी (अनश्वर) मुहब्बत की कितनी दिलावेज़ (मनमोहक) तस्वीर! जिस वक़्त फिरऊन शिकस्त और नाकामी के बाद रेमफिस से कहता है, "हुकूमत बहुत की है, अब तो मुहब्बत की ख्वाहिश है। हुकूमत तुम करो। मिस्र तुम से खुश है। मुझे मेरी क्युनिस दे दो। मैं और कुछ नही चाहता।"

और रेमफिस जवाब देता है, "फ़िरऊन! तख्त-ओ-ताज क़बूल कर ले। तुझे क्युनिस जैसी हजारो मिल जायेगी, मगर मुझे इस नेमत से महरूम न कर। हम एक-दूसरे के बग़ैर कभी ज़िन्दा न रहेगे।"

तो जरा देर के लिए हम इस मक्र-ओ-फ़रेब (धूर्तता एव छल) की दुनिया से निकलकर मुहब्बत और सच्चाई की दुनिया मे पहुँच जाते है।

आखिर जब मिस्र के बाशिंदे रेमफिस और क्युनिस को पत्थरो से क़रीब-करीब हलाक (मृत) कर देते है तो फ़िरऊन के मुँह से करब (दुःखपूर्ण) और कोफ़्त (रज) के जो अल्फ़ाज़ निकलते है, उनमे हुस्न और इश्क का एक दफ़्तर भरा हुआ है, "मिस्र के लोगो! क्या तुम्हारे पास उन पत्थरो मे से एक भी बाकी नही बचा जिनसे तुमने इन मुहब्बत के मुजस्सिमो (मूर्तमानो) को हलाक किया है? एक ही, सिर्फ एक ही ऐसा पत्थर उठाओ, उसे मेरे सर पर मारकर रेज़े-रेज़े (छोटे-छोटे टुकड़े) कर दो।"

और आखिर जब किसी ने उस पर पत्थर न फेका तो उसने आगे बढ़कर एक बड़ा-सा पत्थर उठाया और हवा मे उछालकर उसके नीचे अपना सर रख दिया।"

सुदर्शन जी वाज औकात ऐसे मुशाहदात (अनुभवो) का इज़हार (अभिव्यक्त) कर जाते है, जिनसे हमारी अन्दरूनी आँखे खुलती हुई मालूम देती है, मसलन्—"आदमी वदी (पाप) की तरफ जाना चाहे, हज़ारो इमदाद (मदद) देने वाले निकल आते है। नेक वनना चाहे, एक भी आगे नही वढता। गुनाह करना इतना मुश्किल नही, जितना उसे छोड़ना। उसके लिए वेहयाई की ज़रूरत होती है, इसके लिए मुस्तकिल-मिजाजी (स्थिर-स्वभाव) की। आदमी वेहया वन सकता है, मगर मुस्तकिल-मिजाज वनना आसान नही। गुनाहो की याद गुनाहो से ज्यादा भयानक है।"

एक मगरूर परवाने पर मुहब्बत का पहला असर कितना वेकावू करने वाला, कितना राम (अभिभूत) करने वाला होता है, वह इन अल्फ़ाज़ से जाहिर होता है, "फ़िरऊन को आज अपनी कुव्वत (शक्ति) मामूल से कम और अपनी वसी मम्लुकत (राज्य-सत्ता) हकीकत से तग मालूम हुई। वह वयूनिस को इस तरह चश्मे-शोर (कुदृष्टि) से देख रहा था, जैसे किसी गरीव के वच्चे को क़ीमती खिलौना मिल जाता है।"

अलगरज़ (साराश यह कि) सुदर्शन की कहानियो मे तकरीवन वो तमाम अज्जा (मूल तत्त्व) मौजूद है जो कहानी को दिलावेज वना देते है। आप मे यह खूवी है कि आपने ज्यादातर किस्से असासी-जज्वात (भावनाओ की नीव) पर कायम किये है। किसी फौरी (शीघ्र) तहरीक (आन्दोलन) के ज़ेरे-असर (प्रभाव मे) किसी प्रोपेगैण्डा के लिए कोई किस्सा नही लिखा और कोई वजह नही कि ये किस्से मुल्क के मुस्तकिल (स्थायी) अदवी जख़ीरे का हिस्सा क्यो न वन जाये।

इन्सान तसनीफ (रचना) के लिए ज्यो ही कलम हाथ मे लेता है, उसके सिर वडी जुम्मेदारी आइद होती है। उसका काम यही खत्म नही हो जाता कि पढने वाले महफ़ूज (निरापद) हो और उसकी कारिश (रचना) की दाद दे। गिरते हुओ को सँभालना, सोये हुओ को जगाना, पस्त-हिम्मतो को हिम्मत वँधाना, मायूसो को मुजदा-उम्मीद (आशापूर्ण शुभ सूचना) सुनाना, दिल मे ख़यालात की रौ पैदा करना, निगाहे-वातन (हृदय-चक्षु) को रौशन करना फ़र्ज़ है। उस फर्ज़ से वह जितना ही कासिर (नाकाम, असमर्थ) रहता है, उतना ही नाकाम मुसन्निफ़ (लेखक) है। सामान-ए-तफ़रीह (मनोरंजन के साधन) मुहैया करना नक़्कालो (भाँड, वहुरूपिये) और भाँडो का काम है। मुसन्निफ़ का मेयार (मापदण्ड) कमाल (कला) उससे वदर्जहा (कई गुना) ऊँचा है। सुदर्शन उस जुम्मेदारी को महसूस करते हुए मालूम होते है। इन सारी कहानियो मे एक भी जुम्ला ऐसा नही है जिस पर मिजाज-ए-सलीम (सुरुचिपूर्ण पाठक) को नाक सिकोड़ने का मौका मिले। मै मम्दूह (प्रशसित)

की कहानियो को बहुत अर्से से पढ़ता हूँ, और उनका मुद्दाह (प्रशंसक) हूँ। आप अदब की मुस्तक़िल ख़िदमत कर रहे है, जिसका ताजातरीन सबूत यह है कि पंजाब टैक्स्ट बुक कमेटी ने आपकी 'मुहब्बत का इन्तिकाम' नामी किताब के हिन्दी एडीशन 'अजना' पर पाँच सौ रुपयो का इनाम अता फ़रमाया है। हालाँकि अहले-कलम (लेखक) ऐसे इनामात से मुस्तगनी (निस्पृह) है, लेकिन कम-से-कम इससे यह तो अन्दाज़ा होता है कि आपकी कितनी कदर-ओ-मजलित (सम्मान एवं सन्तुष्टि) हो रही है। आप अभी नौजवान है और जुबान व कौम को आप से अभी बहुत-कुछ उम्मीदे है। हमे उम्मीद है कि इस जद्दो-जहद (संघर्षशीलता) के जमाने मे आप आरज़ी मसरूफियात (कृत्रिम व्यस्तता) मे महव (लिप्त) न होकर लिट्रेचर की देवी के भक्त बने रहेगे।

बनारस
२ फरवरी, १६२५

(मुंशी) प्रेमचन्द

(प्रकाशक ताज कम्पनी लि०, रेलवे रोड, लाहौर; प्रथम सस्करण १९२५)

## 'मानिक-मन्दिर'

लेखक : मदारीलाल गुप्त

### भूमिका

उपन्यास का सबसे बडा गुण उसकी मनोरजकता है। इस लिहाज से श्री मदारीलाल गुप्त को अच्छी सफलता प्राप्त हुई है। पुस्तक आदि से अन्त तक पढ जाइए, कही आपका जी न ऊबेगा। पुस्तक की रचना-शैली सुन्दर है। पात्रो के मुख से वही बाते निकलती है, जो यथावसर निकलनी चाहिए; न कम, न ज्यादा। उपन्यास मे वर्णनात्मक भाग जितना ही कम और वार्ता-भाग जितना ही अधिक होगा, उतनी ही कथा रोचक और ग्राहिका होगी। 'मानिक मन्दिर' मे इस बात का काफी लिहाज रक्खा गया है। वर्णनात्मक भाग जितना है, उसकी भाषा भी इतनी भावपूर्ण है कि पढ़ने मे आनन्द आता है। कही-कही तो आपके भाव बहुत गहरे हो गये है और दिल पर चोट करते है। चरित्रो में मेरे विचार में सोना का चित्रण बहुत ही स्वाभाविक हुआ है और देवी का सर्वांगसुन्दर सोना। अगर पतिता के मनोभावों का चित्र है तो देवी सती के भावो की मूर्ति। पुरुषो में ओकार का चरित्र बड़ा सुन्दर और सजीव है। विषय-वासना के भक्त कैसे चंचल, अस्थिर-चित्त और कितने मधुरभाषी होते है,

ओकार इसका जीता-जागता उदाहरण है। उसे अपनी पत्नी से प्रेम है, कुमारी मे प्रेम है और चन्दा से प्रेम है। जिस वक़्त जिसे सामने देखता है, उसी के मोह मे फँस जाता है। ओकार ही पुस्तक की जान है। कथा मे कई सीन वहुत मर्मस्पर्शी हुए है। 'सोना के मिट्टी' हो जाने का और ओकार के सोना के कमरे मे आने का वर्णन वड़ी ही सनसनी पैदा करने वाले है, इत्यादि।

प्रेमचन्द

(प्रथम सस्करण, १९२६)

## 'महाराणा प्रताप'

लेखक . लक्ष्मीनारायण गर्ग

### भूमिका

राजपूताने की वीर-भूमि ने एक-से-एक नर-रत्न प्रसव किये है, पर देशभक्त राणा प्रताप-जैसा उज्ज्वल, निष्कलक, दिव्य रत्न दूसरा नही हुआ। राणा उसी वीर कुल का तिलक है। ऐसी अपार कीर्ति, ऐसा अदम्य साहस, ऐसा अजेय जाति-गौरव भारत मे ही नही, समस्त भूमण्डल मे अपना जवाव नही रखता। उसके चरित्रगान से कविता कभी तृप्त न होगी, उसका वीर चरित्र सदैव वाणी को अलकृत करता रहेगा। यह वीर-कथा कवि-कल्पना के लिए स्फूर्ति का अनन्य स्रोत है, और रहेगी। भारत की प्राय. सभी भाषाओ मे इस वीर कथा पर सुन्दर नाटक रचे जा चुके है। हिन्दी मे भी यह विषय अछूता नही। स्वर्गीय वावू राधाकृष्ण दास अब भी हिन्दी भाषा के लिए गौरव की वस्तु है और रहेगे, किन्तु आत्मोत्सर्ग की कथा सख्याओ मे परिवद्ध होना नही जानती। मनचले कवियो और लेखको की कल्पना को उत्तेजित करने के लिए उसमे अक्षय शक्ति सचित करती है। इसी विचार से हमने यह नाटक पढा और इससे आनन्द उठाया। हमे आशा है कि प्रेमी पाठक भी इस रचना को पसन्द करेगे।

प्रेमचन्द

लखनऊ
माधुरी सम्पादन-स्थान
१५-८-२७

(प्रथम सस्करण से, १९२७)

## 'अवतार'

अनुवादक : श्री बजरंगबली गुप्त 'विशारद'

### वक्तव्य

हम बड़े हर्ष से फ्रांस-निवासी थियोफाइल गाटियर (Theophile Gautier 1811-72) का यह उपन्यास अपने पाठको की भेंट करते है। इस पुस्तक का अनुवाद पहले श्री ज्योतीन्द्रनाथ ठाकुर ने बँगला भाषा मे किया था। यह उसी अनुवाद का अविकल रूपान्तर है। इस पुस्तक मे पाठको को आत्मा-परिवर्तन के अद्‌भुत दृश्य दिखायी देगे। डाक्टर बालथाजार शेरवोनो का भारतवर्ष मे बहुत दिन रहकर सम्मोहन विद्या सीखना और उसका एक प्रेमी पर प्रयोग करके उसकी आत्मा को दूसरे शरीर मे डाल देना ऐसी नवीन कल्पना है, जैसी किसी पुस्तक मे देखने मे नही आयी। इस कथा की नायिका काउण्टेस प्रास्कोभि पातिव्रत का एक अलौकिक आदर्श है जो अपने पति की देह मे अन्य पुरुष की आत्मा का स्वरूप देखकर सशक हो जाती है। यद्यपि वह यह कह नही सकती कि यह उसका पुरुष नही है, पर आवरण वही होने पर भी न जाने किस गुप्त शक्ति द्वारा उसे यथार्थ विषय का आन्तरिक ज्ञान हो जाता है। यह पातिव्रत का बहुत ही सुन्दर और पवित्र चित्र है। हम अनुवादो के पक्षपाती नही हैं, पर यह रचना इतनी चित्ताकर्षक और भावपूर्ण है, और इसकी भाषा इतनी सरस है कि हमे इसके प्रकाशित करने का लेश मात्र भी खेद नही है। हमें आशा है, पाठक भी इससे सहमत होगे और पुस्तक को अपनायेगे।

प्रेमचन्द<br>(सम्पादक)

प्रथमावृत्ति, १९२७

(प्रथम संस्करण से, जून १९२७)

## 'बिदा'

लेखक : प्रतापनारायण श्रीवास्तव

### दो शब्द

मौलिक साहित्य की वृद्धि देखकर हिन्दी का कौन हितैषी है जिसके हृदय में आनन्द की लहरे न उठने लगेगी ! 'बिदा' मौलिक उपन्यास है और मेरे विचार

मे भाषा-सौष्ठव, चरित्र-चित्रण और भाव-व्यजना मे, जो उपन्यास के तीन प्रधान स्तम्भ है, प्रतापनारायण जी को अपने पहले ही प्रयास मे जितनी सफलता मिली है, वह महान आशाओ से परिपूर्ण है। माता का चरित्र तो अद्वितीय है। आशा है, हिन्दी के प्रेमी पाठक अपने इस उदीयमान लेखक का उत्साह बढ़ायेगे।

प्रेमचन्द

(प्रथम सस्करण, १९२९ से)

## 'प्रेम-पथ'

लेखक: भगवतीप्रसाद वाजपेयी

### विमर्श

समाज का आधार मनुष्यकृत वन्धनो पर ही है। उन वन्धनो को हटा दीजिए और समाज का अस्तित्व मिट जाता है। विवाह भी तो एक कृत्रिम वन्धन ही है। वेटा वाप की जायदाद का वारिस होता है, यह भी तो एक कृत्रिम वन्धन ही है। इनमे कुछ वन्धन तो ऐसे है, जिनकी पहले चाहे जितनी ज़रूरत रही, अव बिल्कुल नही रही। उनका टूट जाना ही अच्छा है। लेकिन कुछ वन्धन ऐसे है जो समाज के स्तम्भ है, उनका टूट जाना कदापि वांछनीय नही।

स्त्री और पुरुष मे प्रेम हो जाना स्वाभाविक क्रिया है। लेकिन जिस प्रेम का अन्त विवाह नही, केवल वासना हो, वह कलुषित है, उसकी निन्दा होती है और होनी चाहिए, अन्यथा विवाह की मर्यादा भग हो जायगी। तारा और रमेश का प्रेम कलुषित है, लेकिन आश्चर्य है कि वह इतने दिनो तक उसे निर्मल और निष्कलक समझती रही। अगर विधवा साली का अपने जवान वहनोई के साथ एकान्त मे रात-रात भर वाते करना, चुम्वन और आलिगन करने से भी न हिचकना पवित्र प्रेम है, तो फिर ससार मे अपवित्र प्रेम कही है ही नही। पवित्र प्रेम यह रूप नही धारण करता, यह तो वासना ही का रूप है। तारा अपने को वहुत दिनो तक धोखा देने के वाद अन्त में रमेश की कुचेष्टा देखकर एक दिन उसका तिरस्कार करती है, और रमेश लज्जित होकर उसके पैरो पर गिर पडता है। इसके वाद तारा का एक पत्र रमेश के पास आता है और पुस्तक का अन्त हो जाता है। सम्भव है, इस तिरस्कार ने रमेश को सदैव के लिए सचेत कर दिया हो, पर ऐसा अनुमान करने के लिए हमे कोई प्रमाण नही मिलता। जो तारा दो वार क्षमा कर सकती है, क्या वह तीसरी वार न क्षमा

करेगी ? जिस तारा मे लेखक ने विलासिता और चचलता का प्रचुर मात्रा मे होना बताया है, जो एक बार प्रेम की इन शब्दों मे व्याख्या करती है—"जहाँ प्रेम होता है, वहाँ लाज नही रहती और जहाँ लाज रहती है, वहाँ प्रेम नही होता—उसका आत्म-दमन करना आशातीत ही है।

लेखक ने बीच-बीच मे समाज-नीति पर जो विचार स्वयं प्रकट किये है या नायक या नायिका के मुँह से निकलवाये है, उनसे अगाध प्रेम का समर्थन होता है। मालूम नही, वाजपेयीजी ने क्यो दोनो प्राणियो को विवाह-सूत्र में नही बाँध दिया—कदाचित् रमेश मे इतना साहस नही है। जब रमेश ने ज्ञान का उपदेश करके देख लिया कि तारा पर उसका कोई असर नही हुआ, जब वह यह भी मानता है कि ऐसी परम सुन्दरी रमणी भोग ही के लिए बनाई गई है, आत्म-दमन करने के लिए नही, तो उसका अपने कर्तव्य से जी चुराना उसकी कायरता ही है।

मगर यह तो मतभेद की बात हुई। भगवतीप्रसाद जी ने हिन्दी-ससार को यह बहुत ही अच्छी वस्तु भेट की है। इसमे वासना और कर्त्तव्य का अन्तर्द्वन्द्व देखकर आप चकित हो जायेगे। देखिए, वासना कैसे-कैसे कपट-वेष धारण करती है—कभी दार्शनिक बन जाती है, कभी भक्ति के रूप मे नजर आती है, पर है वह वासना। रमेश ने तारा को अपने प्रेम का वास्तविक रूप दिखा दिया है, और जब बदनामी होने पर भी तारा को क्रोध या रोष नही आता, तो वह उससे पूछता है—"ऐसी बातें सुनकर भी तुम्हे क्रोध नही आता ?"

तारा निस्सकोच होकर कहती है—"मै तुमसे पूछती हूँ कि मैने वास्तव मे अपराध क्या किया है ? मेरे हृदय को विश्वास है कि मैने पाप नही किया। फिर मुझे रोष किस बात पर पैदा हो ?"

यह वासना का दार्शनिक रूप नही तो और क्या है ? रमेश पुरुष है, इसलिए उसकी वासना तर्क का रूप धारण करती है। वह अपनी स्त्री रमा से कहता है—"मेरी यह आन्तरिक धारणा रही है कि ऐसे समय पर उसके अध:पतन का मार्ग अवरुद्ध करूँगा। मै सदा उसके अन्त.करण मे ऐसी भावनाएँ भरता रहूँगा, जिससे वह अपने जीवन के इस कठोर तप मे सफल हो सके। उसके विचारो में कभी कुत्सित भाव न पैदा होने पावे।"

तर्क का इससे बढ़कर कुत्सित रूप और क्या हो सकता है ?

लेकिन अन्त मे सद्विचार अपना असर दिखाता और यह वासना शुद्ध प्रेम के रूप मे बदल जाती है। तारा अपने शुद्ध और पवित्र आचरण से रमेश के हृदय मे श्रद्धा का बीज बो देती है। उसे अन्त मे ज्ञात होता है कि तारा उसके साथ सदैव निष्कपट और पवित्र व्यवहार करती रहे। लेकिन रमेश उसके मनोभावो को समझ न सका। वह सीन, जिसमे रमेश ने तारा का यथार्थ रूप

देखा है, वहुत अच्छा हुआ है। रमेश को कुवासनाओं ने उत्तेजित कर रखा है। वह तारा का दृढ आलिंगन करके कहता है—"तारा, आज मुझे क्षमा करोगी ?"

तारा की नसो की उत्तप्त शोणित-धारा चचल हो उठी। उसके दोनो नेत्र जलने लगे। उसकी कलुषित चेष्टा देखकर वह पूछती है—"वोलो, क्या चाहते हो ? व्याह करोगे ? करोगे न ?"

आगे चलकर तारा कहती है—"मैंने प्रेम किया था, आत्म-समर्पण किया था, उस प्रेम का यह फल ? मैं जानती नही थी, प्रेम का यह फल होता है। मै जानती थी, तुम मुझसे प्रेम करते हो, मुझे प्यार करते हो—सखी-भाव से करते हो, निष्काम-भाव से करते हो। तुम्हारे हृदय मे एक क्षण के लिए भी कुत्सित भावना उत्पन्न हो सकती है, मुझे स्वप्न मे भी पता न था। मैंने भूल की, उसी भूल का यह प्रायश्चित्त है।"

रमेश की आँखे खुल जाती है और वह तारा के चरणों पर गिर पडता है।

इस भाँति कर्त्तव्य की, वासना पर विजय होती है। ठीक उस वक्त, जव पाठक को मालूम होता है कि अव तारा का पतन हुआ चाहता है, यकायक उसका विवेक जाग्रत हो जाता है और वह रमेश को फटकार वताती है, जो भाषा और भाव दोनो ही पहलुओ से इस कथा की जान है।

मगर हम फिर भी कहेगे कि यदि तारा ने समाज के वन्धनो की अवहेलना न की होती, तो शायद उसे यह तिरस्कार सुनाने की नौवत न आती। अगर वह इतने दिनो तक कलुषित वासना का परिचय न पा सकी—एक वार उसका प्रमाण मिलने पर भी नही समझी—तो हम यही कहेंगे कि वह जरूरत से ज्यादा अवोध है, और ऐसी अवोध वालिकाएँ समाज मे जितनी कम हो, उतना ही अच्छा।

प्रेमचन्द

(प्रथम संस्करण, चैत्र शुक्ल-१, सवत् १९८३, अर्थात् मार्च, १९३० से)
(प्रकाशक. पुस्तक भण्डार, पटना)

## 'औरत की फ़ितरत' (उर्दू कहानी-संग्रह)

लेखक: उपेन्द्रनाथ अश्क

### दीवाचा

दीगर असनाफिस-सुखन (काव्य-प्रकारो) की तरह अफ़साने की कामयावी का राज भी उसकी तासीर में है। और तासीर क्या है ? जज्वाते-नफ़ीसा

(निर्मल भावनाओं) का हिजान जब दिलचस्पी-कमाल का दर्जा हासिल कर लेता है तो वह तासीर बन जाता है। दिलचस्पी के कई अरकान (रूप) है, मसलन जबान की नमकीनी-ओ-जराफ़त (सौन्दर्य एवं व्यग्य), ख़यालात की जिद्दत-ओ-नुदरत (नवीनता), मसाआदात की वाकमियत-ओ-असलियत (घटनाओ की यथार्थता) और वो खुदादाद मल्का (ईश्वरदत्त प्रतिभा) जिससे मुसन्निफ (लेखक) इन्सान के जज्बात की गहराई तक पहुँचता है। इसके साथ अन्दाज़े बयान में एक बेसाख्तगी (सादगी) और बेतकल्लुफ़ी का होना जरूरी है। जिस तरह कोई नाजुक शेर आँखों के सामने आते ही दिल मे एक तूफ़ान पैदा कर देता है, उसी तरह कहानी भी वही मगरूब होती है जिसे पढकर हमारे दिल मे एक मीठा दर्द, एक सुरूर-अगेज इज्तिराब पैदा हो जाय—कुछ ऐसी बेचैनी, गोया हमारी कोई प्यारी चीज खो गयी है—गोया हम किसी वादि-ए-जन्नत मे गुम हो गये है।

इन अफसानो के राकिम (लेखक) मेरे अजीज़ दोस्त है। मै बराबर इनकी कहानियो को शौक और रकबत से पढ़ता रहा हूँ। मुझे उनकी बेशतर (अधिकतर) कहानियो मे तासीर का एहसास हुआ है और तासीर कलाम मे खूबियो के इज्तेमाँ का नाम है। इस बिरवे के चिकने-चिकने पात बता रहे हैं कि वे कितनी होनहार है।

इनमे से हरेक अफ़साना अपने अन्दर एक रू का हामिल है, महज़ खिलौना नही है, महज़ गुड़िया नही है। उसकी सूरत चाहे बहुत नजर-फ़रेब न हो, उसके ख़दोखाल (छलपूर्ण विचार) चाहे दिलावेज़ (सुन्दर) न हो, लेकिन उनमे रू मौजूद है। 'नई जिन्दगी' मे एक फ़ितरत-पसन्द नौजवान की रू है जो शहरी जिन्दगी से बेज़ार है। 'भिश्ती की बीवी' मे एक दहकानी नाज़नीन का गरूर जैसे सर उठाये चला जाता हो। 'कफ़्फ़ारा' मे असद की रू अपने मकरूह (घृणित) और मुस्तहसन (पुनीत) दोनो ही सूरतो मे जलवा-अफरोज है। 'ऐरोमा' मे भी वही असद ज्यादा मकरूह (घृणित) सूरत मे (प्रकट) है, हालाँकि ज़मीन मे एक ख़ास जिद्दत है। 'औरत की फितरत' मे एक हकीकत है जिसे मुसन्निफ़ ने निहायत बेदर्दी से और मेरे ख़याल मे बेज़रूरत पामाल (पददलित) किया है। जिस कहानी का अंजाम इस हकीकत के पुरलुत्फ़ (आनन्दपूर्ण) एतिराफ़ (स्वीकृति) मे होना चाहिए था, उसे एक दिलख़राश (हृदयविदारक) सानिहा (दुर्घटना) बना दिया गया है। जाहिल बीवी मे एक सती आत्मा झलक रही है जिसने मुहब्बत मे फ़िदा होकर अपनी नई रोशनी के दिलदादा (आसक्त) शौहर पर फ़तह पाई है। 'गूदड़ का लाल' मे एक फ़य्याज दर्दमंद नौजवान की रू का जलवा है और देहाती जिन्दगी की एक सच्ची तस्वीर। 'ताँगावाला' मे एक ब-किरदार सगदिल शौहर की रू है—

मगर जरूरत से ज्यादा हौलनाक (भयकर)। 'आलम-ए-मौजूदाद' मे कफ़्फ़ारा (प्रायश्चित) की चाहे कोई कीमत न हो, लेकिन अफसाने की दुनिया मे हम उसे वामुराद देखने की तमन्ना रखते है। 'नाकाम रक़्क़ासा' एक रूहानी खलिश की निहायत वाक़यात्ती तस्वीर है।

अदबियात मे अफ़साना आज तक़रीवन सभी असनाफ़ (प्रकारो) पर हावी है। ग़जलो का दौर रुखसत (विदा) हो गया। आज कोई रिसाला अफ़सानो से वेनियाज (नि.स्पृह) नही रह सकता। अफ़सानों का एक सैलाव (वाढ़)-सा आ गया है। इस सैलाव मे वहुत-कुछ खसो-खासाक (सूखी घास एवं कूडा-करकट) है, मगर इसके साथ ही रेज़े-जवाहिर (जवाहरातो के कण) भी है। मेरा ख़याल है कि यह मजमूआ (सग्रह) उन्ही जवाहिररेजों मे से है और हजरते अश्क हरेक एतवार से कामयाव अफ़साना-नवीस है। मैं उनकी कामयावी पर उन्हे मुवारकवाद देता हूँ और दुआ करता हूँ कि उनका जोर-ए-कलम और ज्यादा हो।

गणेशगज, लखनऊ प्रेमचन्द
जनवरी, १९३३

(प्रकाशक. चमन वुक-स्टाल, लाहोरी दरवाजा, लाहोर)

## 'चिता की चिनगारियाँ'

लेखक : मोहनसिह सेगर

### भूमिका

मैंने इन कहानियो मे से कई पढी और उनसे आनन्दित हुआ। लेखक आदर्श-वादी है और हरेक कहानी मे उन्होने किसी-न-किसी आदर्श का उदाहरण दिया है। उनका चरित्र-वैचित्र्य इसका प्रमाण है कि उन्होने जीवन मे जो कुछ देखा है, आँखे खोलकर देखा है, जो कुछ अध्ययन किया है, स्वस्थ मन से किया है। और यही जीवन के अनुभव है जो लेखक की भावनाओ के साथ मिलकर साहित्य की वस्तु वन जाते है। वह समाज मे क्रान्ति के इच्छुक नही, सुधार के इच्छुक है। समाज को ज्यादा न्यायशील, ज्यादा उदार और ज्यादा कर्त्तव्य-परायण देखना चाहते है।

वही छोटी-मोटी रोज होने वाली वाते—जिन्हें देखकर हम आँखे वन्द किये अपनी राह चले जाते है, उनसे जरा भी प्रभावित नही होते—जव साहित्य के

द्वारा हमारे सामने आती है तो हमारे दिल पर चोट लगती है और हमारी आँख खुल जाती है। ऐसा कोई मनुष्य नही है, जिसके अन्तःकरण मे सुन्दर और सत्य की भावना न हो। साहित्य हमारा यथार्थ रूप हमे दिखाकर उस भावना को जगा देता है। वही जमीदार—जो अपने आमामियो को ठोकरे मारकर लगान वसूल करता है—एक निर्दयी जमीदार का यथार्थ चित्रण देखकर चौक उठता है। साहित्य ही वह आईना है जो हमें हमारी आँखो के सामने लाकर खड़ा कर देता है और हम अपना विकृत रूप देखकर जैसे शर्म से सिर झुका लेते है। हाँ, यह जरूरी है कि चित्रण मे कोई अस्वाभाविकता न हो—आईना इतना खराब न हो कि हमारे मुँह को टेढ़ा दिखावे। इन कहानियों में कही-कही ऐसी अस्वाभाविकता खटक जाती है, पर अधिकांश मे समाज का यथार्थ चित्रण ही है। कुँवर मोहनसिह मे सौन्दर्य-भावना काफी परिपक्व है और यह सिद्धि प्राप्त कर लेने के बाद लेखक कुरुचि का अपराधी नही हो सकता। कई कहानियो मे राष्ट्र-भावना का चमत्कार है, जो लेखक की व्यापक मानवता को प्रमाणित करता है। हमे आशा है, पाठक इन कहानियो को चाव से पढ़ेंगे।

काशी प्रेमचन्द
१२ अप्रैल, १९३३

(प्रकाशक : नवयुग पुस्तक-भण्डार, इलाहाबाद, प्रथम संस्करण—फरवरी, १९३८ से)

## 'अन्ना'

लेखक : टॉल्स्टॉय

अनुवादक : प. छविनाथ पाण्डेय

### भूमिका

तुर्गनेव ने एक बार काउण्ट टॉल्स्टॉय के विषय मे अपनी स्वाभाविक उदारता के साथ कहा था, "मै उनकी तुलना में क्या हूँ? समकालीन योरोपियन साहित्य मे उनका कोई जोड नही। उनकी कलम मे यह जादू है कि वह जो कुछ लिखते है, वह जैसे जी उठता है। और उनकी रचना-शक्ति का क्षेत्र कितना विराट् है! उसे देखकर आश्चर्य होता है।"

और इस कथन में रत्ती-भर भी अतिशयोक्ति नही है। टॉल्स्टॉय की रचना-शक्ति अद्भुत थी, कल्पना-शक्ति अलौकिक थी। जीवन का ऐसा कोई विभाग

ऐसा कोई अग नही है, जिस पर उनकी तेज आँखे न पडी हों। और उनके मस्तिष्क मे जो चीज एक वार पहुँच जाती थी, वह अलौकिक हो जाती थी। ऊँची-से-ऊँची या निकृष्ट-से-निकृष्ट सोसाइटी का चित्रण वह समान वारीकी और सच्चाई के साथ करते है। आपको कही कोई अस्वाभाविकता, कही कोई अनाडीपन न मिलेगा। अमीरो के नाच और दावतो मे, सैनिको की छावनियो और गरीवो की झोपड़ियो मे, ऐयाशो के विलास और विहार मे, त्यागियो की साधना और संयम मे, कही भी वे वन्द नही है, कही भी वे अजनवी नही है, कही भी वे भटकते नही; और मानव-चरित्र का ऐसा वैचित्र्य तो आपको साहित्य मे कही मिल ही नही सकता। उनकी 'वार एण्ड पीस' को ही लीजिए। हजारो चरित्र आये है, सव अपने-अपने व्यक्तित्व के साथ। वड़े-से-वड़ा वीर, वड़े-से-वडा कायर, सज्जन, दुर्जन, लुच्चे, शोहदे, साधु, सज्जन—सभी उनकी कलम के नीचे आकर सजीव हो जाते है, वोलने लगते है। आपको उनसे इतनी दिलचस्पी हो जाती है, मानो वे आपके घनिष्ठ हो, आप सम्मोहित हो जाते है। उनकी पहली पुस्तक १८५२ मे और आखिरी पुस्तक १९१० मे छपी। इस साठ वर्ष के साहित्यिक जीवन मे उन्होने क्या कुछ नही लिखा? उपन्यास, गल्प, आलोचना, ड्रामे, राजनीति, जीवन-चरित्र, सभी लिखा और जो कुछ लिखा, उस पर अपने व्यक्तित्व की छाप लगा दी। और हम उनकी रचनाओ मे उनकी मनुष्यता के भाव स्पष्ट रूप से देखते है। क्रान्ति उनके रक्त मे थी। वही क्रान्ति की भावना, उनकी रचनाओ की प्रेरक थी।

कुछ लोगो के सस्कार ऐसे होते है कि होश सँभालते ही उनके ज्ञान-चक्षु खुल जाते है। बुद्ध, शकर और दयानन्द इसी श्रेणी के मनुष्यो में है। कुछ लोग ऐसे होते है जिन्हे साधना और तप से ज्ञान प्राप्त करना होता है। टॉल्स्टॉय इसी श्रेणी के मनुष्य थे। उनका ज्ञान, उनकी सेवा, उनका वैराग्य, सन्देहो और विचारो और मानसिक द्वन्द्वो से होकर निकला था, और इसीलिए उसमे इतनी शक्ति, इतनी तीव्रता भी थी। साहित्य की सृष्टि मानसिक द्वन्द्व से होती है। टॉल्स्टॉय कभी इस द्वन्द्व से खाली नही रहे। वह समय ही क्रान्ति का था। फ्रांस की क्रान्ति की ध्वनि उस वक्त तक हवा मे गूँज रही थी। छात्रावस्था से ही टॉल्स्टॉय मे नैतिक उत्थान की भावना प्रवल थी और इसके साथ ही नैतिक पतन का वीज अहकार भी था। वह मान भी चाहता था, मनुष्यो पर अधिकार भी चाहता था; पर इसके साथ ही मानसिक निर्मलता और विनय की प्रवल आकाक्षा भी रखता था। और उसकी महत्ता का रहस्य यही मानसिक द्वन्द्व था। जीवन के प्रलोभनो से वह सदैव भागना चाहता था। वार-वार प्रण करता था कि भविष्य मे सदाचार का पालन करूँगा; लेकिन इच्छा वार-वार प्रतिज्ञा को तोड़ने पर मजवूर कर देती थी और वह फिर नये सिरे से प्रतिज्ञा करता था।

युवावस्था मे ही उसकी आत्मा, धर्म और समाज और राष्ट्रीयता के मिथ्या, घातक, स्वार्थमय व्यापारो से विद्रोह करने लगी थी। धर्म मे सेवा और त्याग और उपकार का भाव गायब होकर, केवल अन्ध-विश्वास और स्वार्थ-लिप्सा रह गयी थी। उसे मनुष्य के ऐहिक जीवन की परवाह न थी। वह केवल परलोक सुधारने का बीड़ा लिये हुए था। मसीह ने जीवन का जो आदर्श सामने रखा था, उसका वह नये सिरे से उद्धार करना चाहता था। समाज मे ऊँच-नीच का भेद, उस भ्रातृ-भाव का अभाव, जो ईसा के उपदेशो का मूल तत्त्व था, और जिसने मुट्ठी-भर धनियो और अधिकारियो को सारी जाति के भाग्य का विधाता बना दिया था, उसके लिए असह्य था। उसके विचार मे उपजीवी वर्ग समाज का सबसे बड़ा शत्रु था। इस विषय में उनके विचार सम्पूर्णत. सोशलिस्ट थे। जो स्वय शारीरिक श्रम से अपनी जीविका न प्राप्त कर सके, उसके लिए टॉल्स्टॉय की समाज-व्यवस्था मे कोई स्थान नही था। कलाकार और लेखक, वकील और डॉक्टर, ये सब उनके विचार मे समाज के अनावश्यक अग थे। एक जुलाहे का, मोची का और लोहार का मूल्य समाज में वकील या कलाकार से कही अधिक था। मोची या लोहार या जुलाहा मनुष्य की मौलिक आवश्यकताओ को पूरा करते है। उनके न रहने से समाज को कष्ट होगा। चित्रकारो के मिट जाने से समाज को कोई कष्ट होने की सम्भावना न थी। कला को भी वह सर्वग्राह्य बनाना चाहते थे। जिस कला का आनन्द थोड़े-से शिक्षित लोग ही उठा सके, यह उनके विचार मे कला ही न थी। कला में मनुष्य-मात्र के हृदय पर असर डालने की शक्ति न हो, तो वह केवल समय और धन का अपव्यय है। इस दृष्टिकोण को सामने रखकर उन्होने स्वय कई कहानियाँ लिखी और उनकी जिन पुस्तको मे मानव-हृदय का चित्रण मात्र था, बाद को उनकी निन्दा की।

आज भी ससार राष्ट्रो के सघर्ष की समस्या को हल करने का विफल प्रयत्न कर रहा है। आज भी इसी उद्देश्य से लड़ाइयो की भीषणता चित्रित की जा रही है। उसका मनुष्य की मानसिक, बौद्धिक और चारित्रिक प्रवृत्तियो पर क्या असर पड़ता है, यह दिखाया जा रहा है; पर इस विषय का जितना सुन्दर, मार्मिक, यथार्थ चित्रण टॉल्स्टॉय ने किया है वह और किसी ने शायद ही किया हो। टॉल्स्टॉय स्वय पहले फौज मे नौकर हुए और सेवास्टोपोल की लड़ाई मे भी शरीक भी हुए; पर उन्हे बहुत जल्द इस हत्याकारी व्यापार से घृणा हो गई। यहाँ उन्हे फ़ौजी अफ़सरो के मनोभावो को अध्ययन करने का जो अवसर मिला, वह शायद और कही न मिलता। 'वार एण्ड पीस' के बाद टॉल्स्टॉय ने 'अन्ना करेनिना' की रचना की और हमारे विचार मे उनकी रचनाओ मे इसका स्थान अगर कम है, तो 'वार एण्ड पीस' से ही—और वह भी केवल इस दृष्टि से, कि

इसका क्षेत्र उतना फैला हुआ नही है; लेकिन फैलाव मे जो कमी है, वह उसकी गहराई ने पूरी कर दी है। 'अन्ना' टॉल्स्टॉय की सृष्टि मे ही नही, ससार-साहित्य की सृष्टि मे वेजोड है, अद्वितीय है। इगलैंड के प्रसिद्ध उपन्यासकार मेरेडिथ का कथन है कि—" 'अन्ना' उपन्यास ससार का सवसे सम्पूर्ण और सजीव स्त्री-पात्र है।" इस रचना में टॉल्स्टॉय ने सामाजिक समस्याओ का ऐसा वास्तविक, ऐसा मर्मस्पर्शी चित्रण किया है, मन के गुप्त-से-गुप्त रहस्यो पर ऐसा प्रकाश डाला है कि उसे पढकर हम आश्चर्य-चकित हो जाते है। पुस्तक का पहला ही वाक्य इतना गहरा और भावपूर्ण है कि हमारे ऊपर जादू का-सा असर हो जाता है। ऐसा जान पडता है—मानो वे सारे दृश्य हमारी आँखो के सामने हो रहे है, मानो हम दूरवीन लगाये सव-कुछ देख रहे है। ऐसा कोई स्थल नही है, जहाँ चतुर कलाकार को भ्रम या कठिनाई का सामना करना पडा हो। वह स्त्री का चित्रण पुरुष की आँखो से नही, स्त्री की आँखो से करता है। एक स्त्री दूसरी स्त्री के विषय मे कैसे भाव रखती है, स्त्री के मनोभाव में कैसे परिवर्तन होते है, वह पुरुष की किन वातो से दुखित होती है, और एक ही परिस्थिति, भिन्न-भिन्न स्त्रियो पर कैसा भिन्न-भिन्न प्रभाव डालती है, इसका दिग्दर्शन टॉल्स्टॉय से उत्तम शायद ही किसी ने किया हो। ऐसा जान पड़ता है, उसके पास कोई ऐसा गुप्त सावन है, जिससे वह मन मे उठने वाले भावो को खुली किताव की तरह पढ लेता है।

अन्ना विलासिनी स्त्री है, जो पुरुष का सम्पूर्ण हृदय पाकर प्रसन्न हो सकती है। उसका पति शीतल प्रकृति का मनुष्य है, जिसके लिए स्त्री केवल गृह-स्वामिनी है। वह राजनीति मे इतना व्यस्त रहता है कि अन्ना समझती है, उसे उसमे प्रेम नही है। वह रस्की की ओर आकर्षित हो जाती है, लेकिन वह माता हो चुकी है और वालक का प्यार उसे वेचैन करता रहता है, और अन्त मे उसकी वही अधिकार-लालसा उसकी आत्म-हत्या का कारण वन जाती है। रूसी साहित्य मे अन्ना एक पहेली है और उसको समझने-समझाने की वहुतो ने कोशिश की है। कुछ लोगो का खयाल है कि अन्ना का अन्त टॉल्स्टॉय की दण्ड-भावना का परिचायक है। उसका आदर्शवाद, ऐसी स्त्री का पश्चात्तापपूर्ण अन्त दिखाये वगैर सन्तुष्ट न हो सकता था। कुछ लोगो का कहना है कि वह सामाजिक चित्रण है। पतिव्रता स्त्री भी मानसिक विफलता से आत्म-हत्या कर सकती है। पुस्तक मे 'डॉली' का चरित्र वहुत ही सुन्दर है, जो गृहस्थी के जजाल, वच्चो के पालन-पोषण और पति के व्यभिचार से दु:खी रहकर भी सन्तुष्ट है, पर ऐसी स्त्री के मन मे भी कभी-कभी अन्ना के विलास और यौवन को देखकर एक प्रकार की लालसा आये विना नही रहती। लेविन के चरित्र में कदाचित् टॉल्स्टॉय ने अपना ही चित्र खीचा है। इन्ही दिनो देहात-सुधार

की ओर उनका झुकाव हो रहा था।

मैंने आज लगभग २० साल हुए, तब यह पुस्तक पढ़ी थी। जो कुछ याद था, उसी के आधार पर मैने ये दो शब्द लिखे है। पढ़ते समय मेरे मन में यह इच्छा हुई थी कि इस पुस्तक का हिन्दी मे अनुवाद हो सकता तो वड़ी अच्छी वात होती। हर्ष की वात है कि आज श्री छविनाथ जी और श्री विनोदशकर जी व्यास के सहयोग से मेरी वह इच्छा पूर्ण हुई।

प्रेमचन्द

('अन्ना' · मूल लेखक—टॉल्सटॉय, अनुवादक—पं० छविनाथ पाण्डेय, प्रकाशक—पुस्तक-मन्दिर, काशी, प्रथम संस्करण १९३३)

## 'उन्माद'

लेखिका : कमला चौधरी

### भूमिका

मैंने श्रीमती कमला चौधरी की कई कहानियाँ पढी है, और मुग्ध हो गया हूँ। देवी जी ने थोड़े ही दिनो से गल्प लिखना शुरू किया है। कम-से-कम मुझे हाल ही मे उनकी रचनाओ के पढ़ने का अवसर मिला है। मैं उनकी भाषा की प्रौढता और प्रवाह, उनकी भाव-व्यंजना और मनोरहस्यो की गहराई मे उतर जाने की शक्ति पर चकित हो गया हूँ। यद्यपि उनकी रचनाओ का क्षेत्र सीमित है; पर यह वह क्षेत्र है जिसके कोने-कोने से वह परिचित है। वे जो कुछ लिखती है, उसमे अनुभूति की झलक होती है; कही अँधेरे मे टटोलती या भटकती नही मालूम देती; मानो उनके पात्र जाने-माने लोग है। 'साधना का उन्माद' मे साधना का चरित्र इतना मार्मिक और सजीव है कि लेखिका की क़लम चूम लेने को जी चाहता है। माता के प्यार और चाची के (पृष्ठ ५) प्यार का अन्तर किस खूबसूरती से दिखाया गया है कि साधना आँखो के सामने आ जाती है, और हम देखते है कि वह भोग-विलास की वस्तुओ से घिरी हुई भी कितनी निराश है। युवती अभिलाषा क्या चाहती है और उसे न पाकर उसके मन मे क्या-क्या भाव उठते है, ऐसे नीरस, शुष्क, प्रेमविहीन जीवन का ऐसा सुन्दर चित्रण मैंने वहुत कम देखा है। युवती ही इन रहस्यो को समझ सकती है, और वही उनका चित्रण भी कर सकती है। 'भिखमगे की विटिया' अपने ढग की लाजवाव चीज़ है।

कमलाजी की इन कहानियो ने साहित्य-प्रेमियो मे उनसे बहुत-कुछ आशाएँ पैदा कर दी है। जो कलम 'साधना' की इतनी सफल कल्पना कर सकता है, वह और भी बहुत कुछ कर सकता है। हमे आशा है, साहित्य-रसिक इन कहानियो का आदर करेगे।

परेल, बम्बई प्रेमचन्द
३-१०-३४

## 'घर की राह'

लेखक . इन्द्र वसावडा

### दो शब्द

घर से चलकर फिर घर लौट जाना, शायद यही जीवन का, या सृष्टि का, मकसद है। रण मे, वन मे, देश मे, विदेश मे सदा हमे घर की याद सताती रहती है। अपने उसी घर की, जहाँ बचपन के साथी मिले थे, उनकी गालियाँ मिली थी, मास्टर साहब के तमाचे मिले थे, बडे-बूढो की घुडकियाँ मिली थी और माता का स्नेह और बहिन का प्यार मिला था। गालियाँ और तमाचे और और घुडकियाँ अब कुछ भी याद नही, याद है केवल माँ का स्नेह और बहन का प्यार। माँ मर गई, बहिन भी मर गई; पर उनके प्यार की स्मृति हृदय मे जीवित है, और रहेगी, यहाँ तक कि हम अपनी अन्तिम घडियो मे, जीवन-यात्रा समाप्त कर चुकने पर, यही मनोहर और सजीव स्मृतियाँ लिये, विदा होते है। मुन्नू अनाथ था तो क्या, उसकी माँ न थी, बहिन न थी, अपना कोई न था; पर अपने जो प्रेम करते है उसका कुछ प्रसाद उसको मिल गया था और वही उसके लिए जीवन का दीपक, और अन्त में जीवन का स्वर्ग, बन जाता है। उस रत्ती-भर प्रेम की यह विभूति ! यह वरदान ! अनाथ मुन्नू किन-किन परिस्थितियो मे पडता है, जीवन के कठोर-से-कठोर अनुभव करता है, दारुण-से-दारुण यातनाएँ सहता है; पर वह सिद्धि सदैव उसकी रक्षा करती है, उसे ढाढस देती है, प्रोत्साहित करती है। इन्द्र जी अभी नवयुवक है, उनकी दस-पाँच कहानियाँ मासिक पत्रो मे निकल चुकी है। उपन्यास उन्होने यह पहला ही लिखा है, मगर इस रचना मे जो मौलिकता, चरित्रो के मर्म तक पहुँचने की जो शक्ति, कल्पना का जो विस्तार, वर्णन-शैली का जो प्रवाह है, वह कह रहा है कि यहाँ ऊँचे दरजे की प्रतिभा है, और वह चुप बैठने वाली नही। यह

उपन्यास इस बात का प्रमाण है कि हमारे साहित्य का भविष्य कितना आशा-पूर्ण है चरित्रों का सजीव दर्शन और हमारी दुर्बलताओ पर इतनी मीठी और मार्मिक चुटकियाँ, और कल्पना पर इतना कठोर संयम और भिन्न-भिन्न परि-स्थितियो की इतनी गहरी अनुभूति—उपन्यास-कला के ये सभी अंग वहाँ कुछ इस तरह मिल गये है कि उपन्यास जीवन का जीता-जागता चित्र बन गया है। हमें आशा है, इन्द्रजी की लेखनी आगे चलकर और प्रौढ होगी और उपन्यास-प्रेमियो को अनेक सुन्दर रचनाएँ भेट करेगी; मगर हमसे कोई पूछे, तो हम तो उसकी क्रीड़ामय अकृत्रिमता और उल्लासमय आशावादिता को प्रौढता और गम्भीरता से बदलना न चाहेंगे।

२७ अप्रैल, १९३५ प्रेमचन्द

(सरस्वती प्रेस, बनारस सिटी; प्रथम संस्करण, मई, १९३५)

## 'आज' हिन्दी साप्ताहिक से

### शिक्षा-असहयोग

शायद असहयोग के किसी विभाग पर इतना मतभेद नही है, जितना शिक्षा-असहयोग पर। स्वदेशी वस्तु-प्रचार, वकालत का त्याग, अदालतो का बहिष्कार, सरकारी पद-त्याग आदि प्रस्तावो से लोगो को कुछ-न-कुछ सहानुभूति अवश्य है, किन्तु शिक्षा-असहयोग नितान्त हानिकर, आपत्तिमय और दुराशाजनक समझा जाता है। यहाँ तक कि अभी कई महीने पहले असहयोग के कितने ही नेता भी इसे अपवादमय खयाल करते थे और सम्भवत: अब भी असहयोगियो में ऐसे शकाधारियो की सख्या कम नही है। इधर कई 'सहयोगी' पत्रो में विशेषत: कानपुर की उर्दू मासिक पत्रिका 'जमाना' मे इस विषय पर दो शकाएँ प्रकाशित हुई है। अतएव उनके समाधान और साधारण लोगो के अवलोकनार्थ हम आज इस प्रश्न की मीमांसा करने का विवाद करते है।

### असहयोग आध्यात्मिक आन्दोलन है

असहयोग का जन्म यद्यपि राजनैतिक परिस्थितियो के अधीन हुआ है, लेकिन यथार्थ मे यह एक आध्यात्मिक आन्दोलन है। किसी जाति का पराधीन होना उसके आध्यात्मिक पतन और अधोगति का प्रमाण है। यही कारण है कि बडी-बड़ी बहुसख्यक जातियाँ छोटी-छोटी जातियो के पैरो-तले पड़ी हुई है। उन्हे कभी सिर उठाने की हिम्मत नही होती। आत्मिक पतन ने उन्हे निर्जीव बना दिया है, उन्हे अब अपने ऊपर लेश-मात्र भी विश्वास नही रहा। अपने पुरुषार्थ के पराक्रम और आत्मोत्सर्ग की कथाएँ सुन-सुनकर उन्हे एक क्षणिक जोश आ जाता है, वर्तमान दुरवस्था भी एक क्षण के लिए उन्हें उत्तेजित कर देती है, किन्तु विश्वासहीनता, जो आध्यात्मिक पतन का सबसे द्योतक लक्षण है, इस जोश को स्थिर नही रहने देती। निर्बल समुदायो पर राज्य करने वाली सबल जातियाँ खूब समझती है कि शस्त्रबल के आधार पर हमेशा भरोसा नही किया जा सकता। इसीलिए वह आध्यात्मिक विजय के प्रयत्न किया करती है। प्राचीन काल की पाशविक क्रूरताएँ और हत्याएँ अब सभ्यता के विरुद्ध समझी जाती है, अतएव ये बलवान शासक जातियाँ इसी फल को मनोविज्ञान के सिद्धान्तो द्वारा उपलब्ध करती है।

## भाषा और आध्यात्मिक पतन

जर्मनी ने जर्मनी और पोलैण्ड में जर्मन-भाषा का प्रचार करने के लिए कोई बात उठा नहीं रखी। आस्ट्रिया ने बोहेमिया पर अपना भाषा-प्रभुत्व जमाने की बड़ी चेष्टा की और कदाचित् यूरोपीय महासमर के कारणों में एक यह भी था। जापान वाले भी कोरिया पर अपनी भाषा का सिक्का बिठाना चाहते हैं, लेकिन अब निर्बल जातियों में भी जागृति हो गई है। वे अपनी राष्ट्रीय भाषा और भाव को त्यागने पर कदापि सहमत नहीं होतीं, यहाँ तक कि जान पर खेल-कर भी उनकी रक्षा करती हैं। भारतवर्ष में जब अँगरेजी भाषा की दुहाई फिरी तो यह देश नशाशून्य हो गया था, उसे अपने-भले बुरे का जरा भी ज्ञान न रहा था। उसे शताब्दियों की अशान्ति के बाद अंग्रेजों के राज्य में शान्ति-सुख प्राप्त हुआ था। उसने अंग्रेजी की भाषा का सहर्ष स्वागत किया। उसी दिन से उसका आध्यात्मिक पतन होना शुरू हुआ। हमारे रस्मो-रिवाज, आहार-व्यवहार, नीति-रीति यहाँ तक कि धर्म पर भी कुठाराघात होने लगे। प्रत्येक जातीय वस्तु आँखों में खटकने लगी, मानो एक वशीकरण मन्त्र ने हमारी आँखों और बुद्धि पर परदा डाल दिया हो। जो वस्तु पश्चिमी थी, वह अच्छी थी; जो वस्तु जातीय थी, वह बुरी थी। पश्चिम के लेखक और कवि अच्छे, दार्शनिक अच्छे, शासन-पद्धति अच्छी, धर्म अच्छा, व्यवहार अच्छा, वह सर्वगुण-सम्पन्न था, सर्वांग सुन्दर था। केण्ट और स्पेन्सर के सामने गौतम और शंकराचार्य लुप्त हो गये, कॉलरिज और टेनीसन के सामने कालिदास और भारवि की कोई हस्ती न रही और शेक्सपियर का तो पूछना ही क्या? पक्षजनित शासन (पार्टी गवर्नमेण्ट) आदर्श समझा जाने लगा, पाश्चात्य अर्थशास्त्र के सिद्धान्त सर्वमान्य हो गये। किसी विद्या में पश्चिम जो कहे वही वेद-वाक्य था, हमारी तो कहीं गिनती ही न थी। हम तो इसी को सौभाग्य समझते थे कि यूरोप ने हमारी आँखें तो खोल दीं, हमको नये ज्ञान-विज्ञान का मजा तो चखा दिया, हमें उस अन्धकूप से तो निकाल दिया। हमारी इतनी मति हरण हो गई कि अपनी आत्मा के नष्ट हो जाने पर भी हम अपनी परतन्त्रता को धन्य समझते थे।

यह लज्जास्पद दशा स्वर्गीय स्वामी दयानन्द सरस्वती के समय तक व्याप्त रही। उन्होंने पहले-पहल इस मति-भ्रम के अन्धकार को हटाना शुरू किया। उनके पीछे और भी कितनी ही पवित्र आत्माओं ने हमारा नशा दूर करने का प्रयत्न किया, यद्यपि हमारे कानों में उनकी आवाज पड़ती थी, तथापि हम कानों में उँगलियाँ डाल लेते थे। नैतिक पतन की गति चाहे मन्द हो गयी हो पर उसका क्रम बन्द न था।

## आध्यात्मिक पतन की गति

हम स्वय, विना कहे-सुने, परम्परागत स्वत्वो और अधिकारो को सरकार के हवाले करते जाते थे। पहले गाँव-गाँव पाठशालाएँ थी। हम स्वय उनके सचालक थे। अव उनकी जगह डिस्ट्रिक्ट वोर्ड के मदरसे खुलने लगे। पहले गाँवो मे वैद्य और हकीम रहते थे। वह गरीवो की प्राण-रक्षा को अपना धर्म समझते थे। उनकी जगह अव अस्पताल खुलने लगे। पचायते टूट गयी, यहाँ तक कि धार्मिक विषयो मे हम शासको की सहायता के लिए हाथ फैलाने लगे। हमारी प्राचीन प्रथा धर्म और परमार्थ और सार्वजनिक कामो को शासन के आधीन न रखती थी। इसके विपरीत आधुनिक शासन-प्रणाली जनता को छोटी-से-छोटी वातो के लिए भी शासन का मुँह ताकने पर विवश करती है। इसका यह परिणाम है कि होश सँभालते ही हमारे ऊपर मति-हरण की कृपा होने लगती है। हम दूसरो पर भरोसा करना सीखने लगते है, नौकरी के लिए, व्यापार के लिए, वकालत के लिए, शिल्प के लिए, यहाँ तक कि कृषि-कर्म के लिए हम सरकार के मुहताज है, हमे चारो ओर सरकार ही सरकार दिखाई देती है। जो कुछ है सरकार है! यह भाव हमारे हृदय पर पत्थर की लकीर वन गया है। हम सरकार के विना कुछ नही कर सकते, हमारे ऊपर जव तक सरकार की छाया न हो, हम खोटे सिक्के है, जिसका कोई पूछने वाला नही।

## नेताओं पर प्रभाव

यह कहना अपने नेताओ की तौहीन करना नही है कि इस मतिहरण-मन्त्र का प्रभाव सवसे अधिक उन्ही पर पडा। वही पच्छिमी सहायता के गुलाम वने, और है। उनका रहन-सहन सव-कुछ पच्छिम के नमूने पर ढल गया। उनकी देखा-देखी सर्वसाधारण जनता भी इसी जाल मे फँस गयी। इस प्रकार, यही लोग जिन पर जाति के उद्धार का भार था, शासन के सवसे वडे भक्त वन वैठे। शासन ने उन्हे ऊँचे पद प्रदान किये, उनके लिए धनोपार्जन की सुविधाएँ निकाली, उन्हे जनता से अलग खीचकर एक ऐसा समुदाय वना दिया, जिसे साधारण अवस्था मे चाहे वह कितनी ही निन्द्य और नीच समझे, लेकिन राष्ट्रीय जागृति की दशा में उसे अपने हाथो मे वह पुतला वना सके। हमारा शिक्षित समुदाय आज शासक जाति का दाहिना हाथ वना हुआ है। उसके आत्म-दौर्वल्य और नैतिक पतन का यह हाल है कि वह सचाई मे, ईमानदारी मे, सद्व्यवहार मे यूरोप को ही आदर्श मानता है, उसके सामने अपनी कोई हस्ती नही समझता। उसकी दृष्टि मे यूरोप का एक सामान्य व्यक्ति भी यहाँ के मान्य पुरुषो से सात्त्विक गुणो मे कही आगे वढा हुआ है। अग्रेजी चरित्र की

दुर्वलताएँ भी—उनकी रुखाई, उनकी कठोरता, उनकी वेमुरौवती, उनकी गर्वशीलता—यह सव उसकी दृष्टि में सद्गुणो का महत्त्व रखती हैं और वह अपने व्यवहार मे इनका यथासाध्य आचरण करता है।

## इस प्रभाव को हटाने का उपाय

इस सर्वव्यापी मानसिक निर्जीवता को हटाने के लिए परमावश्यक था कि हम अपने ऊपर विश्वास करना सीखे। हम को यह मालूम हो कि हम निरे मिट्टी के ढेले नही है, हमे भी परमात्मा ने यही शक्तियाँ दी है जो औरो को दी हैं। हम भी ससार मे कुछ करने के लिए आये है, पराधीनता और परवशता ही हमारे भाग्य मे नही लिखी हुई है। यह शिक्षा पाठशालाओ के सिवाय और कहाँ दी जा सकती थी? राष्ट्रीयता का वीज वोने के लिए पाठशालाओ से अधिक उपयुक्त और कौन भूमि हो सकती थी? वाल और युवावस्था ही मे मनुष्य के भावो और चरित्र की सृष्टि होती है। अतएव यदि हमे जाति मे स्वाधीनता का उत्थान करना है तो यह अनिवार्य है कि हमारे वालवृन्द वर्तमान परिस्थिति-रूपी जलवायु से पृथक् रक्खे जायें। वह इस भ्रम मे न पड़े कि हमारे भाग्य के विधाता, हमारे ऋद्धि-सिद्धि के दाता शासक लोग हैं, उन्ही की सनद पर, उन्ही की छाप पर हमारा जीवन निर्भर है, यहाँ तक कि उनकी छाप के विना हम चिकित्सक, चित्रकार, मिस्त्री, रँगसाज़, वढई, लोहार भी नही वन सकते। इस पराधीन प्रवृत्ति की अपेक्षा यह कही उत्तम है कि हम मूर्ख रहे। मूर्ख आदमी अपनी रोटियो के लिए दूसरो का मुहताज नही होता। इस स्वाभाविक प्रश्न को वह स्वाभाविक रीति से ही हल कर लेता है। वह मनुष्य और वह समाज वास्तव मे भाग्यहीन है जिसे आधे जीवन की तैयारी पर भी जीविका के लिए दूसरो का मुँह देखना पड़े। वर्तमान शिक्षा-प्रणाली इस आत्म-भीरुता का मुख्य साधन है। वह हमारे व्यक्तित्व का, हमारे पुरुषत्व का, हमारे आत्म-गौरव का नाश कर देती है। इसमे 'सरकारी' और 'इमदादी' का भेद करने की आवश्यकता नही। दोनो एक ही थैली के चट्टे-वट्टे हैं। दोनो का उद्देश्य और आदर्श एक है, वल्कि 'एडेड' स्कूल इस कुटिल नीति मे सरकारी मदरसो से भी आगे वढ़े हुए है। जिस शिक्षा-प्रणाली के हाथो जाति का यो सर्वनाश हो रहा हो, क्या उसे छोड़ना और उसे छोडने की प्रेरणा करना पाप कहा जा सकता है?

## वर्तमान शिक्षा-प्रणाली के दोष

हम यह नही कहते कि वर्तमान पाठशालाओ मे सम्पूर्णत. दूषित शिक्षा का प्रचार होता है। विज्ञान, गणित, भूगोल, रसायन विद्या आदि मे सजातीय और

विजातीय की कोई पहचान नही हो सकती। हॉ, साहित्य, इतिहास और नीति मे अवश्य भेद होगा, लेकिन वह भेद भी इतना अधिक न होगा कि उसके लिए एक पृथक् शिक्षा-प्रणाली की जरूरत हो। वर्तमान पाठशालाओ मे भी सम्भवत: ये त्रुटियाँ दूर की जा सकती है, लेकिन अगर सरकारी और राष्ट्रीय दोनो ही विद्यालयो मे एक ही कोर्स, एक ही पद्धति, सब-कुछ एक ही हो, तब भी हमारे लिए लाभ है कि अपनी जातीय शिक्षा अपने हाथ मे रक्खे, जिसपर सरकार की छाप न हो, जहाँ हमारे बालवृन्द अपने को सरकारी चक्कर मे घूमते हुए न पाये, जहॉ उनके हृदय से यह भाव मिटा दिया जाय कि हमारा जीवन सरकार की दया-दृष्टि पर निर्भर है। हम शासन की हवा के असर का अन्त करना चाहते हैं, चाहे कोर्स और विषय कुछ हो। हमे अपने मे बल और विश्वास पैदा करना, इस अभीष्ट को पूरा करने के लिए आवश्यक है। हम सब-कुछ करने को उद्यत है, क्योंकि आत्म-विश्वास राष्ट्रीयता का प्रारम्भिक लक्षण है और कदाचित् अन्तिम लक्ष्य भी।

## शिक्षा-पद्धति की व्यावहारिक बुराइयाँ

यह तो रही कुछ सिद्धान्त की बात ! व्यावहारिक बातो में, इस शिक्षा-पद्धति मे कुछ ऐसी बुराइयाँ है, जो हमे उसकी अवहेलना करने पर बाध्य करती है। हम सदैव सरल जीवन और उच्च विचार के अनुयायी और भक्त रहे है। हमारे यहाँ विद्या को टीम-टाम, दिखावा और आमोद-विलास से पृथक् रखा जाता था। यहाँ तक कि ब्रह्मचर्य, अपने संयम और इच्छा-दमन के लिए, छात्र संन्यासी से कम न था। बड़े-बड़े विद्वान् टाट के टुकड़ो और मृगचर्मो पर बैठकर जीव और आत्मा के तत्त्वो का उद्‌घाटन किया करते थे। उनके शिष्य भी प्रलोभनो और तृष्णाओ से दूर रहकर वीरोचित गुणो का सचय करते थे। इस प्रकार उनमे स्वाभिमान, निर्भयता एव सत्यप्रियता का विकास होता था। वह आजकल के शिक्षित युवको की भाँति छोटे-छोटे स्वार्थो के लिए खुशामद और चिकनी-चुपड़ी बातो से अपनी आत्मा को कलकित न करते थे। उन त्यागी, सयमी, गुरुजनो की जगह आजकल हमारे विद्यार्थियो के सामने इन अध्यापको की मिसाले हैं जो स्वय धन के उपासक, इच्छा और वासना के दास, बड़े-बड़े वेतनो के लिए मुँह फैलाने वाले है। इस सब का असर युवको पर पड़ना अनिवार्य है। यदि हमको अपनी प्राचीन प्रथा को जीवित रखना है तो हमे अपने युवको को इस भ्रष्टकारी परिस्थिति से निकालना पड़ेगा, जिससे कृत्रिम आवश्यकताओ के वशीभूत होकर अधिकारियो के सामने हाथ न फैलाते फिरे। यही नही, रोना तो यह है कि हमारे कॉलेजो के विद्यार्थी प्राय: घमण्डी, शेखीबाज़ और बेअदब होते है। उन विद्यालयो मे, जहाँ की शिक्षा सरकार के

अधीन नही है, इससे कही अच्छी दशा है। गुरुकुल आदि के विद्यार्थियो की नम्रता, सेवाभाव, सरलता और विनयशीलता देखकर भली-भाँति ज्ञात हो जाता है कि जातीय और विजातीय शिक्षा-पद्धति में क्या अन्तर है।

## असहयोग और विद्यार्थियों की जिम्मेदारी

शका होती है कि विद्यार्थियो पर ही असहयोग का गुरुतर भार क्यो डाला जाय? इसका कारण विदित है। वकील और सरकार के कर्मचारी गृहस्थी के जजाल मे फँसे होते है। इसके अतिरिक्त उनका समस्त जीवन स्वार्थपरता मे व्यतीत हुआ है, उनमे त्याग और वलिदान का भाव लोप हो गया है। उनसे सार्वजनिक सेवा की आशा नही की जा सकती। इसके प्रतिकूल युवको मे उत्साह है, ताजा खून है। वे आदर्श के लिए, जाति के लिए, कर्त्तव्य के लिए अपने को समर्पण कर देते है। वे स्वार्थपरता के भार से मुक्त है। वहाँ जाति-धर्म प्रधान है। उन्ही पर राष्ट्र के उद्धार का भार है, और वे स्वयं अपने कर्त्तव्य को समझते है। यही कारण है कि वे उसका पालन करने के लिए तत्पर हो जाते है।

## विद्यार्थियों के कर्त्तव्य

असहयोग के नेताओ पर यह दोपारोपण किया जाता है कि वे युवको को अपने अध्यापको और सरपरस्तो की अवज्ञा करने की शिक्षा देते है, किन्तु देखना यह चाहिए कि यह अवज्ञा किन दशाओ के अधीन होती है। इसमे जरा भी सन्देह नही कि वडो का अदव करना छोटो का धर्म है, लेकिन क्या ऐसी परिस्थिति की कल्पना नही की जा सकती, जब यह वेअदवी केवल क्षम्य ही नही, प्रशसनीय हो जाती है। स्वार्थ और आदर्श मे विरोध ऐसी ही अवस्था मे है। अगर शासन को अधिकार है कि वह हजारो घरो का सर्वनाश कर दे, सहस्रो सधवाओ को अगर अधिकार है कि व्यक्ति को राष्ट्र पर वलिदान कर दे तो इसमे क्या आपत्ति है कि हमारे युवकगण अपनी नौकरी की खैर मनाने वाले अध्यापको और स्वार्थ-सेवी पिताओ की आज्ञाओ को शिरोधार्य करना स्वीकार न करे। यदि हमारे युवक कर्तव्य का उल्लघन करे, और इस राष्ट्रीय संग्राम से कदम हटा ले तो यह उनके लिए अतीव लज्जा की वात होगी। और क्या एक-दो वर्ष के लिए शिक्षा को स्थगित कर देना इतना वड़ा अनर्थ है, जिस पर इतना वावेला मचाया जाता है? राष्ट्रीय आवश्यकताओ के सम्मुख कुछ महीनो के लिए पुस्तकों को ताक पर रख देना क्या वास्तव मे घोर पाप है? और क्या सारी शिक्षा कॉलेजो के भीतर और ग्रन्थो के पृष्ठो के अन्दर ही भरी हुई है? क्या विस्तृत जगत् मे, राष्ट्रीय सग्राम मे, जनता की सेवा मे, निर्वलो की सहायता मे, प्रतिकूल अवस्थाओ का सामना करने मे आत्मिक और नैतिक

शिक्षा उपलब्ध नहीं होती ? ऐसा कहना वस्तुत: घोर अन्याय है। यथार्थ में यही वास्तविक शिक्षा है, जो हमें आने वाले स्वराज्य के लिए तैयार करेगी। बी. ए. और एल-एल. बी. की डिग्रियाँ स्वराज्य के प्रश्न को हल नही कर सकती। अधिक-से-अधिक उनसे उदर-पूर्ति हो सकती है। इस अल्प लाभ के लिए जातीय उद्देश्यो का रक्तपात करना कभी स्तुत्य नही कहा जा सकता।

सारांश यह कि अब अपने व्यक्तित्व पर दृष्टि को सकुचित रखने का समय नहीं रहा। आपका लक्ष्य स्वराज्य है। उसके शिखर पर पहुँचने के लिए आपको स्वार्थ और सकीर्णता के पत्थर फेकने पड़ेगे। इन बाधाओ से मुक्त हुए बिना आप वहाँ तक नही पहुँच सकते। हाँ, यदि आपने इसी दशा मे जीवित रहने और मर जाने का निश्चय कर लिया है तो उसके लिए वर्तमान शिक्षा बहुत ही उपयुक्त है। ऐसे पुरुषो से कुछ कहने-सुनने की जरूरत नही है। हम उन महानुभावो को सम्बोधन करते है जो स्वराज्य के भक्त है। उन्ही की सहानुभूति और सहायता पर हमारे उद्योग की सफलता निर्भर है।

('आज', १४ मई, १९२१)

## स्वराज्य की पोषक और विरोधक व्यवस्थाएँ

किसी महान् उद्देश्य को पूरा करने के लिए आत्मविश्वास की जरूरत होती है। बिना इसके उत्साह नही हो सकता, जो सफलता प्राप्त करने के लिए अनिवार्य है। किन्तु विश्वास और सदुत्साह का साफल्य के लिए चाहे कितना ही महत्त्व हो, वस्तुत: यह आवेश है, इसमें विचार की स्थिति और गम्भीरता नही होती है, और यह विदित है कि शान्तिमय विचार के बगैर साधारण काम चाहे पूरे भी हो जाये, राजनैतिक व्यवस्थाओ का सम्पादन नही हो सकता। स्वराज्य हमारा ध्येय है, किन्तु हममे से कितने ही प्राणियो ने अभी तक इस महत्त्वपूर्ण विषय को आवेश ही तक आवद्ध रक्खा है, विचार-स्थल में पैर नही रखने दिया। हमने अभी तक अपनी सुविधाओ या कठिनाइयो का अनुमान नही किया, कुछ लोग तो जोश मे ऐसे पगे हुए है कि कठिनाइयो और बाधाओ की परवाह ही नही करते। अत: कुछ सज्जन ऐसे है जो सुविधाओ और अनुकूलताओं की ओर से आँखे बन्द करके हताश हो गये है और स्वराज्य को अलभ्य, दुष्प्राप्य वस्तु समझकर विरक्त हो गये है। हम आज पाठकों के साथ इस विषय पर विचार करने की चेष्टा करते है।

यह समझना भूल है कि हमारा वर्तमान राजनैतिक विकास कोई आकस्मिक या असम्बद्ध घटना है। कांग्रेस के ३० वर्ष के लगातार शिक्षण-कार्य का उपकार न मानना कृतघ्नता होगी। वर्तमान स्थिति मे विकास-क्रम की एक अवस्था है। उस स्थिति मे वर्तमान दशा में जो अन्तर है, वह प्रायः समस्त संसार की वदली हुई परिस्थिति है और वास्तव में यही हमारे उद्देश्य का मुख्य अवलम्ब है। अव अन्तरराष्ट्रीय भावो ने व्यापक रूप धारण कर लिया है। प्रत्येक राष्ट्र मे ऐसी जन-संस्थाएँ पैदा हो गयी है, जो केवल अपने ही सुख और स्वार्थ को जीवन का आदर्श नही समझती, जो दीन और पद-दलित जातियो पर भी सहानुभूति की दृष्टि डालती रहती है। कम-से-कम अव लोक-मत किसी जाति को दासत्व की दलदल मे फँसे हुए देखना पसन्द नही करता; उसे राज्य-विस्तार, राष्ट्रीय गौरव या जातीय व्यापार की उन्नति के लिए किसी जाति के शरीर की जोंक वनना सह्य नही है, नही तो आयरलैण्ड-जैसा देश इग्लैण्ड-जैसे सवल साम्राज्य का इतने दिनो तक प्रतिकार न कर सकता। यह अमेरिका, रूस, फ्रासादि देशो की गुप्त या प्रकट सहानुभूति है, जिसने अव तक आयरलैण्ड को सँभाल रखा है। यही लोकमत है, जो मेसोपोटामिया, वगदाद, फ़िलिस्तीन मे अग्रेजी शासन की जड़े नही जमने देता। यद्यपि अभी तक प्राय. सभी वड़े राष्ट्रो की वागडोर लक्ष्मीपतियो के हाथो मे ही है, और राज्य के विधायक-गण उन्ही के इशारो पर नाचते है, और निर्वल राष्ट्रो का भक्षण करने का कोई अवसर हाथ से नही जाने देते, तथापि वह समय वहुत दूर नही है जव लोकमत का दवाव निश्चयात्मक सिद्ध होगा। हमारा आशय यह नही है कि हम हाथ पर हाथ धरे इस लोकमत के आसरे पर वैठे रहे, पर इससे कोई इन्कार नही कर सकता कि अन्तरराष्ट्रीय लोकमत को अपने पक्ष में करने का प्रयत्न सर्वथा निष्फल नही है। लाला लाजपतराय ने अमेरिका मे भारत के उद्धार के लिए जितने महत्त्व का काम किया, यह सव पर विदित है। उनके वापस आने से वहाँ अव इस काम को करने वाला कोई नही रहा। हमें वहुत-से ऐसे योग्य पुरुषो की जरूरत है, जो अन्य देशो मे हमारा सदेशा पहुँचाते रहे और इस आन्दोलन को जारी रखे। आत्म-निर्णय के लिए दूसरी सुविधा वह सघर्ष है जो इस समय धनपतियो और श्रमजीवियो मे वडे वेग से फैल रहा है। मजदूर दल राज्य-विस्तार नही चाहता, सेना की वृद्धि नही चाहता। वह शन्तिपूर्वक परिश्रम करना और अपने परिश्रम की कमाई खाना चाहता है। राष्ट्रो की वर्तमान आर्थिक क्षति और उससे पैदा होने वाली महँगाई गरीव मजदूरो के लिए कष्टमयी प्रतीत हो रही है। वह किसी ऐसी नीति का समर्थन कदापि नही कर सकता, जिससे उसके जीवन मे और भी वाधाएँ उपस्थित हो। यह मजदूर दल ही का भय था, जिसने इग्लैण्ड को वोलशेविको का दमन करने मे फ्रास का साथ देने से वाज़

रखा, और यह अवश्यम्भावी है कि यही दल इंगलिस्तान को भारत के साथ न्याय करने पर बाध्य करेगा। इसमे सन्देह नहीं कि मजदूर दल का नेतृत्व अभी ऐसे लोगो के अधिकार में है जो हृदय से 'इम्पीरियलिस्ट' है। ये लोग भारत का उद्धार तो चाहते है, किन्तु इगलैण्ड के अधीन रख कर। रामसे मैक्डॉनल्ड, कर्नल वेजवुड आदि सज्जन इसी श्रेणी में है। वह भारतीय स्वातन्त्र्य को शंका की दृष्टि से देखते है। इसका कारण उनके इम्पीरियलिस्टिक सस्कार है। उनकी इस स्वार्थपरता को देखकर भारत-हितैषी मिस्टर सी० एफ० ऐण्ड्रयूज को भी कहना पड़ा कि हमें अग्रेजी न्यायपरता पर विश्वास नही रहा। पर इसके साथ ही यह भी मानना पड़ेगा कि कम-से-कम मजदूरदल के विचार दिनों-दिन उदार होते जा रहे है और यह उदारता हमारे उद्योग और आत्मसमर्पण के अनुसार ही बढ़ती जायगी। हमारा कर्तव्य है कि मजदूर दल की सहानुभूति को अपने हाथ मे रखने की चेष्टा करे। आजकल व्यापार की मन्दी और माग की कमी के कारण कितने ही मजदूर बेकारी के कष्ट झेल रहे है। इस बेकारी का इल्जाम भारत के सिर मढ़कर मजदूरो को भारत-द्वेषी बनाने की चेष्टा की जायगी। यह हमारा काम है कि हम इस अवस्था को अपना विपक्षी न बनने दे।

लेकिन हमें अब यह देखना है कि हममे स्वराज्य प्राप्त करने की कितनी योग्यता है और उस शक्ति को हम कहाँ तक काम मे ला सकते है। यहाँ जातीय संगठन का ऐसा अभाव है, लोग इतने विश्वासहीन, साहसहीन और आदर्शहीन हो गये है कि उनसे स्वराज्य जैसे उच्च-पर्वत के शिखर पर चढने की आशा नही होती। हमारी अयोग्यता और सामर्थ्यहीनता की चर्चा हमारे कानो मे इतनी भरी हुई है कि हम अपने को स्वय समस्त ससार मे अधम समझने लगे है। खान-पान, जाति-पाँति आदि भेदो को ऐसे विकराल रूप मे दिखाया गया है कि हमे स्वय उस पर दृष्टिपात करते रोमांच होता है। हमारी मूर्खता और बलहीनता हमारे हृदय-पट पर अकित कर दी गयी है। यहाँ तक कि हमारी दशा उस निर्बल रोगी की-सी हो गयी है जो गिरने के भय से खड़े होने का भी साहस नहीं कर सकता, पर शान्तचित्त से इस विषय पर विचार करे तो अपनी अयोग्यता का भ्रम बहुत-कुछ शमन हो जाता है। जाति-भेद को ही लीजिए, यह हमारी अयोग्यता का सबसे सबल प्रमाण है। पर क्या यह जाति-भेद उस समय न था, जब महाराणा रणजीतसिंह ने पजाब और सीमान्त प्रदेश को विजित किया था? रणजीतसिंह की सेना में केवल सिक्ख सिपाही ही नही थे, पठान, क्षत्रिय, ब्राह्मण सभी भरती किये जाते थे, यहाँ तक कि सेनापतियो में भी मुसलमान, ब्राह्मण और अन्य जातियों के लोग नियुक्त थे। वर्तमान सेना इस जाति-भेद को रखते हुए भी संसार की सब से बलवान सेना का मुकाबला कर सकती है। खान-पान के भेद पर भी बहुत जोर दिया जाता है, पर इस

युक्ति को इतनी बार तत्वहीन सिद्ध किया जा चुका है कि उसका उल्लेख करना व्यर्थ है। हाँ, हिन्दू-मुसलमान का प्रश्न अलबत्ता नाजुक है, पर वास्तव मे इतना नाजुक नही, जितना उसे बनाया गया है। दोनो जातियो मे कलह का मुख्य कारण सरकारी नौकरी थी। उर्दू-हिन्दी का प्रश्न और गाय की कुर्बानी पर भी तकरार हो जाया करती थी, पर देखते-देखते समय बदल गया। राजनैतिक ज्ञान की वृद्धि ने इन विवादपूर्ण प्रश्नो का महत्त्व बहुत-कुछ खो दिया। सरकारी नौकरी के लिए झगड़ा शायद न हो किन्तु अभी दोनो मतो के पक्के अनुयायियो मे तास्सुब है और कुछ दिनो तक रहेगा। धार्मिक उदारता का काल आ रहा है, उसकी आभा दिखायी देने लगी है। प्रकाश फैलते ही तास्सुब का कुहरा भी फट जायगा। इन आपत्तियो मे से एक भी हमारे स्वराज्य की प्राप्ति मे बाधक न हो सकेगी—बाधक होगी हमारी स्वार्थपरता और सरकार की दमन-नीति।

सरकार की दमन-नीति का भी हमको बहुत भय नही हो सकता। स्वराज्य-आन्दोलन से सरकार की शक्ति को क्षति पहुँचेगी, यह तो मानी हुई बात है। यह आन्दोलन कितना ही शान्तिमय क्यो न हो, उससे जनता का कितना ही उपकार क्यो न होता हो, पर सरकार अपनी आत्मरक्षा के लिए उसका दमन करना आवश्यक समझती है। हम सरकार की सशस्त्र पुलिस और सेना और कानून की दफाओ से मुकाबला कर सकते थे, केवल अपनी शान्तिवृत्ति से, केवल अपने सत्याग्रह से। इस दमननीति से भी कही अधिक विघ्नकारी शक्ति हमारी स्वार्थपरता है। हम स्वय अपने शत्रु बने हुए है, और इसमें आश्चर्य की कोई बात नही। शिक्षित समुदाय सदैव शासन का आश्रित रहता है। उसी के हाथ शासन-कार्य का सम्पादन होता है, अतएव उसका स्वार्थ इसी मे है कि शासन सुदृढ रहे और वह स्वय शासन के स्वेच्छाचार मे भाग लेता रहे। इतिहास मे ऐसी घटनाओ की कमी नही है, जब शिक्षित वर्ग ने अपने राष्ट्र और देश को अपने स्वार्थ पर, जो शासन के सुदृढ़ रहने से ही हो सकता था, बलिदान दे दिया है। यह समुदाय विभीषणो और भगवानदासो से भरा हुआ है। प्रत्येक जाति का उद्धार सदैव कृषको या श्रमजीवियो द्वारा ही हुआ है। जितने आन्तरिक सग्राम हुए है, उन सब का कारण यही समुदाय था और कदाचित् वही अवस्था फिर आने वाली है। शिक्षित समुदाय और कृषको मे दिनो-दिन पार्थक्य बढता जा रहा है। जनता को उनसे अभक्ति होती जाती है। कही-कही वह उन्हे घृणा की दृष्टि से देखने लगी है। इसमे सन्देह नही कि स्वराज्यान्दोलन के नेता इसी समुदाय के लोग है, पर जनता उनको साधारण शिक्षित जनों से पृथक् समझती है। इसलिए कि वह अपने रहन-सहन, व्यवहार-विचार से कृषक-समाज मे मिल गये हे। यो कहिए कि जनता नीची श्रेणी के कर्मचारियो और वकीलो ही को शिक्षित समझती है। जिनका शासन से किसी तरह का सम्बन्ध

है, वह उसकी दृष्टि मे शिक्षित है। यह सम्बन्ध टूटते ही 'शिक्षित' का कलक उनके मुख से दूर हो जाता है। जनता उन्हे 'अपना' समझने लगती है। इसका परिणाम यही होगा कि यह पार्थक्य बढ़ते-बढते उग्र रूप धारण कर लेगा और शिक्षित समुदाय अपनी आत्म-रक्षा के लिए जा-बेजा, उचित-अनुचित सभी कार्यो मे शासन का साथ देने लगेगा। इसकी बानगी अभी से देखने मे आ रही है। पुलिस का मादक पदार्थो का गुणगान, पचायतो के तोडने का प्रयत्न, जनता को प्रजा-धर्म का उपदेश, यह सब इस शिक्षित समुदाय की नीचता, स्वार्थपरता की करामात है। उन्हे इसकी परवाह नही कि हम कौन है, हमारा जातीय कर्तव्य क्या है, हमारे देशबन्धु एक महान् उद्देश्य की सिद्धि मे लगे हुए है, वह अपनी निर्बल शक्ति से एक अपार बलवान शक्ति का मुक़ाबला करना चाहते हैं। हमसे अपने निर्बल भाइयो की और कुछ सेवा और सहायता नही हो सकती, तो कम-से-कम इतना तो करे कि शासको के साथ भ्रातृहत्या मे शरीक न हो। हम अपने कर्मचारी और अधिकारी भाई-बन्धुओ से विनय के साथ पूछते हैं— क्या इस अवसर पर आपका यही धर्म है? इस आन्दोलन के सचालक स्वराज्यवादी कैसे-कैसे कष्ट झेल रहे है? उनमे कितने ही अपना जीवन, अपना परिवार, अपनी जीविका इसी उद्देश्य पर अर्पण कर चुके है। वे गाँव-गाँव घूमते है, गंजी-गाढे पहनते है, पुलिस की घुड़कियाँ खाते है, कारावास के दण्ड भोगते हैं, किस लिए? इसीलिए न कि देश का उद्धार हो, और देश के साथ आपका भी उद्धार हो जाय! क्या आप अपने स्वार्थ के लिए इन त्यागियो की मेहनत पर पानी फेर रहे है?

हम मानते है कि जीविका की समस्या अत्यन्त विकट है। सहस्रो कर्मचारी अपनी दासवृत्ति से घृणा कर रहे है। उन्हे अपनी दशा पर लज्जा है, खेद है, किन्तु उनकी अवस्था ऐसी शोचनीय है कि वे एक क्षण के लिए भी उससे निवृत्त होने का साहस नही कर सकते। बच्चो को कहाँ ले जायँ? परिवार को किस पर छोड़े? ऐसे प्राणियो की दशा वास्तव मे करुणाजनक है और कोई आधा स्वराज्यवादी भी उन्हे अपने पारिवारिक कर्तव्य को त्याग करने की सलाह न देगा। ऐसे भाइयो से हमारा यह आग्रह है कि हमारे ये भाई अपने को जितना विवश और असाध्य समझते है यह उनका भ्रम है। ये लोग तो अनावश्यक जरूरतो के गुलाम है, या दुर्व्यसनो मे ग्रस्त है, अथवा केवल अपने स्वार्थ-साधन के हेतु यह दलील करते है। उनसे हमारा अनुरोध है कि यह आपत्काल है, दलीलो का समय नही। यदि आपमे कुछ भी सामर्थ्य है, और इसका निश्चय आपके सिवा कोई दूसरा आदमी नही कर सकता, तो आपको अपने देश के जीर्णोद्धारव्रत मे अपने कर्मपरायण भाइयो का योग देना चाहिए। ऐसी जागृति बार-बार नही होती। बहुत दिनो के बाद भारत को यह सौभाग्य

प्राप्त हुआ है। इस जागृति का यथेष्ट उपयोग न करना एक महान् राष्ट्रीय पाप है, जिसका कोई प्रायश्चित्त नही हो सकता। इस विषय में दूसरों की बाट जोहने की जरूरत नही। यह न कहिए कि फलाँ ने तो नहीं छोड़ा, मैं क्यों छोड़ूँ? आप दूसरो का पदानुसरण क्यो करे? स्वय अग्रसर क्यों न बनें? उम्मीदवारो मे नाम दर्ज कराते समय किसी को कानो-कान खबर नही होती। हम सबसे पहले मैदान में जा पहुँचते हैं। उससे मुक्त होने के समय यह देख-भाल, आगा-पीछा क्यो? और फिर कर्मचारियो मे ही, विशेषकर उच्च कर्मचारियो मे, अधिकाश लोगो के लिए नौकरी जीविका का प्रश्न नही है, वल्कि हुकूमत, रोब का या धनोपार्जन का है। ऐसे महानुभावों को तो दासत्व की वेड़ी गले में डाले रहना लज्जास्पद ही नही, करुणास्पद है। जो शासन जनता के स्वत्वो को पैरो-तले रौदता है, उनके प्राणो का मूल्य तृण के समान भी नहीं समझता, उससे सहयोग करना अपने देश के साथ महान् अत्याचार करना है। ये लोग उनसे कही गये-गुजरे है, जो उदर-पोषण के लिए इस पाप-बन्धन मे पड़े हुए हैं।

दशा अत्यन्त शोचनीय है। आत्मशून्यता का यह विन्ध्य दृश्य देखकर विजय-प्राप्ति की आशा क्षीण हो जाती है, किन्तु इस घोर अन्धकार में प्रकाश की एक पवित्र ज्योति दिखाई देती है। यह हमारी जनता की अविरल धार्मिक वृत्ति है। हमारे असख्य भाई अब भी अपने धर्म और आदर्श पर अर्पित रहते हैं। मुक्ति उनके जीवन का लक्ष्य है। इस लक्ष्य-प्राप्ति के लिए वे क्या नही करते? घर-बार त्याग देते हैं, नाना प्रकार के कष्ट सहते है और अपने लक्षित मार्ग से विचलित नही होते। कृष्ण और राम ने उन्हे धर्म-मार्ग पर चलाया था। वे अब भी उसी मार्ग को ग्रहण किये हुए है। आत्म-स्वातन्त्र्य के सम्मुख उनकी दृष्टि मे अन्य सांसारिक वस्तुओं का कोई महत्त्व नही। अब महात्मा गांधी ने उन्हे आत्म-गौरव का आदर्श दिखाया है। जनता ने जिस उत्साह से इस नये आदर्श का स्वागत किया है, जिस सजीव भक्ति से महात्मा जी के आदेश को शिरोधार्य किया है, उससे यह आशा होती है कि हम विजय-लक्ष्य से बहुत दूर नही हैं। हमारी सद्भक्ति, हमारी धर्मपरायणता अभी लुप्त नही हुई, केवल उसे इस नये आदर्श की ओर प्रवृत्त कर देना है। जिस दिन हमारी जनता को यह विदित हो गया कि आत्म-गौरव का, देश-स्वातन्त्र्य का महत्त्व आत्म-स्वातन्त्र्य से कम नही है, बल्कि वह इसका पोषक और निर्माता है, उस दिन वह नये लक्ष्य पर अपना सर्वस्व उसी प्रेम और उत्सर्ग से बलिदान कर देगी, जैसे अभी धर्म-पथपर करती है। स्वराज्य का अर्थ कुछ-कुछ उसकी समझ मे आने लगा है। इसके भौतिक और आध्यात्मिक महत्त्व को वह समझने लगी है। राजनैतिक क्षेत्र मे उसने कदम रख दिया है, यही जागृति हमारी आशाओं को पूरा करेगी।

('आज', १३ अप्रैल, १९२२)

# 'उर्दू-ए-मुअल्ला' उर्दू मासिक से

## 'हाथी-दाँत'

### हाथी-दाँत क्या है ?

अवाम का खयाल है कि हाथी-दाँत सिर्फ हाथी का दाँत है जिसको काटकर इस्तेमाल मे लाते है। इसमे कोई शक नही कि यह खयाल एक हद तक सही है, मगर गलती यह है कि इसका मरकज (स्रोत) सिर्फ हाथी का दाँत समझा जाता है, हालाँकि चन्द और जानवर भी है जिनके दाँतो से हाथी-दाँत निकलता है। बस, यह देखना बहुत आसान है कि यह नाम गलत है और जाहिर करता है कि पहले लोगो को उन जानवरो का इल्म न था जिनके दाँतो से हाथी-दाँत निकलता है।

जैसे हड्डी मे जो दो जुज (हिस्से) होते है—एक ऊपर का सख्त खोल और दूसरा अन्दर का नरम मग्ज—वैसे ही दाँत मे भी दो जुज होते है, एक तो सफ़ेद चिकना निहायत सख्त खोल होता है और दूसरा इस खोल से ज्यादा चिकना, मगर उससे किसी कदर नरम अन्दरूनी हिस्सा होता है। बाहरी हिस्से को खोले-ददा और अन्दरूनी हिस्से को मग्ज़े-ददा कहते है। जिस चीज का नाम हाथी दाँत है, वह चन्द दाँतो का मग्ज है। हम आगे चलकर उन जानवरो का मुख्तसर तस्करा लिखेगे जिनके दाँतो से हाथी-दाँत मिलता है।

अगर हम अपने दाँतो को गौर से देखे तो मालूम होगा कि बनावट के लिहाज से ये तीन क़िस्म के है। पहले तो सामने वाले कैचीनुमा दाँत है जिनसे हम माकूलियात (खाद्य-वस्तुओ) को काटते है। इन दाँतो के बगल मे दाये-बाये दो-दो नुकीले तेज दाँत है जो गोश्त की-सी कड़ी चीज़ो को चीरने-फाड़ने के लिए बनाये गए है। और इन नुकीले दाँतों के बगल मे दोनो तरफ चन्द चपटे, चौड़े, मजबूत दाँत है जिनसे हम लुकमे को निगलने के पहले चबाते है। क़िस्म अव्वल के दाँतो को इनसाइजर यानी कैचीनुमा किस्म और किस्म दोयम को कैनाइन (यानी सगसिफत या कुत्तो के-से दाँत) और किस्म सोयम को मोलर (यानी आसियासिफ़्त यानी चक्की के-से दाँत) कहते है। फ़ितरत ने कोई शै बिला मसलहत नही बनायी। हर शै से एक-न-एक फ़ायदा, कोई-न-कोई गर्ज़ मद्दे-नज़र है।

ऊँट के चौड़े गद्दीदार चपटे सुम (खुर) इसलिए बनाये गये है कि वह रेगिस्तानो मे आसानी से चल सके। उसकी गर्दन लम्बी इसलिए बनायी कि अपना सिर ज़मीन तक झुका सके। बर्फिस्तानी खित्ता (इलाके) के जानवरो के जिस्म पर घने और लम्बे बाल रखे, ताकि सरदी की अज़ीयत (चोट) से हलाक न हो जाये। बरअक्स इसके गरम मुल्को के जानवरो की खाल पर बहुत छीटरे और छोटे-छोटे रोएँ होते है। इसी तरह मुख्तलिफ जानवरो के दाँतो की बनावट भी उनकी जरूरियात के मुताबिक है। गोश्तखोर जानवरो के दाँत लम्बे, नुकीले और जरा खमदार होते है, ताकि वह कच्चे गोश्त को आसानी के साथ चीर-फाड सके। घास खाने वाले जानवरो के सामने के दाँत सीधे चाकू की फाल की तरह तेज होते है, ताकि वे घास को आसानी से काट सके। उनके चबाने वाले दाँत भी चपटे और मजबूत होते है। फ़ितरत का यह एक मुसल्लमा मसला है कि इस्तेमाल से आजाए जिस्म के नश्वो-नुमा मे तरक्की होती है। बढ़ई की कलाई के रग और पट्ठे शबोरोज के इस्तेमाल से निहायत मजबूत हो जाते है। अला हाजल क्यास (इस तरह) जिस्म के हर-एक उजूक (हिस्से) को जुदागाना (अलग-अलग) ताकत पहुँचाने के लिए खास-खास खेल और कसरते मुकर्रर है। बरअक्स इसके अगर किसी उजूक को बेकार छोड़ दो तो रफ्ता-रफ्ता उसकी ताकत जाईल (बेकार) हो जाती है, रगे सुस्त हो जाती है और वह अपना फर्ज मसिबी अंजाम नही दे सकता। ऐसी मसाले बसाऔकात (कभी-कभी) साधुओ मे मिलती है जो नफ़्सशिकनी के एवज आजाशिकनी (शरीर को बेकार) कर बैठते है। कोई मुँह साध लेता है। इशारो-किनायो से अपने-अपने खयालात का नाकाफी तौर पर इजहार करता है। आखिर चन्द बरसो मे जुबान बेकार पडे रहने से कुव्वते-गोयाई (वाक्-शक्ति) से महरूम हो जाती है। कोई यह ख़याल करके कि नफ़सानी हरकात हाथो ही से सरजद होते है, हाथो के इस्तेमाल से हाथ उठा लेता है। इसका नतीजा भी मालूम है। फितरत का यह मसला और आजा (शरीर के अगो) की तरह दाँतो पर भी रास्त आता है। गोश्तखोर जानवरो के कैनाइस और घास खाने वालो के इसीसर्ज़ और दाँतो से ज्यादा बडे और मजबूत होते है। हत्ता के बसाऔकात (कभी-कभी) जिस्म अव्वल के जानवरो के इसीसर्ज और क़िस्म दोयम के जानवरो के कैनाइन होते ही नही। या तो फितरत ने इनको ये दाँत अता ही नही किये या पुश्त-हा-पुश्त बेकार पडे रहने से उनका वजूद ही जाता रहा।

## हाथी-दाँत कहाँ से आता है ?

यहाँ हम उन जानवरो का मुख्तसर हाल लिखते है जिनके दाँतो से हाथी-दाँत निकलता है।

१. हाथी, जैसा कि आम तौर पर मालूम है, घास खाने वाले जानवरो में से है। पस इसके इसीसर्ज दूसरे दॉतो से ज्यादा वढते है। इन दाँतो की हैरत-अगेज़ वालिदगी (वढ़ोतरी) की एक और वजह यह भी है कि दॉतो के नीचे वाली कतार मे इस किस्म का कोई दॉत नहीं होता कि उनकी वालिदगी मे मुख़िल (दखल) हो सके। हाथी दो किस्म के होते हैं। एक अफ्रीका का हाथी और दूसरा एशिया का। अफ्रीका का हाथी तमाम अफ्रीका मे पाया जाता है और एशियाई हाथी से कद्दो-कायद (कद) में कुछ निकलता होता है। चुनाँचे उनके दाँत भी एशियाई हाथी से वड़े होते है। अफ्रीकी हाथी विलउमूम (सामान्यत:) दनतार होते है। हत्ता के हथिनियो में भी वाज ऐसी होती है जिनके दाँत नही होते। अफ्रीका के वहशियो ने इस जानवर का शिकार करने के लिए मुख्तलिफ़ तरीके निकाले है।

हाथी उमूमन गोल वाँधकर चरने के लिए निकला करते है। वस जव वह ऐसे मुर्गजारो (चरागाहो, जगलो) मे निकलते है जहाॅ घास सूखी और लम्वी होती है तो शिकारी उन मुर्गजारो मे आग लगा देते है। जव चौतरफा शोला ही शोला नज़र आने लगता है तो हाथियो का गोल कही निकलकर जा नही सकता और दम घुट जाने से या नीज (जल) जाने से वह वहीं ढेर हो जाता है। गो इस तरह शिकार करने से सैकड़ो का वारा-न्यारा दम-के-दम मे हो जाता है, मगर उसमे अलावा इसके कि वहशियानापन और फसादे-क़ल्बी (कठोर-दिली) का इजहार होता है, एक नुक़्स यह भी है कि आग की आँच लग जाने से दॉत स्याह हो जाते है और अक्सर जलकर चूने की तरह भुरभुरे हो जाते है।

दूसरा तरीका यह है कि हाथियो के चरागाहों मे वड़े-वड़े गड्ढे खोदते है और उनपर पतली-पतली लकडियाँ बिछाकर घास-फूस, पत्ते वगैरा से ढक देते है। जव हाथियो का गोल खतरे से बेखवर चरता हुआ आ निकलता है तो इन गड्ढो में गिर पडता है और किसी तरह नही निकल सकता। शिकारी उनको हफ्तो तक भूखा पड़ा रहने देते है। आख़िर जव वे गिजा के न मिलने से नहीफतो (क्षीणता से) वेदम हो जाते है तो उनको एक-एक करके निकाल लेते है। जिन्दा निकालना उसी सूरत मे होता है जव कि शिकारियो को गोश्त की जरूरत होती है। अगर सिर्फ दाँत लेना चाहते है तो वेचारे हाथियो को गड्ढो मे भूखों मार डालते है।

अफ्रीकी हाथी का हाथीदाँत निहायत क़ीमती होता है। इसका वजन ८० पौण्ड से १०० पौण्ड तक होता है। मगर वाज़-औक़ात ऐसे दाँत भी पाये जाते है जिनका वजन ४०० पौण्ड होता है और लम्वाई १० फुट। इस किस्म के एक जोड़ी दाँत की कीमत एक हव्शी को पाँच हजार पौण्ड तक मिल जाती है।

एशियाई हाथी, जैसा हम पहले कह चुके हैं, अफ्रीकी हाथी से डील-डौल में

कुछ दवता होता है और बर्मा, स्याम, लका, गुजरात व चंद दीगर जगली मुकामो मे पाया जाता है। इस क़िस्म मे सिर्फ हाथियों के दाँत होते हैं, हथिनियाँ अमूमन विला दाँत के होती है।

२. दूसरा जानवर, जिसके दाँत से हाथीदाँत निकलता है, दरियाई घोडा (हिप्पोपोटेमस) है। यह जानवर सुअरो की क़िस्म से है मगर हिन्दुस्तानी सुअरो से कही जसीम (बड़े शरीरवाला) होता है। ऊँचा तो भैंस से ज्यादा नही होता, मगर लम्बाई मे भैंस का ड्योढा है। इसका वतन अफ्रीका है। चूँकि वहाँ की आबो-हवा निहायत गरम होती है और यह जानवर गर्मी को वर्दाश्त नही कर सकता, अमूमन दरिया के किनारे सायेदार मुकामों मे रहता है और सारा दिन पानी मे डूबा रहता है। गो इसकी खुराक घास, नवाद़ात (छोटे-छोटे पौधे) है और कायदे के मुताबिक इसकी इसीसर्ज बढ़ना चाहिए, मगर चूँकि इसे मुआफजत (बचाव) के लिए दूसरे जानवरो से लड़ना और उनको जख्मी करना पडता है—इस काम के लिए कैनाइन ज्यादा मौजूं होते हैं और ये ही दाँत दूसरे दाँतो से ज्यादा बढते और हाथीदाँत के काम मे आते है। यह हाथीदाँत निहायत सख्त सफेद होता है और जल्दी खराब नही होता। मगर इतना बडा नही होता कि इससे चारपाई, पाये या शमादान या इस किस्म की आराइश (सजावट) की कोई दूसरी चीजे वन सके। इससे सिर्फ शतरज के मोहरे, चौपड़ के पासे—बिलियर्ड खेलने की गेद और नकली दाँत बनाते है। इस जानवर को शिकार करने का वहशियो ने यह तरीका निकाला है कि लोहे के लम्बे-लम्बे नोकदार भाले बनवाते है और किश्तियो मे बैठकर शिकार को निकलते है क्योकि दरियाई घोड़ा ज्यादातर पानी मे ही रहता है। मगर चूंकि तबअन (आदतन) वह खुश्की का जानवर है, पानी मे दो-तीन मिनट से ज्यादा नही ठहर सकता, पस (इसीलिए) जूं ही हवा मे साँस लेने के लिए वह सिर को वाहर निकालता है, यूँही (वैसे ही) शिकारी, जो ताक़ मे रहते है, अपने-अपने भाले उस पर सर करते है। आखिर मुतवातिर वारो से घबराकर वह पानी मे डूब जाता है, मगर तनफ़्फ़ुस (साँस) की जरूरत चन्द मिनटो मे फिर सिर को वाहर निकालने पर मजबूर करती है और फिर पहले की तरह भालों की बौछारे पड़ने लगती है। यहाँ तक कि यह जानवर खून के जाया हो जाने पर या कारी (भारी) जख्मो के लगने से मर जाता है और कई घण्टो के बाद इसकी लाश पानी पर तैरती दिखाई देती है। वाजऔकात तो वह इतना बरहम (क्रोधित) हो जाता है कि अपने हमला करने वालों की कश्ती को उलट देता है और शिकारियो का शिकार कर डालता है। मगर खलकतन (आदतन) किसी कदर डरपोक होता है और ज्यो ही शिकारियो की बू इसकी नाक मे पहुँचती है, वह भाग जाने की कोशिश करता है, यहाँ तक कि वाज़े-

वाज़े एक रात मे सैंकडो मील तय करते हुए पाये गये है।

आज से चालीस-पचास वरस पहले इस जानवर का वजूद योरोपी दुनिया मे मुतलक (पूर्णतः) मालूम मे था। मगर अव तो वह योरप के अजायवख़ानो मे आमतौर पर देखा जाता है। इसकी खाल एक इच से ज्यादा मोटी होती है। बन्दूक की गोली अगर सिर में न लगे तो उसे मार नही सकती। अफ्रीका के वहशी इसका गोश्त बड़े चाव से खाते है, और एक अग्रेज सैयाह (पर्यटक) का कौल है कि इसका गोश्त दुवले हिरन के गोश्त से ज्यादा लजीज होता है।

३. तीसरा जानवर, जिसके दाँत से हाथीदाँत निकलता है वालरस (Wolrus) या दरियाई शेर है। यह जानवर योरप के शुमाली समन्दर मे पाया जाता है। यह खित्ते (इलाके) साल के बड़े हिस्से मे बर्फ से ढके रहते है। वालरस गोश्तख़ोर जानवरो की क़िस्म से है। वस इसके दो कैनाइन बहुत ज्यादा वढ़ते है। मगर हाथीदाँत वहुत क़ीमती नहीं होता क्योकि इसकी रगत जर्द माइल होती है और वहुत जल्द खराब हो जाता है।

कहते है कि इसी जानवर मे अक़्ले-इसानी का जितना हिस्सा है उतना शाज़ (अकेले) किसी दूसरे जानवर मे न होगा। यह चश्मदीद रिवायत है कि एक वार किसी शिकारी ने एक वालरस पर बन्दूक़ चलाई। वह इस गोली से हलाक़ न हुआ और फ़ौरन पानी मे डूव गया। दस-पन्द्रह मिनट के वाद वहुत से दरियाई शेर किश्ती के आस-पास तैरते दिखाई दिये और किश्ती को अपनी पुश्त से उलट देने की कोशिश शुरू की। पहले तो शिकारी वहुत खाइफ (भयभीत) हुए, मगर कोई चारा न देखकर बन्दूको की मुतवातिर वाड़े सर करनी शुरू की। तव कही जा के यह वला सिर से टली।

४. आज से कई हजार वरस पहले साइवेरिया मे एक खास किस्म का हाथी पाया जाता था जो मौजूदा हाथियो से कद-व-कामत (लम्वाई) मे कही वड़ा होता था और जिसके जिस्म पर बड़े-वड़े रोएँ हुआ करते थे। अव यह जानवर सुफहए-जमीन पर कही भी नही रहा। इसको उल्माए-इल्मे हैवानात ने **Mammoth** कहा है। साइवेरिया दुनिया के निहायत सर्द हिस्सो मे है और वहाँ वरफ़वारी की यह हालत है कि एक-एक रात मे ज़मीन पर कई-कई फ़ुट वरफ जम जाती है। अगर कोई जीरुह (जानवर) किस्मत का मारा इन वरफ़ के तूदो (टीलो) के तले दव गया तो फिर उसको उठना नसीव न होगा। गालिवन हाथियो का भी यही हाल हुआ, क्योकि आजकल जव वरफ मामूल से ज्यादा पिघल जाती है तो कभी-कभी हड्डी और दाँत के ढेर मिलते है। वाज़े रहे कि वर्फ़िस्तानी मुकामों मे सरदी के वाइस चीज़े नही सड़ती। और यह दाँत वावजूद हजारो वरस से पड़े रहने के अव तक सही-व-सालिम पाये जाते है। हाँ, वाज-वाज हालातो मे वह चूने की तरह भुरभुरे हो जाते हैं। इन

दाँतो और हड्डियो के अम्बार-के-अम्बार का मिलना यह साबित करता है कि Mammoth गोल बाँध कर रहा करता था और वक्तन-फवक्तन गोल-का-गोल इन्ही बरफानियो का शिकार हुआ करता था। इन दाँतो से निकला हुआ हाथी-दाँत अदना दर्जे का होता है, क्योकि मुद्दत तक पड़े रहने से इसकी खूबी मे कुछ न-कुछ फर्क आ जाता है। अलावा इसके, ज्यो ही वह बरफ़ से निकलता है, इसमे जमाने का असर होने लगता है।

## हाथीदाँत की ख़ासियतें

हाथीदाँत हड्डी से बहुत मुशाबेह (एकरूप) होता है। हत्ता के (यहाँ तक कि) दोनो मे तमीज (पहचान) करना आसान काम नही। हड्डी भी सख्त व सफेद होती है और हाथीदाँत भी। मगर यह ज्यादा वजनी, ज्यादा चिकना होता है और इसके अज्जा (हिस्से) आपस मे खूब खूटे होते है। सबसे नुमायाँ और बारीक़-सा फर्क यह है कि हाथीदाँत मे पतली-पतली स्याही-माइल धारियाँ होती है जैसी सगमरमर और अक्सर लकडियो मे हुआ करती है। ऐसी धारियाँ हड्डियो मे मुतलिक (बिलकुल) नही होती। जब बाजार मे हाथी दाँत की कोई चीज खरीदने जाओ तो पहले इसे खूब गौर से देखो। अगर इसमे धारियाँ नजर आये तो इसको हाथीदाँत होने मे कोई कलाम (सन्देह) नही, वरना समझ लो कि हड्डी है।

## हाथीदाँत के इस्तेमाल

हाथीदाँत ऐसी खूबसूरत देरपा (स्थायी) शै है कि इससे रोजाना जरूरियात व तकल्लफात (दैनिक प्रयोग होने वाली) की हजारो चीजे बनायी जाती है, जैसे चाकू के दस्ते, छाते और छडियो की मुट्ठियाँ, बटन, सतही पैमाने, अगरेजी कलम के होल्डर, फिटरन वगैरा निहायत आम चीजे है। इसके नकली दाँत भी बनते है जो बडे दामो पर फरोख्त होते है। जापान और चीन मे हाथी दाँत पर इस खूबी व सफ़ाई से नक़्क़ाशी करते है कि ये दोनो मुल्क इस सनद के लिए मशहूर है। यूनान की पुरानी खानकाहो (आश्रमो) मे हाथीदाँत की तराशी हुई मूरते पाई जाती है, जो बावजूद दौरेयायाम के अभी तक ज़माने के हाथो से बची हुई है। मारवाड मे इसकी चूडियाँ आमतौर पर इस्तेमाल की जाती है। अमृतसर मे इसके रेशेनुमा तार को तराश कर खूबसूरत मोर्छल बना लेते है जो बिलकुल बाल के मालूम होते है। आबनूस की लकड़ी जो कि बहुत स्याह होती है, इसलिए इस पर हाथी-दाँत की कलियाँ, खूबसूरत फूल वगैरा निहायत जेब (खूबसूरत) दिखायी देते है। मैसूर मे हाथीदाँत का काम अभी तक अच्छा बनता है।

अभी हाल मे महाराजा साहव वहादुर वनारस के पास चन्द आरकशी चीजे थी जो उन्होने लार्ड कर्जन की नजर कर दी। हिन्दुस्तान मे मुश्किल से कोई पुराना कदीमी घराना होगा, जहाँ हाथी-दाँत की दो-एक नादर (नायाव) अशिया (चीजे) न पायी जाये। ऐसी नायाव चीजे गो अव तकरीवन मादूम (मिट चुकी) है और न उनका कोई पुरसाँ-हाल है, मगर कदीमी सनअतो को देखकर हम कह सकते है कि हिन्दुस्तान मे हाथी-दाँत की नक़्शकारी आला दरजे पर पहुँची हुई थी। अहमदावाद और मद्रास की नुमाइशगाहो मे, जो नेशनल कांग्रेस के जमाने मे मुन्अकिद (हुई) थी, हाथी-दाँत की अजीवोगरीव चीजे पेश की गई। उनको देखने से मालूम हुआ कि हिन्दुस्तान अव भी अहले-फ़नकारो से खाली नही है, मगर जमाने की नाक़दरी ने इसको दिलशिकस्ता वना दिया है।

## हाथी-दाँत की तिजारत

योरप तमाम ज़माने की तिजारत का मरकज हो रहा है। चुनाँचे हाथी-दाँत की खरीदो-फ़रोख्त का वाजार भी वही लगता है। कुल योरप मे दो शहर विलखुसूस इसकी तिजारत के लिए मशहूर है। लन्दन और लोरपोल, इग्लिस्तान मे और डेनमार्क में। अगरेजी मक़्बूजात (आधिपत्य) मे जहाँ कही हादी-दाँत पाया जाता है (मसलन हिन्दुस्तान, वर्मा, लका, मशरिकी अफ्रीका, जनूवी अफ्रीका) वहाँ से लन्दन या लोरपोल को भेजा जाता है, क्योकि मुल्की ताल्लुकात से तिजारती ताल्लुकात वढ़ते है। कागो की खुदमुख्तार सल्तनत जो वस्ती (मध्य) अफ्रीका मे है, हाथी-दाँत का सबसे ज़रखेज अवारखाना है, क्योकि वहाँ हाथी और दरियाई घोडा वरकत से पाये जाते है, और चूँकि हाथी-दाँत वहाँ तिजारत की कीमती चीज समझा जाता है, इन जानवरों की कानूनन मुहाफ़जत (हिफ़ाज़त) की जाती है। इस सल्तनत का मुल्की ताल्लुक़ डेनमार्क से है, क्योंकि पहले-पहल डच किसानो ने इस खित्ते (हलके) को नौ-आवाद किया था। वस यहाँ का हाथी-दाँत अट्रोप को जाता है जो डेनमार्क का तिजारती मुकाम है। हिन्दुस्तान मे इसको खास तिजारती चीज नही समझते वस ताजरो (व्यापारियो) का खयाल भी इसकी जानिव कम रागिव (दिलचस्पी से युक्त) है।

## हाथी-दाँत के मुतल्लिक़ चन्द मुतफ़र्रिक मालूमात

लकड़ी की तरह हाथी-दाँत मे वाज-औक़ात, वदनुमा धव्वे और दाग पड़ जाया करते है जिससे इसकी वक़त मे फर्क आ जाता है। वाजऔक़ात सीधे वढ़ने के निस्फ़ (अर्द्ध) दायरानुमा शक्ल मे वढ़ते है, जिससे उसका हाथी-दाँत भी टेढ़ा हो जाता है। जैसे गीली लकड़ियो की वनी हुई चीजो मे सूखने पर इस क़दर

खम (टेढापान) आ जाता है, उसी तरह ताजा हाथी-दाँत की चीजो मे भी।

बस, कब्ल इसके कि इससे चीजे बनायी जाये, इसको धूप मे अच्छी तरह खुश्क कर लेते है। कम उम्र का हाथी-दाँत ऐसा ठोस नही आता जैसा पुराने हाथी का। अमूमन मग्जददान दाँतो के सिरे की तरफ होता है। जड खोखली हुआ करती है। हाथी-दाँत को बाज-औकात तराशकर किताबो के से पतले-पतले अवराक बना लेते है और कैमिस्ट्री हमको उन मुरक्कबात का पता बतलाती है जिससे हम इन अवराक पर हुरूफ़ कुन्दा कर सकते है।

('उर्दू-ए-मुअल्ला', अक्टूबर, १९०४)

## ख़ानदाने-मुश्तरका
### (संयुक्त परिवार-प्रणाली)

—इन तजावीज (उपायो) के ज़मरे (दायरे) मे जो इस्लाह (सुधार) मुआशरत (सभ्यता) से तअल्लुक रखती है, खानदान मुश्तरका (पारिवारिक मेलजोल) का मसला भी निहायत अहम व नतीजाखेज़ (महत्त्वपूर्ण एव सार-गर्भित) है। मगर बरअक्स (प्रतिकूल, प्रत्युत) दीगर मसाइल (अन्य (समस्याओ) के अभी तक इस पर मुस्लेहे-कौम (जाति अथवा देश-सुधारक) के सहरनिगारियो (नर्म भाषणो) और आतिशबयानियो (जोशीले बयानो) का जादू नही चला। कई मसलो की अहमियत (महत्त्व) तो अम्रे-मुसलिमा (सर्वमान्य कार्य) हो गयी है, और इनका कुछ-न-कुछ अमली असर भी हो चला है। मसला अज्दवाज-बेवगान (शादी के बाद हुई विधवाओ की समस्या) को हो ले लीजिए जो अभी तक इसका रिवाज आम नही हुआ और न एक सदी तक हम यह उम्मीद करने की जुर्रअत कर सकते है। ताहम (फिर भी) गाहे-माहे (कभी-कभी) हमको ऐसी शादियो की मिसाले मिल जाया करती है और गवर्नमेण्ट ने भी अज्दवाज-बेवगान (विधवा-विवाह) का ऐक्ट पास करके इन तमाम तरद्दुात व तनाजआत (विवादो और उलझनो) को, जो ऐसी शादियो से जरूर वाकै हुए, रफा कर दिया। एक और मसला इंसिदाद (बन्द होने) शादी सिग़रसिनी (बाल-विवाह) का है। इस अम्र (कार्य) मे रिफा-र्मरो को काबिले-इत्मिनान और काबिले-मुबारकबाद कामयाबी हासिल हुई है, न यह कि चन्द हिन्दुस्तानी सरवर आवुर्दा रियासतो ने (देशी राज्याध्यक्षो ने) इसकी कानूनी इमदाद की, बल्कि इस्लाहे-मुआशरत (सभ्यता के सुधार)

के हर जलसे में इस पर बडे शद्दोमद (जोर-शोर) के साथ बहस की जाती है, और कोई ऐसी मज़ददाना (श्रेष्ठ, पुनीत) जमाअत न होगी जिसने इस मसले, को अमली हैवत (कार्य रूप) मे लाने की. कोशिश न की हो। अलहज़ा (इसके अतिरिक्त) और भी चन्द मसायल है जो अब मुनाजिर (शास्त्रार्थ)-ओ-मुबाहसा (वाद-विवाद) की सख्त मदारज (मंजिले) तय करके अम्रे-मुसलिमा (सर्वमान्य कार्य) के पाये तक पहुँच चुके है। मगर खानदान मुश्तरका (साझा-परिवार) का मसला कुछ ऐसा पेचीदा है, और हमारे क़ौमी आदात (जातीय परम्पराएँ) खुजस्ता (कल्याणमयता) का एक ऐसा अच्छा नमूना है कि उनके खिलाफ़ कुछ कहते या लिखते तबीयत हिचकिचाती है। इसमें कोई शक नही कि मौजूदा तर्जे-मआशरत (जीविका की पद्धति) व तर्जे-तालीम ने उसके असर को कमजोर करना शुरू कर दिया है। मगर ताहम (फिर भी) अभी तक मास्वाये (उन्हे छोड़कर) उन हज़रत के जो गैरमुमालिक (दूसरे देशो) से आला दर्जे की तालीम पाकर आये है। मुतवस्सित तबके (मध्यवर्ग) मे इसका रिवाज अगर वढ़ता नही है तो घट भी नही रहा है। इसके कई असवाब (कारण) है। इस्लाह (सुधार) के जितने दूसरे मसले थे, उनकी ताईद व तस्कीन (पुष्टि एव सन्तोष) कमोबेश मज़हवी किताबो से दी गयी, उलमाए-दीनयात (धर्माचार्यो) के फ़तवे लिये गये। यह जोर देकर कहा गया कि हम रिफ़ार्म के नये रिवाज नही फैलाना चाहते, बल्कि सलफ़ (पूर्वजो) के रिवाजो के मुर्दा कालिब (निष्प्राण शरीर) मे अजसरे-नौ (नये सिरे से) रूह फूंक रहे हैं। मसला ज्वाइण्ट सिस्टम की ताईद किसी किताव से न हो सकी। दोयम यह कि दूसरे मसलो का वजूद मुद्दत दराज़ (लम्बे समय) से है, मसलन अक़्दे-बेवगाँ (विधवा-विवाह) का मसला ईश्वरचन्द्र विद्यासागर मरहूम-ओ-मग़फ़ूर (स्वर्गीय) की दूरवीनी (दूरदर्शिता) का नतीजा है। मसला जेरे-बहस की उम्र अभी बीस-बाईस साल से ज्यादा नही, और इस ज़माने मे भी उसकी परवरिश व परदाख्त (पालन-पोषण, सरक्षण) पर काफ़ी तवज्जो नही की गयी। सबसे वड़ी रुकावट जो इस मसले की तरक़्की मे होती वह गालबन हमारे तर्जे-पाशरत (रहन-सहन के तरीके) की. जानिव से हुई, क्यूँकि बरअक़्स (प्रतिकूल) दीगर मसायल के इसमे और दस्तूरे-एलान (घोषित कानून) के उसूलो मे निहायत करीबी तअल्लुक है।

यह तो तमाम वाखवर असहाव जानते है कि हर मुल्क के तहजीब का इब्त-दाई जमाना (आरम्भिक युग) जंग-व-जदल (मार-काट) के ओसाफ़ (गुणो) से मुतसन्निफ (लिखा) होता है। क्यूँकि उस वक़्त रिज्क (जीविका) का दारोमदार हरबो-जर्ब (लड़ाई-झगड़े) पर होता है। यही हाल हिन्दुस्तान का भी था, जब कस्बे-मआश (रोज़ी-रोटी) का बजुज़ (अलावा) शिकार के

और कोई दूसरा वसीला (माध्यम) न हो और शवोरोज (रात-दिन) वहशी जानवरो के हमले का अन्देशा हो तो तकाज़ए-फितरत यही है कि इन्सान वहशी वन जाय। चुनांचे उस वक़्त आदमियों और जानवरों में सिवाय शक्लोशवाहत (आकार-प्रकार) के कोई दूसरा फ़र्क न था। दरिन्दों की तरह एक-दूसरे का खून का प्यासा होता था। वात-वात पर खून की नदियाँ वहती थी। मरना-मारना एक दिलचस्प मश्गला (कार्य) समझा जाता था। ऐसी हालत मे लाजिम आया कि इन्सान भी जानवरों की तरह जत्थे वना-वनाकर रहे, और अपनी जमाअत को गज़न्दो (कष्टों) से वचा ले। जव तहजीव (सभ्यता) की यह हालत हो तो औरतो की हालत का क्या जिक्र? वो कनीज़े (दासियाँ) ख़याल की जाती थी और उनका काम था कि मर्दों को खिलायें, पिलायें और हत्तलवुसू (यथा शक्ति) उनकी ख़िदमत करे। हुकूके-निसवाँ (स्त्रियों के अधिकार) तहज़ीव के साथ पैदा होते है और इसके साथ नश्वोनुमा (विकसित, विकास) पाते है।

अमरीका के मशहूर फिलॉस्फ़र इमर्सन का क़ौल है कि हरएक मुल्क की तहजीव का सवसे आला क़यास (विचार) यह है कि वहाँ औरतो की क्या हालत है। यह रस्म किसी ज़माने मे वकांये-वजूद (जीवन-रक्षा, अस्तित्व, अनश्वरता) की गरज से निकाली गयी थी। अव विगडते-विगडते खानदान-मुश्तरका की मौजूदा हालत को पहुँच गयी।

इसमें कोई शक नही कि ज़मानए-क़दीम (प्राचीन काल) मे यही रस्म हमारे वजूद (अस्तित्व) के कायम रखने का वाइस (कारण) थी। इसी की पावन्दी पर जिन्दगी का दारोमदार (निर्भरता) था और वो अव हमारा तर्जे मुआशरत (रहन-सहन की पद्धति) विल्कुल वदल गया है। ताहम (फिर भी) इस रिवाज की पावन्दी से मुल्क को वड़ा फायदा है। हमारे यहाँ वेवाएँ (विधवाएँ) कस्वे-मुआश (जीविका) के लिए मजवूर नही की जाती। अगर एक घर मे चार वेवाएँ हो, और कमाने वाला सिर्फ एक, तो उन चारों की परवरिश करता है, और अगर ऐसा न हो तो 'ज़माना' उसको मतऊन (निन्दित) करता है। यूरोप मे यह हाल है कि अगर शौहर ने मरते वक़्त तक अपनी अयाल (वाल-वच्चों) की किफ़ालत (भरण-पोषण, परवरिश) का कोई माकूल इन्तजाम न किया तो वेचारी वेवा की हालत निहायत नाजुक हो जाती है। अजीज़ व अक़ारिव (स्वजन, रिश्तेदार) उसकी दस्तगीरी (सहायता) करने को रहम खयाल करें तो करे, फर्ज़ (कर्त्तव्य) नही खयाल करते। वह तहसील-मआश (जीविका-उपार्जन) के लिए दर-व-दर खाक फाँकती फिरती है, तावक्तेकि (जव तक कि) उसका कोई दूसरा खरीदार न पैदा हो जाय। और अगर वह वदकिस्मती से जवानी से गिरी हुई है, तो वेचारी की वकइया (शेष)

ज़िन्दगी रोते ही कटती है। बूढ़े जवान बेटो के होतें चक्की पीसती है। यह इसी रस्म की पाबन्दी का फैज़ (लाभ) है कि हम अपने बुज़ुर्गों की इतनी ताज़ीम व तकरीम (आदर-सत्कार) करते है। हमारे यहाँ माँ-बाप के सामने हुक्का पीना या हँसकर बोलना, कघी-आईना करना बेअदबी मे दाखिल है। हम चाहे अपनी जान दे दे, मगर वाल्देन का कहना नही टालते। गर्ज़ इसी रस्म ने सखावत (दानशीलता), गुर्बापरवरी (निर्धनो का पालन-पोषण), नफ़्मकशी (इन्द्रिय-दमन) और बुज़ुर्गों की ताज़ीम (सम्मान) नीज (और) दीगर (इसके अलावा) खसाइल हमीदा (सराहनीय आदतें) हमारी सरिश्त (योग्यता) में खमीर (शामिल, मिश्रित) कर दिये है।

मगर जब हम इन फवायदों (लाभो) का उन नुक्सानात-अजीम (बड़ी हानियो) से मुकाबला करते है जो इस रिवाज के बाइस से पैदा हो गये है, तो मजबूरन कहना पड़ता है कि इस रस्म की पाबन्दी हमारे लिए जाँगुज़ा (घोर कष्टदायक) है। एक तजुर्बेकार फिलॉस्फ़र का कौल है कि जिस क़ौम के अफराद (लोगो) को सादा खानदानी खुशियाँ मयस्सर नही है, वह कभी पाये-उरूज (बुलन्दी) पर नहीं पहुँच सकती। और जिसने यह कहा है बहुत ठीक कहा है। हम लोग खानदानी मुसर्रतो (पारिवारिक खुशियो) से महरूम है। हमारे घरो मे आये-दिन बमचख मची रहती है। कभी सास बहू से मुँह फुलाये बैठी है, कभी बहू सास से रूठी है। ननद और भावज के झगड़े हमारे यहाँ गीतो, रक़्सो (नृत्यो) और कहानियों में आम तौर पर मशहूर है। अगर घर में बेचारी एक बहू है और मर्दाने में दस आदमी, तो वह उन दसो की कनीज (दासी) समझी जाती है। उनके लिए खाना पकाना, उनकी वहमी ज़रूरियात (सभी आवश्यकताओ) को रफ़ा करना उसका फर्ज़ समझा जाता है। बेशुमार ऐसी बीवियाँ होंगी जो इस जिन्दगी पर कनीजो (दासियो) की जिन्दगी को तरजीह (प्रधानता) दे, और जो कही घर में कोई बूढी सास हुई तो इस घर की कैफ़ियत न पूछो। दुनिया मे कोई बादशाह ऐसा-मुतल्लिक-उल अनान (स्वेच्छाचारी, तानाशाह), ऐसा खुदराये, ऐसा इताअतख्वाह (सेवक चाहने वाला), ऐसा खुशामद-पसन्द, ऐसा जालिम और कट्टर और ऐसा ज़ूदरंज (शीघ्र बुरा मानने वाला) और अपने रतबे को ऐसी हासिदाना निगाहों (ईर्ष्यालु दृष्टि) से देखने वाला न होगा, जैसी यह बूढी सास होती है। इसके मारे बेचारी बहुओ की जिन्दगी दूभर हो जाती है, और तावक़्तेकि (जब तक कि) उसके कई बच्चे न हो जाये और उनकी बीवियाँ घर मे न आ जावे, उस बहू की किस्मत वाकई नागुफ़्ताबेह (अकथनीय) होती है। सदा नाज़ुक अन्दाम (कृशांगी) नयी-नवेली बहुएँ इन्ही मज़ालिम (ज़ुल्मो) का ऐन जवानी मे शिकार हो जाती है, और सदा अगर मर नही जाती तो अपनी तन्दुरुस्ती ज़रूर

खो बैठती हैं। बेचारा नौजवान शौहर अपनी माँ के मुकाबले मे बीवी की जरा भी तरफदारी नही कर सकता और अगर करे तो कुछ तो खुद उसको नागवार मालूम होता है, और कुछ अहले-ज़माना उसको बदनाम व रुसवा (निन्दित) करने लगते है। जब औरत की ज़िन्दगी ऐसी हो कि उसको कभी दिली खुशियाँ हासिल न होती हो, उसे कभी आराम से बैठना नसीब न हुआ हो, वह जब बैठती हो तब घूँघट निकालकर और सात पर्दो के अन्दर, तो वह खुद क्यूँकर तन्दुरुस्त रह सकती है? और उसकी औलाद क्यूँकर तन्दुरुस्त हो सकती है? और वह अपने शौहर को, जो बेचारा सारे कुनबे की मआश (पालन-पोषण) की फिक्र मे अपने जिस्म को घुला रहा हो, क्या खुश कर सकती है? शौहर बेचारा सास और बहू, ननद और भावज के झगड़े सुन-सुन कर अपनी क़िस्मत पर रोता है। गर्ज़ सारा खानदान नाखुशी, बदमिजाजी और उदासी का मस्कन (डेरा, घर) मालूम हो सकता है।

यह तो खानगी ज़िन्दगी (घरेलू जीवन) का हाल है। तमद्दुनी नुक्सानात, जो मुल्क को इस रस्म से होते हैं, उनका तो कुछ शुमार ही नही। हमारे यहाँ बहुत कम ऐसे कमाने वाले होगे जिनके घर पर आये-दिन दस-पाँच मेहमान अड़े न रहते हो। कोई खालूजाद भाई है, कोई मामूँज़ाद भाई; कोई पट्टीदार है, किसी का ससुराल से तअल्लुक है। गर्ज़ बेचारा साहिबेखाना (गृहस्वामी) गो इतने मेहमानो के तसर्रुफात (ख़िदमतो) के बोझ से दबा जाता है, मगर इशारतन-किनायतन कभी अपनी बेबसी का इजहार नही कर सकता। सैकड़ो अच्छी तनख्वाह वाले तो इन्ही मे तबाह हो जाते है। जब हमारे तमाम जरूरियात ज़िन्दगी बिला हाथ-पैर हिलाये रफा हो जावे तो हमको क्या गर्ज़ है कि ख्वामख्वाह मेहनत व मशक्कत करे? इनमे ज्यादातर तो ऐसे होते है जो अपने को आली खानदान (कुलीनतम) व आलीदूदमान (श्रेष्ठ वंश के) बतलाते है, और मेहनत-मशक्कत करने को कस्रे-शान (अपमान) समझते है। अगर मुफ़्त की फुलोरियाँ मिलने की उम्मीद न हो तो यही हजरात झक मारें और टोकरे ढोये। इस तरह काहिलो की मदद करके 'खानदान मुश्तरका' (सयुक्त परिवार) काहिली और आरामतलबी की तहरीक (समर्थन) करता है। इतना ही नही, आरामतलबी और मुफ्तखोरी के नतीजे हमेशा बुरे होते हैं। ये हज़रात हमेशा नाकर्दनी (अकरणीय) हरकात (कार्य) किया करते है। उनके ख़यालात निहायत गन्दे होते है, उनके अफ़आल (करतूते) निहायत नीच। खुद तो क्या बदनाम होगे, साहिबेख़ाना (गृहस्वामी) को अलबत्ता बदनाम करते है। बिला मशक़्कत की रोटी हमेशा खूने-फ़ासिद (दूषित रक्त) पैदा करती है। साहिबेखाना जब तक जीता है, उन्ही लवाहिकीन (परिवार-जनो) की साज-व-पर्दाख्त (पालन-पोषण एव प्रबन्ध) मे अपनी तमाम कमाई

सर्फ करता है, और जब यकायक पजए-अजल (यमराज के पंजे) में गिरफ़्तार हो जाता है, तो उसके बाल-बच्चो का कोई पुरसाँ-हाल (पूछने वाला) नही होता।

रिआया की तमद्दुनी हालत (रहने-सहने की दशा) कभी मुस्तकिल और इत्मीनानबख्श नही हो सकती, तावक्तेकि (जब तक कि) हर फ़र्देबशर (प्रत्येक व्यक्ति) अपनी जरूरते आप रफ़ा करने की कोशिश न करे। हर शख्स को आजादी हासिल करने और उससे फ़ायदा उठाने की कोशिश करनी चाहिए। दूसरे की दी हुई रोटी खाने से चाहे और तरह का आराम हो, मगर इन्सान का नफ़्स (मन, अस्तित्व) मुत्अम्मुल (सकुचित, लालची), डरपोक और दब्बू बन जाता है, हालाँकि हरएक क़ौम की अज्मत (महिमा, आदर-सम्मान)-व-उरूज (उत्कर्ष) के लिए जरूरी है कि उसके अफ़राद (लोग) जोश, आजादी और खुदमुख्तारी से भरे और जब अपने हाथो से आजादी को छिनते हुए देखे तो उसको हाथ से न जाने देने की पुरजोर कोशिश करे। जिस शख्स ने खुद अपनी रोजी हासिल नही की, वह आजादी का मज़ा नही जान सकता और जब आजादी के मजे से वाकिफ़ नही है, तो उसको इससे महरूम होने का अफसोस क्यूंकर हो सकता है ? अब इस कशाकश के ज़माने मे, जब गवर्नमेण्ट कुल अख्त्यारात अपने हाथ मे लेना चाहती है, रिआया का सब्रो-तहम्मुल (धैर्य एव सहिष्णुता) और बुज़दिली नुक्सानात से खाली नही। जरूरत है इसकी कि कौम मे आजादी की रूह आ जाये, क्योकि जब तक यह जोश सारी कौम के दिलो मे मौजजन (तरगित) न हो, कौमी इत्तिहाद (एकता) व इत्तिफ़ाक (सहमति) नामुमकिन ही नही, वल्कि मुहाल (असम्भव) है। जिस शख्स मे अपने पेट को पालने की कुव्वत नही, उससे कौमी बहबूद (उन्नति) की क्या उम्मीद की जा सकती है ? मुफ़्तखोरी इन्सान को बेशर्म, बेहया, बुजदिल और खुशामदी बना देती है।

बाजऔकात 'खानदान मुश्तरका' (सयुक्त परिवार) के मुखालफ़ीन (विरोधीगण) से एतराज़न यह कहा जाता है कि अभी हमारी कौम इस रस्म को उठा लेने के लिए मुत्लक (बिल्कुल) तैयार नही है, क्योकि दर-हालिया ( आज के समय मे ) एक की कमाई दस खाते है। रोजगार अनक़ा (अप्राप्य) हो रहा है, और जबकि मुतलाशियाने-रोजगार (रोजगार तलाश करने वालो) की तादाद और बढ़ जावेगी तब तो और भी मुश्किल आ पड़ेगी। यह एतराज बिल्कुल बेजा है। रोजगार इन्सान के पास नही आता, इन्सान खुद उसकी तलाश करता है। जब हम रूखी रोटी और पतली दाल पर कनाअत (सन्तुष्ट) करके दूसरे के माथे खाने लगते है तो वह हौसला और वह तमकनत (अभिमान) जो आजाद-मिजाजो मे होती है, मुर्दा-व-फसुर्दा (मृत एवं जीर्ण-

शीर्ण) हो जाती है। अगर आदमियो को अपनी वेकारी-व-वेशुगली महसूस होने लगे तो वह ज़रूर कस्वे-मुआश (रोजी-रोटी के उपार्जन) के नये रास्तो की टोह लगा ले और कौम के मालदर-व-मरफ़ाहाल (धनी-सम्पन्न) अशखास (लोग) दूसरो के भार से हल्के होकर अपना-अपना पसमांदा (बची राशि) हिरकत-व-सनअत (कारीगरी की गति) की तरक्की मे खर्च करे, सरमाये की वढती हो, कारखाने खुलने लगे और तहसील-मुआश (जीविका-उपार्जन) का रास्ता वसीअ (विस्तृत) हो जाये। तीस करोड की आवादी मे कम-से-कम दस करोड औरते और पाँच करोड लडके ऐसे है जो कोई काम नही कर सकते। अगर मुफ़्तखोरो की तादाद पाँच करोड और वढा दीजिए तो वेकार तवका वीस करोड हो जाता है। वाकी दस करोड की आवादी मे कितने ही बूढे, कितने ही मरीज, कितने ही डाकू, कितने ही भिखमगे, कितने ही साधु शामिल है। इस हिसाव से कमाने वालो की तादाद मुश्किल से पाँच करोड तक पहुँचती है, और एक आदमी को वहिसाव औसत छः आदमियो की परवरिश करना पडती है। प्रोफेसर मनोहरलाल साहव जुत्शी ने 'ज़माना' के दिसम्वर-नम्वर मे इस मजमून पर लिखते हुए यूँ फरमाया है, "किसी रिवाज के हुस्नो-कवीह (गुण-अवगुण) को जाँचने के लिए हम दो मेयार (कसौटियाँ) मुकर्रर कर सकते है। अव्वल यह कि वह अफराद (आदमियो) को खुशी-व-खुर्मी (हर्प एव आनन्द) से जिन्दगी वसर करने मे मदद देता है; और दूसरे यह कि वह आम जमाअत मे मुत्तफिका (सर्वमान्य) कोशिश या मिलकर काम करने की कावलियत पैदा करता है।"

सतूर मुन्दरजा वाला (उपर्युक्त पक्तियो मे) हमने यह दिखाने की कोशिश की है कि इस रस्म से उन दो फायदो मे से एक भी हासिल नही होता। पस (अन्ततः), जितनी जल्द कौम इस रस्म को खैरवाद (तिलांजलि) कहे, उतना ही अच्छा है।

दूसरा ऐतराज यह किया जाता है कि इस रस्म के उठ जाने से अज़ीज-ओ-अकारव (प्रिय, स्वजनो) मे वह मजवूत रिश्ता कायम न रहेगा जो अव है। हम दुआ करते है कि वह दिन जल्द आये जव यह रिश्ते कमजोर हो जाये, क्योकि उनसे कौम को वेहद नुक्सान हो रहा है। यूरोप का एक वीस वरस का नौजवान घर से हजारो मील के फासले पर विला खटके चला जाता है। न उसकी माँ रोती है, न वाप आँसू बहाता है। हमारे यहाँ यह हाल है कि अगर माँ सुने कि वेटा ब्रह्मा जा रहा है तो वह महीनो से दाना-पानी तर्क कर दे और या तो वेटे को रोक ले और या अपनी जान दे दे। नीची जातो मे खानदान मुश्तरका (सयुक्त परिवार) अमलन (अमल के तौर पर) मादूम (समाप्त) है, क्योकि एक आदमी की कमाई सिर्फ उसी को काफी हो सकती है। घर का

हर शख्स अपनी रोजी कमाता है। औरतें और बच्चे भी वेकार नही बैठ सकते। इसका नतीजा यह है कि इनमे हौसला और जोश वाकी है। लाखो अहीर, चमार, कुर्मी, कुम्हार अपने वतन को खैरबाद कहकर अफ्रीका, अमरीका की राह लेते है और वहाँ रुपया कमाकर अपने मुल्क को मालामाल करते हैं। न तो माँ दामन पकड़कर रोती है और न वाप। वरअक्स (प्रतिकूल) इसके शुरफ़ा (कुलीन लोग) ब्रह्मा या रगून इसी हालत मे जाना पसन्द कर सकते है, जब अपने वतन मे रोजी मिलने का कोई सहारा न हो और अफ्रीका या अमरीका का नाम सुनकर तो उनके होश ही पराये हो जाते है। इस बोदेपन की यही वजह है कि वह खानदान मुश्तरका की कयूद (कैद) मे अच्छी तरह जकड़े हुए है।

इस रस्म का उठ जाना इस्लाहे-माशरत (जीवन-सुधार) के और कई मसाइल (समस्याओ) के हक मे भी आबे-हयात (अमृत-जल) हो जायेगा। मसलन सिगरसिनी (बचपन) की शादियाँ आप-ही-आप वन्द हो जायेगी। जरूरते-मआश (जीविका की आवश्यकता) वेवाओ को भी अज्दवाज (पुनर्विवाह) पर राजी कर लेगी, और तालीमे-निस्वाँ (स्त्री-शिक्षा) रोज़ अफ़्जूं (बहुत ज्यादा) तरक्की करने लगेगी। जब इस एक इस्लाह (सुधार) से इतनी इस्लाहे खुद-ब-खुद हो सकती हैं, तो क्यूं न उसकी तकवियत (पृष्ठ-पोषण, आश्रय, बल) मे ज्यादा तवज्जो (गौर, ध्यान) की जाये।

('उर्दू-ए-मुअल्ला', अप्रैल, १९०५)

## 'ज़माना' उर्दू मासिक से

### हिन्दुस्तानी रेलों की साठ-साला तारीख़

हिन्दुस्तान मे पहली रेलवे लाइन १८५४ मे कायम हुई। उस वक़्त लार्ड डलहौज़ी गवर्नर-जनरल थे। कोर्ट आफ डायरेक्टर्स ने पहले हिन्दुस्तान के मुख्तलिफ मूवाजात को रेलवे लाइन के जरिए से मिला देने के ख़याल को तवह्हुम आमेज़ (भ्रान्त, काल्पनिक) समझा। उनके ख़याल मे मुल्क की जुगराफ़ी (भौगोलिक) हालत इस तजवीज (प्रस्ताव) की माने (बाधक) थी, मगर लार्ड डलहौजी ने फ़ौरन देख लिया, ये तजवीजे सरासर काबिले-अमल हैं। उन्होने एक यादगारी मरासले (पत्र) मे रेलवे लाइनो का एक ख़ाका पेश किया। मौजूदा शानदार रेलो का सिलसिला जो ३४६५६ मील तक फैला हुआ है, लार्ड ममदूह की पॉलिसी का मुबारक नतीजा है। उन लोगो मे से, जिन्होने रेल की पहली लाइन को, जो १८५४ ई मे होटा और पाण्डवा के दरम्यान कायम हुई और जिसका फासला कुल ३७॥ मील था देखा, शायद बहुत कम आदमियो को इस हैरतअगेज तरक़्की का ख़याल हुआ होगा, लकिन मिस्टर हैनरी इलियट ने, जो गवर्नर-जनरल के प्राइवेट सेक्रेटरी थे और जिन्होने अहदे-इस्लाम (इस्लामी युग) की एक जामे (ठोस) तारीख़ (इतिहास) तस्नीफ़ की है, (लिखी) उसके बारे मे लिखा है कि रेलवे हिन्दुस्तान के लिए वो कर दिखायेगी जो शानदार अकबर भी न कर सका। वो हिन्दुस्तान को एक-मुत्तहिद (संयुक्त) क़ौम बना देगी। नताइज (परिणाम) बतला रहे है कि सर हैनरी इलियट का ख़याल हक बजानिब (सत्य) था।

ख़ास गवर्नमेण्ट को रेलवे की अमली फवाइद (लाभ) का बहुत ही जल्द सबूत मिला। १८५७ की बगावत मे फौजो की नकल व हरकत (यातायात) से बहुत बड़ी मदद मिली, जिससे यह गदर जल्द ही फरू (ख़त्म) हो गया। मुख्तलिफ असबाब (कारण) के बाइस इब्तिदाअन (शुरू मे) रेलवे तामीर (निर्माण) मे मसारिफ (खर्च) बहुत ज्यादा हुए और गवर्नमेण्ट की ज़मानत पहले सरमायादार लोग रुपया लगाने में ताम्मुल करते थे (बचते थे)। आख़िर गवर्नमेण्ट को नफा की एक मुकर्ररा शरह (दर) की जमानत करनी पड़ी। मगर चूंकि रेलो की आमदनी से यह आमदनी पूरी न होती थी, इसलिए गवर्नमेण्ट को हमेशा दूसरे ज़राए (साधनो) से यह नुकसान पूरा करना पड़ता था। हत्ताकि (यहाँ तक

कि) १८६० ई. मे ये रकम डेढ करोड़ रु. तक जा पहुँची । इसलिए साथ ही खारजी (विदेशी) तिजारत ने भी हैरतअगेज तरक़्की की। पहली रेलवे लाइन खुलने के तीन साल के अन्दर दरआमद व बरआमद (आयात-निर्यात) की मिकदार ३२ से ८९ करोड हो गयी और १९१३ ई. मे इसका तख्मीना ४ अरब और ७५ करोड़ रु. था । तिजारत की इस शानदार तरक़्की ने आम महासिल (करों) मे भी इजाफ़ा कर दिया । मौजूदा नफा गोया उन इब्तिदाई नुक़्सानात (हानियो) का मुआवजा है जो गवर्नमेण्ट को जरे-नफा (नफ़े की रक़म) की तौर पर देने पड़े थे । इस इन्तजाम मे एक बड़ा नुक़्स यह था कि जिन लोगो ने रुपये लगाये थे, उन्हे गवर्नमेण्ट से अपना नफ़ा मिल जाता था, इसलिए इख़राजात (खर्चों) मे तख़फ़ीफ (कमी) या किफ़ायत की जरूरत ही उनको महसूस न होती थी । बिल आखिर (अन्ततः) इस सिलसिला-ए-इन्तज़ाम में इतनी कबाहते (कठिनाइयाँ) पैदा हुई कि गवर्नमेण्ट ने ख़ुद अपनी मिल्कियत और इन्तजाम मे रेलवे लाइन को चलाने की पॉलिसी अख़्तियार की । सरमायेदार लोग अब भी बगैर गवर्नमेण्ट की जमानत के रुपया निकालते हुए डरते थे, इसलिए रेलो की तामीर (निर्माण) की रफ़्तार सुस्त रही । आखिर १८६९ में गवर्नमेण्ट ने रेलो को अपनी मिल्कियत बनाकर इस कजिये (विवाद) का फ़ैसला कर दिया ।

इसके छह साल बाद रेल का सालाना सर्फे-ए-तामीर (निर्माण-व्यय) चार करोड़ तक बढ़ा दिया गया, लेकिन क़हत (अकाल) और जंग ने एक दूसरी ही तदबीर की जरूरत पैदा की। पहले रेले नैरो-गेज नमूने की थी। अब उनके चौड़ा करने की जरूरत महसूस हुई और एक नया इन्तज़ाम जारी किया गया, जिसके मुताबिक सरकारी लाइने सौदागरो के इन्तजाम मे दे दी गई, मगर इस नये इन्तजाम मे भी वही नकाइस (दोष) मौजूद थे, जो पहले जमानती इन्तज़ाम मे थे । बजुज (अलावा) इसके कि गवर्नमेण्ट का रेलों पर इख़्तियार ज्यादा था । १८७४ से रेलो की तामीर ज्यादा सरगर्मी (उत्साह) से होना शुरू हुई, क्योंकि गवर्नमेण्ट को विलायत में कर्जा आसानी से दस्तयाब (प्राप्त) हो गया । इसके बाद २५ साल की मुद्दत में रेलो की तौसी (विस्तार) जिस सुरअत (तेजी) से हुई, उसका अन्दाजा इससे किया जा सकता है कि १८७४ मे रेलवे लाइन ६००० मील से भी कम थी, मगर बीसवी सदी के आगाज (आरम्भ) मे २०,००० मील से जाइद (अधिक) थी। १८७० ई. और ८० ई. के दरम्यान मुतवातिर (लगातार) खुश्क सालियों (सूखा) के बाइस मुल्क की माली हालत कुछ गैर-मुतमइन (असन्तुष्ट) हो गयी थी। उस वक़्त हाउस ऑफ कामंस, मे एक कमेटी ने रेलो और नहरो के लिए सरमाया (धन) पैदा करने के मसले पर गौर किया और सिफ़ारिश की कि ये रकम इस हद तक रखी

जाये जो हिन्दुस्तान मे आसानी से बहम (उपलब्ध) हो सके और रेल के लिए सालाना दो करोड का तअइयुन (नय) किया। बाजगुजार (कर देनेवाली) रियासतो को अपने मक्वजात (अधिकार-क्षेत्र) मे वगैर खारजी (बाहरी) इमदाद के रेलो के तामीर करने की तरगीव दी (रुचि पैदा की) गयी। निज़ाम स्टेट रेलवे, जो ३३० मील लम्बी थी, इस पॉलिसी का पहला समर (फल) है। मुतवातिर खुश्कसालियो (सूखा) ने तौसी-ए-रेलवे (रेलो के विस्तार) की ज़रूरत को खूब जहन-नशीन (दिमाग मे बैठाना) कर दिया था, और कहत की इमदाद का एक हिस्सा रेलो की तामीर मे सर्फ किया गया।

गुज़िश्ता दस-बारह साल से रेलो की काबिले-इतमीनान माली हालत का मुकाबला उस वक्त से किया जाये, जबकि वह जमानती इन्तजाम मे थी तो कितना इख्तिलाफ (भिन्न) नजर आता है। १८९३ ई मे चाँदी की निर्ख (भाव) अरज़ाँ (सस्ता) हो जाने की बाइस एक बार फिर रेलवे लाइनो को कम्पनियो के जेर-ए-इन्तज़ाम चलाने की नाकाम कोशिश की गयी। अब की नफा की जमानत ज़रे-इमदाद (सहायता की रकम) की सूरत मे मुन्तकिल (स्थान-परिवर्तित) कर दी गयी, जो मुख्तलिफ तरमीम (सशोधन) व तगय्युर (परिवर्तन) के बाद अब सरमाया पर साढे तीन फीसदी है, मगर ये शराइत (शर्ते) बावजूद इसके कि उन्हे दिल-पज़ीर (आकर्षक) बनाने मे कोई कसर नही रखी गयी है, ताजराना हौसला मन्दियो (व्यापारिक उत्साह) को उभारने मे कामयाब न हुई। अब रेलवे तामीरात की मौजूदा सूरत ये है कि खालिस मुकामी (स्थानीय) लाइनो की तामीर का बार डिस्ट्रिक्ट बोर्डो पर है, जो उनके मुनाफा की जमानत पर सरमाया पैदा करती है। बाजगुज़ार (कर देने वाली) रियासते इन रेलवे के लिए जो उनके मुल्क मे बनती है, या उनके मुल्क से होकर गुजरती है, अपने महासिल से या कर्ज़ से रुपया निकालती हैं। बाकी रेलवे लाइनो के लिए गवर्नमेण्ट अपने महासिल से मुक़र्ररा सालाना रकम मुहैया (उपलब्ध) करती है।

रेलवे लाइने और नहरो की तामीर के मसले पर अर्से से मुबाहसे होते आये है और उसके मुताल्लिक भी कुछ बयान करना ज़रूरी मालूम देता है। एक फ़रीक (पक्ष) जिसमे हिन्दुस्तानियो की तादाद गालिब (अधिक) है, नहरो को रेलो के मुक़ाबले मे ज्यादा जरूरी और मुफीद (लाभकारी) समझता है। सर आर्थर कॉटन कावेरी और गोदावरी की नहरो के मशहूर-ओ-मारूफ़ इजीनियर थे। उन्होने इस मुबाहसे को बहुत जिन्दादिली से निबाहा। पार्लियामेण्ट की एक कमेटी के रूबरू सन् १८७८ ई. मे उन्होने कहा था कि मेरा मशा सिर्फ यह बता देना है कि हिन्दुस्तान को आबी (पानी के) रास्तो की जरूरत है। रेलवे बिल्कुल नाकाम साबित हुई है। वह सिर्फ गराँ (महँगी) ही नही, बल्कि

नाकाफ़ी है और उन्हें चलाने के लिए मुल्क को ४ करोड़ रुपया सालाना सर्फ़ करने की जरूरत होती है। दुखानी कश्तियों (कोयले से चलने वाली नावो) का सिलसिला इस सरमाये के आठवे हिस्से मे कायम हो सकता है। उस पर शरह अर्ज़ा (सस्ती दर), रफ़्तार तेज, गुजाइश बेहद, उसे ख़जाने से मदद की ज़रूरत नही। जॉन ब्राइट, लार्ड लारेस, सर विलियम और दीगर जीअसर (प्रभावशाली) हजरात ने इजीनियर साहब की हिमायत की। सर आर्थर कॉटन की तज्वीज थी कि रेलो की तामीर बन्द कर दी जाये और उनके बजाय जहाजरानी के क़ाबिल नहरे बनवाई जायँ, जिनका सर्फ़ा (ख़र्चा) ३ करोड़ पौण्ड कहा जाता है, मगर विलायत की जम्हूर (प्रजातन्त्र) को नहरो से कुछ दिलचस्पी न थी। रेलो से वो मानूस (मुहब्बत करने वाले) थे, नहरे उनके लिए बिल्कुल एक नयी चीज थीं। रेलो पर १० करोड पौण्ड लग चुके थे। मगर इसमे उनको कोई शिकायत न थी। नहरो पर ३ करोड़ के सर्फ़ की जरूरत उनकी समझ मे न आयी थी। बिलआख़िर सर आर्थर कॉटन की तजवीज (योजना) नाक़ाबिले-अमल समझी गयी।

"मगर अब भी हिन्दुस्तान मे कितने ही मोहरीने इक्तसादियात (अर्थ-शास्त्र के विशेपज्ञ) है, जिनका ख़याल है कि अगर सर आर्थर कॉटन की तजवीज पर अमल किया जाता और उनकी तजहीक (उपहास) न की जाती तो गुज़िश्ता सदी के आख़िरी सालो की ख़ुश्कसालियो (सूखा) से ऐसे तबाह-कुन नताइज (ध्वसपूर्ण परिणाम) न पैदा होते। सूबा मद्रास मे नदियो से अनहार (नहरे) निकालने की तजवीज को सर आर्थर कॉटन की तामीरात ने खुद मुफ़ीद और क़रीबुलइमकान (सम्भाव्य) साबित कर दिया है। शुमाली (उत्तरी) हिन्दुस्तान मे भी नहरे मौजूद हो। रेलो और नहरो के हक़ूक़ के मुताल्लिक मिस्टर रमेशदत्त मरहूम ने फ़रमाया है—नहरो से आगाज (आरम्भ) ही मे नफ़ा होने लगता है, रेलवे से काफ़ी नफा नही होता। नहरे गवर्नमेण्ट के महासिल (राजस्व) का एक जरिया है, रेले साल-ब-साल नुकसानात का। नहरे गल्ले की पैदावार मे इजाफ़ा करती है, मगर रेले सिर्फ़ एक सिम्त (दिशा) से दूसरी सिम्त को गल्ला ले जा सकती है। मुल्क की पैदावार पर इनका कोई असर नही है।

ऐसी हालत मे क़ुदरतन यह सवाल होता है कि बावजूद इसानात नुक़सानात और परेशानियो के गवर्नमेण्ट ने क्यूँ रेल को नहर पर तरजीह दिया, मगर इसका जवाब आसान है। अग्रेज़ो को नहरो का कोई तजुरबा न था। रेलों के फ़वाइद (लाभो) से वो क़ामिल तौर पर (पूर्णरूप से) वाकिफ़ थे। इगलिस्तान की रेलो से बेशुमार फ़वाइद (लाभ) हासिल हो चुके थे। इगलिस्तान जैसे सनअती मुल्क (औद्योगिक देश) के फ़वाइद को हिन्दुस्तान

जैसे जराअती मुल्क (कृषिप्रधान देश) के फ़वाइद से मुमय्यज (पृथक्) न कर सके। अलावा-बरीं (इसके अलावा) विलायत मे ताजिरो (व्यापारियो) का एक मुकतदिर (प्रभुत्वशील) गिरोह रेलों की जरूरत पर हमेशा गवर्नमेण्ट को मुखातिब करता रहता था, क्योंकि रेलो की तौसीअ (विस्तार) से उसे अपने मसनूआत (उत्पादित वस्तुओ) की बिक्री और खाम (कच्ची) पैदावार के हासिल करने का यकीन था। इसलिए रेलों की उस मुल्क में इस कदर तरक़्क़ी हुई। फरवरी, १९१२ में वाइसराय की कौंसिल मे ऑनरेबुल मिस्टर गोखले की सरकर्दगी (नेतृत्व) मे इस मसले पर एक दिलचस्प बहस शुरू हुई थी। मिस्टर वाचा ने उस वक़्त कई काबिलाना मजामीन (लेखों) मे गवर्नमेंट की रेलवे पॉलिसी पर बहस की और साबित किया कि अब तक गवर्नमेण्ट को रेलो से ४० करोड का नुकसान हो चुका है। मिस्टर वाचा का खयाल है, अगर आने वाले दस वर्षों मे भी रेलो का नफा इस नुकसान को पूरा कर दे तो हमको अपने तईं खुशनसीब समझना चाहिए।

('ज़माना', जनवरी १९१५)

## तनक़ीद

'बिहारी-सतसई', मुसन्निफ़ा (लिखित)—पंडित पद्मसिंह शर्मा, मतनूआ (प्रकाशक)—ज्ञानमण्डल, काशी, कीमत—दो रुपया।

उर्दू नाजरीन (पाठक) बिहारी के नाम से बेगाना नही हैं। बिहारी के कई पुरमाने (अर्थवान्) दोहे उर्दू मे मुरव्विज (प्रचलित) है। हज़रत नियाज़ फ़तहपुरी ने अपने 'जज्बात भाषा' मे बिहारी के चन्द दोहो की तशरीह (व्याख्या) की है और राकिम ने कई साल हुए रिसाला 'तर्जुमान' मे बिहारी के हालात लिखे थे। यहाँ सिर्फ इतना कह देना ज़रूरी है कि बिहारी हिन्दी का जिन्दा जावेद (अमर) और हुस्न-ओ-इश्क के रग मे बेमिस्ल (अनुपम) शायर है। हिन्दी मे इसके कलाम का पाया (दर्जा) कितना ऊँचा है, इसका सुबूत यह है कि इस पर कम-ओ-बेश बीस शरहें (टीकाएँ) निकल चुकी है, जिनमें कई सस्कृत जबान मे है। यह कहना मुबालगा (अतिरंजनापूर्ण) नही है कि इस खास रग मे बिहारी सस्कृत के अक्सर असातिजा (गुरुओ) से आगे निकल गया है। मगर अब तक 'बिहारी-सतसई' पर जितनी शरहे (टीकाएँ) मौजूद थी, वो कदीम तर्ज (पुरानी शैली) की हैं, जिनके समझने के लिए खुद उनकी तशरीह (व्याख्या) की ज़रूरत है। अलावा बरीं (इसके अलावा), इनमे बिहारी के

क़लाम की ख़ुसूसियात (विशेषताओं) से बहस नहीं की गयी है। न किसी दूसरे हिन्दी शायर से इसका मुआज़मा (तुलना) किया गया है। पडित पद्मसिह शर्मा ने ये किताब तस्नीफ़ करके (लिख करके) हिन्दी लिट्रेचर की यह कमी पूरी कर दी है। हिन्दी मे ऐसी मब्सूत (विस्तृत) तनकीद (समीक्षा) दूसरी नही है। उर्दू लिट्रेचर में मौलाना हाली, ग़ालिब और सादी से इसका मुक़ावला हो सकता है, लेकिन वसीत (फैला हुआ) के एतबार से उसे उन पर भी तफ़व्वुक (श्रेष्ठता) है। इस काम के लिए पण्डित पद्मसिंह खास तौर पर मौजूं है। इन्हे बिहारी के कलाम का सच्चा ज़ौक़ (रसानुभव) है। उनकी तबियत सुख़न-फ़हम (काव्य-मर्मज्ञ) वाकै (घटित) हुई है, और वो महज हिन्दी और सस्कृत पर कादिर (समर्थ) नही, उर्दू और फ़ारसी पर भी इन्हे उबूर (सिद्धहस्तता) है। इस किताब की नुमायाँ (स्पष्ट) खुसूसियत ये है कि इसमे बिहारी के दोहो से टक्कर खाते हुए अक्सर उर्दू शुअरा (कवियो) के अशआर (बहुत-से शेर) भी दे दिये गये है, जिनसे तनक़ीद (समीक्षा) और तशरीह (व्याख्या) का लुत्फ दुबाला (दुगुना) हो जाता है। शर्मा जी का तर्ज़े-बयान निहायत चुस्त, फ़सीह (रोजमर्रा के शब्दो का प्रयोग करने वाली लेखन-शैली) और दिलकश है। महज इशा परदाजी के एतबार से भी ये किताब हिन्दी लिट्रेचर मे बेमिस्ल है, वसअतए मालूमात (ज्ञान की गम्भीरता), शायराना सुखन-फहमी (कवियो-जैसी काव्य-मर्मज्ञता) लुत्फ़ए-तनकीद (समीक्षा का आनन्द) इस पर मज़ीद (अतिरिक्त) है।

बिहारी की सतसई (सात सौ दोहो का मजमुआ) से पहले दो हस्तियाँ और भी मशहूर है। एक प्राकृत मे मौसूम-बा (नामधारी) 'गाथा-सप्तशती', दूसरी सस्कृत मे मौसूम-बा 'आर्या सप्तशती'। हिन्दी मे 'तुलसी-सप्तशती' और 'रहिमन-सप्तशती' भी मौजूद है और बिहारी की सतसई के बाद तो सतसइयों का ताँता बँध गया। कितने ही शुअरा (शायरो) ने इसके ततब्बे (अनुकरण) मे तबअ-आज़माई (काव्य-रचना की कोशिश) की, मगर मुसन्निफ (लेखक) ने इन तमाम मुकद्दम-व-मुवख्खर (पूर्वापर) सतसइयो से बिहारी की सतसई का मुआजना (तुलना, समानता) करके इसकी फ़ज़ीलत (प्रतिष्ठा, श्रेष्ठता) पायाए-सुबूत (प्रमाण की पराकाष्ठा) तक पहुँचा दी है। मारिफ़त (अध्यात्म) और अखलाक (शिष्टाचार), बैराग (वैराग्य) और धर्म-जैसे मजामीन (विषयो) में तुलसी और रहीम ने जरूर कमाल किया है, लेकिन हुस्न-ओ-इश्क के रंग में बिहारी फ़र्द (अद्वितीय) है और इसके सतसई का यही माबउल इम्तियाज़ (सन्देहविहीन) है।

शर्मा जी ने इस तस्नीफ़ (कृति) में ऐसी तलाश और तहकीक़ (गवेषणा) से काम लिया है कि बेइख्तियार (सहसा) दाद देनी पड़ती है। इसमें शक नही कि

विहारी ने मुतकद्दिम (प्राचीन) 'गाथा-सप्तशती' और 'आर्या-सप्तशती' का कदम-कदम पर ततव्वे (अनुकरण) किया है, लेकिन इन मजामीन (विषयो) में कुछ ऐसी कुदरत पैदा कर दी है, इन्हे कुछ ऐसा चमका दिया है कि तक्लीद (अनुकरण) मे ईजाद (आविष्कार) का मजा आता है। मजमून आफ़रीनी (नये विषयो का आविष्कार) विहारी की खुसूसियत है और इस एतबार से उर्दू में गालिब के सिवा कोई दूसरा शायर उसके जोड़ का नही है। मुलाहिज़ा फरमाइए, तस्वीरकशी (चित्रण) के फरसूदा मजमून (पुराने विषय) पर विहारी ने कितनी जिद्दततराज़ी (आविष्कार) की है—

लिखन बैठि जाकी सवी, गहि गहि गरव गरूर ।
भये न केते जगत के, चतुर चितेरे कूर ॥

यानी सारी दुनिया के मुसव्विर (चित्रकार), जो अपने फ़न मे कमाल का दावा रखते थे, वार-वार तस्वीर खीचने वैठे और नाकाम रहे।

जनाब अकवर फ़रमाते हैं—

लहजा-लहजा है तरक़्की पे तेरा हुस्न-जमाल,
जिसको शक हो, तुझे देखे तेरी तस्वीर के साथ।

विहारी ने मुसव्विरो (चित्रकारो) की नाकामी की तवज्जा (ध्यान देना) नही की, मसलन रुखए-रौशन (सुन्दर मुख) के नजारे की ताव ना लाना (देख न पाना), या लहजा-लहजा (क्षण-क्षण) हुस्न का वढना, या खुद ही जौकए-नजारा (दृश्य के आनन्द) से तस्वीर वन जाना या वकौल मसहफी—

न हो महसूस जो शै किस तरह नक़्शे मे ठीक उतरे,
शवीहे-यार खिचवाई, कमर विगडी, दहन विगड़ा।

उसने उसकी तौजीह (विवरण, स्पष्टीकरण) फ़ेले-अवस (व्यर्थ का काम) समझकर खामोशी इख्तियार करना ही मुनासिव (उचित) समझा। उसके खयाल मे मुसव्विरो (चित्रकारो) की नाकामी के वेशुमार असवाव (कारण) हो सकते हे। एक-दो नहीं कि उनका शुमार किया जा सके।

हिन्दी शुअरा (कवियो) के साथ-साथ हजरत मुसन्निफ़ (लेखक) ने विहारी का उर्दू शुअरा (शायरो) से मुआजना (तुलना) किया है, इससे साबित होता है कि इन्हे उर्दू शायरी का कितना सही मज़ाक़ (रुचि, रसिकता) है।

## बिहारी

जौ वाके तन की दशा, देखौ चाहत आप ।
तौ वलि नेकु विलोकिए, चलि अचकाँ चुपचाप ॥

यानी जो आप उस सितमजदा (पीड़ित) की हालत देखना चाहते है तो जरा अचानक और चुपचाप चलकर देखिए। अगर आपके आने की उसे ख़बर हो जायेगी तो उसकी हालत रुबए-इस्लाह (ठीक होने की तरफ़) हो जायगी।

ग़ालिब

उनके देखे से जो आ जाती है मुँह पर रौनक,
वो समझते है कि बीमार का हाल अच्छा है।

बिहारी

दृग उरझत टूटत कुटुम, जुरत चतुर चित प्रीति।
परति गाँठ दुरजन हिये, दई नयी यह रीति ॥

कायदा है कि जो धागा उलझता है, वही टूटता है, वही जोडा जाता है, और उसी मे गाँठ पडती है, मगर मुहब्बत का रिश्ता अजीब-ओ-ग़रीब है; उलझती आँख है, और टूटता है खानदान। साफ़-दिलो के दिल मे वो रिश्ता जुड़ता है और गाँठ पड़ती है मुफ़्सिदो (छलियो, शरारतियो) के दिल मे।

बिहारी

डर न टरै नीद न परै, हरै न काल विपाक।
छिनक छाकि उछकै न फिरि, खरो विषम छवि छाक ॥

यानी, नशा-ए-मुहब्बत दीगर नशो से कितना जाइद (बढ़ा हुआ) है, न वो खौफ से उतरता है, न उसमे नीद आती है, और न वक़्त ही उसकी कुछ इस्लाह (सुधार, शुद्धि) कर सकता है। एक बार चढा, फिर एक लम्हे के लिए कभी नही उतरता—

मय मे वो बात कहाँ जो तेरे दीदार मे है,
जो गिरा, फिर न कभी उसको सँभलते देखा।

बिहारी

जो न जुगुति पिय मिलन की, धुरि मुकुति मुख दीन।
जो लहिए सँग सजन तो, धरक नरक हू की न ॥

यानी, अगर जन्नत मे विसालए-यार (प्रेमी से मिलन) नामुमकिन है, तो तुफ (धिक्कार) है ऐसी जन्नत पर। अगर यार साथ हो तो दोजख भी जन्नत है—

जौक़

मुझको दोजख रश्कए-जन्नत है गर मेरे लिए,
वहाँ भी आतिश हो किसके रूए-आतिशनाक का।

बिहारी

देखौं जागि त वैसिए, साँकर लगी कपाट।
कित ह्वै आवत जाति भजि, को जानै केहि बाट॥

यानी, जागकर देखता हूँ तो दरवाजा वैसे ही बन्द है और जंजीर लगी हुई मालूम होती है, वो माहरू (चन्द्रमुखी) किस रास्ते से आता है और भाग जाता है।

जौक

खुलता नही दिल, बन्द ही रहता है हमेशा,
क्या जाने कि आ जाता है तू उसमे किधर से।

बिहारी

भूपन भार सँभारि है, क्यो यह तन सुकुमार।
सूघे पाय न परत धर, सोभा ही के भार॥

हजरत अकबर

नाज कहता है कि जेवर से हो तजकीने-जमाल,
नाजुकी कहती है, सुरमा भी कही बार न हो।

उलमुख्तसर (साराश यह है कि) यह एक मुहक़्क़िकाना (शोधपरक) और अदीवाना (साहित्यिक) तस्नीफ (रचना) है और हजरत मुसन्निफ ने हिन्दी लिट्रेचर की ये बेशवहा (बहुमूल्य) खिदमत अंजाम दी है। उर्दू मे अगर्चे मआसिराना मजाक (समकालीन सुरुचि) हिन्दी से कुछ मुतागायर (अजनवी) है, लेकिन उम्मीद है कि जमाना अनकरीब मे दोनो जबाने पहलू-ब-पहलू (साथ-साथ) बज्मआरा (सुसज्जित) होगी और तब उर्दू नाजरीन(पाठकगण) भी ऐसी तसानीफ (कृति) से मुस्तफीद (लाभान्वित) होगे। किताब के चन्द आखिरी सफात मे मुसन्निफ ने पण्डित ज्वालाप्रसाद मिश्र मरहूम मुरादाबादी की तसनीफकरदा (लिखित) 'बिहारी-सतसई' की टीका की जो अदबी तनकीद की, वह एक नादिर मिसाल (अनुपम उदाहरण) है, तहकीक (शोध) और

तौज़ीह (व्याख्या) के साथ-साथ जराफ़त (मनोरंजन) की ऐसी चाशनी है कि वो इज़ालाए इक़वाज (सम्भावित त्रुटियो को दूर करने) का अच्छा नुस्ख़ा है।

('ज़माना', फ़रवरी, १९२०)

## 'शबे-तार'

मुझे इसका अफ़सोस तो नही है कि 'शबेतार' मक़्बूल (स्वीकृत) नही हुआ। उसका तर्जुमा करते वक्त मुझे बार-बार यह ख़याल माना हो जाता था कि उर्दू-रवाँ पब्लिक उसकी क़द्र न करेगी, और न मैंने आमपसन्द के लिए इसे तर्जुमा किया था। मगर मुझे ये ख़याल न था कि रिसायल (पत्रिकाओ) और सहायिफ (पुस्तको) के एडीटर साहेबान भी उसे सतही निगाह ही से देखेंगे। उर्दू अहले-नज़र (विद्वानो) की नाशिनासी (अज्ञान) पर ज़रूर रज होता है। माटरलिक बेल्जियम का मशहूर और मारूफ ड्रामानिगार है। उसके ड्रामे योरोप की तमाम कौमी ज़ुबानो मे तर्जुमा हो चुके है। क्या मै यह खयाल करूँ कि योरोप की माद्दापरस्त (वस्तुवादी) पब्लिक जिस रूहानियत का लुत्फ़ उठा सकती है, उसका हिन्दोस्ताँ के बातिन-परस्तो (हार्दिकतापूर्ण निवासियो) को मुत्लक (पूर्णतः) हिस (एहसास, सवेदन) नही ? यह खयाल निहायत दिलशिकन है, और मै उसे एक लम्हे के लिए भी दिल मे जगह नही दे सकता। मैं इस ख़याल से अपने तई तस्कीन देता हूँ कि अहले-नज़र ने उस ड्रामा को नज़रे-गाइर (गम्भीर-दृष्टि) से नही देखा, वरना वे उसे हर्गिज नापसन्द नही करते।

माटरलिक ने इस ड्रामे में एक ख़ुर्दबीनी दुनिया का नजारा पेश किया है। मगरिबी (पश्चिमी) अहले-तसव्वुफ़ (सन्त-सूफी लोगो) का अक़ीदा (विश्वास) है कि रूहे वजूदे-जाहिर (प्रत्यक्ष संसार) में आने के कब्ल (पूर्व) अर्वाह (परलोक) मे रहती है। वहाँ हर एक चीज इस कसीफ़ (अपवित्र) दुनिया की चीज़ो से ज्यादा लतीफ़ (पवित्र), ज्यादा रौशन (दीप्त), ज्यादा ख़ुशनुमा और ज्यादा दिलफरेब होती है। वहाँ का आफ़ताब इससे कही ज़्यादा दरख़्शाँ (चमकीला) है, वहाँ के फूल कही ज्यादा शिगुफ़्ता (विकसित) और ख़ुशबूदार है। इसान जब इस दुनिया मे आता है तो आलमे-अर्वाह (स्वर्ग) की खफ़ीफ-सी (हल्की-सी) याद उसके ज़ेहन मे कायम रहती है। चुनाँचे बच्चो की निस्बत ये आम ख़याल है कि न जाने वे क्या-क्या देखकर कभी हँसते है। उनकी वह ज़िन्दादिली और शिगुफ़्तगी (प्रसन्नता), उनका वह भोलापन,

उनकी सच्चाई और सफाई उस अम्र (बात) की दलील (प्रमाण) है कि वह किसी बेहतर ज्यादा पाक दुनिया से आये है और अभी यहाँ की कसाफत (गन्दगी) का उन पर असर नही हुआ। रफ़्ता-रफ़्ता माद्दा (प्रकृति) उन्हे अपनी ओर खीचता है, और वे दुनिया की ओर माइल (आकर्षित) हो जाते है। मगरिबी सूफियो का ये भी खयाल है कि औरतों मे रूहानियत का जलवा ज्यादा रौशन होता है। इसीलिए वो ज्यादा मुतवक्किल (विश्वसनीय), ज्यादा काना (आत्म-सन्तोषी), ज्यादा मेहरपज़ीर (दयालु) होती है। उनकी मजहबी इरादत (आस्था) और सदाकत (सत्यता), उनकी सफाई-ए-बातिन (अन्त -शुद्धि) की निहायत जबर्दस्त दलील है। उसके बरअक्स (प्रतिकूल) मर्दो पर दुनिया का असर ज्यादा गहरा और वाजेह (स्पष्ट) होता है, लेकिन मर्दो मे भी सफाए-बातिन (अन्त शुद्धि) के मुख्तलिफ़ मदारिज (उपकरण, पद) होते है। सब-के-सब यकसाँ (एक-से) माद्दापरस्त (वस्तुवादी), यकसाँ दुनियांदार नही होते। इन्ही खयालात को माटरलिंक ने इस ड्रामे मे मुकालिमा (सम्वादो) के जरिए से जाहिर किया है। छः अन्धे मर्दों को दुनिया के छः मर्दो की शख़्सियतें 'खुदी' या 'हस्ती' समझ लीजिए। अलाहिदा (इसके अलावा) छः अन्धी औरते भी—ये सब हस्तियाँ एक दरवेश (पुनीतात्मा) की निगरानी मे एक खानकाह (आश्रम) मे रहती है। खानकाह क्या है ? इसानी दरवेश कौन है ? नूरे-बातिन (मन का प्रकाश)—पहले, दूसरे और तीसरे अन्धे निहायत खुदपरस्त (स्वार्थी), तनपरवर (आलसी), अजाम के फिक्र से मुतफक्किर (चिन्तित) और तारीक-बातिन (दुष्टात्मा, अन्धात्मा) दिखलाये गये है। पाँचवे और छठे अन्धे ज्यादा बारीक-निगाह (सूक्ष्मदर्शी) है। उन्हे अपने वजूद और खानक़ाह के मुतालिक कुछ इल्म हो गया है। अन्धी औरतो में कोई तो ईमान है, कोई तो खैरात है, कोई अकीदा (विश्वास)। सब औरते और बिलखुसूस (मुख्यत.) नौजवान अन्धी औरत बातिनन (मन से) ज्यादा बाखबर है। उन्हें साबिका (पहली) जिन्दगी की कुछ-कुछ याद बाकी है। जिस जगल मे ये सब मर्द और औरते बैठी हुई है, उसे दुनिया समझ लीजिए। दुनिया से मतलब जावेद (नित्यता) का समन्दर है, जिसकी लहरे दुनिया के करारो से टकराती है और जिसका शोर जंगल मे भी सुनायी देता है। इस समन्दर मे रोशनी की मीनार है। इस मीनार मे वे लोग रहते है, जिनकी निगाह हमेशा अबद (नित्यता, शाश्वतता) के समन्दर की तरफ रहती है, और जो कभी जगल यानी दुनिया की तरफ नही ताकते। मीनार को आलमे-ममालिक (फरिश्तो की दुनिया) समझ लीजिए, और वहाँ के बाशिन्दे वो नुफूसे-कुदसीयः (पुनीतात्मा) है जो मारिफत (परिचय) के मदारिज (दर्जे, तरीके) तय कर चुके है। दरवेश उन हस्तियो को दुनिया मे लाता है। खुदगर्ज और तनपरवर

मर्दों की नाफरमानियाँ और कजकामियाँ (प्रतिकूल कामनाएँ) दरवेश को वेदिल कर देती हैं। यहाँ तक कि उस जगल मे वह शिकस्ता-दिल (हताश) होकर रहलत (स्थान-वदल) कर जाता है। उसकी फना (मृत्यु, लोप) के वाद उन शख़्सियतो पर अजीव इज्तिराव (घवराहट) और परेशानी का आलम कारी हो जाता है। हवा का एक-एक झोका दुनिया की एक-एक फ़िक्र, हवस की एक-एक तहरीक उन्हे वदहवास कर देती है। इनमें एतिकाद (विश्वास) नही है, इसलिए अपनी हिफाज़त की फ़िक्र और नामालूम खतरात का अन्देशा उन्हें मुहय्यिज (उत्तेजित) कर देता है। औरतो मे ईमान और अक़ीदा का नूर मौजूद है, इसलिए वे ज्यादा मुत्मइन (निश्चिन्त) और मुतवक्किल (आस्तिक, ईश्वर-विश्वासी) है। एक अन्धे मर्द का फूलो की तरह जाना, एक कुत्ते का आना और दरवेश की लाश के क़रीव वैठ जाना, वफ़िस्तानी हवा का चलना और विल्लाखैर (अमंगल, बिना खैरियत) किसी नामालूम क़दम की आहट से सवका परेशान होना—इस वाकियात की तफ़्सीर (व्याख्या) भी तरीकेवाला (अच्छी प्रकार) पर की जा सकती है। वच्चों की वातिनवीनी (अन्तर्दृष्टि) यहाँ कितनी खूवी से दिखायी गयी है। अलगरज़ (सारांश यह है कि) ये मुकालिमे (संवाद) सरसरी तौर पर पढने की चीज़ नही है। एक-एक की वात गौर से पढिए और तव आपको इस ड्रामे की खूवियाँ रौशन हो जायेंगी। एक तसव्वुफ़ाना (सूफ़ियाना) तम्सील (दृष्टान्त) की तौजीह़ (व्याख्या) करना आसान अम्र (कार्य) नही है। इसमे कदम-क़दम पर लग्ज़िश (गलती) खाने का खतरा है और मुझे हर्गिज दावा नहीं है कि जो तावील (व्याख्या, दृष्टान्त) ली है वह तमामतर (सभी) हस्वेहाल (स्थिति के अनुसार) है। मुमकिन है, ड्रामानिगार (नाटककार) का मशा और ही हो। इसीलिए पहले मैंने ये दूरअस्कार (पहुँच से वाहर) कोशिश करने की ज़रूरत न समझी थी, क्योकि तमसीलो के मतालिब (अर्थो) को हर शख्स अपने एतिकाद (विश्वास) के एतवार से समझता है, लेकिन चूँकि इस ड्रामे के मुहमिल (अर्थहीन) होने की शिकायत है, इसलिए मैंने उनकी वह तफ़्सीर पेश करने की जुर्अत की है जो मैं खुद कर सका हूँ। और मुझे यक़ीन है कि नाजिरीन (पाठक) अगर इस एतवार से ड्रामे को पढ़ेंगे तो वह उन्हे इस क़दर मुहमिल (अर्थहीन) न मालूम होगा जितना खयाल किया गया है।

('ज़माना', मार्च, १९२०)

## काउण्ट टॉल्स्टॉय और फ़न-ए-लतीफ़ (सत्कला)

काउण्ट टॉल्स्टॉय ने जहाँ दीगर (अन्य) सियासी (राजनीतिक), तमद्दुनी (सभ्यता) और मजहबी मसाइल (समस्याओं) पर अपने इन्किलाब-अंगेज़ (क्रान्तिकारी) खयालात (विचार) जाहिर किये हैं, वहाँ फनून-ए-लतीफा (सत्कला) के मुताल्लिक़ भी इनके खयालात जिद्दत (नवीनता) से खाली नही। उनके मुबाहिसे (वाद-विवाद) मे एक खास वस्फ़ (विशेषता) यह है कि चाहे आप अमलन (अमल के तौर पर) उनसे मुआफिक (अनुकूल) न हो, पर असूलन आप उनके जरूर कायल हो जाते है। दुनिया आज भी मुसावात (समानता) और अखुव्वत (भाईचारे) के मुद्दइयों (दावेदारो) से खाली नही है। मगर वो आलीशान होटलो मे बैठे हुए हरएक तकल्लुफ और आसाइश (आराम) का लुत्फ उठाया करते है—टॉल्स्टॉय ने मुसावात (समानता) पर अपनी सारी सरवत (धन) और सारा विकार (इज्जत) कुरबान कर दिया। वो महज तवाहकुन (नष्ट करने वाले) नुक़्ताचा (आलोचक) नही है। उनमे सालिकाना (ईश्वरीय) सदाकत (सत्यता) और जोश मौजूद है। उनके दिल मे शहीदो की धुन है, पयम्बरो (अवतारो) का एतिकाद (आस्था, विश्वास) है। वो उसूलो के मुकाबिले में शख्सो की परवाह नही करते। रिया (पाखण्ड) और जाहिर-परस्ती (दिखावे) से उन्हें नफरत है। रिवाज की गुलामी को वो बदतरीन गुलामी (सबसे बुरी दासता) खयाल करते है। दुनिया ऐसी नुमाइश-परस्त हो गई है कि आज सच्ची और बेलाग बातें कहने वाला आदमी काफिर समझा जाता है। टॉल्स्टॉय ने मज़हबी तसर्रुफ़ात (शोषण, परिवर्तनो) और इनहिराफात (अवहेलनाओं) का पर्दाफाश किया, इसके लिए दुनिया ने उन पर ईजाद (आविष्कार) का फतवा सादिर किया (लगाया)। वो सच्चे ईसाई उसूलो के मोईद (पैरोकार) थे। दुनिया ने उन्हे बेदीन (नास्तिक) खयाल किया। वो मुसावात (समानता) के अमली पैरो (अनुयायी) थे। दुनिया ने उन्हे फातिरूल-अक्ल (भ्रष्ट बुद्धि वाला) बतलाया। यहाँ तक कि अक्सर अदीबो ने उन्हें अपने ज़िन्दादिलाना (विनोदपूर्ण) किनायात (इशारो) का निशाना बनाया है, मगर इन फतावा (व्यवस्थाओं, धर्मादेशो) के बावजूद इससे कोई इन्कार नही कर सकता कि वो एक पाक-बातिन (साफदिल) और रौशनदिल (अन्तर्यामी) बुजुर्ग थे।

उन्होने फनूने-लतीफा का निहायत मोहक़्क़िकाना मुतायला (शोधपरक समीक्षा) किया है और तमाम मुहज्जब (शिष्ट, सभ्य) मुमालिक (देशो) के नक़्क़ादों ने (आलोचक) फने-लतीफ (सत्कला) के उसूल और आरा (मतों) का गायर (गहरा) और बिलइस्तियाब (आलोचना) मुवाजना (तुलना) करके

साबित किया है कि इसमे इस मसले पर कितना बाहमी इख्तिलाफ (आपसी मतभेद) है। यहाँ तक कि आर्ट की तारीफ़ (व्याख्या) भी बेइन्तिहा इख्तिलाफ़ात (मतभेद) के मआरिज़ (झगड़े) में पड़ी हुई है। ये एक आम खयाल है कि आर्ट को समझने और उसकी कैफ़ियत (आनन्द) से मुतास्सिर (प्रभावित) होने के लिए खास तरबीयत (शिक्षा) की जरूरत होती है। जो इस खास तरबीयत से महरूम (वंचित) है वो आर्ट से लुत्फ़-अन्दोज (आनन्दपूर्ण) नही हो सकता। काउण्ट टॉल्स्टॉय इस आम खयाल के बिल्कुल बरअक्स (प्रतिकूल) फ़रमाते है कि आर्ट की बेहतरीन सिफ़्त (विशेषता) उसकी अमूमियत (सामान्यता) है। जिस हद तक आर्ट इस मेयार आमफ़हमी (आम-समझ) से गिर जाता है, उस हद तक वो नाकिस (अपूर्ण) है। उनके खयाल मे शेर ऐसा होना चाहिए जिसकी अवाम भी बेसाख्ता (तुरन्त) दाद दे सके। तस्वीर ऐसी होनी चाहिए, जिसकी नजाकतें हर शख्स की समझ मे आ जाये। उनकी मंशा हर्गिज़ ये नही है कि आर्ट मे लताफ़त (कोमलता) न हो, तासीर न हो, तनासुब (अनुपात) न हो; लेकिन चूंकि तबए-इन्सानी (मनुष्य की प्रकृति) इन्ही जज्बात के मजमूए (योग) का नाम है। इसलिए कोई वजह नही कि आर्ट की लताफ़त या तासीर से अवाम मुतास्सिर (प्रभावित) न हो। बशर्ते कि उसे तसन्नो (बनावट) और मूशिगाफ़ी (छिद्रान्वेषण) ने बिल्कुल मस्ख (विकृत) न कर दिया हो। आर्ट फ़ितरी (प्राकृतिक) जज्बात (भाव) का इजहार (व्यक्त रूप) है और फ़ितरी जज्बात से मुतास्सिर होने के लिए किसी खास जेहनी तैयारी या तरबीयत की ज़रूरत न होनी चाहिए। दिल खुश करने वाली बातो से खासो-आम यक्साँ (एक से) महज़ूज़ (आनन्दित) होते है। अला हाजा (इस पर) ग़मनाक वाक़ियात (दुःखद घटनाएँ) और दर्दनाक हादिसात खासो-आम दोनो पर यक्साँ असर पैदा करते है। जब बुनियादी जज्बात मुस्तरक (मिश्रित) है तो आर्ट से हज (आनन्द) उठाने के लिए खास तरबीयत की जरूरत ही क्यो हो? वो आर्ट नाकिस (दोषपूर्ण) है जो इस इम्दाद (सहायता) का मुहताज है; वो फ़ितरी (प्राकृतिक) नही, मसनूई (बनावटी) है। इस कसौटी पर कसने से दुनिया के कितने ही बुज़ुर्ग तरीन (सबसे बड़े) मुसव्विर (चित्रकार) और नक़्क़ाश और शुअरा (कवि) अपने रुतबे से गिरते हुए नजर आते है। यहाँ तक कि शेक्सपीयर भी इस इल्जाम से बरी नही हो सकता। अलिफ़-लैला कामिल (पूर्ण) आर्ट है, इसलिए कि वो झोपड़ो और महलो मे यक्साँ (एक-सा) मकबूल (प्रिय, रुचिकर) है। अला हाज़ा (इस पर) 'बैताल-पचीसी' और 'कथा-सरित-सागर', 'रामायण' और 'महाभारत' अदबियात-ए-उला (प्राचीन साहित्य) की बेहतरीन मिसाले है, चरवाहे और हलवाहे भी उनका लुत्फ उठा सकते है। बाइबिल की रिवायते किस क़दर

मतबूए-अवाम (जनप्रिय) हैं। काउण्ट टॉल्स्टॉय की दलील है कि फ़ने-लतीफा (सत्कला) की इस ख़ास पसन्दी और अजनवियत (अपरिचय) की इब्तिदा उस ज़माने से होती है, जब मुहज्ज़व (सभ्य) और वरसरे-इक़्तिदार (प्रभुत्व-शाली) जमाअत (वर्ग) ने मसनूई ज़िन्दगी (कृत्रिम जीवन) वसर करनी शुरू की। अपनी तफ़रीह (मनोरजन) और मअय्युश (भोग-विलास) के लिए नयी-नयी शान, नयी-नयी दिलचस्पियाँ तलाश करने लगे। इसी मुनास्वत से हमारे जज्वात पेचीदा, दकीक (बारीक, गूढ) और वेगाना (अपरिचित) होते गये, और जूं-जूं ख़ास और आम के दरमियान मुगायरत (परायेपन) की खलीज (खाड़ी) वसी (चौड़ी) होती गई, मुहज्ज़व (सभ्य, शिष्ट) मज़ाक़ (रसिकता, सुरुचि, मोनविनोद) पर तसन्नो (वनावट) का रग चढ़ता गया और इस दर्जा नौवत पहुँच गई कि आज दौरे-जदीद (आधुनिक समय) के फनूने-लतीफा (सत्कला) का दिलदादा (इच्छुक, आसक्त) और कदीम (पुरातन) के सादा और फ़ितरी (प्राकृतिक) जज्वात से कैफ़ियत-पजीर (आनन्द लेने वाला) नही हो सकता, वेजिन्से ही (उस वस्तु की तरह) उसी तरह जैसे तेज़ मसालाजात (मसालो) की आदी जुवान को सादा गिज़ा (भोजन) फीकी और वेमजा मालूम होती है। मुहज्ज़व जमात (सभ्य वर्ग) इस तसन्नो (वनावट) को अपनी अमीक (गहरी, सूक्ष्म) जज्वातियत (भावो) और नाज़ुक हिस्सियात (कोमल इन्द्रियानु-भूतियों) का मजहर (प्रकट करने वाला) खयाल करती है। उसने इसी तकल्लुफ (दिखावे, वनावट, परायेपन) को अपने और अवाम के दरमियान एक वसीलए-इम्तियाज (श्रेष्ठ मानने वाले भेद का माध्यम) वना लिया है। यही उसका तव्अजाद (कल्पित) इम्तियाज़ (विशेषता) है। उस निस्वत (अहकार) को इस खयाल से मुसर्रत (प्रसन्नता) होती है कि हम मुद्रिकात (विवेक की शक्तियाँ, ज्ञानेन्द्रियाँ) और जज्वात की नफासत (उत्तमता) और ग़रावत (अनोखेपन) मे अवाम से किस हद तक वढ़े हुए हैं। इसमे कोई शक नही कि दुनिया के वेशतर (अधिकतर) साहिव-उल-राय (सही राय वाले) मुसन्निफन (लेखक-गण) आर्ट की इस नफासत (सूक्ष्मता, गूढ़ता) को उसके दौरे-कमाल (कला-युग) का एक लाज़िमी जुज (तत्त्व) खयाल करते है। मगर इसमे भी शक की गुजाइश नही है यह नफासत आर्ट को वसा औकात (प्राय.) मुगलक (मुश्किल) और वईद-उल-फ़हम (समझ से दूर) वना देती है। काउण्ट टॉल्स्टॉय की उन तसानीफ (कृतियो) मे जो इस खयाल की तद्वीन (रचना करने) से पहले लिखी गई है, वही रग मौजूद है, जिसकी उन्होंने वाद को तारीज (विरोध) की है और हालाँकि 'अन्ना कैरेनिना', 'सेवास्टोपोल' वगैरा किसस (कहानियाँ) रूसी अदवियात (साहित्य) मे ही नही, दुनिया की अदवियात मे मुम्नाज़ (विशिष्ट) दर्जा रखते हैं और फ़ने-नाविलनवीसी (उपन्यास-कला) कला का एजाज़ (चमत्कार)

कहलाने के मुस्तहक (हकदार) है, पर यह खयाल पैदा होने के बाद टॉल्स्टॉय ने इस रंग मे लिखना तर्क (त्याग) कर दिया। उनके दौरे-आखिर (अन्तिम काल) की तसानीफ (रचनाएँ) निहायत सादा, आमफ़हम, रूहानी और अखलाकी सदाकतो (नैतिकतापूर्ण सच्चाइयो) से लवरेज (पूर्ण) कहानियाँ है जो 'बाईविल' या दीगर क़दीम (पुरातन) मजहवी तम्सीलो (धार्मिक दृष्टान्तो) से मुशावो (सदृश) है और इसमे शक नही कि वो अपने रग मे फ़र्द (अद्वितीय) है। इनमे अमूमियत (सर्वसाधारण) की सिफ़त (गुण) वदर्जए अतम (सम्पूर्ण रूप मे) मौजूद है। हाँ, मुमकिन है कि वो राश.अगेज सनसनीखेज नाविलो के शैदाइयो (चाहने वालो) को फीकी और खुश्क मालूम हो। यह फैसला करना वहुत मुश्किल है कि टॉल्स्टॉय का यह मेयारे-तामीम (साधारण वनाने का स्तर) खालिस जेहनी और तवई (प्राकृतिक) उसूलो पर मवनी (निर्भर) था या मुल्की और तमद्दुनी हालात (आचार-व्यवहार की स्थिति) पर, लेकिन कराइन (लक्षणो) से मालूम होता है कि तमद्दुनी हालात ही उनके इस कुल्लिये (व्यापक नियम) के वानी (कारण) थे। उनकी इन्साफ-पसन्द तवीयत को यह अम्र वगायत (वहुत अधिक) शाक (असह्य, नागवार) गुजरता था कि मुहज्ज़व (सभ्य) तवका (वर्ग), जो अपनी वका व ह्यात (जीवन) के लिए अवाम का दस्तनिगर (आश्रित) है, उनकी जरूरत और मज़ाक (सुरुचि, मनोविनोद) और कोताहियो (कमियो) को ज़रा भी खयाल मे न लाकर महज अपनी महदूद (सीमित) जमात (वर्ग), के तरफ़्फ़ो (अहकार) या तफ़रीह (मनोरजन) के लिए कोशाँ (प्रयत्नशील) हो, वेजिन्से ही (इसी तरह) जैसे कोई रागिया अहीरो की वारात मे गाने जाये और ध्रुपद या हेवकानी (ईश्वर की प्रशंसा मे) गज़ल गाना शुरू करे। जव हलवाहे और चरवाहे मुहज्जव तवके (सभ्य वर्ग) के अन्नदाता और पालने वाले है तो यह उनकी सख्त अहसान-फ़रामोशी और नाशुक्री (अकृतज्ञता) है अगर वो अपने कमाल से इन्हे वहरावर (परिचित) होने का मौका न दे। शायर, मुसव्विर (चित्रकार), नक़्काश, वुततराश (मूर्तिकार), एक्टर, गायक ये सव-के-सव सोसाइटी के जुज्वे-जाइद (अतिरिक्त अश) है और इनकी ज़ात से अवाम को कोई फैज (लाभ) न पहुँचे तो इन्हे जिन्दा रहने का कोई हक नही है। इस उक़्दे (समस्या, गुत्थी) को हल करने की वजाहिर (स्पष्टत ) दो ही सूरते है कि या तो अवाम मे तालीम (शिक्षा)की इतनी तरक़्की हो कि उनमे और खास मे कोई खते-इम्तियाज (अन्तर करने वाली रेखा) न रहे, या खास अपनी वुलन्द परवाजियो (ऊँची उड़ानो) को आम मजाक (रसिकता, मनोविनोद) और इस्तेदाद (योग्यता) के मुतीअ (अधीन) रखें। इन दोनो सूरतो मे कौन काविले-तरजीह (प्रधानता देने योग्य) है, इसका फैसला करना मुश्किल नही। काउण्ट टॉल्स्टॉय के उसूल की कोराना पैरवी

(अधा अनुकरण) इस जमाने मे न मुमकिन है और न जरूरी। हमारे खयाल मे वो एक इन्तिहाई हद पर है और चूंकि सदाकत (सत्यता) बैनुल-हदूद (सीमाओ के बीच) होती है, इसलिए मुनासिब है और जरूरत इसकी मुक्तजी (इच्छुक) है कि हम अपने आर्ट को हत्तुल इम्कान (यथासम्भव) तसन्नो (कृत्रिमता), तकल्लुफ (टीम-टाम, परायापन), मुवहम इस्तिआरात (अस्पष्ट मानवीकरण) और दूरअज-फहम (अबोध) किनायात (इशारो) से बचायें। बदकिस्मती से हिन्दुस्तान मे आला (विशिष्ट) और अदना (साधारण) के दरमियान ये खलीज (खाडी) कही ज्यादा वसीअतर (चौडी) है। यहाँ वो जज्बात और बुलन्द परवाजियो तक महदूद नही है। इख्तिलाफ़े-जुबान (भाषा की भिन्नता) ने इस खलीज को कतन (बिल्कुल) नाकाबिले-उबूर (जिसे पार न किया जा सके) बनना दिया है। हमारी कौम के बेहतरीन अफराद (व्यक्तियों) अंग्रेजी जुबान में मश्क-व-मुज़ावलत (निरन्तर अभ्यास) बहम पहुँचाने (एक साथ उपलब्ध करने) पर मजबूर है। हालाते-रोजगार ने इन्हे माजूर (अपंग, मजबूर) बना रखा है, लेकिन काश वो अपने जाती मफाद (निजी लाभो) और शोहरत के साथ-साथ कुछ उन झोपडो मे बसने वालों का भी ख्याल करते जो उनकी तालीम के कफ़ील (पोषक) है, तो आज हमारे अवाम की हालत इतनी जबूँ (खराब) न होती। हमारे मुल्क के बेहतरीन रिसाइल (पत्रिकाएँ) अग्रेजी मे निकलते हैं, बेहतरीन अश्खास (व्यक्ति) अग्रेजी मे लिखते और बोलते है, उनके कुतुबखाने (पुस्तकालय) अग्रेजी किताबो से सजे हुए है। यह उनकी इन्तिहा दर्जे की मुहसिनकुशी (कृतघ्नता), हक-फरामोशी और खुद-परवरी (स्व-पोषण) है। वो अग्रेजी मे अपनी इंशापरदाजी (निबन्ध-लेखन) के कमाल दिखाकर अपने दिल मे मगन हो ले और मुमकिन है आरजी (अस्थायी) शुहरत भी हासिल कर ले, लेकिन अहले-जुबान (अपनी भाषा बोलने वाले) इन्हें बहुत दिनो तक याद न रखेगे। अगर वो ये गुमान करते हैं कि उनके खयाल्गात इस क़दर बुलन्द है कि यहाँ के अवाम उनकी कदर न करेंगे तो यह उनकी सख्त गलती है। जो लोग कबीर के भजन और सूरदास के पद गाते और समझते है, जो 'रामायण' और 'महाभारत' से महजूज (आनन्दित) हो सकते है, उनके लिए आपके मजामीन (निबन्ध) और खयालात हर्गिज बईद-अज-फ़हम (अबोध) नही हो सकते। यह दूसरी बात है कि हम अपनी कौमी जुबानो से नाआश्ना (अपरिचित) हो और उनमे अपने खयालात जाहिर करते हुए झिझके। अपने घर मे चिराग न जलाकर मस्जिद मे चिराग जलाना पुरानी कहावत है। जो लोग अपने पस्तखयाल (मन्दबुद्धि) हमवतनो की जानिब से आँखे बन्द करके आलमगीर (विश्वव्यापी) शोहरत हासिल करने के ख्वाब देखते है, उनकी निस्बत बजुज (सिवाय) इसके क्या कहा जाये कि परमात्मा उन्हे राहे-रास्त

(सत्य-मार्ग) पर लाये और मुहसिनकुशी (कृतघ्नता) के गुनाहे-कबीरा (महापातक) से बचने की तौफीक (सामर्थ्य) अता करें।

('ज़माना', जून, १९२०)

## मल्काना राजपूत मुसलमानों की शुद्धि

शुमाली (उत्तरीय) हिन्दुस्तान मे मल्काना राजपूतो की शुद्धि का मसला अपने नताइज (परिणामो) के एतबार से जितना अहम हो रहा है, उतना शायद और कोई मसला न होगा। बिलख़सूस (विशेषतया) इसलिए कि जहाँ तक अखबारो से ज़ाहिर होता है, हिन्दू जमात इस तहरीक को जारी रखने और कवीतर (अधिक शक्तिशाली) बनाने के लिए मुत्तफिक (सहमत) हो गयी है। शायद हिन्दुस्तान की तारीख़ मे पहली बार आर्यसमाज और सनातन-धर्म मसलेहीन (सुधारवादियो) और अजुमन (समिति, सघ) मे इत्तिफाक और इत्तिहाद (एकता और मेल-जोल) नज़र आ रहा है। कोई शक नही कि हमारे मुस्लिम बिरादराने-वतन इस इत्तिफ़ाक़ को शुबाआमेज (सन्देहपूर्ण) नज़रो से देख रहे है और इस इज्तिमाअ (सम्मिलन) को अपने कौमी वजूद के लिए ख़ौफ़नाक समझते है। अब तक तबलीग (धर्म-प्रचार) के मैदान मे मुसलमान यवकयेनाज (गर्व करने मे अनुपम) थे। कोई इनका रकीब (प्रतिद्वन्द्वी) न था, लेकिन ये सूरते-हाल बहुत सुअंत (शीघ्रता) से तब्दील होती जा रही है और मुसलमानो को यह अन्देशा होने लगा है कि कही यह तहरीक (आन्दोलन) हमारे क़ौमी जबँहाल (दुर्दशा) का पेशख़ेमा (पृष्ठभूमि) तो नही है? आर्य समाज से उन्हे ज्यादा ख़ौफ़ नही थी, जब तक शुद्धि की तहरीक आर्यसमाज तक महदूद (सीमित) थी। वो उसकी ज्यादा परवाह न करते थे, लेकिन हिन्दुओ की मज्मूई (सामूहिक) ताक़त को उसकी इमदाद और इशाअत (प्रचार) पर आमादा देखकर मुसलमानो मे सख़्त बदगुमानी पैदा हो गयी है। अब भी कुछ मुतास्सिब (धार्मिक) मुसलमान कांग्रेस के कामो में शरीक होते है और इस मुगायरत (अलगाव) के फितने (दगे) को फ़रू (खत्म) करने की कोशिश मे मुन्हमिक (सलग्न) है, मगर इन्हे जम्हूरे-इस्लाम (इस्लामी लोकतन्त्र) अपने मजहबी दायरे से ख़ारिज (बाहर) समझता है। ऐसे आदमियो की तादाद रोज-ब-रोज ज्यादा होती जाती है जो स्वराज की तहरीक ही से बदजन (बदगुमान) हो गये है और स्वराज्य को हिन्दू-राज्य का मुतारादिफ़ (पर्यायवाची) कहने लगे है।

हम ये मानते है कि हरेक कौम को अपने मजहवी सदाक़तों की इशाअत (प्रचार) का कामिल (पूर्ण) इस्तेहकाक (अधिकार) है। इस आम हक से किसी जीफहम (बुद्धिमान) इन्सान को इन्कार नही हो सकता, मगर इसके साथ ही हमको यह भी मालूम है कि तब्दीले-मजहव की हरेक मिसाल वेशुमार आदमियो को इससे कही ज्यादा रूहानी सदमा पहुँचाती है। जहाँ तक उनको रूहानी-सुकून अता करती है, एक हिन्दू मुसलमान होता है तो लाखो हिन्दुओ के दिलो मे तअस्सुफ़ (सन्ताप, पश्चाताप) का जोश पैदा होता है। यहाँ तक कि वो उस मुर्तद (धर्म वदलने वाले) को जान से मार डालने की तदवीरें सोचने लगते है। मजहवी तौहीन का सबसे मुहलिक (घातक) पहलू यही है कि कोई आदमी इससे मुनहरिफ (विमुख) हो जाय। ये गोया उस मज़हव की खामी का ऐलान है और ऐसे शख्स की जुवानी जो हमेशा से उसका मुतीअ (अनुयायी) रहा है। एक हिन्दू विधवा किसी मुसलमान के निकाह में आ जाती है तो हिन्दुओ को इससे जितना सदमा होता है, उसका इजहार नहीं किया जा सकता। हिन्दुस्तान के लोग मजहव-परवर (धर्म-पालक) वाक़ै हुए हैं। यहाँ मजहव ने 'कौमियत', 'जात', 'हसव-व-नसव' (वंश और प्रतिष्ठा) सव पर सिक्का जमा लिया है और इस जमाने मे मुसलमान हिन्दुओ से कोसो आगे है। इसलिए हम अन्दाजा कर सकते हे किसी मुसलमान के हिन्दू हो जाने से उन्हे कितना सदमा होगा। ऐसी हालत मे क्या यह मुनासिव नही है कि तब्लीगी तहरीकें यककलम (पूर्णतः) वन्द कर दी जाये और चन्द अफ़राद (व्यक्तियों) के रूहानी इत्मीनान (तुष्टि) के लिए एक क़ौम के दिल को ईजा (कष्ट, यातना) न पहुँचाई जाय। मजहव अपने सच्चे मानों में खालिक़ (स्रष्टा) और मावूद (ईश्वर) का मामला है। हरएक शख्स को इख्तियार है कि वो जिस तरीके (प्रणाली, नियम) से चाहे मावूद की परस्तिश (पूजा) करे। मगर इसकी क्या ज़रूरत है कि इस खफीफ (साधारण) से वाकिये की सारे मुल्क मे तशहीर (प्रसिद्धि) की जाय ? खामख्वाह जुलूस निकाले जायें, जश्न मनाया जाय। इससे किसी मजहव की वकत ज्यादा नही होती, कम होती है। हम गिला नहीं करते, मगर हक़ (सच्चाई) हमको ये कहने पर मजवूर करती है कि हिन्दुओ मे इस तहरीक की विना (नींव) मुसलमानो ने डाली। वो ही उसके जिम्मेदार है। उन्ही के मजहवी जोश ने हिन्दुओ को इज्तिमाअ (इकट्ठा होने) और इनजवात (संगठन) पर आमादा किया। जिन सूवो में मुसलमानो की आवादी ज्यादा है, वहाँ हिन्दुओ को आसाइश (सुख-चैन) और इत्मीनान मयस्सर नही। उनकी लड़कियाँ, उनकी वेवाएँ हमेशा इस्लामी दस्तेवुर्द (लूट-खसोट) का शिकार होती रहती है और मुसलमान इस मामले मे अपनी सुकूत (खामोशी) की ज़रीं (सुनहली) पालिसी को तोडना मुनासिव नही समझते। हम

हिन्दुओ को इस तहरीक के इजरा (जारी) के लिए मुहिम (सघर्ष) नही करते, लेकिन चूंकि हिन्दू क़ौम ज्यादा तालीमयाफ़्ता, बिलख़ैर कौमियत की ज्यादा दिलदादा है, सिमत (इस दृष्टि से) ये देखकर अफसोस होता है कि बिल आख़िर (अन्तत:) इसने भी तब्लीग (प्रचार) का वो ही रवैया इख्तियार किया, जिस पर उसे खुद एतराज था, चाहे बांगे-दुहुल (नक़्कारे की ऊँची आवाज) से ऐलान किया जाय कि हिन्दू-कौम ने शुद्धि की तहरीक महज अपना शीराजा (सगठन) बाँधने के लिए जारी की है और उसे किसी फिरका या मजहब को नुकसान पहुँचाना मंजूर नही है, लेकिन हम कहे बगैर नही रह सकते कि ये सरीह (स्पष्ट) Retaliation की पालिसी है और इसी मौके पर जबकि हमने इसको सियासी मामलात मे ममनू (निपिद्ध) समझ रखा है। मजहबी मामलात मे इस पर कमरबन्द (पाबन्द) होना नाकाबिले-अफ़्व (अक्षम्य) है।

यह माद्दीयत (भौतिकता) का दौर है। माद्दी (भौतिक) अग्राज (स्वार्थ) व-मकासिद (उद्देश्य) जिसका मजमुई (सामूहिक) नाम सियासयात (राज-नीति) रखा गया है, जिन्दगी के कुल शोबो (विभागो) पर हावी है। मजहब भी इस कुल्लिये (सिद्धान्त) से मुस्तस्ना (बचा हुआ) नही। हम आजकल मजहब को तलक़ीन (सदुपदेश) और तब्लीग (प्रचार), रूहानी सदाकतों (आत्मिक सत्यताओ) के बिना पर नही करते। इसमे सियासी और मुल्की फ़वाइद (लाभ) मुजमिर (गोपक, छिपे हुए) और मख़फ़ी (गुप्त) होते है। जमानए कदीम (प्राचीन काल) मे मजहब कुल दुनियावी उमूर (समस्याओ) पर हुक्मरान (शासक) था। अब सियासी हुकूमत और चीरादस्ती (जोर-ज़बर्दस्ती) का ज़माना है। हिन्दुस्तान में ईसाइयत की मनादी इसलिए हो रही है कि अंगरेजी गोरमिण्ट को ऐसी जमात की इमदाद का यकीन हो जाय जो हम-मिल्लत (एक क़ौम का) होने के बाइस उसके दामन से वाबस्ता (बँधा) रहना अपने वजूद (अस्तित्व) के लिए लाजमी समझे। हिन्दू भी इसी सेलाब की जद (मार, चोट) मे आ गये है। इस्लामी हुकूमत का जमाना मजहबा तास्सुबात (धार्मिक मदान्धता) का जमाना था। उस वक़्त तब्लीगे-इस्लाम (इस्लाम के प्रचार) का मंशा सियासी नही, बल्कि महज मज़हबी था और गालिबन मौजूदा ज़माने मे भी यह तहरीक सियासी वजूद पर मबनी (आधारित) नही है। मगर हिन्दुओ की शुद्धि तहरीक खालिसन (शुद्धत:) और कुल्लियतन (पूर्णत:) सियोसी उमूर (मामलात, समस्याओ) पर मबनी है। जात की तफ़-रीक (अन्तर) को मिटाना, उसूलों को हम आगोश (आलिंगित, बगलगीर) करना, और इसी क़िस्म की दीगर तमद्दुनी तहरीके सियासी फ़वाइद (लाभो) को मद्दे-नज़र रखकर जारी की गई हैं। हमारा हुब्बे-वतन (देश-प्रेम) हुब्बे-मिल्लत (जाति-प्रेम) है। हम किसी अम्र (कार्य, समस्या) को मुल्की नुक़्ताए-

नजर (दृष्टिकोण) से नही, वल्कि मजहवी नुक़्ताए-नजर से देखने के आदी है। हम जुवान से चाहे कुछ भी कहें, मगर दिल से हम पहले हिन्दू, वाद को हिन्दुस्तानी है। इसमें शक नही कि दीगर मुहज्जव (सभ्य) मुल्कों मे भी वतन ने हुव्बे-मिल्लत को कुल्लियतन महव (पूर्णतः समाप्त) नहीं किया है। मगर वहाँ मजहव की हैसियत सानवी (द्वितीय) है। उनकी निगाहे वसीअ है। वह किसी मामले को मुल्की एतवार से जाँचने के आदी हैं। फ्रास, जर्मनी या अमरीका मे अगर हिन्दू या मुसलमान ज्यादा होने लगें तो वहाँ कोहराम नही मचेगा। अमरीका मे आज हिन्दियों की तादाद इतनी ज्यादा हो जाय कि वहाँ हर-एक तालीमगाह मे हिन्दी की तालीम को जवरी करार देने का मसला दारुल कवाबीन (विधान-मण्डल) मे मजूर हो जाये तो यकीनन अमरीका वाले इसे अपने मुल्क के लिए तवाही का शुगुन न ख्याल करेंगे। वहाँ तफरीक (शत्रुता, विरोध, पृथक्ता) की वुनियाद रंग है, मजहव नही। हम यह नही कहते कि उनके तफ़रीक की वुनियाद हमारी वुनियादे-मुख़ासेमत (झंझटों के आधार) से कम मुजिर (घातक) है। वहाँ भी आये दिन शव्वो-शतम (गाली-गलौज) की नौवत आती रहती है, मगर उनकी तकदीर अपने हाथ मे है। इस मसले पर उनकी जिन्दगी या मौत मवनी (अवलम्वित) नही है। जहाँ और मुतनाज़े (विवादास्पद) उमूर (समस्याएँ) हैं, मसलन मजदूरों और सरमायादारो का मसला, वहाँ एक यह भी है। मगर हिन्दुस्तान की हालत विल्कुल जुदागाना (भिन्न) है। हिन्दू और मुसलमान दोनो ही सियासी, तमद्दुनी (सास्कृतिक), मालीमसाइल (आर्थिक-समस्याओं) मे मजहवी तफव्वोक (तरजीह, प्रधानता) के हामी है, और हकीर (क्षुद्र) फ़वाइद (लाभो) के लिए मुहतमविश्शान (भव्य, शानदार) कौमी अग्राज (उद्देश्यों) को कुर्वान कर देने मे पसोपेश नहीं करते।

आइए अव देखे कि इस शुद्धि से हिन्दुओ ने क्या फ़ायदा सोच रखा है। साफ जाहिर है कि हिन्दुओं की तादाद ज्यादा हो जायेगी और इसी मुनासवत (अनुपात) से मुसलमानो की तादाद कम होगी। मगर क्या कौमी मुआमलात मे तादाद ही सव-कुछ है? तजुर्वा तो यह वतलाता है कि फ़ीजमाना (इस युग मे) तादाद की कोई वक़त नही। जर्मनी के छः करोड़ वाशिन्दे रूएजमी (सम्पूर्ण पृथ्वी) के वाशिन्दो को दावते-जंग (युद्ध का आह्वान) दे सकते हैं। छः करोड का इगलिस्तान ३२ करोड़ के हिन्दुस्तान पर कामयावी के साथ हुक्मरानी कर सकता है, तो तादाद की इतनी अहमियत क्यो है? सिक्खो की तादाद कभी १६ या १७ लाख से ज्यादा न थी, लेकिन उन्होने पंजाव और सरहदी सूवो पर हुकूमत की और अगर अंगरेजो ने उनके कदम न रोक दिये होते तो गालिवन वह अपनी सल्तनत की हुदूद (सीमा) को और भी ज़्यादा वसीअ कर सकते। गोरी या गजनी दस-वीस करोड़ की जमात लेकर हिन्दुस्तान पर हमलावर नही

हुए थे। यूनान ने किसी जमाने में आलमगीर (विश्वव्यापी) सल्तनत क़ायम की। इटली भी एक जमाने मे सारे योरोप पर हावी था। इससे जाहिर होता है कि तादादी फौकियत (सख्या की प्रधानता) सियासी फ़ौकियत (राजनीतिक प्रधानता) की मूजिब (कारण) नही। बल्कि बाहमी (आपसी) इन्ज़बात (संगठन) और इत्तिफ़ाक़ (एकता) ही वह चीज है जो क़ौम को क़वी (शक्तिशाली) और बाअसर बना देती है।

हिन्दू आज २४ करोड़ है। अगर वहुत सरगर्मी (उत्साह) से काम लिया गया तो गालिबन दो-चार साल मे २४। करोड़ हो जायेगे। इससे ज्यादा किसी तरह नही हो सकते। सारे मुल्क को हम-मजहब (एकधर्मी) बनाने का ख़याल जुनून से ज्यादा वक़त नही रखता, तो जब २४ करोड़ हिन्दुओ ने अपने को सियासी गुलामी से आजाद करने के नाकाबिल पाया तो १/४ करोड़ हिन्दुओ के इजाफे से क्या तवक़्को (आशा) की जा सकती है? शायद ज्यादा से ज्यादा इसका असर यह होगा कि एक या दो मेम्बर कौसिल मे ज्यादा हो जायेगे, तो इतने हक़ीर (तुच्छ) नतीजे के लिए इस क़दर शोरोशगव (शोरोगुल, चीख-पुकार) की क्यो जरूरत समझी जाती है? क्या इस तहरीक के हामियो को इनना भी नजर नही आता कि इससे बाहमी मुगायरत (आपस मे बेगानापन) बढ़ती जाती है और रोज-बरोज़ स्वराज्य के मंजिले-मक़सूद से दूर होते जाते है। वही अमृतसर है, जहाँ तीन साल क़ब्ल (पूर्व) हिन्दुओ और मुसलमानो ने ख़ूनी यगानग़त (एकता, सहमति) का ऐसा ऊँचा मेयार (स्तर) पेश किया था, जिसकी नजीर (उदाहरण) हिन्दुस्तान की तारीख़ में मुश्किल से मिल सकती है। उसी अमृतसर मे आज दोनो फिरको मे ख़ूरेजी का बाजार गर्म है। इसके लिए हम एक बड़ी हद तक इसी शुद्धि की तहरीक को मूरिद-ए-इल्ज़ाम (दोषी) समझते है। ग़नीमत है कि अभी तक कांग्रेस के हामी मुसलमानो ने तहम्मुल (सहनशीलता) और ज़ब्त से काम लिया है। मगर अब इसकी अलामते (लक्षण) नज़र आ रही है, जैसाकि मौलाना अबुल कलाम आजाद की एक ताज़ा तकरीर से साबित होता है (खुदा करे वह रिपोर्ट नादुरुस्त हो) कि अब उन लोगो का तहम्मुल (सहनशीलता) भी इन्तिहाई हद तक पहुँच गया है, और यही कैफ़ियत रही तो वह दिन दूर नही है, जब हमको उनकी मुख़ालफ़त का अलानिया (खुल्लमखुल्ला) सामना करना पड़ेगा। यह खबर भी जब उस कुद्सीसिफात (देवात्मा), फ़ना-फीलकौम (कौम पर मिटने वाला), पाकनफ़्स (पवित्र आत्मा) बुज़ुर्ग को मिलेगी जो इस वक़्त यरवदा जेल मे अपनी क़ौम का कफ़्फ़ारा (प्रायश्चित) अदा कर रहा है, तो मालूम नही, उसके सरीउलहिस (तीव्र सवेदनशील) दिल पर क्या गुज़रेगी। हिन्दू-मुस्लिम इत्तिहाद उसके कौमी

तामीर (निर्माण) की बुनियाद थी। उसे उसने अपने ख़ूने-जिगर से कायम किया था। वह इसी मजबूत बुनियाद पर अपनी आलीशान इमारत खड़ी करना चाहता था। इससे क़ब्ल (पूर्व) जमानाए-हाल के मुदीरो (सम्पादको) मे किसी ने इस बुनियाद को मुस्तहकम (स्थायी) और पायेदार बनाने की जरूरत नही समझी थी या उनमें इसकी सलाहियत (योग्यता) ही न थी। मगर आज अफ़सोस है कि आज हमारे चन्द मजहबी फ़िदाइयों (भक्तो) की मजनूनाना (विक्षिप्त) सरगर्मी (उत्साह) इस बुनियाद को मुतज़लजिल (कम्पित) किये देती है। हमको हिन्दुओं के तदब्बुर (वुद्धि) पर एतमाद (भरोसा) था। हमको अन्देशा था कि हिन्दू कौम की जानिब से इस इत्तिहाद को कोई अन्देशा नही है। अगर अन्देशा था तो मुसलमानो की जानिब से कि वह अर्बाबे-इख्तियार (सत्ताधारियो) की तहरीस-व-तरतीब (प्रलोभपूर्ण संगठन) का शिकार न हो जाये। मगर हुआ क्या ? हिन्दुओ ने पहले इस बुनियाद पर फावडा चलाया और यह हजरात दलीले कैसी पेश करते हैं ! कोई कहता है हिन्दू अपने तई मजबूत बना रहे है और मुसलमानो को खुश होना चाहिए कि उनके बिरदराने-वतन मे मुकाबले और मुजादले (लड़ाई) की कुव्वत पैदा हो रही है। इस अक्ल पर आँसू बहाने के सिवा और क्या किया जा सकता है ? एक भाई को दूसरे भाई का गला घोटकर मुकाबले का सबक़ सिखाया जा रहा है ! इस पहलू से देखा जाये तो हमें हिन्दुस्तानियो से ज्यादा हमा-सिफत (सर्वगुण-सम्पन्न) मौसूफ़ (प्रशंसित) और कोई कौम नजर न आयेगी, क्योंकि यहाँ हर एक घर का एक अखाड़ा है और वहाँ भाई-भाई, बाप-बेटे मुकाबले और मुजादले (लडाई) की मश्क (कोशिश) कर रहे है। हमसे ज्यादा खुशनसीब और कौन होगा ?

दुनिया में सबसे खौफनाक काम मजहबी तास्सुबात (धार्मिक मदान्धता) को बरअगेख्त करना (उकसाना) है। यहाँ तक कि सल्तनतें भी इस दायरे में कदम रखने की जुर्रत नही करती, मगर हिन्दुओ की दिलेर क़ौम इस वक्त शुजात (बहादुरी) के जोश मे किसी रुकावट की परवा नही करती। कोई मार्शल लॉ और सख्त से सख्त जबरी क़वानीन (दमनकारी क़ानून) इतने मोहलिक (नाशक) नही हो सकते, जितने बरअंगेख्ता तास्सुबात। इससे मस्तूरात (स्त्रियो) को बाहर निकालना मुश्किल हो जायगा। अमृतसर मे एक हिन्दू लडकी की बेहुर्मती (बेइज्जती) ने कितनी जाने हलाक की ! ऐसे हादसे रोज ही वुक़ूअ (घटित, दुर्घटना के रूप) में आते रहेगे और इस तरह रोज ही खून-खराबा होता रहेगा। अगर इस बाहमी जग-व-जदल से कोई तीसरी पार्टी फायदा न उठाने वाली होती और हिन्दुओ और मुसलमानो ही के शिकस्त और फतेह पर मसले का दारोमदार होता तो एक फ़रीक़ (पक्ष, दल) दूसरे पर

गालिब (प्रवल, विजेता) आकर अपने तई मुवारकवादी का मुस्तहक़ (पात्र, योग्य) समझ सकता था, लेकिन जव हम देख रहे हैं कि इस किस्म के इख़्तिलाफात (मतभेद) हमारी गुलामी की जजीरो को और मज़वूत किये देते है तो करीने-क़यास (ज्ञानगम्य) नही मालूम होता। क्योकर कोई फहमीदा (वुद्धिमान) शख्स इन हालात को मुतमइन (निश्चिन्त) नजरो से देख सकता है? हमारे वाहमी इत्तिफ़ाक़ ने दुश्मनो के पित्ते पानी कर दिये थे। इतना अहम (महत्त्वपूर्ण) होते हुए भी यह हमारी कौमी क़िलावन्दी का नाजुकतरीन पहलू था। हरीफ़ (शत्रु) इसी मुकाम (स्थान) पर अपनी मर्कजी (केन्द्रीय) ताकत का असर डालना चाहता था और हमारी नामाल-अन्देशी (अदूर्दशिता) और कोताहनजरो (सकीर्ण दृष्टि) के वाइस उसकी कोशिशे कामयाव हो गई।

हम शुद्धि के हामियो से पूछते है क्या हिन्दुओ को मुस्तहकम (शक्तिशाली) वनाने का यही एक वसीला (उपाय) है? उनको क्यो नहीं अपनाते, जिनके अपनाने से हिन्दू क़ौम को असली क़ुव्वत हासिल होगी। करोड़ो अछूत ईसाइयो के दामन मे पनाह लेते चले जाते हैं। उन्हे क्यो नही गले से लगाते? अगर आप कौम के सच्चे खैरख्वाह हैं तो उन अछूतो को उठाये, इन पामालो (पद-दलितो) के जख्म पर मरहम रखे। उनमे तालीम और तहजीव की रोशनी पहुँचाये, आला (ऊँच) और अदना (नीच) की कैदो को मिटाये। छूतछात की वेमाना (अर्थहीन) और मुहमिल (निरर्थक) कैदो से कौम को पाक कीजिए। क्या हमारी रासिखुल-एतिकाद (अटल धर्मविश्वासी), मजहवी जमातें डोमो और चमारो से विरादराना मसावात (समानता) करने के लिए तैयार है? अगर नही है तो उनकी शीराजावन्दी (संगठन, जोडने) का दावा वातिल (झूठा) है। आप या तो हुक्काम की रेशादवानियो (गुप्त कोशिशो) के शिकार हो गये है, या मज़हवी तगनजरी ने आपकी विसारत (दृष्टि) को गायव कर दिया है। आपको वाजे (स्पष्ट) हो कि मुसलमानो से दुश्मनी करके अपने पहलू मे कांटे वोके आप अपनी क़ौम को मज़वूत नही कर रहे है। आप मुसलमानो को जवरन कहरन हुकमुरा कौम की मदद लेने के लिए मजवूर कर रहे है। आप अपनी तलवार मुकाविल (प्रतिद्वन्द्वी) के हाथ मे दे रहे हैं। आपका खुदा ही हाफिज है। फिर भी क्या खवर है कि जिन मुसलमानो या वरायेनाम मुसलमानों को पाक करने के लिए आप सारी कौम को तवाही की तरफ़ लिये जा रहे है, वह हमेशा हिन्दू-दामन से वावस्ता (वँधे) रहेगे? कम-अज-कम (कम-से-कम) साविकेतजर्वात (विगत अनुभव) तो इस इस्तिक़लाल (मज़वूती, दृढता) की शहादत (गवाही) नही देते, और समाज ने जितने मारके की शुद्धियाँ की, हर मौक़े पर धोखा खाया। धर्मपाल,

धर्मवीर व गैरअहम (महत्त्वहीन) सब-के-सब आज फिर मुसलमान हैं, तो कौन यह कहने की जुर्अत कर सकता है कि मल्काने राजपूत इस नयी मेहमानी का लुत्फ उठाने के बाद अपने घर की तरफ़ रुख न करेंगे? हमको शक है कि इस जोश-व-खरोश के बाद जब इन हिन्दुओं को हिन्दू सोसाइटी से कमाहक़्क़ा (पूर्णतः) वाकफ़ियत होगी, वे देखेंगे कि हमको शुद्धि से कोई खास फ़ायदा नहीं हासिल हुआ—हमारे साथ अब भी वही छूतछात जारी है। हमारी औलादों की शादियों में अब और भी ज्यादा रुकावटें पैदा हो गयी हैं, तो मुतनफ़्फ़िर (घृणा करने वाला) होकर फिर इस्लाम का दरवाज़ा खटखटायेंगे। मुस्लिम सरबरावर्दं गाने कौम (कौम के प्रतिष्ठित व्यक्ति) की पॉलिसी की जितनी मद्हा (प्रशसा) व सिताइश (तारीफ़) की जाय, वह कम है। वह मोतरिफ (स्वीकार करने वाला) है कि हिन्दुओं को अपनी मजहबी तब्लीग का कामिल (सम्पूर्ण) इस्तेहकाक (अधिकार) है, लेकिन जब यह तब्लीग इन्फिरादी (व्यक्तिगत) हैसियत से गुजरकर मजमूई (सामूहिक) सूरत इख्तियार कर लेती है, जब अखबारों में उसके जोर और तरक़्की की खुश-आइन्द (प्रिय) खबरें शाया (प्रकाशित) होती है, जब इस खुशी में सभाएँ होती हैं, मुबारकबाद दी जाती है, चन्दे होते है, वालण्टियर जमा किये जाते हैं, एक बाकायदा शुद्धि-कैम्प खोल दिया जाता है तो सूरते-हाल तब्दील हो जाती है और उनका यह कौल बिल्कुल सही है।

जमींदारों और काश्तकारों में जाबजा (जगह-जगह) बदमग़ज़िगयाँ होती रहती हैं, उनका शुमार मुल्क के मामूली वाकेआत में किया जाता है। इस तरफ़ किसी की तवज्जो नहीं होती, लेकिन अगर यही बदमज़गियाँ ज्यादा इज्तिमाई (सामूहिक) सूरत इख्तियार कर लें, किसानों के छत्ते कायम हो जायें, उधर ज़मींदारों की टोलियाँ बन जायें और आपस में बाकायदा जग छिड़ जाय, तो सारे मुल्क में वावैला (हाहाकार) मच जायेगा।

बड़े शद्दोमद (जोर-शोर) के साथ कहा जाता है कि मल्काना तो दरअसल हिन्दू है। इन्हें मुसलमान समझना ही ग़लती है। वह हिन्दू नाम रखते है, हिन्दू देवताओं की पूजा करते है, शादियों में पुरोहितों को बुलाते हैं। सिर्फ़ मुर्दे दफन करते हैं और खतना कराते हैं, इसलिए उन्हें फिर हिन्दू दायरे में लेकर हम मुसलमानों पर कोई ज्यादती नहीं कर रहे हैं। मगर सवाल तो यह है कि अब तक मल्कानों का शुमार मर्दुमशुमारी के कागजात में किस जैल (समुदाय) में होता था? हिन्दुओं में या मुसलमानों में? जब यह जाहिर है कि वे मुसलमान शुमार किये जाते है तो उन्हें तब्दीले-मजहब पर आमादा करना यकीनन मुसलमानों की आदादी-कुव्वत (सख्या की शक्ति) को जरर (आघात, हानि) पहुँचाना है। हिन्दुओं में कितने ही ऐसे फिरके है जो इस्लामी

रस्मोरिवाज की पावन्दी करते है, पाँचो पीरो की परस्तिश (पूजा) करते है, सैयद गाजी के मजार पर सिजदे करते है, ताजियो को शर्बत चढाते है, मुहर्रम मे सब्ज कपड़े पहनकर निकलते है। अगर इसी दलील पर आज वे सवके सव मुसलमान हो जाये तो क्या हिन्दू यह खयाल करके अपने को तस्कीन दे लेगे कि वह तो बराएनाम हिन्दू थे ? हिन्दुओ मे ऐसे फिरके मौजूद है जो गायकुशी (गो-हत्या) करते है, मुसलमानो के घर के जूठे टुकड़े खाते है, मगर आज उनके मुसलमान होने की खबर पाकर हिन्दू जामे से वाहर हो जायेगे। इसीलिए न कि इससे उनकी तादादी कुव्वते-मारिज (संख्या-शक्ति के दौरान) खतरे मे आती है। यह भी एक हुज्जत (दलील) पेश की जाती है कि मल्काने खुद-बखुद दस्तबस्ता (हाथ जोडे) इल्तिजा कर रहे है कि हमें हिन्दू बिरादरी मे दाखिल कीजिए, हम अब मुसलमान नही रहना चाहते। माना, मगर क्या अब तक मल्काने सोते थे या आज किसी मोजिज़ (पैगम्बरी चमत्कार) से उनकी मजहबी इरादत (श्रद्धा) हिन्दुओ की तरफ मुन्तकिल (स्थानान्तरित) हो गयी है ? कोई तहरीक (आन्दोलन) बिला खार्जी (बाहरी) तहरीक और इश्तिआल (उत्तेजना) के आलमगीर (विश्वव्यापी) नही हुआ करती। नमक ही के इज़ाफ़ाए-महसूल (कर-वृद्धि) को ले लीजिए। सियासी और बाखबर हलको मे इस पर जिस कदर चूनोचरा (वाद-विवाद) हो रही है, इसका अस्र-अशीर (छोटा हिस्सा) भी ग़रीब देहातियो मे नही है, जिन पर इस इजाफे का बार (भार) पड़ेगा। अवाम मे इश्तिआल (उत्तेजना) पैदा करने से होता है। यह शुद्धि की तहरीक भी इसी किस्म की है। शुद्धि के हामियो ने महीनो और बरसो से यह तैयारी की होगी, ढेले तोड़े होगे, ककर चुने होगे, पानी से सेराव करके ढेलो को नरम किया होगा, तव जाकर अव तुख़्मरेजी (बीजारोपण) का मौका आया है। इस किस्म की दलीलें पेश करना अपने को तूदए-तजहीक (हँसी का पात्र) वनाना है।

समझ मे नही आता कि यह तहरीक इस खास मौके पर क्यो जारी की गयी। मुसलमानो के दिल मे यह शक पैदा होना फ़ितरी (प्राकृतिक) है कि उन्हे बुलाकर, उन्हें दोस्त वनाकर तो यह बगली घूंसा नही लगाया जा रहा है ? जब तक उनसे चशमक (विरोध) था, रकीबाना मुखालफत (शत्रु-सा विरोध) का हगामा गर्म था, तब तक हिन्दुओ को यह तहरीक जारी करने की हिम्मत न पड़ी। अब जब उनसे बिरादराना इत्तहाद कायम होना शुरू हुआ तो हिन्दुओ को उनकी जानिब से कोई अन्देशा नही रहा। यह सवाल हरएक मुसलमान के दिल मे कुदरती तौर पर पैदा होता है, और इसे मनतको (तर्क की) इन्तिहा (सीमा) तक ले जाने से उसे गुमान होता है कि कही ये सब दिलजोइयाँ (दिल-बहलावे) और तलत्तुफ-आमेजियाँ (आनन्द देना, मेहरबानियाँ), यह इत्तिहाद

और इत्तिबात (मैत्री) हमे सुफए-हिन्द (हिन्दुस्तान की भूमि) से मिटाने का पेशखेमा (पूर्व-षड्यन्त्र) तो नही है ? इस गुमान का इजाला (निवारण) क्यो कर किया जाये ? दलीलो से इसका इजाला नहीं होता। जब हामियाने-शुद्धि (शुद्धि के समर्थक) यह कहते है कि हम इस तहरीक से दस्तबरदार (विरक्त) नही होंगे, चाहे इसके नताइज (परिणाम) कितने ही नाखुशगवार क्यों न हों, हम तकदीर की-सी सबात (स्थिरता) के साथ खामोशी से मवानेआत (रुकावटो) को मुत्लक़ (बिल्कुल) परवाह न करके इस तहरीक (आन्दोलन) को जारी रखेगे तो ऐसी हालत मे इस गुमान का इजाला होना तो दूर रहा, वह और वासिक (दृढ) होता जाता है। यह सबात (स्थिरता) और अज्म (श्रेष्ठता) किसी ज्यादा कारामद (उपयोगी) तहरीक के लिए मौजूं (उचित) था।

शुद्धि के हामियो से तो अब हमे ज्यादा माकूलपसन्दी की उम्मीद नही, उन्हे मजहबी जुनून ने अजकार रफ़्ता (बेकार, नामर्द) कर रखा है। मगर हम हिन्दू कौम से पूछते है, अब ऐसी हालत मे शुद्धि तहरीक के मुताल्लिक आप क्या तर्जेअमल (कार्यविधि) इख्तियार करना चाहते हैं ? क्या आप उसके हामियो की दामे-दिरमे (रुपये-पैसे से), सुखने (जबान से) इमदाद देकर हमेशा के लिए हिन्दू-मुस्लिम इत्तहाद या दूसरे लफ़्जों मे स्वराज्य और कौमी हुकूमत से दस्तबरदार (विरक्त) होना चाहते है या अपनी ज़ुबानी और अमली हमदर्दी को इस तहरीक से अलग करके इस इत्तहाद को कायम रखना चाहते हैं ? इतने दिनो मे बहुत-कुछ नुकसान हो चुका है। जब्त व तहम्मुल (सहिष्णुता) की रस्सियाँ तन गयी है और घर मे बडी सेंध पड गयी है, लेकिन अगर आप अब भी चौके तो इसकी नुकसान-तलाफी (क्षतिपूर्ति) हो सकती है। जब्तो-तहम्मुल की रस्सियाँ फिर ढीली हो सकती है और चोर सेंध के दरवाजे से भाग सकता है। यही मौका आपके जागने का है, यही मौका आपकी आने वाली तबाही से बचने का है। एक झपकी और ले ली, सहलंगारी (काहिली) से घाट पर पडे रहे, तो फिर भागना बेसूद (निष्फल) है, क्योकि उस वक़्त आपका सब-कुछ गायब चुका होगा। हिन्दुओ की मजहबी रवादारी (सहृदयता, उदारता) मशहूर है। मजहबी मजाहेमत उनके यहाँ ममनूअ (निषिद्ध) है। यह मौका कि हम इस रवादारी (सहृदयता) का इजहार (प्रकट) करे, और फिर पछताना और हाथ मलना बेसूद (व्यर्थ) होगा।

('जमाना', मई, १९२३)

## क़ौमी इत्तिहाद (ऐक्य) क्यों कर हो सकता है ?

इब्तिदा (आरम्भ) मे इस ख़याल से गो न तसल्ली हुई थी कि जैसे-तैसे अवाम पर तालीम का वेदारकुन (जागृतिपूर्ण) असर होगा ! आपस की यह जाहिलाना मुनाफरत (घृणा) और फिरका दाराना कुदूरत (मनोमालिन्य) दूर हो जायेगी, लेकिन गुजश्ता (व्यतीत) पच्चीस साल मे तालीम ने इफ्लास (कगाली) की मुनासवत (निस्बत) ही से तरक्की की है, तोलवा (छात्रो) की तादाद से अन्दाजा कीजिए तो कई गुनी नजर आती है। एक की जगह सूवए मुत्तहदा (सयुक्त प्रान्त) मे पाँच-पाँच युनिवर्सिटियाँ है, जहाँ वमुश्किल हजार-वारह सौ ग्रेजुएट इम्तिहान मे शरीक होते थे, अव उनकी तादाद वदर्जहा (कई गुना) ज्यादा वढ गयी है, लेकिन इसी रफ़्तार से मुनाफ़रत (घृणा) भी वढ़ती चली जाती है। जहाँ सिर्फ़ गौ-हत्या और कुर्वानी ही हगामे और शर (उपद्रव) का वाइस हुआ करती थी, वहाँ अव आरती और नमाज और वाजे और अजान और शख और जुलूस, गर्ज़ वेशुमार ऐसे असवाव (कारण) निकल आये है, जिन पर आये-दिन हगामे होते रहते है और जिस जमाने का ख्वाब देखकर क़ौमपरस्तो को तसल्ली हुई थी, वह जमाना दूर होते-होते अव शायद उफ़ुक (क्षितिज) के उस पार भी कही नजर नही आता, यहाँ तक कि जो कशमकश नौकरियो और मेम्वरियो की भीख तक महदूद (सीमित) थी, अवाम मे सरायत (असर) करती जाती है। और 'हिन्दुओ से कोई चीज मत खरीदो', 'मुसलमानो की दुकान पर मत जाओ' वगैरा तहरीको ने गोया आतिशगीर (विस्फोटक) माद्दे (पदार्थ) को ऐसा जमा कर दिया है कि जरा-सी चिनगारी आलमगीर (विश्वव्यापी) तवाही का वाइस हो सकती है। कभी-कभी नौजवानो का रंग देखकर उम्मीद जरा देर के लिए लहलहा उठती है, अलीगढ़ या कभी दूसरी अजुमन से कौम परवाना जज्वात की कमजोर-सी आवाज सुनकर भी खून मे ज़रा हरारत पैदा हो जाती है और कौमियत का सुरूर दिल पर तारी होने (छाने) लगता है कि यकायक एक दूसरी तरफ से मुख़ालफाना जज्वात की घन गरज की सदा (आवाज) कानो मे आकर नशा हिरन कर देती है। और अव तो यह कैफ़ियत हो गयी है कि हिन्दू मुसलमानो के मुहल्ले मे रहते हुए काँपता है और मुसलमान हिन्दुओ के मुहल्ले मे रहते हुए।

मगर क्या इस सियासी सरसाम (सन्निपात) से पहले भी यही हालत थी ? किसी पुरानी वस्ती को देखिए, हिन्दुओ और मुसलमानो की दीवारे मिली हुई है। अगर इस किस्म के ख़तरे होते तो हमसायगी (पड़ोसीपन) का ख़याल ही क्यो पैदा होता। गाँव-गाँव मे मकतव (मदरसे) होते थे, बिलउमूम (अक्सर) मौलवी साहव लड़को को पढ़ाया करते थे। सैयद सालार के मज़ार

पर और अजादारी (शोक, मातम) के मौको पर हिन्दू-मुमलमान शरीक होते थे और होली की तकरीब (उत्सव) मे मुसलमान-हिन्दुओ के शादी-व्याह मे भी इस भाईचारे का निवाह किया जाता था। शादी और गमी मे दोनो एक-दूसरे के शरीके-हाल (सगी-साथी) रहते थे और आज कोई हिन्दू चिराग जलने के वाद मुसलमानो के मुहल्ले से सही-सलामत निकल जाये तो देवताओ को धन्यवाद देता है और शायद मुसलमान भी हिन्दुओ के साये से डरता है, और अगर अभी खरीद-व-फरोख्त या आम इसानी ताल्लुकात कायम भी है तो वदर्जा मजवूरी या रकावत (डाह) के जुनून मे। हिन्दू दुकानदार मुसलमान पर्चाफ़रोश से रेशमी कपड़े इसलिए खरीदता है कि हिन्दू कारीगर उसे मयस्सर नही आते और मुस्लिम खरीदार हिन्दू विसाती की दुकान पर इसलिए जाता है कि कोई मुसलमान विसाती नजर नही आता, वरना दिलो मे इस दर्जा नफरत पैदा हो गयी है कि अगर एक कौम दूसरे से वेनियाज (नि.स्पृह) रह सकती तो अपने मावूद (ईश्वर) का शुक्रिया अदा करती।

पुरानी तारीख मे मजलिसी ताल्लुकात का जिक्र वहुत कम मिलता है। मुसलमान फर्माखाओ (राजाओ) के जमाने मे हिन्दुओ के साथ कही-कही ज्यादतियाँ (अनीतियाँ, अत्याचार) की गयी होगी। हिन्दुओ ने भी अपनी हस्ती क़ायम रखने के लिए मुसलमानो से लड़ाइयाँ लड़ी होगी, मगर अव यह अम्र (विषय, समस्या) शहादत का मुहताज नही है कि हिन्दू-मुसलमान फर्माखाओ की लड़ाइयाँ सलीवी (धार्मिक) या हलाकी नही होती थी, वल्कि महज मुल्कगीरी की हवस या जाती वदगुमानी या हुकुमराना शोरीदासरी (पागलपन) उनकी मुहर्रिक (उत्तेजक) हुआ करती थी। हाँ, अदवीयात मे हिन्दुओ की कसरत और हिन्दी फने-शेर (काव्य-कला) मे मुसलमानो की तब्अ-आजमाइयाँ (काव्य-रचनाशक्ति) देखकर यह गुमान होता है कि इनमे मजलिसी ताल्लुकात भी थे। सतही नही वल्कि काफी गहरे थे, क्योकि अदवी इत्तिवात (साहित्यिक मेल-मिलाप) विला दोस्ताना ताल्लुकात के मुमकिन नही, और अगर मान भी ले कि पहले ही वाहमी (पारस्परिक) मुनाफरत (घृणा) मौजूद थी और हिन्दू और मुसलमान एक-दूसरे के जानी दुश्मन थे, तो वह जिहालत और सियासी जुमूद (खिन्नता) और वेखवरी का जमाना था, वरना सल्तनत ही क्यो जाती और ताजिरो (व्यापारियो) की एक छोटी-सी जमात अपनी हिम्मत और तदवीर से एक वर्रे-आज़म (महाद्वीप) पर तसल्लुत (अधिकार) क्यो कर पा लेती ? यह दौर तो बेदारी (जागृति) और रोशनी का है। आज एक वच्चा भी जितनी तारीख (इतिहास) जानता है, और कौमो के उरूज-व-जवाल (उत्थान एव पतन) पर जिस वेदार-मग्ज़ी (सचेत मस्तिष्क) से मुहाकमा (फ़ैसला) कर सकता है, उतना एक सदी कब्ल (पूर्व)

बड़े-बडे उलमा (विद्वान्) के लिए नामुमकिन-कयास (असम्भव विचार) था। जब लोग पन्द्रह सौ साल पहले की दुनिया मे बसते थे और हालाँकि आज भी हमारी वह कदामत (पुरानापन) और जुमूदपरस्ती (मलिनता, गत्यावरोध) कायम है, और आज भी हम मजलिसी सियासी मामलात मे कदीम (पुरातन) रवायतो से इल्हाम हासिल करते है, लेकिन फिर भी मुकाबलतन (मुकाबले मे) हमने दौर-ए-जदीद (आधुनिक काल) की जेहनियत बहुत-कुछ हासिल कर ली है। अब हमे मालूम है कि कौम अपने ऐबो और खूबियो के साथ क्या चीज़ है, वह क्योकर बनती है, क्योकर मुन्तज़िम (व्यवस्थित) होती है और किन-किन हालात मे मुन्तिशर (तितर-बितर) होती है, इसके अर्कान (खम्भे, सदस्य) क्या है, मुहर्रिक असबाब (गति देने वाले कारण) क्या है? ज़रूरीयात-ए-रोजगार से हम काफ़ी बाखबर है, चुनाँचे इस दौर मे भी जब इस्तिशार (परामर्श, सलाह-मशवरा) और इफ़्तिराक (फूट, वैमनस्य) के असबाब (कारण) ही रोज़-बरोज़ गालिब आते-जाते है तो कुदरती तौर पर हमे अपना मुस्तकिल तारीक (अन्धकारमय) और मायूस-कुन (निराशाजनक) नज़र आने लगता है और ऐसा गुमान होता है कि शायद हम दुनिया से मिट जाने के लिए ही है, शायद अज़ल तक (अनादि काल तक) हमारा गुलाम रहना ही मशीयत-ए-इलाही (ईश्वरेच्छा) है, शायद उस ज़माने में जब हब्शी कौमें भी आज़ाद है और आज़ादी की वकत करती है और खून से उनकी हिफाजत करने को आमादा रहती है, हमे आजादी के दर्शन न होगे। इक्तिसादी (आर्थिक) कशमकश के साथ जब दिल पर मायूसी ही गालिब आ जाये तो कौम मे जिन्दगी कहाँ से आये, रूह कहाँ से आये? ताकत और तकवियत (शक्ति) तो उम्मीद से आती है, हिम्मत तो बढती है पौधे की हरी-हरी पत्तियाँ देखकर, जो पौधा रोज़-बरोज खुश्क और मुर्दा होता जाता हो उससे क्या तवक़्को (आशा) की जाये?

इस फरेब से हम अपने दिल को धोके मे नहीं डाल सकते कि यह जो कुछ हो रहा है जहला (मूर्खो) की कमनजरी और तअस्सुब (धार्मिक पक्षपात) और मजहबी जुनून के मातहत हो रहा है। काश ऐसा होता तो इस्लाह (सुधार) की उम्मीद कायम रहती। ज़हला (मूर्ख) हमेशा जाहिल नही रह सकते और एक ऐसे जमाने का ख्वाब देखा जा सकता था जब जहला ज़हला न होगे, लेकिन रोना तो यही है कि यह उन हस्तियों की इनायतें है जो खुदा के फ़ज़ल से इल्म और फ़ज़ीलत (प्रतिष्ठा) और अक़्ल (बुद्धि) के अलम-बरदार (झण्डा उठाने वाले) है, उनमे कौम का दर्द भी है, अपनी कौम को फिर उसी उरूज (ऊँचाई, बुलन्दी) पर देखने की काबिले-नाज तमन्ना भी है, और यह कैसे कहा जाये कि वह गुमराह है या किसी तीसरी ताकत के इमा और तहरीक

(सकेत) के जेरे-असर है या रुसूख और विकार (प्रतिष्ठा, गम्भीरता) और मसब (पद, अधिकार) की धुन मे अम्दन (इरादे के साथ) कौम का गला घोट रहे है। हमे यह तस्लीम करना चाहिए कि वह जो कदम रखते है, पूरी जिम्मेदारी के साथ जमीर की तहरीक से। किसी को किसी की नीयत पर शुबहा करने का हक़ नही है। हाँ, हम यह तहकीक (जाँच-पडताल) करने की कोशिश कर सकते है कि जिन दिमागो मे इत्तिहाद (एकता), मसावात (समानता) और आकिवत (भविष्य) की स्प्रिट पैदा होनी चाहिए थी, उनमे मुनाफरत (घृणा) और तअस्सुव (धार्मिक कट्टरता) और वरादरकुशी (भाई को मार डालने) के जज्बात क्यो मुश्तेइल (प्रज्वलित) हो रहे है?

इसमे कोई शक नही कि दोनो फिरको मे किसी हद तक वदगुमानी हमेशा रही है। हिन्दू कभी यह न भूल सका कि मुसलमानो ने उस पर फतह पायी है, न मुसलमान ही यह भूल सके कि वह फातेह (विजेता) है और हिन्दू मफ़्तूह (विजित)। फातेह (विजेता) मफ़्तूह (विजित) को हमेशा जलील और हकीर (तुच्छ) समझता है और उसकी मुआशरत (सभ्यता) के हरएक पहलू मे उसे ऐव-ही-ऐव नजर आते है। हिन्दुओ ने फलसफे (दर्शन) और अमलीयात (जन्म-मन्त्र आदि) मे कितना ही कमाल क्यो न हासिल किया हो, वह एक हमलावर कौम से अपनी हिफाजत नही कर सकते। जव उनका फ़लसफ़ा और अमल और तहजीवी इत्तिहाद उन्हे मुसलमानो से नही वचा सकता तो कुदरतन हिन्दुओ के साथ उनका फलसफा और उनके रूहानी इन्किशाफात (आत्मिक गवेषणाएँ) भी जिल्लत की निगाहो से देखे जाने लगे। कही-कही एक शाह दारा शिकोह पैदा हो गया हो लेकिन मुसलमानो ने इसे मुर्तद (विधर्मी) समझा और मुस्लिम उलमाओ ने यह फरेव क़ायम रखा कि हिन्दू वुतपरस्त (मूर्तिपूजक) और वातिल-परवर (असत्य-पालक) और तौहीद (अद्वैतवाद) से नाआश्ना (अनभिज्ञ) है, और इस लिहाज़ से मुर्तद (विधर्मी) और मुल्हिद (नास्तिक, विधर्मी) सव-कुछ है। आज अग्रेज भी कायम है, मगर इस कौम की वेदारमग्जी (समयानुसार कार्य करने को) देखिए कि हिन्दू और मुसलमान अपने मजाहिव (धर्मो) के मुतअल्लिक जो कुछ नही जानते, वह यह लोग जानते है। हिन्दू फलसफ़ा और योग और उपनिषदो पर जितनी आलिमाना तसानीफ (व्याख्या) उन्होने की है, उतनी हिन्दुओ ने नही की। आलीहाजा (इसलिए) मुस्लिम तारीख़ (इतिहास) और फ़लसफे पर यही योरोपियो ने जितने फाजिलाना (विद्वत्तापूर्ण) अन्दाज से वहस की है, यह भी किसी मुसलमान ने की हो। 'तमद्दुन-ए-अरव' एक फ्रांसीसी का एक तर्जुमा है और मैक्समूलर अभी तक हिन्दुस्तान मे पैदा नही हो सका। चुनाँचे वह फ़ातेह और मफ़्तूह की वदगुमानी वरावर क़ायम रही और वह एक लाजमी वात थी,

मगर होना यह चाहिए था कि फ़ातेह भी मफ़्तूह हो गया तो इसे मुफ्तूहों (पराजितो) से हमदर्दी हो और वह बदगुमानी के बजाये इत्तिहाद और इत्तिफ़ाक़ (एकता और मैत्री) रूनुमा (मुँह दिखाने के लिए) न हो और दोनो मुत्तहिद (सगठित) होकर हुक्मरॉ ताकत (शक्ति-सम्पन्न शासक) से आजादी के लिए मुकाबला (प्रतियोगिता) करे। यह एक नफ़्सियाती हकीकत (मनोवैज्ञानिक सत्यता) है, लेकिन हिन्दुस्तान मे वह नफ़्सियाती हकीकत बातिल (असत्य) होती जाती है और आज दोनो महकूम (गुलाम) और मज्लूम (जिन पर जुल्म हो) और मफ़्लूज जमाअते (लकवे से मारे वर्ग) पहले से भी ज्यादा शिद्दत के साथ नफरत बदगुमानी का शिकार हो रही है। अगर मजहब फिलवाकै (सचमुच) जगो-जदल (रक्तपात) ही सिखाता है तो वह दुनिया के बरकत (कल्याण) का बाइस नही हो सकता। अगर ख़ालिक (स्रष्टा) का यह मंशा होता कि हिन्दुस्तान में सिर्फ हिन्दू या मुसलमान रहे तो वह इनमे से एक को फ़ना (नष्ट) कर देता। उसके लिए यह तो कोई बहुत मुश्किल बात न थी, मगर जब एक हजार साल तक दोनो मौजूद है तो खालिक का मशा किसी एक को फना करना नही, दोनो को ज़िन्दा रखना है। एक-दूसरे को मिटाने की कोशिश करना खालिक की मशा के ख़िलाफ़ है। इसलिए मजहब से यह फेल (बुरा कर्म) बहुत दूर है, और जो लोग मुनाफरत (मिथ्याचार) फैलाते है, वे हुकूमत-इलाही (ईश्वरीय सत्ता) से इन्हिराफ (अवज्ञा) करते है। हकीकत यह है कि जो शख्स सच्चा और दीनदार है वह गैरमजाहिब (दूसरे धर्मों के) पैरुओ (अनुयायियो) से तो क्या, हरएक जीहयात (प्राणी) से मुहब्बत रखता है। वह हरएक से उसी वहदत (एक ईश्वर) का जलवा देखता है और उसी तबा (आदत, स्वभाव) रोशन मुनाफ़रत की तारीकी (अन्धकार) को अपने अन्दर दाखिल नही होने देती। जहाँ तक मैने ग़ौर किया है वह लीडर जो खास हुकूक (अधिकारो) और ख़ास रियाअतो और तहफ़्फ़ुजात (सुरक्षाओ) के क़द्रदाँ है, वह मजहब के जेरे-असर यह अमल अख्तियार नही करते, बल्कि जाती और शख्सी एतबार से सरबर आवर्दगी (प्रतिष्ठा और सम्मान) की हवस तो हर शख्स मे होती है और जब वह देखता है कि इत्तिहाद के हामियो मे कही पुर्सिश (आदर) नही है और इसके बरअक्स (विपरीत) इफ़्तिराक (वैमनस्य, फूट) के मुरीदो की खूब पीठ ठोकी जाती है और उन्हे मसब और ओहदे अता होते है और बरगुजीदो (नेक आदमियो) के तबके मे इसकी कद्र व मजिलत (आदर-सत्कार) कही ज्यादा हो जाती है तो एक जाहपरस्त (प्रतिष्ठा-लोलुप) और उरूजपसन्द (उन्नति का इच्छुक) तबीयत के लिए तवाजुन (सन्तुलन) रखना मुश्किल हो जाता है। मेरे लिए यह बावर (विश्वास) करना मुहाल है कि खाँ अब्दुल गफ्फ़ार खाँ या शेख मुफ़्ती किफ़ायतुल्लाह या हकीम अजमल

खाँ मरहूम की-सी वर्गजीदा (नेक) हस्तियाँ फिरकापरस्त मुल्लाओ के मुकावले मे कम मुसलमान है, या भाई परमानन्द जी, डॉक्टर मुजे, महात्मा गांधी और सी. राजगोपालाचारी के मुकावले मे ज्यादा हिन्दू है। मजहव का यहाँ मुत्लक (विल्कुल) सवाल नही है। मजहव आपस मे वैर रखना नही सिखाता है। यह महज हिर्सऔर खुदगरजी का सवाल है और जितनी जल्द हम यह हक़ीकत समझ लेगे उतनी ही जल्द हम इन नकली रहनुमाओं से परहेज करेगे और जिस वक्त भी ऐसा माहौल पैदा होगा, उस वक़्त अपनी कौम को अपनी जात (निजी स्वार्थो) पर कुर्वान करने वालो के लिए ज़िन्दा रहना दुशवार हो जायेगा।

मुझे अपने वचपन का एक वाकिआ याद है जिसे आज भी याद करता हूँ। यही जी चाहता है कि काश वह जहालत (मूर्खता, जड़ता) का गुजरा हुआ जमाना पलट आता। होली का दिन था। हिन्दू हलकारो की एक मुनज्ज़म (सघटित) जमाअत रग-पिचकारियो और अवीर और गुलाल से मुसल्लह (सज्जित) होकर मुसलमान तहसीलदार पर हमला करने चली। मैं भी अपने वालिद मरहूम के साथ उस जमाअत के साथ था। तहसीलदार साहव वड़े दीनदार वुज़ुर्ग थे, रोजे-नमाज़ के पावन्द। उन्हे जैसे ही इन हमलावरो की खवर मिली, उन्होने अपना दीवानखाना तो खुला छोड दिया और महल के कमरे मे रूपोश होकर दरवाजा वन्द कर लिया। हमलावरो ने दरयाफ़्त किया तो मालूम हुआ कि तहसीलदार साहव वगल के कमरे मे छुपे हुए है। अव इधर से वार-वार गुजारिश हो रही है कि हुज़ूर वाहर तशरीफ लाये, हम सिर्फ सलाम करने हाजिर हुए है, कोई हुजूर के ऊपर एक कतरा भी रग न डालेगा। मगर हुज़ूर है कि खवर भी नही होने देते। कसमे खाई जा रही है, मगर तहसीलदार साहव को एतवार ही नही आता! आखिर मुहल्ले वालो ने एक नयी तरकीव सोची। दीवानखाने और उस कमरे के वीच मे एक पर्दे की दीवार थी जो छत से दो-ढाई हाथ नीचे ही खत्म हो गयी थी। लोगो ने एकदम कुलह मँगवाया और उसमे रग भरकर जो छोड़ा, तो तहसीलदार साहव सर से पाँव तक रग से शरावोर हो गये और आखिर एक अन्दाज-ए-मुहव्वत के साथ दरवाज़ा खोलकर हँसते हुए वाहर निकल आये। फिर तो उनके जिस्म का कोई अज्जी (हिस्सा) न वचा, लोगो ने दाढ़ी भी रँगी, रुखसार (कपोल) भी रँगे और उसके वाद इतर और पान भी पेश किया। तहसीलदार साहव ऐसे खुश थे कि उनका मुतवस्सिम (सुस्मित) चेहरा आज ४५ साल के वाद भी मेरी नजर के सामने ही है, और जव मैं किसी फ़रिश्ते का ख़याल करता हूँ तो वही नूरानी सूरत सामने आ जाती है और आज यह लग्वियत (अनर्थता, शरारत) फैली हुई है कि रग खेलना कुफ्र से विद्अत (इस्लाम धर्म में नयी वात) है और कही-कही होली के ज़माने मे रग का छीटा पड़ जाने पर

खून के दरिया बह जाते है। इस बेदारी (जागरण) के जमाने से तो वह वेखबरी का ज़माना ही गनीमत था, जबकि लोगो मे रवादारी (सहृदयता) थी, पासदारी (सहायता, पृष्ठ-पोपण) थी, शादी व गम मे शरीक होने की तौफीक (उमग) थी। अगर मज़हव हमे इतना तग-नजर वना देता है तो मैं ऐसे मजहव को दूर से सलाम करूँगा, तो क्या तहज़ीवी इख्तिलाफात (सास्कृतिक मतभेद) इस वरादरकुशी (भाई को मारने) के वाइस है? वेशक हरएक क़ौम अपनी तहज़ीव की आहनी (लोहमय) कल्चर की हिफ़ाजत करना चाहती हैं और उसका यह मुतालवा (माँग, तकाज़ा) हक-बजानिव (सच्चाई की ओर) है। अपनी जुवान की रस्मुलखत (लिपि), अदव की, मुआशरत (सभ्यता) की, रुसूम (परम्पराओ, रस्मो) व आदाव (तहजीब, शिष्टाचार) की मुहब्वत हर एक वाखबर इसान मे होती है और होनी चाहिए, लेकिन इसकी भी हद है। सच्ची आजादी वही है जो दूसरो की आजादी की भी क़द्र करे। अगर एक जमाअत को अपनी मस्जिद मे अजान देने का हक है, दूसरी जमाअत को अपने गिरजे मे घण्टी वजाने का, तो तीसरी जमाअत को अपने मन्दिर मे नाक़ूस (शंख) वजाने का हक क्यो न हो? वाज हिन्दू रियासतो में मुस्लिम कल्चर की तौहीन की जाती है, वाज मुसलमान रियासतो मे हिन्दू कल्चर की, दोनो का ही तर्जे-अमल इसाफ़ के वईद (विरुद्ध) है। हर एक जमाअत के लिए आजादी का एक ही मेयार (मापदण्ड) होना चाहिए, मगर यहाँ आये-दिन मस्जिदो के सामने से निकलती हुई वारातो और जुलूसो पर हमले होते हैं। मुझे यकीन है कि अगर हिन्दुओ की वारातो के एवज कोई सरकारी जुलूस वैण्ड वजाता हुआ निकले तो मस्जिद के नमाजी खामोशी से नमाज पढ़ने मे मसरूफ रहेगे। लेकिन हिन्दू वाजा, हालाँकि इसको वजाने वाले मुसलमान होते हैं, नमाज मे मुखिल (वाधक) हो जाता है और दीनदारी (धार्मिकता) का जोश उवल पडता है। मैं तस्लीम करता हूँ कि दुनिया हिम्मत वालो की है और यहाँ वही गालिव (विजेता, शक्तिशाली) आता है जो अपना ढोल खूव जोर से पीट सकता है। ताकतवर हुकूमत करते हैं, कमज़ोर महकूम (प्रजा, दास) होते है। यह उसूल कानूने कुदरत है। इन्साफ़ और मसावात (समानता) वगैरा उसूल शायरो और अख्लाकियात (नैतिकता) के मुसन्निफो (लेखको) तक ही महदूद (सीमित) है। जर्मनी और इटली मे आजकल यही ज़ेहनियत यहूदियो को मिटाये डाल रही है और यह एक मुसल्लम सवूत (सर्व-मान्य तथ्य, प्रामाणिक सत्य) हो गया है कि यूरोप की ताक़तवर कौमे ही खुदा के घर से दुनिया पर हुकूमत करने के लिए नाजिल हुई है, लेकिन यहाँ तो हुकूमत कोई तीसरी ताकत ही कर रही है और एक जमाअत अगर दूसरी पर गालिव भी आ जावे तो भी उसे अपनी फ़तेह (जीत) का समरा (नतीजा)

नही मिल सकता; और इसका नतीजा भी इसके सिवा और कुछ नही हो सकता कि गुलामी की मुद्दत और दराज (लम्बी) हो जाये। कहा जाता है कि हिन्दुओ के छूतछात के बाइस दोनो फिरके आपस मे मुत्तहिद (सयुक्त, सहमत) नही हो सकते, क्योकि जब तक ये दोनो हमनिवाला और हमप्याला न हो, बाहम (परस्पर) खुलूस (निष्कपटता) कहाँ और एतबार कहाँ? मगर इस खयाल मे सदाकत (सत्यता) का एक जुज (भाग) मानते हुए भी हम इसके कायल नही। पजाब मे छूतछात का नाम नही, लिबास भी करीब-करीब दोनो जमाअतो का यकसाँ है, जुबान भी एक, रस्मुलखत भी एक, फिर भी जितनी कशाकशी पजाब मे है, उतनी किसी और सूबे मे नही है। और क्या मुसलमान -मुसलमान नही लडते या ईसाई-ईसाई नही लड़ते या हिन्दू-हिन्दू नही लड़ते? हम-मजहब होना बाहमी जग व जिहाद (आपसी उपद्रव तथा युद्ध) को नही मिटा सकता। यह खुलूस और रवादारी तो सच्ची बेदारी (जागृति) ही से पैदा हो सकती है जो मजहबी, मुआशरती और तहजीबी मेयारो और तखय्युलात (कल्पनाओ, भ्रमजालो) को मुनासिब और बेजरर (हानिरहित) हुदूद के अन्दर रख सकती है। जब तक हममे यह जेहनीयत न जोरदार होगी कि मजहब सभी मिनजानिब (तरफ से) खुदा है, और सब ही मजाहिब (धर्मो) को जिन्दा रहने का यकसाँ हक है। सब-के-सब जरूरतो और हालात के जेरे-असर पैदा हुए है और जब तक इनकी जरूरत रहेगी वह जिन्दा रहेगे। कोई मजहब, कोई मुआशरत (सभ्यता), कोई इबादत (पूजा) किमी दूसरे पर फजीलत (श्रेष्ठता, प्रधानता) नही रखती। जब तक इसे न समझा जायगा, उस वक्त तक मुल्क मे सुकून न होगा और यह मनाकशे (कशमकश) रोज-बरोज जोर पकडते जायेगे और मुल्क जहन्नुम से बदतर होता जायेगा। मै एक हिन्दू की हैसियत से कह सकता हूँ कि हिन्दू किसी किस्म की एआनत (सहायता), हिफाजत (बचाव, देख-रेख,) अलेहदगी नही चाहता। वह हरएक मैदान मे आजादी से मुसलमानो के दोश-ब-दोश (कन्धे-से-कन्धा मिलाकर) चलने को तैयार है। वह कौम को मुत्तहिद (मेल-मिलाप) और मजबूत बनाने के लिए बसाऔकात इस हद तक दब जाता है कि इस पर बुजदिली और पसहिम्मती का इलजाम आयद किया जा सकता है और वह किसी के हकूक छीनना नही चाहता। मुलाजमत मे, नियाबत (प्रतिनिधित्व मे) वह अपने हक से एक जौ भी ज्यादा नही माँगता। वह मुश्तरका नियाबत (साझे के प्रतिनिधित्व) का हामी है, मगर इसलिए नही कि वह अक्सरियत (बहुमत) पाकर मुसलमानो को सताये और दबाये, बल्कि इसलिए कि इश्तिराक अमल (समानता के व्यवहार) से कौम मजबूत होती है। मगर यह इससे बर्दाश्त नही होता कि एक जमाअत तारीखी (ऐतिहासिक), नस्ली, मआशरी (आर्थिक) या किसी बिना पर भी दूसरी

जमाअत से तफ़व्वुक (प्रधानता, तर्जीह) और तरहुम (अहमीयत) की तालिब (इच्छुक, लालायित, याचक) हो। मसावात (समानता) और कामिल मसावात (पूर्ण समानता) के सिवा दोनो जमाअतो मे खुलूस और यकजिहती (मित्रता, सहमति) पैदा होने की कोई सूरत नही। मुझे याद नही आता कि किसी इस्लामी मजहबी जुलूस पर किसी हिन्दू जमाअत ने हमला किया हो या किसी मुसलमान लडकी या औरत की किसी हिन्दू के हाथो इस्मतदरी (बलात्कार, सतीत्व-हरण) हुई हो या मुलाजमत मे मुसलमानो के हिस्सो पर किसी हिन्दू लीडर ने एतराज किया हो, मगर इसके बरअक्स (प्रतिकूल) मुसलमानो की जानिब से इस किस्म की वारदाते और एतराजात बराबर होते रहते है। हिन्दू अगर एतराज़ करता हो तो अग्रेजो के तनासुब (अनुपात) और हिस्से पर; मुसलमानो की जानिब से अग्रेजो पर कभी कोई एतराज नही होता। इनकी निगाह हिन्दुओ के हुकूक पर रहती है। हिन्दुओ का यह हुक्म खालिस और मस्लेहत (परामर्श, भेद, हित) या तदबीर (प्रयत्न, उपाय) पर मबनी (निर्भर) है, ऐसा कहना गलत होगा। हिन्दू फिरको मे कितनी ही ऐसी जातें है जो मजहबन जग-व-जदल से दूर रहने के बाइस (कारण) अब इस कदर पस्तहिम्मत हो गयी है कि उनमे अपनी हिफाजत करने की ताकत नही रही। और कोई भी मुनजिम जमाअत (सगठित समूह) चाहे वह हिन्दू हो या मुसलमान हो या ईसाई हो या महज मुफ्सिदो (उपद्रवियो) का गिरोह हो, उन्हे बड़ी आसानी से पामाल (पददलित) और जलील कर सकता है। हिन्दू फ़िरके मे एक बड़े हिस्से और फिरके की यह बेबसी और कमजोरी, जिसके लिए हिन्दू धर्म की सख्तियाँ और कैदे जिम्मेदार है, इस किस्म की बेहुरमती (अपमान) बर्दाश्त करने पर मजबूर है और शायद इसकी कमजोरी ही दूसरी जमाअतो को इस पर हमला करने को तहरीक (प्रवृत्त) करती हो, और अगर आपस मे क़ौमी इत्तिहाद होता है तो हर दो फिरको के सरबराबर्द (मुखियो) व असहाब (साहिबान) का फर्ज़ है कि इन शर्मनाक वारदातो के इंसिदाद (बन्द करने) की कोशिश करे। जब तक हम हरएक मामले को—चाहे वह सियासी हो या मआशरती (आर्थिक) या तमद्दुनी कौमी नुक्तए-नजर से देखने की आदत न डालेगे और फ़िरके वाराना जज्बात ही हमारे ऊपर ग़ालिब रहेगे, उस वक़्त तक इत्तिहाद (एकता) अम्र (कार्य) मुहाल (असम्भव) है। जब तक किसी गरीब हिन्दू औरत की बेहुरमती (बेइज्जती) को मुसलमान लीडर [illegible] जानिब-

से फायदा उठाकर इस्लामी हुक़ूक़ की हिमायत के पर्दे मे जाती अगराज (स्वार्थों) की शिकमपुरी (सन्तुष्टि करने) में दरेग नही कर रहे है। जाती वकार (निजी मान-मर्यादा) के एतबार से तो इनका यह फेल (काम, बुरा कर्म) सरासर हक वजानिव है, लेकिन कौमी एतबार से इस तर्जे अमल की काफ़ी फुजम्मत (आलोचना, फटकार) की जा सकती है, क्योंकि यह हिन्दुस्तान की मुस्तामर हुकूमत (उपनिवेशी सरकार) का जामिन (जमाने की चीज़) हो रहा है।

काश्मीर और अलवर मे मुसलमानो पर वेजा सख्तियाँ हो रही थी। इस्लामी रियासते ही नही बल्कि यह तो हरएक रियासत का दस्तूर है। आम रिआया पर हर तरह के मजालिम (अत्याचार) ढाये जाते है। मुस्लिम लीडरों ने काविल-ए-तारीफ हमीयत-ए-कौमी (स्वाभिमान, कौम की खुद्दारी) से काम लेकर रिआया को रियासतो के मजालिम से बचाया। सियासी वेदारी (राजनीतिक जागरण) के मानी यही है कि हुर्रीयत (स्वतन्त्रता) इस्तिब्दाद (अत्याचार) के किलो को तोड दे। फिरकापरस्त हिन्दू लीडरो के सिवा और सबने मुसलमानो की इस जद्दोजेहद को एहतिराम (आदर-सम्मान) की नजर से देखा। हाँ, इसकी शिकायत जरूर रही कि इस कशमकश मे हिन्दू रिआया की अकलियत (अल्पसख्यक जमात) गेहूँ के घुन की तरह पीसी गयी। वही काम अगर कम्यूनल उसूल से आम रिआया के एतबार से होता तो किसी को शिकायत का मौका न रहता, मगर यह हिन्दुस्तान की वदनसीवी है कि यहाँ एक मुक्तदर (अधीन) जमाअत हर एक मसले पर कम्यूनल पहलू ही से निगाह डालता है और आम रिआया के फलाह (कल्याण) से इसे कोई तअल्लुक नही होता। यहाँ भी इसकी नजर तालीमयाफ़्ता तबके तक ही महदूद रहती है। नीचे तबके के इसान किस बुरी तरह पामाल (पद-दलित) हो रहे है, इधर इसकी भूलकर भी आँखे नही उठतीं। काश्तकारो और मज़दूरो मे भी हिन्दू और मुसलमान दोनो ही शामिल हैं, लेकिन इनकी हिमायत मे कोई मुस्लिम आवाज़ नही उठती। इफ़्लास (कंगाली) और बेकारी और तिजारती कसादबाजारी (व्यापारिक सस्तापन) और सियासी वेउन्वानियो (राजनीतिक कुचक्रो) के हाथो दोनो ही जमाअते यकसाँ परेशान है। मगर इन उमूर (समस्याओ) पर फ़र्याद करने के बार (भार) गैरमुस्लिम तबके ही पर है। मुसलमानो की यह बेहिसी (चेतनाशून्यता, सुन्नता) बड़ी हद तक तारीख़ी असबाब (ऐतिहासिक कारणो) पर मबनी (निर्भर) है। अगर उनमे यह सियासी जूमूद (राजनीतिक मालिन्य) न आ जाता तो हिन्दुस्तान पर दूसरो का इक़्तिदार (शासन, प्रभुत्व) ही क्यो होता? मंसब और वेकार का लालच और रसूख और हुक्कामपरस्ती के जुनून का भी तारीख (इतिहास) से

तअल्लुक है। आज हैदराबाद दकिन और दूसरी इस्लामी रियासतो मे ज्यादा-तर ओहदे मुसलमानो के हाथो मे ही है। शाही जमाने मे भी यही दस्तूर था। वह हिन्दू जाते (जातियाँ) जो इस ज़माने मे बरसरे-इक्तिदार (प्रभुत्व मे) थी, मसलन कशमीरी और कायस्थ असहाब, इनमे भी वही तमकनत (अभिमान, तडक-भड़क) और अमारत (अलामते) की बू सरायत (प्रवेश, असर) कर गई। चुनाँचे एक आदमी किसी ओहदे पर पहुँच जाता था तो दर्जनो मुफ़्तखोरे, काहिल, बेहिस (चेतनाशून्य) रिश्तेदारो के रिश्तेदार आकर घेर लेते थे और इसके बल पर जिन्दगियाँ पार कर देते है। इसी तरह अवाम मे खुशामद, सहलपसन्दी और मुनइमपरस्ती (धनी की गुलामी) की आदत पड़ गई और रफ़्ता-रफ़्ता यही उनकी जिबिल्लत (प्रकृति) हो गई। मगर अब इस जमाने मे वह इक्तिदार (प्रभुत्व, रोबदाब) व मसब कहाँ? जहाँ मुसलमान ८० फ़ीसदी थे वहाँ अब उन्हे ३३ फीसदी जगहे भी मुश्किल से मिलती है। अब तो तादादशुमारी होती है और उसके एतबार से नियाबत (स्थानापन्न नियुक्तियो, प्रतिनिधित्व) और मुलाज़मत (नौकरियो) मे हिस्से मिलते है। सहलपसन्दी के बाइस उनसे मुक़ाबले की सलाहियत (योग्यता, पात्रता) भी गायब हो गई और ज़ेहनी इन्हितात (ह्रास) पैदा होने लगा। चुनाँचे मुस्लिम नौजवान आज भी मुकाबले से घबराते है और इन्तिखाब (चुनाव) के दामन मे छुपकर अपनी आफियतपसन्दी (आरामपसन्दी) का सबूत देते है। मुनासिब यह था और दानिशमन्दी (बुद्धिमता) और दूरबीनी (दूरदर्शिता) इसमे थी कि वह जमाना न बातो न साज़ व तो बाज़माना ब-साज़ (जमाने के साथ होने) का सुबूत देते और बदले हुए हालात रोज़गार से हम-आहग (एक-सी राय वाले) होने की कोशिश करते, मगर वह आज भी उसदौरे-क दीम (पुराने जमाने) के ख्वाब देख रहे है और अपने कैरेक्टर मे इस खामी के बाइस मुल्क को तबाही की तरफ लिये जा रहे है। जो कुछ जेहनी इस्तेहकाम (बौद्धिक दृढता) से हासिल कर सकते थे, वह उसे खुशामद और तफर्रुकात (भिन्न-भिन्न, अलग-अलग रहने) की तहरीक (प्रवृत्ति) और दीगर काबिले एतिराज (आपत्तिजनक) तरीको से हासिल करना चाहते है। कही यह नारे लगाये जाते है कि हम हिन्दुस्तान के दरबान है, कही यह कि हम फरमाँ खाहाने कदीम (पुराने शासको के कुल) के नाम-लेवा है। कही कुछ और मोहमल सदाएँ (निरर्थक आवाज़े) बुलन्द की जाती है और अपने वकार और सतूत (इज्जत और हुकूमत) और उलुलअज्मी (साहसिकता) का सिक्का जमाने के लिए अवाम के मजहबी जज्बात को मुश्तइल (प्रज्वलित) करने से भी परहेज नही किया जाता, और अवाम तो अवाम है। भेड़ो को जिस तरफ़ चाहो हाँक ले जाओ। ज़रा भी खयाल नही कि इसका नतीजा क्या होगा। मेरी

तहरीर (लेख-पत्र) से यह भी गुमान हो सकता है कि मैं भी हिन्दू हूँ और फिनरतन हिन्दुओ की जानिबदारी (तरफदारी) कर रहा हूँ। मुझे हिन्दू होने से तो इन्कार नही है, और बहुत मुमकिन है कि हिन्दू होने के बाइस मैंने मुसलमान भाइयों के साथ कुछ बेइन्साफी की हो, लेकिन मेरा खयाल है मैं मुतअस्सिब हिन्दू (तगनजर हिन्दू) नही हूँ और जो कुछ मैंने लिखा है, वह सदाकत (सत्यता) के इजहार के खयाल ही से लिखा है। अब वह जमाना आ गया है कि हम अपने खयालात और शिकायतें साफ-साफ लिखे और ठण्डे दिल से इन पर बहस करके सूरतेहाल (मौजूदा हालत) मे इस्लाह (सुधार) कर सके। खामोशी बाज हालतो मे तिर्याक (विषहर) है तो अक्सर हालतो मे जहर कातिल है। हिन्दुओ की कौम परस्ती का बईन (यकीनन) सबूत काग्रेस है, जिसमे फिरकावाराना मामलात को हमेशा पसेपुश्त (परोक्ष मे) डालने की कोशिश की है और हर एक मसले को कौमी पहलू ही से देखा है और यह इसकी सदाकत ही है जिसने बेदारमग्ज (समयानुसार सचेत व कार्यरत) मुसलमानो को इसमे शरीक कर दिया है। हिन्दू-सभा जैसी जमाअत को इसके मुकाबले मे फरोग (उन्नति) हासिल नही हुआ, यह हिन्दुओ की कौम-परस्ती की दलील है, लेकिन जब फिरकावाराना रायें इस कद्र तुद (तीव्र, कुपित, तेज) हो जाती है कि काग्रेस को अपनी जान बचानी मुश्किल हो जाती है, तो तमाम हिन्दुओ की हमदर्दी उसके हाथ से जाती रहती है। और वह एक मफ्लूज़ (लकवा मारी हुई) जमाअत बनकर रह जाती है। मैं कितने ही ऐसे कौम-परवर हिन्दुओ को जानता हूँ जो फीरोजाबाद के हादसे बेहद से मुतास्सिर (प्रभावित) हुए है और हिन्दुस्तान की नजात (बन्धन-मुक्ति) की तरफ से अब उसमें उन्हे पूरी मायूसी हो गई है। मैं इस्लामी अखूद (सगठन) और मुसावात (समानता) का मोतकिद (श्रद्धालु) हूँ और हिन्दू तहजीब पर इस्लामी तहजीब का जो असर हुआ है उसे भी कदर की निगाहो से देखता हूँ। मेरा एतिक़ाद (आस्था, विश्वास) है कि हिन्दुस्तान मे दोनो तहजीबे पहलू-पहलू रहकर ही तरक्की कर सकती है और रोज-बरोज इसमे हम-आहंगी (लक्ष्य एव मत मे एकरूपता) पैदा हो सकती है। काग्रेस के असर से बहुत-सी बेमानी बन्दिशे टूट चुकी है और आइन्दा भी टूटती जायेंगी। फितरी रफ्तार क़ायम रहने दी जायेगी, मगर इसके साथ मेरा यह भी इमान है कि इत्तिहाद खालिस मुसावात (विशुद्ध समानता) के सिवा और किसी तरह मुमकिन नही। जब किसी तरफ से खास हकूक के मुतालबे (माँगे, तकाजे) होते रहेगे, उस वक़्त तक यह कशमकश जारी रहेगी। अब तमाम उम्मीद कौम के नव जवानो से है। उन्ही के हाथो मे कौम की किश्ती है। अगर उन्होने नई रोशनी और नई तहजीब और सियासियात (राजनीति की बाते) जरीं उसूल (उच्च

## 'जागरण' हिन्दी साप्ताहिक से

### आत्मकथा क्या साहित्य का अंग नहीं है ?

प्रयाग के 'भारत' मे कभी-कभी साहित्यिक आलोचनाएँ भी छपती हैं। लेखक का नाम नही दिया जाता, इससे अनुमान होता है कि सम्पादकीय विभाग द्वारा ही उनकी रचना होती हो। इन आलोचनाओ मे हमेशा कोई-न-कोई नयी चौकाने वाली बात कही जाती है, जिससे यह सिद्ध हो कि लेखक कितने मौलिक विचारो और गहरी सूझ का स्वामी है। हम उसकी यह प्रवृत्ति कई महीनो से देखते चले आते है। इन लेखों की खास खूबी यह है कि आदि से अन्त तक पढ जाइए, आपको यह न मालूम होगा कि लेखक क्या कहता है। समाचार-पत्रो के सम्पादक कुछ डिप्लोमेटिक भाषा तो लिखते ही है, और डिप्लोमेटिक भाषा का मुख्य गौरव यही है कि उसके मनमाने अर्थ लगाये जा सकें। फिर भाषा का उद्देश्य यह भी तो है कि वह मनोभावो को छिपाये। शायद इन आलोचनाओ के लेखक महोदय इसी स्कूल के उपासक है।

१७ दिसम्बर के 'भारत' मे 'हिन्दी के विकास मे बाधा' नाम से एक लेख प्रकाशित हुआ है, जिसके पूर्वार्द्ध मे तो लेखक ने साहित्य-सम्मेलन की खबर ली है। उससे हमारा प्रयोजन नही। साहित्य-सम्मेलन वाले देखे कि उसका क्या अर्थ है—सम्मेलन की प्रशसा या निन्दा।

उत्तरार्द्ध मे आप सम्मेलन को छोडकर साहित्य की प्रोपेगेण्डिस्टवृत्ति पर आ गये है और प० बनारसीदास जी चतुर्वेदी को फटकार बतायी है—पण्डित बनारसीदास को इस तरह के साहित्य का आचार्य कहा है। किसी का जीवन-चरित्र लिखना, किसी का सस्मरण लिखना उनके खयाल मे प्रोपेगेण्डा है, क्योकि उक्त पण्डितजी ने इसके सिवा तो कोई अपराध नही किया। इससे भी हमे प्रयोजन नही। पण्डितजी अपनी सफ़ाई दे देंगे।

हमे तो उस लेख के केवल उस अश के विषय मे दो शब्द कहने है, जिसमे आलोचक महोदय ने 'हस' के आने वाले 'आत्म-कथांक' के विषय मे लिखा है। हमने तो कभी प्रोपेगेण्डा नही किया, हमारा बड़े-से-बडा दुश्मन भी हमारे ऊपर यह आक्षेप नही कर सकता।

आप फरमाते है, "पत्र-पत्रिकाओ मे दो अक्षर लिख लेने वाले लेखको के चित्रो की वृद्धि, सम्पादकीय विभाग के व्यक्तियो की अपने पद को बढ़ाकर मान करने

की मिथ्या लिप्सा आदि इसी के भावान्तर रूप है, और इस सम्बन्ध की अन्तिम प्रगति यह है कि सहयोगी 'हस' आत्मकथांक नाम का विशेषांक निकाल रहा है, जिसमे सब लोग अपनी-अपनी गाथाएँ गायेगे। यदि 'हस' ने नीर-क्षीर-विवेक न रक्खा तो कुल मिलाकर हिन्दी की शक्ति क्षीण ही होगी और कोई लाभ न होगा।"

हम पूछते है, आपने यह कैसे समझ लिया कि 'हस' नीर-क्षीर-विवेक न करेगा और हर ऐरे-ग़ैरे नत्थू-खैरे की आत्मकथा छापेगा? उसने अपनी गश्ती चिट्ठी मे, जो उसने लेखक महानुभावो की सेवा मे भेजी है, लिखा है, "आत्म-कथा साहित्य का कितना उपयोगी अंग है, यह आप जानते ही है। शिष्ट पुरुषो की आत्मकथा से ही आने वाली सन्तान उपदेश ग्रहण करती है और उस समय जब वह पथ भ्रष्ट-सी होकर भटकने लगती है, तब यह महान पुरुषो के अपने लिखे अनुभव ही है, जो उसके लिए पथ-प्रदर्शक बन जाते है।"

हम समझते है कि चिट्ठी 'भारत' कार्यालय अवश्य पहुँची होगी और उसे पढ़कर भी उसने अनायास ही गेहूँ के साथ घुन को पीस डाला। हम अपने आलोचक मित्र से निवेदन करते है कि 'हस' को आपसे सलाह लेने की मुतलक ज़रूरत नही है। वह अपना कर्त्तव्य खूब समझता है।

महान पुरुषो की आत्मकथा साहित्य की सर्वोत्तम वस्तु है, और जिन विशिष्ट पुरुषो ने संसार मे कीर्ति, धन, पद और ख्याति प्राप्त कर ली है, वे ही ससार के इन पदार्थो के इच्छुको के लिए सच्चे रहनुमा हो सकते है। महात्मा गांधी, स्व. लाला लाजपतराय, स्वामी श्रद्धानन्द जी, श्री सुरेन्द्रनाथ बैनर्जी आदि महानुभावो की आत्मकथाओ ने देश का कितना उपकार किया है, इसे लिखने की आवश्यकता नही।

('जागरण,' वर्ष १, अंक १, सम्पादक—शिवपूजनसहाय, ११ फरवरी, १९३२)

## आयात और निर्यात के आँकड़े

बम्बई के आयात और निर्यात की अगस्त, ३२ की जो रिपोर्ट निकली है, उससे विदित होता है कि ३०.८३ करोड का माल आया जो अगस्त, ३१ से १९ लाख या ९ फी सदी, और अगस्त, ३० से २९.५८ लाख या ८ फ़ीसदी ज्यादा था। यह बढ़ती सूती कपड़े (२८.३१ लाख), रेशमी कपड़े (११.४३ लाख), ऊनी कपड़े (५.४३ लाख) और नकली रेशम मे (४.१९ लाख) हुई। इसके विरुद्ध जाने वाले माल मे कपास (१६.३ लाख), लोहा (६.११ लाख),

रग (५.०८ लाख) और कल मे (३ लाख) कमी हुई। सोने की रफ़्तनी ३.४६ करोड थी।

इस आर्थिक वर्ष के पहले पाँच महीने के आँकड़ो से मालूम होता है कि इसी समय के गतवर्ष से १०.४८ की आयात मे वेशी हुई, लेकिन निर्यात मे ६-३६ करोड की या ४८ फीसदी बेशी हुई।

('जागरण', ५ अक्तूबर, १९३२)

## माँ विजये !

आ रही हो ? आओ, माँ आओ ! हमारे अन्तस्तल की अधीर आकाक्षाओ के पुकार-पन्थ को अपने चरणो से पवित्र कर दो ! हमारी मगल-आशाओ और मधुर-अभिलाषाओ के स्वप्न-लोक को अपनी निस्सीम करुणा के कोमल आलोक से अभिभूत कर दो ! हमारे ऊँघते हुए पौरुष और पराक्रम को ललकारो और हमारी आर्य्योचित कर्त्तव्य-भावना के भीतर अभिनव चेतना-शक्ति का सचार कर दो माँ !

क्या कह रही हो माँ ? हम कायर है, कपूत है, डरपोक है, स्वार्थी है, विलासी है, आलसी है, अकर्मण्य है, अन्धे है ? सच है माँ। इसमे झूठी बात तो एक भी नही; लेकिन...लेकिन क्या यह सब-कुछ होते हुए भी हम तुम्हारी घृणा और उपेक्षा के पात्र है ? नही, बेटे औरो के लिए बुरे हो सकते है; पर अपनी माँ के आगे वे दमकते हुए हीरे की तरह मूल्यवान और चमकते हुए तारो की तरह भासमान है। माँ, हम चाहे और कुछ न हो, इस बात का गौरव तो है कि तुम हमारी माँ हो। निखिल विश्व मे और भी किसी ने ऐसी माँ पायी है ? कभी न मुरझाने वाले वरदान-पुष्पो की इतनी सुन्दर विजय-मालिका और भी कही किसी ने कभी पहनी है ? हमारे लिए यही क्या कम अभिमान की बात है माँ, कि हमारी वैभवहीन कुटिया को श्री-सम्पन्न करने के लिए, हमारे प्रांगण मे उल्लास और उत्कर्ष का नूतन आविर्भाव करने के लिए, हमारी आत्मिक प्रेरणा-शक्ति को अनुप्राणित करने के लिए तुम आती हो, आती हो, बराबर आती हो। क्यो आती हो माँ ? इसलिए न कि तुम्हारी अनुपस्थिति का अनुभव करके, हम अपने आप को जाने, पहचाने और समझे ? इसीलिए न आती हो माँ, कि हम आत्मानुभूति की गहराई मे डूबकर अन्तर्ज्योति प्राप्त करे और अपने अन्धेपन को, चारो ओर फैले हुए अपने इस अन्धकार को नष्ट कर दे। तुम्हारे बार-बार के इस आगमन का उद्देश्य तो सिर्फ यही है न कि हम अपने

भीतर से कायरता और भीरुता को मार भगावें, अकर्मण्यता और आलस्य का गला घोट डाले, स्वार्थान्धता और विलासिता का अन्त कर दे! फिर यह ग्लानि-ज्वाला से भरी हुई भर्त्सना क्यो दे रही हो माँ ? हमारी बिलखती हुई आशा के कम्पित अधरो को करुणा के स्पर्श से पुलकित बनाकर हमे वरदान-विमण्डित कर दो, फिर देखो, हम तुम्हारी आँखो मे जँचने लगते है या नही ?

आह ! तुम तो रोने लगी। क्या हमारे इस अन्धकार ने तुम्हे कोई आघात पहुँचाया माँ ? नही ? फिर क्या हमारी नासमझी पर रो रही हो ? हमने समझने मे गलती की ? तुम जो कुछ कह रही हो, वह भर्त्सना नही है ? क्या कहती हो, वह वात्सल्य-रस में डूबी हुई प्यार की प्रताडना मात्र है ? अब समझे माँ, अच्छी तरह समझ गये। मगर, यह भर्त्सना भी हो, तो बुरा क्या है ? हमें यही तो चाहिए। प्यार से कब तक सहलाती रहोगी ? अब हम बच्चे नही रहे, हमे कभी-कभी डाँट-फटकार भी सुनाती रहो। सच कहते है माँ, कभी-कभी मार भी दिया करो, नही तो अतिशय दुलार से हम दिनो-दिन बिगड़ते ही जायेंगे। भला यह भी कोई दुलार मे दुलार है कि तुम आकर हमारे सिरहाने खड़ी रहो और हम तुम्हारे स्वागत-सत्कार की कुछ परवाह न करके, दासत्व की सुख-शय्या पर पड़े-पड़े तुम्हारे मुँह की ओर ताकते रहें ? नहीं, अब हमसे यह दुलार छीन लो माँ ! हाथ पकडकर हमे इस अपावन सुख-शय्या पर से उठा लो ! अब हम सुख के भूखे नही, दुःख के भूखे है। हमे दुःख दो ! दुःख की तीव्र अनुभूति के बिना हम मनुष्यता का मर्म समझ ही नही सकते। हमे वही वेदना दो माँ, जो तुमने अपने सबसे प्यारे पुत्र 'गान्धी' को दी है। वही तड़प दो माँ, जिसने आज सारे ससार को हिला दिया है। वही संकट दो, वही सन्ताप दो, जिससे आज समस्त विश्व उद्वेलित और उद्दीप्त हो उठा है।

हँस रही हो ? हमारे पागलपन पर ? नही माँ, यह प्रलाप नही है, उत्पीड़ित हृदय की आकांक्षा की सच्ची अभिव्यक्ति है। हमे सुख बहुत है, चाहे वे सब-के-सब झूठे ही क्यो न हों; पर वास्तविक दु.ख की अनुभूति का हम में अभाव है। क्या कहती हो ? दु ख की अनुभूति लेकर क्या होगा ? जो कुछ होगा, इसी से तो होगा माँ ! देखती नही हो, इसी एक वैभव को अपनाकर तुम्हारा वह 'साबरमती-आश्रम' वाला लगोट-धारी बेटा—वह डेढ़ मुट्ठी का 'अर्द्ध-नग्न फकीर'—आज सम्राटो का सम्राट् बना भू-मण्डल भर की आध्यात्मिक सत्ता पर शासन कर रहा है ! अभी-अभी उसने इसी के बल पर जो अभूतपूर्व विजय प्राप्त की है, वह आज तक किसी ने कही भी की थी ? उसे अगर यह निधि न मिल गयी होती, तो आज तुम्हारा यह गौरव कैसे बढ़ता, तुम्हारे मुखड़े पर आह्लाद-ज्योति की धारा कैसे बरसती ? "राम' को भी तो तुमने पहले दुःख दान ही दिया था न ? याद है, उसे पाकर उन्होने अपनी कर्त्तव्य-चेष्टा का

सौन्दर्य कितना अधिक बढ़ा लिया था ! क्या भूल गयी कि दुःख की ही साधना मे लीन होकर उन्होने तुम्हारे अक्षय वरदान की उपलब्धि की थी ? 'ईसा' और 'बुद्ध' को भी तो तुमने यही विभूति प्रदान की थी माँ ! इसी से तो कहते है, हमे भी वही दो, जिसे अपनाकर हम अपने को तुम्हारे आशीर्वाद के योग्य बना सके ।

अरे, तुम तो फिर रो पडी ! क्या मेरी इस करुण-याचना के धक्के से तुम्हारा करुणार्द्र हृदय हिल उठा ? क्या कहती हो, हम व्यग्य कर रहे है ? अपने चारो ओर दु.ख-ही-दु ख देखकर तुम्हे ताने मार रहे है ? नही माँ, यह नही है । हमारे चारो ओर आधिभौतिक अभाव और अवितृप्ति के जो दु.ख-दल खड़े है, उनके लिए हम ताने किसे दे ? वे तो हमारे ही बुलाये हुए है, हमारे पापो के परिणाम है, हमारे ही अपराधो के दण्ड है । उनकी शिकायत हम किस मुँह से करे ?

हमारा हृदय स्वार्थ के अन्धकार से भर गया है । अपना स्नेह दान करके, तुम उसके भीतर वेदना-प्रदीप की उद्भासित ज्योति-शिखा का कम्पन फैला दो ! तभी हम अच्छी तरह देख सकेगे कि हमारी वास्तविक स्थिति कैसी है ?

माँ, आओ ! लेकिन देखो, जैसे और-और दफे आकर चुपचाप चली जाया करती थी, इस बार भी वैसा ही मत करना । इस बार तुम्हारी दी हुई पताका हमारे राष्ट्र के गौरव-मन्दिर पर फहरायेगी—और फहरायेगी उसी शान के साथ, जिस शान के साथ आर्य्य-पुत्रो की विजय-वैजयन्ती फहराया करती है । हम गर्व नही करते माँ, सच कहते है, इस बार 'बापू' की तपस्या की विजय ने, उनकी विजय के उल्लास ने, हमारे भीतर वह अभिनव आशा भर दी है, वह अमर विश्वास जगा दिया है, जो अभूतपूर्व है । विश्व भर की पीड़ाओ को प्रश्रय देने वाले, उस तपोधन की वेदना के आलोक मे आज हम अपने आपको देख रहे है, पहचान रहे है, समझ रहे है, इसीलिए, इस बार तुम्हारा स्वागत करते हुए हमारे हृदय मे उल्लास की वेगवती धारा उमड रही है, हर्ष की हिलोरे उठ रही हैं ।

शक्तिदायिनी माँ ! हमारी वेदना की अनुभूति मे वह शक्ति भर दो, जिससे विश्व भर के पाशविक सुख-दानवो का सहार हो जाय । वर दो ! हमे वह वर दो, जिसे पाकर हम केवल अपने ही राष्ट्र का नही, संसार के समस्त राष्ट्रो का अभिशाप मिटा सके । सुख दो ! हमे वह सुख दो, जिसे पाकर हम किसी ऐसे सुख की कामना न करें जो दु.खियो के दु.ख की उपेक्षा करने वाला है । अभये ! हममे वह निर्भयता भर दो, जो असहाय और अपदस्थ प्राणियो के आगे घुटने टेकना सिखाती है, और अत्याचारियों के आगे तनकर टूट जाना । विजये ! हमारे अहकार का क्षय करके हमे वह विजय दो, जिसे पाकर हम अपने जीवन-

सग्राम का गौरव बढा सके, अपनी स्नेहमयी जननी के सच्चे सपूत कहला सकें।
आओ, माँ, आओ ! हमें अपनी पूजा के पुष्प बना लो।

('जागरण', १२ अक्तूबर, १९३२)

## भारतीय क्रिकेट टीम की वापसी

भारतीय क्रिकेट टीम दिग्विजय करके लौट आयी। यद्यपि इसे उतनी शानदार कामयाबी नही हुई, जितनी भारतीय हॉकी टीम को हुई, फिर भी इसने इग्लैण्ड को दिखा दिया कि भारत खेल के मैदान मे भी नगण्य नही है। सच तो यह है कि अवसर मिलने पर भारत वाले दुनिया को मात दे सकते है, जीवन के हरेक क्षेत्र मे। क्रिकेट मे इग्लैण्ड वालो को गर्व है। इस गर्व को अबकी बड़ा धक्का लगा होगा। हर्ष की बात है कि वाइसराय ने टीम को स्वागत का तार देकर सज्जनता का परिचय दिया।

('जागरण', १२ अक्तूबर, १९३२)

## शैलबाला

अबकी दिल्ली मे मुझे 'शैलबाला' नामक बोलती हुई फ़िल्म देखने का सयोग हुआ। 'बेताब' जी का ड्रामा है, गौहर-जैसे मशहूर स्टार की ऐक्टिंग है, नायक का पार्ट भी कोई बम्बई का मशहूर ऐक्टर करता है। मैं बडी आशा लेकर मित्रवर प्रो. इन्द्र और जैनेन्द्र के साथ तमाशा देखने गया। उपस्थिति बुरी न थी। ड्रामा गुरू हुआ। एक देवकुमार और तापस कन्या की प्रेम-कहानी है। दोनो का परिचय होता है और पहली नजर मे दोनो प्रेम के तीर से विंध जाते हैं। इसके बाद वाले सीन मे शैलबाला जमीन की बालू मे कुछ टटोलती दिखायी देती है। उसी वक़्त देवकुमार भी उसकी टोह मे आ पहुँचता है। वह शैलबाला को बालू टटोलते देखकर पूछता है—"तुम क्या कर रही हो ?" शैलबाला कहती है, "अपना दिल ढूँढ रही हूँ।" बस, देवकुमार भी वही बैठ जाता है और बालू समेटने लगता है। दोनो कई मिनट तक बालू टटोलने के बाद गीतो में सवाल-जवाब करते है। वाह ! क्या गज़ल है। अड़ा होगा, खडा होगा, पड़ा होगा, कड़ा होगा—यह उस गज़ल का काफ़िया है। बस ऐसा मालूम होता था कि

कोई पाँचवें दर्जे का पारसी नाटक देख रहा हूँ—वही नीरस तुकवन्दी, वही भाव-हीन, कृत्रिम शेरगोई। मैं नही समझता था कि एक कवित्वमय भाव की ऐसी मिट्टी खराब की जा सकती है, और उस नाटककार के हाथों, जिसने नाटक लिखने और लिखाने मे ज़िन्दगी वितायी है। खोये हुए दिल को जमीन की धूल वटोर-वटोर कर खोजना, मानो रुपये गिरगये हो, कितनी लचर भावना है !

यह दृश्य देखकर आगे क्या होने वाला है, इसके लिए मुझे उत्सुकता न रही, और मेरा अनुमान विलकुल ठीक निकला। क्या ऐक्टिग, क्या गाना, क्या सम्भाषण, क्या कथानक, क्या कविता, किसी लिहाज से भी इस ड्रामे में कोई तारीफ करने काविल वात नही है। शैलवाला एक जगह अपने आशिक को देखकर मारे खुशी के पागल हो जाती है और मन्दिर मे पूजा करते समय उछल-उछलकर लगातार छत से लटकते हुए घण्टो को वजाती है। एक वार नही, दो वार नही, तीन वार नही। लगातार कई मिनट तक यही उन्मत्त क्रीड़ा होती रहती है और यह वात भी नही थी कि उसने आशिक साहव के लिए कुछ वहुत तपस्या की हो। प्राय: रोज़ ही तो मुलाकात होती है, पर शैलवाला मारे आनन्द के पागल हो जाती है। ओवर एक्टिग की इससे वदतर मिसाल सोची नही जा सकती।

देवकुमार के पिता को जव मालूम होता है कि वेटा प्रेम के तीर से घायल हो गया, तो वह उसे शैलवाला से अलग रहने की ताकीद करता है और उसकी शादी दूसरी सुन्दरी कन्या से करना चाहता है। देवकुमार अपने पिता से इस वात पर विगड़ जाता है। वाप की त्यौरियाँ वदलती है। अन्त में लायक वेटा वाप के गाल पर जोर से एक चाँटा रसीद करता है और वेहया वाप उस वक़्त भी ज़हर खाकर नही मर जाता। वेटे को क़ैद करा देता है, लेकिन फिर वेटे का प्रेम देखकर शैलवाला से वेटे के विवाह पर राज़ी हो जाता है। विवाह हो जाता है। इसके वाद सुहागरात का लज्जास्पद दृश्य आता है। पलग विछा हुआ है। उस पर फूल विखरे हुए है। आशिक साहव माशूक के पीछे दौड़ रहे है, और माशूक मारे नज़ाकत और शर्म के भागा-भागा फिरता है। लाहौल विला कूवत !

उधर जिस राजकुमारी से देवकुमार का विवाह ठहरा हुआ था, वह शैल-वाला को नीचा दिखाने के लिए एक षड्यन्त्र रचती है, और एक कापालिक को इस काम के लिए तैयार करती है। कापालिक राजा के पास जाता है और उसके मन पर यह भाव जमा देता है कि शैलवाला डाइन है। देवकुमार उन दिनो किसी लड़ाई पर गया हुआ था। कापालिक अपने आक्षेप की पुष्टि मे नगर के वच्चो के सिर काट-काटकर शैलवाला के कमरे मे गिरा देता है। शैल-वाला इस अवसर पर जिस तरह चीख-चीखकर रनिवास भर मे दौड़ती फिरती

है, उस तरह शायद कोई देहकान लड़की चिल्लाती फिरे। यह कुछ नही पता चलता कि कापालिक किस तरह रनिवास मे कटे सिर गिरा देता है। और क्या शैलबाला के निर्वासन का यही एक उपाय था? और भी बहुत से स्वाभाविक और सरल उपाय हो सकते थे; पर कदाचित् वह काफी सनसनी पैदा करने वाले न होते। अन्त मे जब लडकों की हत्या से शहर मे हा-हाकार मचता है तो राजा इसकी छानबीन करने लगता है। कापालिक उसी समय आकर शैलबाला पर दोष आरोपित करता है। उसके कमरे मे कटे सिर भी निकल आते है। इलजाम साबित हो जाता है। शैलबाला पकड़कर कैद कर दी जाती है। इधर देवकुमार लड़ाई पर से लौट आता है और घर खाली पाता है। हाल मालूम होने पर वह शैलबाला से जेल मे मिलता है। मगर शैलबाला पागल हो गयी है। हँसती है, तो हँसती रह जाती है। पागलपन का दृश्य भी न स्वाभाविक है, न करुणाजनक। अब राजकुमार की शादी नयी राजकुमारी से हो जाती है। उधर शैलबाला को जिन्दा जला देने का फ़ैसला होता है। वह चिता पर बैठती है। आग लगा दी जाती है, मगर शैलबाला किसी तरह बच निकलती है और तपस्वी का रूप धारण कर लेती है। देवकुमार को नयी बीवी से प्रेम नही है। शैलबाला की याद उसे घेरे रहती है। वह घबराकर घर से निकल भागता है। जगल मे तपस्वी शैलबाला से उसकी मुलाक़ात हो जाती है। इसके बाद से अन्त तक का तमाशा गनीमत है। मगर कथानक मे न कोई मौलिकता है, न ऐक्टिग में कोई खूबी। पारसी नाटको मे जो बुराइयाँ थी, वे सभी बढ़े हुए आकार मे यहाँ भी मौजूद है। ऐसे तमाशो मे से तो यह कही अच्छा है कि भिन्न-भिन्न देशो के जीवन-दृश्य दिखाये जाये, उनकी शादी और गमी, उनके त्योहार, उनके नाच, उनके हाट-बाजार। इससे जनता का बहुत-कुछ ज्ञानवर्द्धन हो सकता है।

('जागरण', १२ अक्तूबर, १९३२)

## कराची से मद्रास तक हवाई डाक

अब कराची से बम्बई होते हुए मद्रास तक हवाई जहाज से डाक ले जाने का प्रबन्ध किया गया है। मि० टाटा इस हवाई डाक के ठेकेदार है। इस डाक के लिए दो आना फी पैकेट अधिक महसूल देना पड़ेगा।

('जागरण', २६ अक्तूबर, १९३२)

## कुछ विशेष

इस अक से समाचार-सकलन स्तम्भ हमने निकाल दिया है । अनेक पाठको के मत मे यह स्तम्भ व्यर्थ था। समाचारो के वजाय अव एक कहानी और अधिक दी जाया करेगी। एक-आध लेख भी वढ़ेगा। इस प्रकार अव 'जागरण' की प्रत्येक सख्या स्थायी साहित्य से पूरित और पढ़कर रक्षा के साथ रखने की चीज होगी।

इस अक से 'जागरण' मे एक फार्म वढा दिया गया है, २४ के वजाय अव २८ पृष्ठ हो गये है। आगे चित्र और पृष्ठ-सख्या शीघ्र ही और भी वढ़ाई जायगी।

('जागरण', २६ अक्तूबर, १९३२)

## बीमा-कम्पनियों की अधिकता

लाहौर से प्रकाशित होने वाली एक अग्रेजी पत्रिका ने, जो केवल वीमा-कम्पनी के व्यवसाय तक ही अपने ध्यान और स्वार्थ को केन्द्रित रखती है, एक वडे महत्त्वपूर्ण प्रश्न की ओर हमारा ध्यान आकर्षित किया है। वीमा कम्पनियो पर सरकार की जो सवसे ताजा रिपोर्ट प्रकाशित हुई है, उससे कई महत्त्वपूर्ण उद्धरण लेकर, इस पत्रिका ने यह दिखलाने का प्रयास किया है कि वीमा कम्पनी नियम की सरलता तथा सरकार का पर्याप्त प्रभाव न होने के कारण वहुत-सी वीमा-कम्पनियाँ भारत मे खुल गई है, पर उनका व्यवसाय वहुत ही मन्दा है। लाभ शून्य-सा होता जा रहा है और यदि शीघ्र ही कई कम्पनियो ने अपना कारोवार एक साथ ही नही मिला दिया तो कई कम्पनियाँ टूट जावेगी और इससे वीमा-कम्पनियो के प्रति वढती हुई श्रद्धा तथा विश्वास को गहरा धक्का पहुँचेगा। वीमा चाहे वह कम्पनी का हो या अन्य चीजो का, आजकल के जमाने मे एक नितान्त आवश्यक चीज है और हम हरेक शिक्षित या अशिक्षित नागरिक को वीमा से लाभ उठाने की सलाह देते है। पर साथ ही सरकारी रिपोर्ट ने कुछ कम्पनियो के कारोवार के विषय मे शका प्रकट की है तथा जिसकी ओर हमारा ध्यान आकर्षित किया गया है, वह भी वड़ी जरूरी वात है और तुरन्त कानून वनाकर इस प्रकार के नाश से स्वत: कम्पनियो की, तथा उससे उत्पन्न होने वाली वुराइयों से हमारी रक्षा करनी चाहिए।

('जागरण', १९ दिसम्बर, १९३२)

## आवश्यक कर्त्तव्य

भारत-सेवक-समिति के उपाध्यक्ष प० हृदयनाथ जी कुँजरू आजकल अपना समूचा समय हरिजनो की सेवा मे लगा रहे है। वे बिडला द्वारा स्थापित अखिल भारतीय अछूतोद्धार-समिति की युक्तप्रान्तीय शाखा के सभापति है। इस समिति का यह कार्यक्रम है कि वह प्रत्येक नगर मे हरिजन-सेवक-शाखा स्थापित करे। इसलिए कुँजरूजी प्रत्येक नगर में दौरा कर शाखा-स्थापित करना चाहते है। उनका दौरा शुरू भी हो गया है। कानपुर मे प्रयत्न कर रहे है। अन्यत्र हम इस विषय मे एक अपील भी प्रकाशित कर रहे है। यह कार्य इतना उपयोगी है, कि इस दिशा मे किसी भी नगर को पीछे नही हटना चाहिए। कुँजरूजी के विना दौरा किये ही यदि प्रान्त के प्रमुख नगर अपने यहाँ स्वावलम्बी शाखा स्थापित कर ले तो यह अत्यन्त ही उचित हो। क्या हमारे प्रान्तवासी ध्यान देगे ?

('जागरण', ९ जनवरी, १९३३)

## अलवर-नरेश

अन्यत्र हमने 'बिगुल' (लाहौर) के सम्पादक श्री फीरोजचन्द का अलवर-सभ्यता पर एक सारगर्भित लेख प्रकाशित किया और आशा करते है कि पाठक लेख की प्रत्येक पक्ति को ध्यानपूर्वक पढेगे। इस लेख मे अलवर-दगे का कारण उसके जिम्मेदार तथा 'तीसरे शरारती' के विषय मे विद्वान् लेखक ने जितने कारण बतलाये है, सभी हमे मान्य-स्वीकार है, तथा हमे इस बात का बड़ा दु.ख है कि भारत-सरकार इस विषय में उतनी दृढता के साथ अपने कर्त्तव्य को नही निभा रही है, जैसा कि चाहिए और वह इस दोष की भागी है कि देशी रियासतो के नरेश ब्रिटिश रियासत के शरारतियो के शिकार बन रहे है।

जैसी आशा है, शायद अलवर के अन्तरग प्रबन्ध मे बहुत-कुछ ब्रिटिश अफसरो का हाथ हो जावे। जो लोग अलवर के विरुद्ध बलवा कर रहे थे, उन्हे तभी यह सबक मिलेगा कि गये छब्बे बनने, दुबे होकर लौटे। पर इस प्रकार के दगो के बाद देशी रियासतो के शासन मे सरकार क्यो हस्तक्षेप करती है, यह हम नही समझ सकते। बर्मा-विद्रोह के फलस्वरूप सर चार्ल्स इनसे की गवर्नरी का कार्यकाल बढाया गया था। मोपला-विद्रोह के बाद बम्बई-सरकार मे क्या हेर-फेर हुआ ? और इन बलवो का और अलवर या काश्मीर के दगे का क्या मुकाबला ! बड़ो की बात बड़े ही जाने।

('जागरण', ६ फ़रवरी, १९३३)

## जूरी-ट्रायल

खून या फौजदारी के मुकदमों मे जूरी की या पच की सलाह लेना, एक प्राचीन प्रथा है; पर आजकल भारत की अदालतो मे इस प्रथा को जो रूप दिया गया है, वह भारत के लिए क्या है? जहाँ तक हमे मालूम है, यहाँ के न्यायालयों मे जूरी का उतना आदर नही होता। उसके लिए कई ऐसी असुविधाएँ हैं, जिससे प्रतिदिन नागरिक इस पद पर निमन्त्रित किये जाने से, वहानेवाजी कर, काम नही करना चाहते। जूरी को जितना भत्ता मिलता है, वह उसकी हानि देखते हुए इतना कम होता है कि अधिकांश लोग जूरी मे वुलाये जाने के नाम से ही काँप उठते हैं। यही कारण है कि भारत में जूरी-प्रथा विशेष सफल नहीं हो रही है।

फिर भी, यह कहना कि यहाँ के जूरी निष्पक्ष नही होते, उनकी नियत खराव होती है, उन पर विश्वास नहीं किया जा सकता इत्यादि—यहाँ के देशवासियो के चरित्र पर ही दोष लगाना है, और हमे वडा दुःख है कि पटना हाईकोर्ट के सम्मानित जजो ने केवल एक मुकदमे की गति देखकर इतनी कड़वी तथा गैरज़िम्मेदार वात कह डाली। विहार के एक गाँव में एक ग्वाला आम रास्ते से अपना वैल लिये जा रहा था। गाँव के कुछ जमीदारो या धनी काश्तकारो ने उसे खुला वैल ले जाने से मना किया; क्योंकि इसमें फसल चर लिये जाने का भय था। ग्वाले ने अपने अधिकार को छोडना अस्वीकार किया। वात वढ गयी और मारा गया। मामला दौरा जज के इजलास पर आया। ९ मे से ७ जूरियो ने अभियुक्तो को निरपराध पाया। दौरा जज ने मामला पटना हाईकोर्ट में भेज दिया। वहाँ कई को फाँसी या काले पानी की सजा मिली।

मुकदमा विहार का है, अतः पूरी रिपोर्ट हमारे पास नही है, पर अदालती वारीकियो पर कुछ लिखना भी व्यर्थ है। अभी इलाहावाद हाईकोर्ट ने मिर्जापुर के दगे के विषय मे जो फैसला सुनाया है, उससे यह स्पष्ट हो जाता है कि ज़रा-सी भूल से कानून वडी हानि कर सकता है। अतएव दौरा जज की ही राय······पृष्ठ ३—ठीक है, या पटना हाईकोर्ट का निर्णय ठीक है, यह कानून जाने। हमारे हृदय मे दोनो के लिए समान आदर है, पर इस विषय में जूरी की राय को 'पक्षपातपूर्ण' मान लेना, उन्हे वेईमान-सा समझ लेना तथा इस उदाहरण से यह सलाह दे वैठना कि भारत मे जूरी-प्रथा गलत सावित हो रही है, वडी कडवी बात है। शायद ज़रूरत से ज्यादा है और हमारी सम्मति में हाईकोर्ट के आदरणीय जजो ने समूचे भारत के लिए एक भीषण लाञ्छन लगाया है।

भारतीयो की अयोग्यता प्रमाणित करते रहना, हर तरह से उनको गलत

रास्ते पर चलने वाला, नैतिक दृष्टि से भ्रष्ट सिद्ध करना—यह 'स्टेट्समैन' ऐसे पत्रो के लिए बड़ा ही रुचिकर कार्य है, और हमें यह देखकर आश्चर्य नही हुआ कि अपने ६ फ़रवरी के अक मे 'स्टेट्समैन' ने इसी पर एक अग्रलेख तक लिखा है। 'लुच्चा' (रफन्स) का प्रयोग शायद हाईकोर्ट के निर्णय की महत्ता दिखलाने और जूरियो के चरित्र-बल की हीनता दिखलाने के लिए किया गया है। इंग्लैण्ड ऐसे आदर्श देशो मे भी जूरी द्वारा मुकदमे कराने के विषय में विवाद उठ चुका है। हमे यह भी ज्ञात है कि वहाँ अभी तक भारत-जैसी घटनाएँ होती है। क्या 'स्टेट्समैन' वही बाते इग्लैण्ड के लिए भी लिखने को तैयार है? भारत तो पतित, मूर्ख, चरित्रहीन है ही, पर यदि उससे कही भीषण आरोप हम अपने शासकों की जाति पर करते, तो यह हमारी नीचता या कानून के लिहाज से पाप समझा जाता, पर हमे मालूम है कि यदि ब्रिटिश चरित्र के दूषण है, तो भूषण भी। उसी तरह भारतीय चरित्र के भी—और दूषण की अपेक्षा भूषण अधिक है।

('जागरण', १३ फरवरी, १९३३)

## वाटर-वर्क्स अफ़सर की लापरवाही

वाटर-वर्क्स के सुपरिण्टेडेण्ट मि० दस्तूर की कई शिकायते हमारे पास आयी है। कई सड़को की मरम्मत हो रही है। इससे उन सड़को का भी अत्यधिक प्रयोग होने लगा है, जिन पर भूलकर भी कभी पानी नही छिडका जाता। हमे आशा थी कि मि० दस्तूर खुद ध्यान देगे, और उन्हे खयाल होगा, पर काशीपुरा, जालपादेवी आदि सड़को पर भूलकर भी शायद मुहकमे का ध्यान नही जाता। क्या हम आशा करे कि वे ध्यान देगे?

('जागरण', १३ फरवरी, १९३३)

## स्वदेशी बीमा-कम्पनी

स्वदेशी बीमा-कम्पनी की वार्षिक रिपोर्ट को देखकर हमे इस बात से बड़ी खुशी हुई कि इतने थोड़े समय मे ही कम्पनी ने अपना विशेष स्थान बना लिया है। कम्पनी मे तीन विभाग है—साधारण, औद्योगिक और आकस्मिक। इन

तीनो विभागो मे लगभग २० लाख के बीमे स्वीकार हुए। प्रस्तावो की कुल सख्या २००० के करीब है। साल मे एक-एक हज़ार के दो भुगतान भी किए गए। बीमा-कम्पनियो के विषय मे सबसे बडी शिकायत यह है कि भुगतान करने मे बडी देर होती है और तरह-तरह की कानूनी उलझने पैदा की जाती है। स्वदेशी बीमा-कम्पनी की यह विशेषता है कि वह बडी तत्परता से भुगतान कर देती है। एक विशेषता इसकी यह भी है कि इसका सारा हिसाब-किताब हिन्दी मे ही किया जाता है और इस दृष्टि से यह कम्पनी वास्तव मे स्वदेशी कम्पनी है। इस मशीनरी के युग मे जब कि दुर्घटनाओ की शका बहुत बढ गई है, जीवन-बीमा बहुत आवश्यक हो गया है और यह प्राणिमात्र का धर्म हो गया है कि वह किसी विश्वसनीय कम्पनी में अपना बीमा करा ले। स्वदेशी बीमा-कम्पनी ऐसी ही सस्था है। हमे इसे इसलिए और भी अपनाना चाहिए कि इसके सूत्रधार राष्ट्र के वह सेवक है, जिन्होने राष्ट्र-सग्राम मे अपने त्याग और अनुराग का परिचय दिया है।

('जागरण', २० मार्च, १९३३)

## नोबल पुरस्कार-प्राप्तकर्त्ता जॉन गाल्सवर्दी

जॉन गाल्सवर्दी का जन्म ता. १४ अगस्त, सन् १८६० को हुआ था। इनके पिता एक नामी वकील थे और उनकी इच्छा थी कि गाल्सवर्दी भी उनकी तरह नामी वकील बने। गाल्सवर्दी का बचपन बड़े सुख से व्यतीत हुआ और अनुकूल परिस्थिति के कारण स्कूल, कॉलेज और विश्वविद्यालय की शिक्षा का उन्हे भली-भाँति लाभ प्राप्त हुआ था। सन् १८८९ मे गाल्सवर्दी ने वकालत की परीक्षा पास की और आगामी वर्ष ही उन्हे वकालत के काम मे जुट जाना चाहिए था। पर ऐसा न करके उन्होने अगले दो वर्ष जगत्-भर का प्रवास करने मे व्यतीत किये। इस प्रवासकाल मे ही उन्हे जोसेफ कॉनराड से मैत्री का अवसर मिला। आधुनिक अँग्रेजी साहित्य मे कॉनराड एक खास स्थान रखता है। सामुद्रिक सैर की हौस रखने वाले, समुद से अनेक योजन दूर रहने वाले इस पोलिश महापुरुष ने अपनी मातृभूमि को छोडकर जहाज पर खलासी का-सा साधारण काम करना स्वीकार किया था। अँग्रजी और फ्रेंच, दोनो भाषाओ का उसे भली-भाँति ज्ञान था; परन्तु दोनो मे से किस भाषा मे लिखना आरम्भ करना चाहिए, यह उसकी समझ मे ही न आता था। एक दिन रुपये को फेंक कर निश्चय किया और अँग्रेजी भाषा के सौभाग्य से अँग्रेजी मे

लिखना निश्चित किया। अंग्रेजी के लेखक-समुदाय में कॉनराड एक श्रेष्ठ लेखक माना जाता है और जे० सी० स्क्वायर सरीखे चतुर्मुख साहित्य-समीक्षक ने भी उसके विषय मे कहा है, कि "कालान्तर में वर्त्तमान सभी प्रसिद्ध लेखक जब विस्मृत-से हो जायेंगे, तब भी कॉनराड की कृतियाँ लोगो को आज की-सी नवीन प्रतीत होगी।" कॉनराड और गाल्सवर्दी मे साहित्यिक साधर्म्य लेशमात्र भी नही है; पर उनकी व्यक्तिगत मैत्री इतनी गाढ़ थी, कि सन् १९२४ मे कॉनराड की मृत्यु-पर्य्यन्त वह अखण्ड रही।

गाल्सवर्दी ने अपना साहित्य-कार्य बहुत विलम्ब से; अर्थात्—जीवन के २८ वे वर्ष से आरम्भ किया। उसके व्यावहारिक जीवन की सहचरी ने ही उसके साहित्यिक जीवन मे स्फूर्ति का काम किया। ऐसा कहा जाता है, कि साहित्यिको को सहसा सासारिक सुख का लाभ नही होता। गाल्सवर्दी इसके लिए अपवाद था। गाल्सवर्दी की पत्नी बडी सुशीला थी और उसकी बुद्धि, समीक्षण-शक्ति पर उसे बड़ा गर्व था। 'फॉरसाइट सागा' का समर्पण इस प्रेमी दम्पती के प्रेम का प्रत्यक्ष प्रतीक है।

अपनी प्रारम्भिक कृतियाँ गाल्सवर्दी ने John Sinjohn नाम से लिखी थी। इस समय वे सब अप्राप्य है और किसी को उनका स्मरण भी नही रह गया। प्रथित-यश होने पर गाल्सवर्दी ने स्वतः उनका प्रचार रोककर 'मेरे पहले पाप' शीर्षक से उनका उल्लेख किया है। अपनी साहित्यिक कीर्ति को अकलंकित रखने की यह जवाबदारी क्या कम स्पृहणीय है ?

सन् १८९५ से १९०५ ई. के दस वर्षो के काल मे गाल्सवर्दी ने एक कहानी-सग्रह, चार बड़ी कहानियाँ और दो-तीन उपन्यास प्रकाशित करवाये। उनमें Island Pharisees नामक उपन्यास महत्त्वपूर्ण है। इसमे काव्यमय वातावरण, व्याजोक्ति, कार्य-कारणभाव की मीमासा और मनोभावों का विश्लेषण आदि गाल्सवर्दी के उत्तरकालीन विशेषता के चिह्न देखने को मिलते है; पर गाल्सवर्दी का सच्चा और कलामय कीर्ति-स्तम्भ तो सन् १९०६ मे ही प्रस्थापित हुआ। इस वर्ष उसका प्रथम नाटक 'The Silver Box' और उसकी कीर्ति को दिगन्तव्यापिनी बनाने वाला उपन्यास Forsyte Saga का प्रथम खण्ड Man of Property प्रकट हुआ। ये दोनो कृतियाँ आज २६ वर्षो के पश्चात् देखने पर भी, ज्यो-की-त्यो तेजोमयी प्रतीत होती है। बाद में गाल्सवर्दी ने 'सिल्वर बॉक्स' से भी अच्छे नाटक तो अवश्य लिखे; पर समीक्षकों का ख़याल है, कि Man of Property से अधिक सुन्दर उपन्यास नही लिखा गया। इस उपन्यास मे पात्रो के जीवन-वृत्तान्त को आगे बढाकर, उस समय के आँग्ल-जीवन का इतिहास ही लिख डाला है—यह कहना चाहिए। इस उपन्यास के दूसरे खण्ड को Forsyte Saga तथा Modern Comedy नाम दिया गया है।

इन चालीस वर्षो में होने वाली इग्लैण्ड की अनेक उथल-पुथलो, आचार-विचारो की अनेक क्रान्तियो आदि का सूत्रवद्ध यथार्थ प्रतिबिम्ब, चलचित्रो की तरह इन उपन्यासो में दृष्टि पड जाता है। नाटककार के रूप मे गाल्सवर्दी चाहे कितना ही प्रसिद्ध क्यो न हो जाय, पर उसकी कीर्ति को Forsyte Saga ने ही बढाया है। उपर्युक्त उपन्यासो के अतिरिक्त भी गाल्सवर्दी ने पाँच-छह उपन्यास लिखे हैं और उनमे Dark Flower Patricion तथा Saint's Progress विशेष महत्त्वपूर्ण है। गाल्सवर्दी की कहानियो का वृहत् संग्रह भी प्रकाशित हुआ है, जिसमे उसकी सभी कहानियो का सग्रह हो गया है। उसका नाम है—'Caravan'। कविता और प्रबन्ध-लेखक के रूप मे गाल्सवर्दी की प्रसिद्धि नही है; पर इस क्षेत्र मे भी उसने अपनी कलम को थोडा-वहुत चलाया है।

नाटक और उपन्यास-जैसे साहित्य के दोनो अगो पर सुन्दर-से-सुन्दर लिखने वाला सव्यसाची लेखक मुश्किल से ही आपको मिलेगा; पर गाल्सवर्दी ने दोनो पर वड़ ही उत्तम रूप मे लिखा है। उसका-सा सभाषण-लेखन-पटु दूसरा नही है। आधुनिक अग्रेज़ी नाटककारो मे नोएल कॉवर्ड्स ही एक ऐसा नाटककार है, जो सभाषण लिखने मे गाल्सवर्दी का मुकावला कर सके। गाल्सवर्दी के भाषा-प्रवाह मे बडा सयम और तोल होता है। उसने अभी तक उपन्यास और कहानियो के अलावा २५ नाटक भी लिखे है।

उसको अभी-अभी गतवर्ष का नोबल-पुरस्कार मिला था। उसके साहित्य का इतना अधिक प्रचार है कि उस पर इस छोटे-से परिचय मे लिखना असम्भव है। खेद है कि अभी-अभी फरवरी मे ही वह महापुरुष स्वर्गवासी हो गया।

('जागरण', ३ अप्रैल, १९३३)

## सर रास मसूद

गत १५ अप्रैल को लाहौर मे अखिल भारतीय मुसलिम शिक्षा-सम्मेलन का ४५ वाँ महाधिवेशन हुआ था। अध्यक्ष थे भागलपुर रियासत के शिक्षामन्त्री लेफ़्टिनेण्ट कर्नल मक़बूल हुसैन कुरैशी।

सबसे प्रभावशाली व्याख्यान अलीगढ़ विश्वविद्यालय के वाइस-चांसलर सर रास मसूद का था। आपने जोरदार शब्दो में कहा था कि सरकारी सहायता का मुँह न ताककर मुसलमान स्वय अपनी अशिक्षा दूर करे।

('जागरण', २४ अप्रैल, १९३३)

## न्यू जर्नल्स लिमिटेड

इस प्रान्त में अभी तक कोई अच्छा उर्दू दैनिक पत्र न था। लखनऊ से एकाध पत्र निकलते है, पर न निकलने के बराबर है। हर्ष की बात है कि लखनऊ में अब एक कम्पनी द्वारा उर्दू दैनिक पत्र निकालने का प्रबन्ध हो रहा है। कम्पनी एक लाख की होगी। 'तेज' के भूतपूर्व सम्पादक श्री रामलाल वर्मा पत्र के सम्पादक और मैनेजिंग डाइरेक्टर होगे। सम्भव है, कम्पनी आगे चलकर हिन्दी और अग्रेजी पत्र भी प्रकाशित करे। हम रामलाल जी को उनके उद्योग की सफलता पर बधाई देते है। लखनऊ मे बहुत दिनो से इस तरह की कोशिश हो रही थी; पर किसी को सफलता न हुई। वर्मा जी के उत्साह और लगन की जितनी तारीफ की जाय, कम है। वह अनुभवी और सिद्धहस्त सम्पादक है। अब देखना यही है कि जनता इस नए पत्र का कैसा स्वागत करती है। कम्पनी के डाइरेक्टरो मे चौधरी हैदर हुसैन और राजा नवाब अली चौधरी जैसे प्रतिष्ठित नाम है।

('जागरण', १२ जून, १९३३)

## लक्ष्मी इंश्योरेंस कम्पनी, लाहौर की आश्चर्यजनक उन्नति

भारत की बीमा-कम्पनियो मे लक्ष्मी इश्योरेस कम्पनी ने थोडे दिनो में जो सफलता प्राप्त की है, वह वास्तव मे आश्चर्यजनक है। अभी जो वर्ष अप्रैल ३३ मे समाप्त हुआ है, उसमें इस कम्पनी ने ८० लाख से अधिक का काम किया है, अर्थात्—इतने रुपये की पालिसियाँ स्वीकृत हुई है। यह मन्दी और बेकारी का साल था, फिर भी इस कम्पनी ने इतना काम किया। इसका श्रेय कम्पनी की सुव्यवस्था और कार्यकर्ताओ की उद्योगशीलता को है। हमें आशा है, कम्पनी आगे इससे भी बढकर काम करेगी। इस युग में जीवन-बीमा हरेक गृहस्थ के लिए परमावश्यक हो गया है और बीमा-कम्पनियो को इस युग की बरकत ही समझना चाहिए।

('जागरण', १९ जून, १९३३)

## काश्मीर में उपद्रव

काश्मीर मे नया प्रवन्ध हुआ। एक सिविलियन अंग्रेज अव वहाँ प्रधानमन्त्री है। सव-कुछ उसके हाथ मे है। फिर भी वहाँ शान्ति नही हुई। आये-दिन उपद्रव होते रहते हैं। नमक की खान मे जो जाता है, वही नमक हो जाता है।

('जागरण', १९ जून, १९३३)

## भारतीय कपड़ा और भारतीय रूई

जापानी कपडा विदेशी होकर भी भारत की रूई काम मे लाता है, तो क्या भारतीय कपड़ा इसलिए स्वदेशी कहा जाय कि भारत मे वना है? कपड़े मे मुख्य चीज रूई है। मोटा कपड़ा वनाने का खर्च तो पैसे दो-पैसे गज से अधिक नही। जिस कपड़े मे केवल वहुत छोटी-सी रकम भारतीय मजूरो के साथ लगती है, और वडी रकम विदेशी रूई की भेट कर दी जाती है, उसे किस दलील से स्वदेशी कहा जाय? तव तो अमेरिका का तम्वाकू भी भारत मे सिगरेट वनकर स्वदेशी हो जाता है। जावा का गुड़ भी भारत मे चीनी वनकर स्वदेशी शक्कर हो सकता है। इस विदेशी रूई से वने हुए कपड़े से कही ज्यादा स्वदेशी तो जापानी कपडा है, क्योकि वह भारत की रूई से वनता है, लेकिन जनता से इस विदेशी रूई से वने कपड़े को स्वदेशी समझने की आशा की जाती है और स्वदेशी रूई से वने कपड़े को विदेशी। हमारे मिल-मालिक भारतीय रूई नही खरीद सकते? जापान उसी रूई से अच्छे-से-अच्छे कपड़े वनाकर भारत मे भेजता है, पर यहाँ के मिलो के लिए वही रूई हेय है। उन्हे थोड़ी-सी भारतीय रूई केवल मिलावट के लिए चाहिए। शेष रूई विदेश से ही आवेगी। हमारे मिल-मालिको मे क्यो इतना स्वदेश-प्रेम नही है कि वे देशी रूई खरीदें और उसका व्यवहार करे? उनमे इतनी अक्ल ही नही है कि वे देशी रूई से काम लेना सीखे और न यह विद्या दूसरो से सीखना चाहते हैं। वे तो सरक्षण चाहते है और नफा चाहते है। किसान मरे या जिये, उनकी वला से। किसानो के पास इसकी एक ही दवा है, और वह यह है कि वे अपनी रूई का सूत काते और अपना कपड़ा वनाये, और इस विदेशी रूई के कपड़े को विदेशी समझकर उसका वहिष्कार करे। अगर जापानी ग्राहको को ठुकराया जाता है तो यहाँ के मिल-मालिको को भारतीय रूई खरीदनी चाहिए, अन्यथा उनके कपड़े का वहिष्कार होना चाहिए। जिसे हम विदेशी कपड़ा कहते हैं,

वह विदेशी रूई से बना है और विदेशी है, और हमारे किसान अब यह बात समझने लगे है।

## घोर वर्षा

अब की गरमी पड़ने के पहले ही मानसून आ गया। सन्देह था कि यह मानसून धोखा देगा, और ऐसा जान पडता है कि यह अपना जोर दिखाकर इस सन्देह को दूर करना चाहता है। देहली, मेरठ, अजमेर आदि स्थानो में लगातार एक सप्ताह से वर्षा हो रही और १० से १२ इच तक पानी गिर चुका है, नदियो में बाढ़ आ गयी है, गाँव डूब गये है, प्राणो की क्षति हुई है; पर हमे अब भी सन्देह है कि मानसून आगे चलकर धोखा तो न देगा।

('जागरण', ३ जुलाई, १९३३)

## काशी-निवासी हिन्दी-प्रेमियों से प्रार्थना

काशी के एकमात्र साहित्यिक मासिक-पत्र 'हस' के चौथे साल का पहला अंक सुसज्जित विशेषाक के रूप मे निकालने का विचार स्थिर किया गया है। उसका नाम 'काशी अक' होगा। उसमे काशी के मन्दिर, घाट, मठ, क्षेत्र, विद्यालय, पहलवान, गायक, कवि, लेखक, सम्पादक, प्रकाशक, पण्डित, कारीगर, विद्वान्, व्यापारी, प्रेस, अखबार आदि का पूरा परिचय दिया जायगा। इसलिए काशी के हिन्दी-प्रेमियो से नम्र निवेदन है कि वे स्थानीय संस्थाओ और प्रत्येक विषय के प्रसिद्ध गुणियो और जानकारो के बारे मे लेख तथा चित्र भेजकर हमारी सहायता करे।

('जागरण', २१ अगस्त, १९३३)

## दि न्यू इंश्योरेंस लिमिटेड

भारत में इस समय लगभग ११० भारतीय बीमा-कम्पनियाँ काम कर रही है। विदेशी बीमा-कम्पनियो की सख्या केवल २० है। प्रतिवर्ष, भारत मे साढे

सत्ताइस करोड रुपये का काम होता है। भारत-सरकार की सबसे ताजी सूचना के अनुसार, साढे सत्ताइस करोड़ रुपये के काम मे से केवल १५.२/३ करोड़ रुपये का काम भारतीय कम्पनियो को मिलता है। विदेशी कम्पनियो के अनुपात में भारतीय कम्पनियाँ कितना कम काम कर सकती है तथा भारत का कितना रुपया विदेशो मे वह जाता है, यह वात इसी उदाहरण से स्पष्ट है। अत· यह लिखने की तो कोई आवश्यकता ही नही कि भारत का एक पैसा भी वीमे के नाम पर विदेश जाना वडे कलक की वात है। हमे हर्ष तथा सन्तोष है कि इस दिशा मे भारतीय पर्याप्त प्रयत्न कर रहे है कि उनका रुपया वाहर जाना रुक जावे। किन्तु, भारत का वीमे का व्यवसाय अभी तक पर्याप्त रूप से उन्नत नही है तथा उसमे अभी तक वे विशेषताएँ और सुगमताएँ नही लायी जा सकी है, जिनकी नितान्त आवश्यकता है। वीमा कराने वाले के पूर्ण हित का विचार करना, उसके लिए हर प्रकार की सुविधा देना, अशक्त तथा असमर्थ हो जान पर उसकी पॉलिसी को जब्त न कर लेना, उसके आर्थिक कष्टो मे उसकी सहायता करना—ये सव वडी आवश्यक वाते है। इसके साथ ही ज़रूरत यह भी है कि भारत मे जो भी कम्पनी खुले, वास्तव मे भारतीय हो, उसका रुपया विदेशो मे न जाता हो, उसके रुपये से भारतीय व्यवसाय को पूरी सहायता मिलती हो।

हमे हर्ष है कि उपर्युक्त आवश्यकताओ की अधिक समुचित पूर्ति के पवित्र उद्देश्य को लेकर ही भारत मे एक नयी वीमा-कम्पनी खुली है। इसका नाम 'न्यू इश्योरेस लिमिटेड' है, और हम काशी वालो के लिए यह गर्व की वात है कि इसका प्रधान कार्यालय काशी मे है। कलकत्ता, वम्वई आदि नगरो को वीमे के व्यवसाय से वड़ा लाभ हुआ है। वीमा कम्पनियो के प्रधान कार्यालयो का केन्द्र होने के कारण इन दोनो महानगरो की वड़ी उन्नति हुई है, अतएव इस कम्पनी से काशी का वडा हित होगा। वहुत जल्द इसका भवन वनेगा—इससे नगर की शोभा वढेगी। अनेको नागरिको की रोटी चलेगी और नगर के व्यापार को सहायता मिलेगी। इसलिए काशीवासियो को इस कम्पनी की सहायता करनी चाहिए और इसे अपनी ही समझना चाहिए।

जहाँ तक हमे मालूम है, भारत-सरकार के वीमा-कानून की वन्दिशो के कारण वीमा-कम्पनी मे रुपया लगाना किसी प्रकार का जोखिम उठाना नही है। अतएव इस कम्पनी का नया होना इसके कार्य मे किसी प्रकार वाधक नही होना चाहिए। कम्पनी की दृढता मे तो किसी प्रकार की शंका हो ही नही सकती। जिस कम्पनी के अध्यक्ष श्रीयुत घनश्यामदास जी विड़ला हो, तथा सी. वाई चिन्तामणि, राय गोविन्दचन्द ऐसे डाइरेक्टर हो, जिसका सस्थापक पं गोविन्द मालवीय ऐसा देशभक्त व्यक्ति हो तथा जिसके मैनेजर वीमा-जगत् के अनुभव-

प्राप्त श्री एल. एस. कपिल हो, उसके कार्य की सुदृढता, उसके कर्त्तव्य की परिपक्वता तथा बीमेदार के हित का सुरक्षित रहना निश्चित है। बिड़लाजी व्यवसाय-जगत् तथा लोक-सेवा-जगत् के रत्नो मे से है और हमे स्वयं आश्चर्य हो रहा था कि अभी तक वे किसी बीमा-कम्पनी मे क्यो नही शरीक हुए। पर अव यह देखकर सन्तोष होता है कि उन्होने अपना कर्त्तव्य इतने अच्छे रूप में निभाया कि हमारे नगर की एक बीमा-कम्पनी के अध्यक्ष हो गये और इस बीमा-कम्पनी के डाइरेक्टर-बोर्ड को देखकर यह भी स्पष्ट हो जाता है कि यह कम्पनी केवल काशी की नही, समूचे भारत की है। यह काशी या युक्तप्रान्त का नही, समूचे भारत का कल्याण करेगी।

कम्पनी की किस्तो की तालिका हमने देखी है। जनता को व्यर्थ आकर्षित करने के लिए न तो उन्हे बहुत कम रखा गया है, न मुनाफे के लोभ से अधिक। इसके अलावा मासिक किस्त देने वालो के साथ भी वही रियायत की गयी है, जो वार्षिक वालो के साथ। किस्त पटाने के रियायती दिन भी समान है और सबको सुविधा देने वाले है। पॉलिसियाँ बन्धन-रहित, सार्वभौमिक है। बच्चों तथा कन्याओं की शिक्षा और शादी-ब्याह के लिए बड़ी सुविधाजनक दरो में बीमा हो सकता है। सब कम्पनियाँ अगली वर्ष-गाँठ से उम्र जोड़ती है। यह मौजूदा उम्र से जो वर्ष-गाँठ अधिक निकट हो, वही जोड़ेगी। इससे बीमेदार का बड़ा लाभ होता है। पॉलिसी को डूबने से बचाने के लिए ऋण, मकान बनवाने या अपाहिज हो जाने पर भी रुपया या पेशन पाते रहने की पूर्ण सहूलियते है। डूबती हुई पॉलिसी को स्वतः जारी रखना, दुर्घटना हो जाने पर बीमे की दुगुनी कीमत देना, तथा अन्तिम तालिका मे बीमेदार को तिगुने लाभ का बीमा करना—ये सब बडी विशेषताएँ है।

कम्पनी ने अपने कार्य में सबसे सहयोग तथा सहायता की प्रार्थना की है—और हम भी कम्पनी की इस प्रार्थना को दुहराते है।

('जागरण', २८ अगस्त, १९३३)

## 'घृणा-प्रचारक' महात्मा बुद्ध

हिन्दू-धर्म—शुद्ध सनातन हिन्दू-धर्म—के अनुसार भगवान् के नवे अवतार भगवान् बुद्ध थे। उनकी गणना साधारण चौबीस अवतारो में नही, वरन् दस प्रधान अवतारो मे है। अबसे २४०० वर्ष पूर्व उन्होने जो कुछ कहा था, उससे हमारे कुछ प्रयागी साहित्यिको के अनुसार उन्हे 'घृणा के प्रचारक' ही नही,

परन्तु 'घृणा के घोर प्रचारक' की उपाधि अवश्य दी जानी चाहिए। जिस किसी को आशका हो, वह महापण्डित त्रिपिटकाचार्य्य राहुल सांकृत्यायन-कृत 'बुद्ध-चर्या' (प्रकाशक—श्री शिवप्रसाद गुप्त, सेवा उपवन, काशी) के ३८५वे पृष्ठ वाला नीचे दिया गया 'सुनक सुत्त' उद्धरण पढ ले। जब स्वयं भगवान् के अवतार ने वह सिलसिला आरम्भ किया था, तब उसे जारी रखने मे बेचारे मनुष्य क्यो दोषी कहे जाये? भगवान् बुद्ध के समय से ब्राह्मणो के चरित्र मे कितनी उन्नति हुई है, इसका इस्टीमेट प्रयाग के इन्ही साहित्यिको से मिलेगा। उद्धरण यह है—

## सुनक सुत्त

"ऐसा मैंने सुना—एक समय भगवान् श्रावस्ती मे अनाथपिण्ड के आराम जेतवन मे विहार करते थे।

भिक्षुओ! यह पाँच पुराण ब्राह्मण-धर्म इस समय कुत्तो मे दिखायी देते है। कौन से पाँच? भिक्षुओ! पहले ब्राह्मण ब्राह्मणो के पास जाते है, अब्राह्मण के पास नही। भिक्षुओ! इस समय ब्राह्मण ब्राह्मणी के पास भी जाते है। अब्राह्मणी के पास भी। (किन्तु) भिक्षुओ! कुत्ते कुत्तियो के ही पास जाते है, अकुत्तियो के पास नही। यह भिक्षुओ! प्रथम पुराण ब्राह्मण-धर्म है, जो इस समय कुत्तो मे दिखायी देता है।"

"पहले भिक्षुओ! ब्राह्मण ऋतुमती ब्राह्मणी के पास ही जाते थे, अऋतुमती के पास नही। आजकल अऋतुमती के पास भी।"

"पहले भिक्षुओ! ब्राह्मण ब्राह्मणी को न खरीदते थे, न बेचते थे, परस्पर प्रेम के साथ ही सहवास...करते थे। आजकल ब्राह्मण ब्राह्मणी को खरीदते भी है, बेचते भी है, परस्पर प्रेम के साथ भी ..अप्रेम के साथ भी...।"

"पहले...ब्राह्मण, धन का, धान्य का, चाँदी-सोने (रजत जातरूप) का सग्रह नही करते थे। इस समय...सग्रह करते हैं।"

"पहले भिक्षुओ! ब्राह्मण सायकाल के भोजन के लिए साय, प्रातःकाल के भोजन के लिए प्रातः खोज करते थे। इस समय भिक्षुओ! ब्राह्मण इच्छा-भर, पेट भर खा, बाकी (घर) ले जाते है। इस समय भिक्षुओ! कुत्ते सन्ध्या के भोजन के लिए। यह भिक्षुओ, पाँचवाँ पुराण ब्राह्मण-धर्म इस समय कुत्तो मे दिखायी देता है, ब्राह्मणो मे नही। भिक्षुओ! यह पाँच पुराण ब्राह्मण-धर्म इस समय कुत्तो मे दिखायी देते है।"

('जागरण', १५ जनवरी, १९३४)

## महाराजा बड़ौदा का अनुरोध

अब की विज्ञान-सम्मेलन मे विज्ञानाचार्यो को सम्बोधित करके महाराजा साहब ने उनसे अनुरोध किया कि आप जो कुछ खोज करते है, उसके फल को जनता तक पहुँचाने का भी उद्योग कीजिए, वरना जनता को आपकी खोजो से क्या लाभ ! लेकिन हमारे विज्ञानाचार्य खोज करते है खोज के लिए, उसी तरह जैसे कलाकार लिखता है कला के लिए और खाने वाला खाता है खाने के लिए, और रोने वाला रोता है रोने के लिए। जब कोई उस्ताद जी सगीताचार्यो के सामने आते है तो कला की ऐसी-ऐसी कलाबाजियाँ दिखाते है कि मानो कला उन्ही पर खत्म हो गयी। उन्हे हजारो दर्शको से मतलब नही। वे तो उन्ही उस्तादो से दाद लेना चाहते हैं, उन्ही पर अपनी कला का सिक्का बिठाना चाहते है। वही हाल हमारे विज्ञानाचार्यो का है। वे खोज करते है विज्ञानाचार्यो के लिए, सत्य के लिए। उन्हे उपयोगिता से मतलब ? यह किसी ने कभी कह भी तो दिया कि ज्ञान ज्ञान के लिए है, उपयोगिता से उसे कोई मतलब नही। एक विज्ञानी दूसरे विज्ञानी की तारीफ करता है, यही उनके सन्तोष के लिए काफी है।

('जागरण', १५ जनवरी, १९३४)

## स्वदेशी बीमा कम्पनी लि०, आगरा

स्वदेशी बीमा कम्पनी, आगरा की द्वितीय वार्षिक रिपोर्ट प्रकाशित हो गयी। इस वर्ष इस कम्पनी का काम मुख्यतः सयुक्त प्रान्त में सीमित रहा। साधारण विभाग मे इस वर्ष २० लाख से ज्यादा का काम हुआ, पिछले साल केवल ११ लाख का काम हुआ था। इस प्रान्त मे लगभग सौ बीमा-कम्पनियाँ काम कर रही है। दो को छोड़कर और किसी कम्पनी ने इतना नया काम इस सूबे मे नही किया। इससे प्रकट होता है कि इस कम्पनी पर पब्लिक को कितना विश्वास हो गया है। इस वर्ष कम्पनी की कुल आय १ लाख २ हजार से कुछ ऊपर थी। क्लेम केवल पाँच बीमादारो के हुए जो ४ हजार से कुछ कम है। इससे भी सिद्ध होता है कि कम्पनी कितने पक्के नियमों पर काम कर रही है। हमें रिपोर्ट मे यह देखकर हर्ष हुआ कि कम्पनी ने वारिसो को अपने रुपये प्राप्त करने में हर प्रकार की सहायता दी और शीघ्र ही भुगतान कर दिया। इस वर्ष कम्पनी ने २ हज़ार के हिस्से बेचे। उसके हिस्से अब २ रुपये प्रति हिस्सा प्रीमियम पर

बिक रहे है। हमे आशा है, कम्पनी इस वर्ष हिस्से बेचने की ओर ज्यादा ध्यान देगी, जिससे उसकी उपयोगिता का क्षेत्र बढेगा।

('जागरण', १९ फरवरी, १९३४)

## अन्ध-विश्वास

हिन्दू-समाज मे पुजने के लिए केवल लँगोट बाँध लेने और देह मे राख मल लेने की जरूरत है; अगर गाँजा और चरस उड़ाने का अभ्यास भी हो जाय, तो और भी उत्तम। यह स्वाँग भर लेने के बाद फिर बाबाजी देवता बन जाते है। मूर्ख है, धूर्त है, नीच है; पर इससे कोई प्रयोजन नही। वह बाबा है। बाबा ने ससार को त्याग दिया, माया पर लात मार दी, और क्या चाहिए ? अब वह ज्ञान के भण्डार है, पहुँचे हुए फ़कीर। हम उनके पागलपन की बातो मे मनमानी बारीकियाँ ढूँढते है, उनको सिद्धियों का आगार समझते हैं। फिर क्या है ! बाबा जी के पास मुराद माँगने वालो की भीड़ जमा होने लगती है। सेठ-साहूकार, अमले फैले, बड़े-बड़े घरो की देवियाँ उनके दर्शनो को आने लगती है। कोई यह नही सोचता कि एक मूर्ख, दुराचारी, लम्पट आदमी क्योकर लँगोटी लगाने से सिद्ध हो सकता है। सिद्धि क्या इतनी आसान चीज है ? हममे मस्तिष्क से काम लेने की मानो शक्ति ही नही रही। दिमाग को तकलीफ नही देना चाहते। भेड़ो की तरह एक-दूसरे के पीछे दौडे चले जाते है, कुएँ मे गिरे या खन्दक मे, इसका गम नही। जिस समाज मे विचार-मन्दता का ऐसा प्रकोप हो, उसको सँभालते बहुत दिन लगेंगे।

हमारे इस अन्ध-विश्वास से अपना मतलब निकालने वालो के बड़े-बड़े जत्थे बन गये है। ऐसी कई जातियाँ पैदा हो गयी है, जिनका पेशा ही है इस तरह स्वार्थ से भोले-भाले भक्तो को ठगना। ये लोग रूप भरना खूब जानते है। बाबाओ की पेटेंट शैली मे बातचीत करने का और नये-नये हथकण्डे खेलने का उन्हे खूब अभ्यास होता है। एक सिद्ध बन जाता है, कई उसके चेले बन जाते है, और किसी उजाड स्थान पर डेरा डाल देते है, मानो आदमियो के साथ से भी भागना चाहते है, भोग-विलास मे लिप्त मनुष्यो से किसी तरह का ससर्ग नही रखना चाहते। किसी तरह यह अफवाह उडा दी जाती है कि बाबा जी फौहारी है, केवल एक बार तोला-भर दूध ही लेते है। एक दिन, दो दिन यह मण्डली निष्काम भाव से ऊजड मे घात लगाये पडी रहती है। बस, भक्तो का आना शुरू हो जाता है। बाबा जी 'ससार मिथ्या है' का उपदेश देने लगते है;

उधर घी, शक्कर और आटे की झड़ी लग जाती है, लकड़ियो के कुंवे गिरने लगते है। कुछ भक्त लोग इन त्यागियो के लिए कुटी बनाना शुरू कर देते है, और मर्द भक्तो से कही अधिक सख्या स्त्री भक्तो की होती है। कोई लड़के की मुराद लेकर आती है, कोई अपने पति को किसी सौतिन के फन्दा-फाँस से छुडाने के लिए। जिन लफगो को दो आने रोज की मजूरी न भी लगती, वे ही हिन्दुओ के इस अन्ध-विश्वास के कारण खूब तर माल उड़ाते है, खूब नशा पीते है और खूब मौज करते है, और चलते वक़्त सौ-पचास रुपये कोई ब्रह्म-भोज कराने या भण्डारा चलाने के लिए वसूल कर लेते है। समाज-सेवा का कोई-न-कोई आधार यह लोग जरूर खडा कर लेते है। कोई-कोई मन्दिर बनवाने का व्रत ठाने बैठा है, कोई तालाब खुदवाने का, कोई पाठशाला खोलने का और कुछ न हुआ तो तीर्थयात्रा तो है ही—"इतनी मूर्तियाँ रोमश्वरम्-यात्रा करने जा रही है, हिन्दू मात्र का कर्त्तव्य है कि उन्हे रामेश्वरम् पहुँचाये !" बिना हर्र-फिटकरी के माल चोखा करने का यह व्यवसाय इतना आम हो गया है कि आज हर पच्चीस आदमियो मे से एक साधु है, और ऐसे भिक्षुको की तो गिनती ही नही, जो खैरात पर जिन्दगी बसर करते है। ज्यादा नही तो पच्चीस करोड़ मे ५ करोड़ तो ऐसे लोग होगे ही। जिस समाज पर इतने मुफ्त-खोरो का भार लदा हुआ है, वह कैसे पनप सकता है, कैसे जाग सकता है ? ये लोग बार-बार यही प्रयत्न करते रहते है कि समाज अन्ध-विश्वास के गर्त मे मूर्च्छित पडा रहे, चेतने न पावे। हमे खूब चकाचक माल खिलाओ, स्वर्ग मे तुम्हे इससे भी बढिया माल मिलेगा। इस हाथ दो, उस हाथ लो। स्वर्ग का रूप भी कितना मोहक खीच रखा है कि इन लोगो की कल्पना-शक्ति पर कुरबान जाइए। मर्त्य-लोक मे जो कुछ दुर्लभ है, वह सब वहाँ गली-गली मारा-मारा फिरता है। ऐसे सुख के लिए किसी भिक्षुक को थोडा-सा भोजन करा देना, किसी देवता को जल चढा देना या किसी नदी मे एक डुबकी लगा लेना, कौन खुशी से स्वीकार न करेगा ? जब इतनी आसानी से मीठा मिल सकता है, तो किसी साधना की, ज्ञान की, सद् व्यवहार की जरूरत ?

और आज बड़ी-बडी जमीदारियो के मालिक कितने ही महन्त है। उनकी लेन-देन की कोठियाँ चलती है, तरह-तरह के व्यवसाय होते है और बहुधा उन्ही क्षत्रियो की सन्ताने, जिन्होने यह जायदाद शक्ति से बनायी थी, महन्तो से रुपये कर्ज लेती है। इनका भोग-विलास और ऐश्वर्य हमारे राजाओ को भी लज्जित कर सकता है। इस जायदाद का उपयोग अब इसके सिवा कुछ नही है कि मुस्टडे खाये, डण्ड पेले और व्यभिचार करे। राष्ट्र के उत्थान या जागृति मे यह भी एक बहुत बडी बाधा है। अन्ध-विश्वासी जनता अब भी उन पर श्रद्धा रखती है। वे उसे एक चुटकी राख से स्वर्ग मे दाखिल कर सकते है। ऐसी विभूति

और किसके पास है ? इन महन्तो के दुराचार, ऐयाशी और पैशाचिकताओ की खबरे कभी-कभी प्रकाश मे आ जाती है, तो मालूम होता है कि इनका कितना पतन हो गया है, लेकिन मुरादियो को उन पर वही श्रद्धा है। हम इतने अकर्मण्य हो गये है, इतने पुरुपार्थहीन कि हमे अपने पुरुपार्थ से ज्यादा भरोसा आशीर्वाद पर है। एक प्रकार से हमारी विचार-शक्ति लुप्त हो गयी है। हमारे तीर्थ-स्थान क्या है ? ठगो के अड्डे और पाखण्डियो के अखाडे। जिधर देखिए धर्म के ढोग का वाजार गर्म है। गली-गली मन्दिर, गली-गली पुजारी और भिक्षुक, पूरे नगर-के-नगर इन्ही जीवो से आवाद है, जिनका इसके सिवा कोई उद्यम नही कि धर्म का ढोग रचकर वेवकूफ भक्तो को ठगें, और क्यो न ठगे ? जव जनता खुद ठगी जाना चाहती है, तो ठगने वाले भी ज़रूर पैदा होगे। जरूरत ही तो आविष्कार की माँ है।

क्यो न देश कगाल हो ? जिस समाज पर एक करोड़ कोतल मूसलचन्दो के भरण-पोषण का भार हो, वह न कगाल रहे तो दूसरा कौन रहेगा ? गरीवो पर भी धर्म का जितना वडा टैक्स है, उतना शायद सरकार का भी न हो। कोई ग्रहण लगा और जनता तीर्थस्थानो की ओर दौड़ी। जो कुछ तन-पेट काटकर वचाया था, वह सव अन्धविश्वास की भेंट चढ गया; और आज स्वराज्य भी मिल जाय, और यह भी मान ले कि उस वक़्त किसानो से लगान कम लिया जायगा और टैक्सो का भार कम हो जायगा, फिर भी अन्ध-विश्वास के सम्मोहन मे अचेत जनता इससे ज्यादा सुखी न होगी। तव उसका परलोक-प्रेम और भी वढेगा और वह भी आसानी से पाखण्डियो का शिकार हो जायगा, और इस आर्थिक दरिद्रता से वढकर इस अन्ध-विश्वास का फल जनता की बौद्धिक दुर्वलता है, जो उसकी सामाजिक उपयोगिता मे वाधक होती है। उसे नदी मे गोता मार लेना, या शिवलिंग पर जल चढ़ा देना, किसी भाई से सहानुभूति रखने या अपने व्यवहारो मे सचाई का पालन करने की अपेक्षा ज्यादा फलदायक मालूम होता है। उसने असली धर्म को छोड़कर, जिसका मूल तत्त्व है समाज की उपयोगिता, धर्म के ढोग को धर्म मान लिया है। जव तक वह धर्म का यह असली रूप न ग्रहण करेगा, उसके उद्धार की आशा नही। शिक्षित समाज के सामने जितनी समस्याएँ है, उनमे शायद सवसे कठिन समस्या यही है। यहाँ उसे अन्ध-विश्वास की पोषक प्रवल शक्तियो का सामना करना पडेगा, जो अनन्त काल से जनता की विचार-शक्ति पर कब्जा जमाये हुए है। कितना वीभत्स है वह दृश्य कि एक मोटा-सा जटाधारी जीव धूनी जलाये बैठा हुआ है और एक दर्जन मनुष्य उसके पास बैठे चरस के दम लगाकर अपने जीवन को सफल कर रहे है। जनता की मनोवृत्ति जव तक ऐसी है, केवल राजनैतिक अधिकारो से उसका कल्याण नही हो सकता।

सौभाग्य से अब देश मे ऐसे सच्चे संन्यासियो का एक दल निकल आया है, जो समाज-सेवा को और राष्ट्रीय जागृति को अपने जीवन का ध्येय बनाये हुए है; लेकिन अभी तक उन्होने निकम्मे साधुओ मे जाग्रति उत्पन्न करने के जितने प्रयत्न किये है, वे सफल नही हुए। न जाने कब वह शुभ अवसर आयेगा कि हमारा साधु-समाज अपने कर्त्तव्य को समझ जायेगा कि उसके हाथो मे देश को जगाने की कितनी बड़ी शक्ति है।

('जागरण', २६ मार्च, १९३४)

## ओरियण्टल बीमा-कम्पनी की डायमण्ड जुबली

गत ५ मई को ओरियण्टल बीमा कम्पनी ने अपनी डायमण्ड जुबली मनाकर यह सिद्ध कर दिया है कि वह ६० वर्षो के अपने सुदीर्घ जीवन मे जितना काम कर सकी, जो और किसी कम्पनी ने आज तक नही किया। सन् १९३३ मे ही उसने ३८,१९१ नई पॉलिसियाँ जारी कीं, जिसमे सात करोड रुपयो से अधिक का बीमा किया गया।

जीवन का बीमा आजकल प्रत्येक मनुष्य के लिए आवश्यक हो गया है और वह यह चाहता है कि वह किसी प्रमाणित कम्पनी मे बीमा कराये। ऐसी दशा मे भारतवर्ष की सबसे पुरानी, प्रतिष्ठित और बडी 'ओरियण्टल बीमा कम्पनी' से बढकर उसके लिए कौन कम्पनी हो सकती है। हम कम्पनी को उसकी इस डायमण्ड जुबली के अवसर पर बधाई देते है।

('जागरण', ७ मई, १९३४)

## 'जागरण' की नयी व्यवस्था

गत सप्ताह मे हमने पाठको से निवेदन किया था कि 'जागरण' को अपने ही आदर्शानुकूल न निकाल सकने के कारण हम उसका प्रकाशन उतने दिनो के लिए स्थगित कर रहे है, जब तक हमारे पास ऐसे साधन न हो जाये कि हम उसे इससे अच्छे रूप मे निकाल सके। हमारे इस निवेदन का आशय यह समझा गया कि हम 'जागरण' को सदैव के लिए बन्द कर रहे है और पाठको तथा मित्रो ने 'जागरण' को एक सप्ताह भी समाधि की व्यवस्था में रहने देना स्वीकार

न किया। चारो ओर से ऐसे पत्र आने लगे कि 'जागरण' को किसी दशा में भी बन्द न होना चाहिए। सयोग से इसी अवसर पर कुछ ऐसे साधन भी प्राप्त हो गये, जिनके सहयोग से हमे विश्वास है 'जागरण' इससे अच्छे रूप मे निकलकर जनता की सेवा कर सकेगा। हम वडे हर्ष के साथ निवेदन करते है कि 'जागरण' के सम्पादन का भार श्री सम्पूर्णानन्द ने लेना स्वीकार कर लिया है और अगले अक से 'जागरण' उन्ही के सम्पादन मे निकलेगा। श्री सम्पूर्णानन्द के विषय मे हमे कुछ कहने की जरूरत नही। राजनीति और साहित्य दोनो ही क्षेत्रो मे उन्होने अमर कीर्ति प्राप्त की है और जिस त्याग, लगन और साहस से उन्होने राष्ट्र की सदैव सेवा की है, वह हमारे लिए गर्व की वस्तु है। ऐसे अनुभवी विद्वान् और प्रतिभाशाली सज्जन के हाथो मे 'जागरण' का भविष्य निश्चित है। हमे आशा है, हमारे साहित्यिक सहयोगियो और पाठको ने 'जागरण' पर जो कृपा-दृष्टि रखी है, वह पूर्ववत् वनाये रखेगे। 'जागरण' अव कही सुयोग्य के हाथो मे जा रहा है, इस पर उसे वधाई देते है।

('जागरण', २८ मई, १९३४)

## कांग्रेस कमेटी का अधिवेशन

पटना मे काग्रेस कमेटी का अधिवेशन हो गया और उसमे राजनीतिक समस्याओ पर वही निश्चय हुआ, जिसकी हम कामना कर रहे थे। काग्रेस कमेटी ने केवल कौसिल-प्रवेश की ही अनुमति नही दी, वल्कि इस काम को स्वराज्य पार्टी के हाथो मे न देकर खुद अपने हाथो मे ले लिया है। सत्याग्रह विलकुल उठा लिया गया और महात्मा गाधी के सिवा अव किसी को भी काग्रेस की ओर से सत्याग्रह करने का अधिकार नही है। इसके साथ ही कांग्रेस की विधायक योजना पर भी जोर दिया गया और प्रत्येक मनुष्य को स्वाधीनता दे दी गयी है कि वह अपनी योग्यतानुसार राष्ट्र की सेवा करे, कौसिल के भीतर या वाहर। इस अवसर पर सवसे महत्त्व की जो वात हुई वह साम्यवादी सघ की स्थापना थी। सघ का एक अधिवेशन भी हुआ, जिसके सभापति आचार्य नरेन्द्रदेव जी थे। आपने इस अवसर पर जो भाषण दिया, वह अपनी विद्वत्ता, शैली और तर्कपूर्णता के लिहाज से वडा महत्त्वपूर्ण था। साम्यवादी विचार दिन-दिन बढ रहे है और काग्रेस मे चाहे पूरे साम्यवादी ज्यादा न हों, पर ऐसा शायद ही कोई हो, जो साम्यवाद को किसी-न-किसी अश मे स्वीकार न करता हो, लेकिन साम्यवाद को वाद के रूप मे मानना दूसरी वात है, और

उसे अपने जीवन का भाग बना लेना दूसरी बात है। कोई आदमी त्याग-त्याग चिल्लाता रहे, उसका कोई महत्त्व नही। जब वह सन्यस्त हो जाता है, तभी उसके विचार कार्य रूप में आते है। ऐसा व्यक्ति, जो साम्यवादी होने का दावा करके भी उसी तरह विलासमय जीवन व्यतीत करता है, जैसे कोई दूसरा धनी, तो उसके साम्यवादी होने का क्या अर्थ हो सकता है? अगर वह उसी तरह लेन-देन करता है और दो रुपये सैकड़े सूद लेता है, या उसी तरह फर्स्ट या सैकण्ड क्लास मे सफर करता है, या उसी तरह नौकरो से अपने जूते के फीते खुलवाता और अपने पाँव धुलवाता है, या उसी तरह नाना प्रकार के पदार्थ खाता है तो उसे क्यों सोशलिस्ट कहा जाय? सोशलिस्ट केवल मनोवृत्ति का नाम नही, जीवन के एक विशेष व्यावहारिक आदमी का नाम होना चाहिए। साम्यवादी और असाम्यवादी के जीवन मे कुछ तो ऐसा अन्तर होना चाहिए, जिससे मालूम हो सके कि समाज की इस व्यवस्था से असन्तुष्ट है। यह कभी आशा नही की जा सकती कि सोशलिज्म का दावा करनेवाले सभी आदमी एकदम अपनी जायदादे छोड़ दे और खेतो मे कुदाल चलाना या मिलो मे काम करना शुरू कर दे; लेकिन क्या उनसे यह आशा भी नही की जा सकती कि वे सूद लेना छोड़ दे बराबर तीसरे दरजे मे सफर करे, निजी सेवा के लिए नौकर रखकर मनुष्य जाति का अपमान न करे और शादी-ब्याहो मे धन का अपव्यय न करे। केवल जबान से साम्यवादी बन जाना इसका कभी प्रमाण नही हो सकता कि हम उस नवयुग का आह्वान कर रहे है, जब समाज पर धन और सम्पत्ति का वह प्रभुत्व न रहेगा। जो लोग धनाभाव के कारण झक मारकर सोशलिस्ट बन गये है, उन्हे भी अपने जीवन मे साम्यवाद को बरतने का प्रयत्न करना होगा। तात्पर्य यह कि हमे साम्यवाद पर बहस-मुबाहसा करके ही सन्तुष्ट न हो जाना चाहिए, बल्कि उसे जीवन मे चरितार्थ करना चाहिए, तभी उसकी उपयोगिता सिद्ध होगी और उसका प्रचार दिन-दूना रात चौगुना होगा और जब कभी साम्यवाद अपने वास्तविक रूप मे आयेगा, तो हम उसका स्वागत करने को तैयार रहेगे।

('जागरण', २८ मई, १९३४)

## न्यायालय और पुलिस

हमारे न्यायालयो में आये दिन पुलिस के हथकण्डो की कड़ी आलोचनाएँ होती रहती है। पुलिस झूठी शहादते बनाने और झूठे मुक़दमे तैयार करने मे

जो चाले चलती है, उसकी कितनी ही बार कलई खुल चुकी है, पर हमारी सरकार हाईकोर्टो की बिल्कुल परवाह नही करती और पुलिस अपनी वेढगी रफ्तार से चली जा रही है। हमने ऐसा कभी नही सुना कि झूठे मुकदमे चलाने और झूठी रिपोर्ट लिखने के जुर्म मे कभी पुलिस-विभाग से जवाब तलब किया गया हो। उलटे पुलिस विभाग की सालाना रिपोर्टो मे इन्स्पेक्टर-जनरल साहिबान हाईकोर्ट के जजो की नीति पर नुक्ताचीनी करते हैं और तरह-तरह के हीलो और दलीलो से पुलिस के हथकण्डो की सफ़ाई पेश करते है,। जिस राष्ट्र मे न्यायालय इतने कमजोर हो कि शासन को उनकी परवाह न हो, वहाँ न्याय प्रहसन मात्र है। जब तक प्रबन्ध विभाग न्यायालयो के साथ सहयोग नही करता और पुलिस को भी झूठे मुकदमे बनाने और निरपराधो को फँसाने के लिए उसी तरह दण्ड नही देता, जैसे साधारण अपराधियो को, उस वक्त तक प्रजा के लिए कही त्राण नही।

('जागरण', २८ मई, १९३४)

# 'प्रताप' हिन्दी साप्ताहिक से

## हिन्दू-मुस्लिम प्रश्न

हिन्दू-मुस्लिम ऐक्य का प्रश्न कितना महत्त्वपूर्ण है, इसके कहने की जरूरत नही। हम सभी जानते है और सभी स्वीकार करते है। पूज्य महात्मा गाधी ने सूत्र रूप मे कह दिया है कि हिन्दू-मुस्लिम ऐक्य ही स्वराज्य है, और इस सत्य को व्यक्त करने के लिए इससे उत्तम शब्द नही मिल सकते। जैसा ही यह Himalayan (महान्) सत्य है, वैसा ही Himalayan (महान्) यह वाक्य है। अतएव हम सभी प्राणियो का, जिन्हे देश से कुछ अनुराग है, कर्त्तव्य है कि यथाशक्ति कोई ऐसा काम न करे, न कोई ऐसी बात कहे, जिससे ऐक्य मे बाधा पड़ने का भय हो। काश, हम इतने स्वार्थ-परायण न होते तो आज यह प्रश्न इतना जटिल, इतना दुर्गम, इतना असाध्य न होता। किसी को अपने पत्र के ग्राहको की सख्या बढानी है, किसी को अपने लडके के लिए नौकरी तलाश करनी है, किसी को नाम ही की धुन है, कोई गौरांग प्रभुओ की नजरो मे अपना रसूख जमाना चाहता है, कोई व्यावसायिक उन्नति के लिए यह हीला निकालता है। सब स्वार्थ ही की माया। हम अपने तुच्छ स्वार्थ के लिए राष्ट्रीय उद्धार के इस महान् यज्ञ मे विघ्न डाल रहे हैं। जो नामधारी महान् पुरुष जरा-जरा-सी बात पर, जरा-जरा से झगड़े पर अपनी जाति के प्रवर्तक बन जाते है, वह यदि शान्त चित्त से विचार करेगे तो उन्हे ज्ञात हो जायेगा कि इस वैमनस्य का कितना इलजाम उनके सिर है। इससे तो कही अच्छा होता कि वह सज्जन थोड़ी देर के लिए जाति-सेवा से मुँह फेर लेते, थोडी देर के लिए जाति को जहन्नुम मे चले जाने देते, भूल जाते कि हमारी जाति का ह्रास हो रहा है। अगर कोई हिन्दू हिन्दुओ को समझाता है तो वह जयचन्द और विभीषण कहा जाता है; कोई मुसलमान मुसलमानो को समझाता है तो काफ़िर और गद्दार कहा जाता है। चुन-चुनकर चोट करने वाली बाते कही जाती है और शाबाशी लूटी जाती है। महात्मा जी ने इस विषय में अपने विचारो को जरूरत से ज्यादा तीक्ष्ण शब्दो मे प्रकट किया तो बजाय इसके कि लोग उससे कुछ उपदेश ग्रहण करते, उन्ही पर हमला करने लगे। यहाँ तक कि एक बूढे कवि महाशय ने, जो अनुप्रास का व्यवहार करने मे बहुत सिद्धहस्त है, उनकी हजो भी कह डाली।

किसी ने सोचा कि महात्मा जी ने कितना जलकर, कितने मानसिक कष्ट से व्यथित होकर यह अप्रिय सत्य कलम से निकाला ! महात्मा जी हिन्दू हैं, और हिन्दुओं ही को समझाने का उन्हे अधिकार है। उसी भाँति अली बिरादरान मुसलमान है और मुसलमानो को समझाने का उन्ही को अधिकार है। पर आज एक तरफ महात्मा जी पर बौछारे पड रही हैं, और दूसरी तरफ़ अली-बन्धुओं पर। अब वह शौकत अली नही रहे जो 'अंजुमन खुद्दाये काबा' के निर्माता थे। उक्त मौलाना ने बहुत ठीक कहा था कि इन झगड़ों से हम यह साबित कर रहे है कि हम गुलाम ही बने रहना चाहते है।

इस वैमनस्य के कारण धर्म की कितनी छीछा लेदर हो रही है कि उसके खयाल ही से शर्म आती है। वह बुरी साइत थी, जब हिन्दुओं को शुद्धि की धुन सवार हुई। दस-पाँच हजार नौ-मुस्लिम संदिग्ध रूप से शुद्ध क्या हुए कि राष्ट्रीयता पर कुठाराघात, बल्कि वज्राघात हो गया। शुद्धि एक धार्मिक कार्य को अधार्मिक रीति से करने का अभिनय था। मुसलमान बराबर हिन्दुओं को शुद्ध करते चले आते हैं, उनकी तबलीग अविरत रूप से होती चली आती है, पर किसी को खबर भी नहीं होती कि कौन कब शुद्ध हो गया। हाँ, जब दसवे साल जनगणना होती है, तो ज्ञात होता है कि हमारे कितने आदमी काम आये। हिन्दुओं ने दस-पांच हजार आदमियों को शुद्ध करने मे तूफान बरपा कर दिया।[1] केवल इसलिए कि यह काम करने का न यह तरीका था, न यह मौका। अब हमारे दोनो पक्षों के मनचले सज्जन अपने-अपने शिकार फँसाने मे तल्लीन है, कोई भ्रष्ट मुसलमान किसी हिन्दू स्त्री के पीछे अपना धर्म-त्याग करने पर तैयार हो जाता है, तो उसका जुलूस निकलता है और उसका नाम सत्यव्रत रखा जाता है। हम दो-चार ऐसे महाशयो को जानते है जो मुसलमानो को शुद्ध करने के लिए स्त्री का प्रलोभन देने मे संकोच नही करते, और मुसलमान तो दाइये-इस्लाम का अनुसरण कर ही रहे है, विधवाओं पर खूब हाथ साफ किया जा रहा हे और यह सब धार्मिक अनुराग से नही, बल्कि अपने प्रतिद्वन्द्वी को नीचा दिखाने के लिए। और जैसा हमेशा से होता आता है इस मैदान मे बाज़ी मुसलमानो के हाथ है। मुसलमानों मे हिन्दुओं से कुछ अधिक गुण्डापन होता है। इसका कारण तो बाबू भगवानदास जैसा तत्त्वान्वेषी ही

---

१ प्रेमचन्द जी की तरह और भी कई सज्जनो की यह शिकायत है कि शुद्धि-आन्दोलन मे बहुत वावेला मचाया गया; काम की तरह काम नही किया गया, व्यर्थ का ढोल पीटा गया, पर असल बात यह है कि शुद्धि, खासकर इस प्रकार की जैसी कि इस समय हुई, हिन्दू धर्म्म मे एक महान् क्रान्ति थी, ऐसी क्रान्ति सैकडो वर्षों मे नही हुई थी। अतः इस समय शुद्धि को तबलीग की तरह चुपके-चुपके करना असम्भव था। क्रान्तिकारक विस्फोट मे धडाका होता ही है।—प्रधान सम्पादक

निकाल सकता है, पर हमारा जहाँ तक खयाल है, हिन्दुओं में बाल-विवाह की प्रथा का आधिक्य और मुसलमानो मे अविवाहित पुरुषो की कसरत ही गुण्डापन के कमोवेश होने का मुख्य कारण है। जिस अवस्था मे मुसलमान गुण्डा होता है, उस अवस्था मे हिन्दू तीन बच्चों का बाप हो जाता है, वह बेचारा क्या खाके गुण्डापन करेगा ? फिर हिन्दुस्तान के मुसलमान, विशेषकर वह जो गुण्डे होते है, नौमुस्लिम है और नौमुस्लिम खानदानी मुसलमानो से कही ज्यादा उद्दण्ड है, उसी भाँति जैसे कोई सनातनी हिन्दू आर्यसमाज मेप्रवेश करते ही एक नये जोश का अनुभव करने लगता है। अगर इसी तरह अपनी सख्या और अपना प्रभुत्व बढाने के लिए नोच-खसोट होती रही, तो फिर भारत का उद्धार हो चुका। मजा तो यह है कि शुद्धिबाजो के सिर मे यह सौदा समाया हुआ है कि हम सारे हिन्दुस्तान के मुसलमानो—और मुसलमान ही नही, अन्य सभी धर्मावलम्बियो—को भी शुद्ध कर लेगे। इस कुबुद्धि का निवारण भगवान् ही कर सकते है। इस द्वेष का परिणाम अगर मुसलमानो के लिए हानिकर है तो हिन्दुओ के लिए घातक है। हमारी संख्या अधिक है और स्वराज्य से लाभ भी हमारा ही अधिक होगा, और कुछ न सही तो राजनैतिक बुद्धि का तो आदेश मानना ही पड़ेगा ! स्वराज्य का उद्देश्य है अपनी शिक्षा का, अपने धर्म का, अपनी सभ्यता का पुनरुज्जीवन और पुन:सस्कार। इसके अतिरिक्त स्वराज्य और कुछ नही है। मुसलमानो की सभ्यता की रक्षा करने के लिए मिस्र, टर्की, काबुल मौजूद हैं, हिन्दुओ की सभ्यता की रक्षा करने वाली कोई जाति नही। ऐसी दशा मे यदि मुसलमान स्वराज्य-प्राप्ति मे हिन्दुओ के सहायक हो रहे है तो यह हिन्दुओ के सौभाग्य की बात है, लेकिन हम उनके विश्वास की जरा भी क़द्र न करके अभी से आने वाले स्वराज्य की बानगी दिखाने पर आमादा हैं। अगर मुसलमानो की हमदर्दी हमारे हाथो से निकल जाती है तो यह किसका कसूर है ? हमारी वर्तमान नीति ने कितने ही विचारशील मुसलमानो को हमसे सशक कर दिया और अब वे स्वराज्य के नाम से काँपते है। अगर अब भी कुछ मुसलमान सज्जन हमारा साथ दे रहे है तो यह महात्मा गांधी के विश्वास पर। सात करोड मुसलमान अपने को २३ करोड हिन्दुओ के हाथो में सौप देते है, क्या यह छोटी बात है ? वह हिन्दुओ के आधिक्य से भयभीत नही होते, इधर हम है कि मुसलमानो से चौकते है और यहाँ तक सोचने लगे है कि काबुल या टर्की हिन्दुस्तान पर हमला करेगे तो मुसलमान उन लोगो के साथ हो जायेगे। इस आत्मिक दुर्बलता की भी हद है! स्वराज के अन्तर्गत मुसलमानो की स्थिति किसी चहेते बेटे या लाड़ली बेगम की न रहेगी। अंग्रेजो ने सदैव उन्हे हिन्दुओं पर तरजीह दी है। प्रत्येक अवसर पर अंग्रेजो ने मुसलमानो ही को आगे बढ़ाया है। क्या यह देखना कठिन है कि स्वराज्य-सग्राम में हिन्दुओं का साथ देकर

मुसलमान आत्म-त्याग कर रहे है और हम अपनी अदूरदर्शिता से उन्हे अपना शत्रु बनाये लेते है?

आइए देखें, इस वैमनस्य का कारण क्या है। गड़े मुरदे उखाडने की ज़रूरत नही। अगर एक तरफ़ औरंगजेब है तो दूसरी तरफ़ छत्रपति शिवाजी है। वर्तमान समस्याओ पर ही दृष्टि को सीमित रखना हमारे लिए उचित होगा। सरकारी नौकरियाँ, कौसिलो की मेम्बरी, उर्दू-हिन्दी सगम, गोवध और धार्मिक अपमान, यही मुख्य कारण मालूम होते है। कौसिलो की जो दशा है और उनके द्वारा देश का जो उपकार हो सकता है, वह हम आँखो देख रहे हैं। उनमें स्थान की कमीवेशी इतनी गुरु नही है कि उसके पीछे हम राष्ट्रीय उद्धार की सम्भावना को तुच्छ समझ ले। Game is not worth the candle वाली कहावत यहाँ चरितार्थ होती है। लिपि-सग्राम मे हम देख रहे है कि स्वाभाविक दशाओं ने सरकारी पक्षपात को निर्मूल कर दिया। हिन्दी दफ़्तरी जबान न होने पर भी उत्तरोत्तर उन्नति कर रही है, उर्दू सरकारी आश्रय पाने पर भी गिरती चली जाती है। यहाँ तक कि अब वह हिन्दी से मोर्चा लेने के योग्य भी नही रही। गोवध के विषय मे भी मुसलमानो का विरोध बहुत-कुछ ठण्डा हो चला था, और अगर बीच मे एक तीसरा दल ललकारने वाला न होता तो अब तक शान्त हो गया होता। मुसलमानो ने ही साबित किया था कि टीपू सुलतान ने गोवध का निषेध कर दिया था। अकबर के राज्यकाल मे गोवध का निषिद्ध होना भी एक मुसलमान विद्वान् की खोज थी। अमीर काबुल ने गोवध की मनाही कर ही दी है। वहाँ तो इतनी उदारता दिखलायी जा रही है और यहाँ हिन्दू लोग बोर्डो मे अपनी बहुसख्या के बल पर गोवध बन्द कराने के लिए कानूनी व्यवस्थाएँ करने लगे। एक मुसलमान ही ने 'अलबकर' नाम का पत्र निकाला था जिसका उद्देश्य ही गोरक्षा था। यहाँ तक कि मौलवियो ने गौ-हत्या के विरुद्ध फतवे देने शुरू कर दिये थे। बहुत सम्भव था कि अगर हिन्दुओ ने महात्मा जी के दिखाये हुए मार्ग को छोड़ न दिया होता, तो थोड़े दिनो मे गोकुशी अपनी मौत मर जाती। मौलाना शौकत अली ने साफ कह दिया था कि अगर अब भी मुसलमान गोवध कर रहे है तो इसलिए कि उन्हे इसकी प्रेरणा दी जा रही है और जब तक यह प्रेरणा मिलती रहेगी, गो-हत्या बन्द नही हो सकती। फिर हिन्दू ही गौ-रक्षा के लिए क्या प्रयत्न कर रहे है कि मुसलमान उनकी नेकनीयती के कायल होते? मुसलमान समझते है कि हिन्दुओ ने केवल हमे नीचा दिखाने लिए इस प्रश्न को उठा रखा है और ऐसी दशा मे स्वभावतः वे लोग अपने माने अधिकार का त्याग नही करना चाहते, और यही हाल रहा तो शायद गौ-हत्या कभी बन्द ही न होगी। अगर हम कोई काम शुद्ध हृदय से करे तो अनिवार्यतः उसका असर पड़ता है। जहाँ राजनैतिक

प्रतिद्वन्द्विता से कोई काम किया गया, वही उस पर लोगो को सन्देह हुआ। बहुत कम ऐसे हिन्दू है, विशेपकर उन लोगो मे जो गौ-हत्या के सबसे बड़े विरोधी है, जिन्होंने कभी गाय पाली हो, या गौशाला मे चन्दा देते हो या कभी किसी गाय को एक रोटी या एक गट्ठा चारा खिलाया हो। ऐसे लोग जब गौ-हत्या पर वावेला मचाते हैं तो क्यो न मुसलमानो को सन्देह हो? हमे इस विपय मे भाव की जगह बुद्धि से काम लेना चाहिए। गौ कितनी ही पवित्र हो, लेकिन मनुष्य की तुलना नही कर सकती। मुसलमान कितने ही गये-गुजरे हो, फिर भी आदमी हैं। क्या अन्धेर है कि हम अपने खाने के वरतनो मे कुत्ते को ग्रास खिलाते है, लेकिन किसी मुसलमान को पानी पिलाना हो तो कुल्हड तलाश करते है!!! कुत्ते के मुख का स्पर्श माँजने से साफ हो जाता है, लेकिन मुसलमान के मुख का स्पर्श अमिट है! क्या ऐसी स्थिति में भी हम आशा कर सकते है कि कोई आत्माभिमानी मुसलमान हम से भाईचारे का बरताव करेगा?

अब रहा धार्मिक अपमान! हमको शिकायत है कि मुसलमान हमारे धर्म की तौहीन करते है, मुसलमान यही आक्षेप हिन्दुओ पर लगाते है। किसी धर्म का अपमान करना, चाहे हिन्दू धर्म का या इस्लाम का, नीच और घृणित कार्य है। कोई समझदार आदमी किसी धर्म की निन्दा न करेगा। इसमें कौन-सी शान घट जाती है, अगर हम बाजे बजाते हुए किसी बड़ी मस्जिद के सामने से गुजरे तो एक क्षण के लिए बाजा बन्द कर दे; अगर मुसलमान बाजे बजाते हुए मन्दिरो के सामने से आते है तो जाने दो। आपकी सहृदयता उन्हे स्वय लज्जित करके आपके धर्म का आदर करने को बाध्य करेगी।[1]

इन सब कारणो मे कोई भी ऐसा बलवान् कारण नही है, जिसके लिए हम आपस मे लड़ मरे। मगर यहाँ तो सभी छोटे-बड़े नेता बनना चाहते है। मत-विरोध को भडकाना जातीय हीरो (Hero) बनने का सबसे सहल नुस्खा है, किन्तु यह धर्म की रक्षा नही है। जैसा मौ. मुहम्मद अली ने कहा है, इस मामले मे समाचार-पत्रो के सम्पादको पर सबसे बड़ी जिम्मेदारी है। वह राष्ट्रीय सेना के नायक है, कौम को पार लगाना या डुबा देना दोनो ही उनके हाथ मे है। शान्त विचार से काम लेने की कभी इतनी जरूरत न थी, जितनी कि आज है। उन्हे कलम से एक-एक शब्द निकालते हुए यह सोचना चाहिए कि

---

१. लेखक महाशय के इस सिद्धान्त की सत्यता का अनुभव करते हुए भी हम यह कह देना चाहते हैं कि पारस्परिक व्यवहार में परपक्ष इस सिद्धान्त को प्रथम पक्ष की कायरता समझेगा, अर्थात् प्रस्तुत परिस्थिति मे हिन्दुओ की उदारता निर्बलता समझी जाकर उससे अनुचित लाभ उठाने की कोशिश की जायेगी।

—प्रधान सम्पादक

इससे परस्पर विरोध तो न बढेगा। आवेश, उद्गार, उफान से यों डरिये, जैसे साँप से। केवल बुद्धि, गम्भीर बुद्धि से काम लीजिए। छिद्रान्वेषण की स्पिरिट का त्याग देना हमारे विरोध को बहुत-कुछ मिटा देगा। हमारे एक प्रौढ़ विचार के मित्र, जो बराबर मुसलमानो के हमदर्द रहे, मौलाना मुहम्मद अली के मुख से वह ऐतिहासिक वाक्य सुनकर, जिसका महात्मा गांधी ने स्वय समर्थन किया, मुसलमानो के कट्टर विरोधी हो गये। मौलाना के शब्दो का आशय क्या था, इसके पहले वह कितने अवसरो पर कैसे विचार प्रकट कर चुके थे, उनकी Spirit क्या थी, इसका जरा भी विचार न किया, बस लेना-लेना करके दौड़ पडे कि मौलाना ने महात्मा का घोर अपमान किया। राष्ट्रीयता के लिए सहिष्णुता लाजमी चीज है। बात का बतगड भी हो सकता है और बतुक्का भी। बतगड न बनाइए। शुद्धि और सघटन और महावीर दल और बाल की खाल निकालने से समस्या दिनो-दिन जटिल होती जायगी। यह राष्ट्र-निर्माण का मार्ग नही है। यह पतन का मार्ग है। जब द्वेष की आग दिलो में दहक रही हो तो प्रेम कहाँ से आये? यह हमारे इतिहास मे वह नाजुक समय आ गया है, जब जरा-सी गलती, जरा-सी चूक, जरा-सा आंखो का झपक जाना, हमे सदियो पीछे धकेल ले जाएगा। यह शान्त, अविचलित रहने का समय है। Pan Islamism धोखे की टट्टी है, जो अग्रेजो ने हिन्दुओ को भड़काने के लिए खडी की है। इसके सिवा उसका और कोई अस्तित्व नही है। इन चकमो मे न आइए। बस, सौ बात की एक बात है कि सहृदयता ही सहृदयता उत्पन्न कर सकती है। हिन्दू तबलीग की आग को भड़काकर कभी पेश नही पा सकते, क्योकि हिन्दू औरतो को भगा ले जाने, जबरदस्ती निकाह पढ़ा लेने और ऐसे ही दूसरे हथकण्डो मे वे कुशल नही है। अभी बहुत दिन बाकी है, जब हमारा समाज-सघटन इन घटनाओ की सम्भावना का अन्त कर देगा। ईश्वर न करे कि हमे अपने धर्म-प्रचार के लिए गुण्डेपन की शरण लेनी पडे। वह दिन 'आर्य-धर्म' के मातम का दिन होगा। मुसलमानो मे भी बहुत कम जिम्मेदार आदमी ऐसे होगे, जिन्होने मौलाना हसन निजामी का तिरस्कार न किया हो। गुण्डे बड़े काम की चीज है। इनका अपना ही घर ढाने मे दुरुपयोग न कीजिए, लेकिन अगर ऐसा अवसर आ पड़े कि हमारी महिलाओ की बेआबरूई हो रही हो तो उस वक्त प्राणपण से उनकी रक्षा करनी चाहिए। साहस भी सहृदयता का अग है। कायर कभी सहृदय हो ही नही सकता। चोरो से रक्षा करने के लिए अपने घर को सुरक्षित रखने की जरूरत है। हमको विश्वास है कि मुसलमानो मे ऐसे भाव के आदमी मौजूद है, जिन्हे इन दुष्कृत्यो से उतनी ही घृणा हो सकती है, जितनी कि किसी हिन्दू को। ऐसे दुष्टाघातो से अपनी रक्षा के लिए हम जो करेगे उसमे समझदार मुसलमान हमारा साथ देगे। लड़ैतियो

के अखाड़ो से हमारी रक्षा नहीं होगी। हमारी रक्षा होगी अपनी मनोवृत्तियो को स्वार्थ से हटाकर मर्यादा-रक्षा मे प्रवृत्त करने से। हम धन के दास हो गये है। धन के आगे हमारी दृष्टि मे बहू-बेटियो की लाज का भी कोई मूल्य नहीं। इसी धन-लिप्सा ने हमे हमें कायर, भीरु, अकर्मण्य बना रखा है। जब तक हमारे चित्त की यह वृत्ति रहेगी, एक क्या, सौ महावीर दल भी हमे दुष्टो से नही बचा सकते।

('प्रताप', कानपुर, कृष्णाष्टमी, संवत् १९८१, अर्थात् सितम्बर, १९२४)

## उर्दू-साहित्य की प्रगति

किसी राष्ट्र का साहित्य उसकी जागृति का माप दण्ड है। इस निगाह से देखिए तो पिछले दस वर्षो मे उर्दू साहित्य ने जो उन्नति की है, वह बहुत ही आशाजनक है। दस साल के पहिले की पत्र-पत्रिकाओ को उठाकर देखिए तो उसमे किसी गम्भीर विषय के लेखो का प्रवेश नही है। अधिकतर मामूली ढंग के किस्से, कुछ गद्य-काव्य और कुछ कवियो की रस्मी आलोचना ही मिलती थी। मगर आज हालत बदल गयी है। अब सभी ऊँचे दर्जे की पत्रिकाओ मे इतिहास, दर्शन, तुलनात्मक आलोचना, तात्त्विक विवेचन का सामजस्य हो गया है। उन लेखो से जाहिर होता है कि उर्दू साहित्यकारो मे कितनी धुन, कितनी साधनावृत्ति, कितनी जिज्ञासा-भावना प्रस्फुटित हो रही है। यह ठीक है कि उर्दू मे भी ऐसे साहित्यकार उँगलियो पर गिने जा सकते है, लेकिन यह बात तो किसी भी साहित्य के विषय मे कही जा सकती है। गम्भीर विचार करने वाले प्राणी हमेशा थोड़े रहे है और रहेगे। हाँ, उर्दू मे ऐसे लेखको की संख्या दिन-पर-दिन बढ रही है। उसका स्टैण्डर्ड ऊँचा होता जा रहा है। वे समुन्नत राष्ट्रो का साहित्य पढने लगे है। ससार के प्रमुख राजनैतिक, सामाजिक और सांस्कृतिक आन्दोलनो मे उनकी जिज्ञासा और रुचि बढ़ने लगी है। अभी हाल मे लाहौर के एक मासिक उर्दू-पत्र ने जापान-नम्बर निकाला। उसमे सारे लेख जापान पर ही थे। जापान के राष्ट्रीय जीवन के हरएक पहलू पर अच्छे-अच्छे लेखों का सग्रह किया गया था। माना कि जापान पर गाडियो साहित्य अग्रेजी भाषा मे मौजूद है, मगर इन लेखो का सग्रह करके उनके अनुवाद करवाना या उन पर स्वतन्त्र लेख लिखवाना क्या साधारण बात है? इस विषय मे रुचि रखने वाले प्राणियो की सख्या अगर थोड़ी हो तो न लेखक ही मिलेगे, न पाठक ही। इस जापानी नम्बर के लेखको की नामावली से

मालूम होता है कि वे लोग केवल थोड़े से पुरस्कार के लोभ से लिखने वाले प्राणी नहीं हैं, बल्कि जापान की दिन-दूनी उन्नति ने उन्हें प्रभावित किया है। इस रहस्य पर उन्होंने विचार किया है, जापानी इतिहास, साहित्य और जीवन का अध्ययन किया है। जब तक मन में किसी विषय में अनुराग न हो, लेखक उस पर कलम नहीं उठाता। उर्दू पत्रों की आर्थिक दशा हिन्दी पत्रों ही की-सी है। उनमें इतना सामर्थ्य नहीं है कि वे केवल रुपये के जोर से किसी अरुचिकर विषय पर लेखकों से लेख लिखवा लें। और अगर यह सम्भव भी हो, तो जब तक पत्र-संचालक को यह आशा न हो कि इस विषय के पाठक उसे काफी तादाद में मिल जायेंगे, वह ऐसा अंक निकालेगा ही क्यों ! हिन्दी में तो हमने आज तक किसी पत्रिका को जापान-नम्बर निकालते नहीं देखा।

लाहौर के एक दूसरे पत्र ने अभी दो ही महीने हुए, 'रूस नम्बर' निकाला है। हमें उस अंक को देखने का अवसर अभी नहीं मिला, इसलिए हम नहीं कह सकते कि उसे कितनी कामयाबी हुई है, लेकिन 'रूस नम्बर' निकालना ही एक कल्पनाशील मस्तिष्क का प्रमाण है। आज समस्त संसार को रूस के विषय में जितनी जिज्ञासा है, उतनी और किसी राष्ट्र के विषय में नहीं है। पश्चिमी पत्रों में रूस के सम्बन्ध में जितनी आलोचनाएँ निकलती हैं, किसी दूसरे राष्ट्र के सम्बन्ध में नहीं निकलती। भारत में भी वही जिज्ञासा है, या होनी चाहिए। मगर हिन्दी में अभी तक कोई ऐसा उद्योगशील पत्र-संचालक नहीं निकला, जिसने इस जिज्ञासा को शान्त करने की चेष्टा की हो। यह प्रस्ताव शायद किसी के मस्तिष्क में आया ही नहीं। इससे हमारी पस्ती और अधोगति का कुछ पता चल सकता है। हम अपने तंग दायरे के बाहर कुछ सोच भी नहीं सकते। समष्टिवाद पर दो-चार छोटी-छोटी पुस्तिकाएँ छपी हैं अवश्य, लेकिन जब तक रूसी जीवन के सभी अंगों का हमें कुछ ज्ञान न हो, हम समष्टिवाद का रहस्य समझ ही कैसे सकते हैं ? वह ऐसी कौन-सी सामाजिक, राजनैतिक, भावनात्मक दशाएँ थीं, जिन्होंने रूस में समष्टिवाद को स्थापित किया ? इतने महान् परिवर्तन केवल पुस्तकों ही से नहीं हो जाते। पुस्तकें तो केवल राष्ट्र के जीवन की झाँकियाँ हैं। मूल कारण तो राष्ट्र-जीवन की गहराइयों में होता है। वह सब हमें नहीं मालूम। हिन्दी पत्रिकाएँ कभी-कभी वार्षिक अंक निकालती हैं। उनमें रंगीन तस्वीरों की भरमार होती है। संचालकों का उद्देश्य केवल इतना ही होता है कि उनके ग्राहक बढ़ें और पैसे मिलें। पाठकों को कोई नयी चीज देने की, ज्ञान में कुछ विस्तार करने की, जनता की संवेदनाओं को जगाने की, हमारे सामने समुन्नत राष्ट्रों का आदर्श रखने की किसी को तौफीक ही नहीं है।

और जिन पत्रों ने ये रूस और जापान के अंक निकाले हैं, उनके स्वामी

लक्ष्मीपति नही है। इन अको को निकालने के लिए उन्हे बहुत-कुछ त्याग, बहुत-कुछ दौड़-धूप करनी पडी होगी। मगर यह भी उतना मुश्किल नही जितना रूस पर ज्ञानवर्धक, प्रकाश डालने वाले लेखो का सग्रह करना। जब तक रूसी जागृति से प्रभावित लेखको की सख्या काफ़ी न हो, उस विषय पर क़लम उठाने वाले आयेगे कहाँ से? और जब तक पाठको को रूस के विषय मे प्रबल जिज्ञासा न हो, उस अक को पढेगा कौन? ऐसे अको का निकलना लेखक और पाठक दोनो ही, अर्थात् सम्पूर्ण जाति की दिमागी सतह के ऊँचा हो जाने का प्रमाण है। कम-से-कम शिक्षित समाज के विषय मे तो ऐसा कह ही सकते है।

इसके मुकाबले मे कई हिन्दी पत्रिकाओ के मालिक लक्ष्मी के पुत्र और पति दोनो ही है। वह कुछ खर्च भी कर सकते है, और नुक्सान भी उठा सकते है। मगर या तो ये बातें उन्हे सूझती ही नही, या साधारण जनता की पाषाणता को देखकर उन्हे कोई नयी बात निकालने का हियाब ही नही पडता।

इस वक़्त भी आप अजुमन तरक़्क़ी ए-उर्दू के मुख-पत्र 'उर्दू' को उठाकर देखिए। यह त्रैमासिक पत्रिका है और 'हस' के आकार के लगभग २०० पृष्ठो में छपती है। उसके लेखो मे आपको 'रूसी उपन्यास', 'रूसी सोवियत साहित्य', 'ईरान के वर्तमान कवि', 'गुजरात का बाकमाल शायर मर्द शेर खबरदार', 'काजी नजरूल इस्लाम' की तीन नज्मे', 'लोकोक्तियाँ और उनके उद्गम' आदि लेख मिलेगे, जिससे आपको मालूम होगा कि उर्दू-साहित्य की दृष्टि कितनी सार्वदेशिक है। उसमे अगर रूसी साहित्य पर आलोचना की गयी है, तो गुजराती, बँगला, ईरान आदि के साहित्य की आलोचना भी मौजूद है। हमे तो हिन्दी मे ऐसी कोई पत्रिका नही नजर आती।

थोड़े ही दिन हुए, लाहौर के ही एक पत्र ने अपना 'मशरिक नम्बर' निकाला था। 'मशरिक' पूर्व को कहते है। पश्चिम के सम्बन्ध मे तो नित्य नयी पुस्तके और लेख छपते रहते हैं। पूर्व हमारे लिए बन्द तिलिस्म है। मचूरिया, मगोलिया, कोरिया, तुर्किस्तान, ईरान, सीरिया आदि देशो के विषय मे हमारा इल्म बहुत ही कम है। जिस पत्रिका ने यह अक निकाला, उसने उर्दू पाठको की बहुत बड़ी सेवा की। पूर्व मे भी कुछ-कुछ लोगो की आँखे खुलने लगी है, उसके जीवन और साहित्य मे कुछ-कुछ नयी स्फूर्ति पड़ने लगी है। मगर हिन्दी वालो के लिए वह तिलिस्म अभी तक बन्द है। उस पर हमे दावा है कि हिन्दी तो राष्ट्र-भाषा है।

और सुनिए! हिन्दी मे आज तक कोई दैनिक पत्र एक आने का नही चल सका। 'भारत' ने बहुत जोर मारा और अभी तक लड़खड़ा रहा है। मगर उर्दू मे दर्जनो दैनिक एक आने के निकलते है और कइयो के विषय मे तो हम यहाँ तक कह सकते है कि वे नफे पर चल रहे है। उर्दू दैनिक पत्रो के भी वार्षिक

अक निकलते है और बाज-बाज बहुत अच्छे निकलते है। हिन्दी मे शायद ही कोई दैनिक अपना वार्षिक अक निकालता हो। जहाँ तक हमें मालूम है, किसी हिन्दी दैनिक पत्र की दशा आर्थिक रूप मे सफल नही है। एक या दो इसमे मुस्तसना हो सकते है। हमसे आज तक किसी भी हिन्दी साप्ताहिक या दैनिक पत्र ने कुछ देकर लेख लिखने का अनुरोध नही किया। इसके विपरीत उर्दू साप्ताहिक और दैनिक पत्रो ने बराबर अपने वार्षिक अकों के लिए हमसे लेख लिखवाये है, और बराबर पेशगी मनीआर्डर या चेक भेजे है।

अभी थोड़े दिन हुए पानीपत में मौलाना हाली मरहूम की शताब्दी जयन्ती मनायी गयी थी। हिज हाईनेस नवाब साहब भोपाल इस सम्मेलन के सभापति थे। निजाम हैदराबाद और अन्य उर्दू रियासतो ने उसमे अपने-अपने प्रतिनिधि भेजे थे। ऐसा शायद ही कोई उर्दू का लेखक या पण्डित था जो उसमे सम्मिलित न हुआ हो। हिन्दी मे किसी कवि या साहित्यकार का ऐसा सम्मान नहीं देखा गया।

काशी विद्यापीठ की तरह ही देहली का 'जामिया' है, मगर दोनो मे कितना अन्तर है! एक मे जान है, दूसरा निर्जीव-सा जान पडता है। जामिया से अच्छी-अच्छी पुस्तके प्रकाशित होती हैं, एक ऊँचे दर्जे की मासिक पत्रिका निकलती है, ड्रामे खेले जाते है, विद्वानो के भाषण कराये जाते है। पिछले साल उसने तुर्की की विख्यात विदुषी खालिदा अदीब खानम को तुर्की साहित्य और जीवन पर लेक्चर देने के लिए निमन्त्रित किया था, जिसकी महीनो धूम रही। काशी विद्यापीठ ने जैसे वैराग्य ले लिया है।

यह जागृति और कर्त्तव्य-परायणता देखकर कौन ऐसा हिन्दुस्तानी है जिसे गर्व न होगा, और यहाँ हिन्दी ससार मे गाली-गलौज, छिद्रान्वेषण और ईर्प्या-द्वेष का राज है। यहाँ अभी तक यही हो रहा है कि अमुक लेखक ने अमुक का लेख चुरा लिया, अमुक सम्पादक निन्दनीय है। जो विद्वान है, जिनमे प्रतिभा और प्रकाश है, वे हिन्दी की बात नही पूछते। खोखले दिमाग वालो के हाथो मे पडा हुआ हिन्दी साहित्य प्रकाश और ताजा हवा न पाकर पीला और निर्जीव हुआ जा रहा है।

('प्रताप', ७ अप्रैल, १९३६;
काग्रेस अक, वैशाख कृष्णपक्ष १, मंगलवार, संवत् १९९३)

# 'माधुरी' हिन्दी मासिक से

## हिन्दी-रंगमंच

एक समय था, जब भारतवर्ष मे नाट्य-कला की बडी उन्नति थी। यह हम उस समय की बात कह रहे है, जब यहाँ सस्कृत का पूरा प्रचार था, और 'उत्तर रामचरित' तथा 'शाकुन्तल' जैसे नाटक खेले जाते थे। अधिकतर इतिहासज्ञ तो यहाँ तक कहते है कि अन्य कलाओ की भाँति नाट्य-कला की जन्मभूमि भी यही भारतभूमि है। नाटक के प्रथम आचार्य कोई भरत मुनि को बताता है, कोई लव-कुश को। शकर, नारद और हनुमान को तो सभी एक स्वर से मानते आए है। खैर, इधर कई शताब्दियो से और बातो के अध.पतन के साथ-साथ इस साहित्य का भी अध.पतन होना प्रारम्भ हुआ। सस्कृत का तो जिक्र ही क्या, हिन्दी तक मे—चन्दबरदाई के सम्बन्ध में—कोई उल्लेख-योग्य नाटक नही निकला। मुसलमानी शासन के अन्त में और ईस्ट इण्डिया कम्पनी के शासन के प्रारम्भ मे, समुद्र-पार से यह लहर नये रूप मे यहाँ आयी। भारत के दुर्भाग्य से अब तक यहाँ प्रान्तीय भाषाएँ चल रही है, उन्ही भाषाओ में नाटक खेले जाने प्रारम्भ हुए। महाराष्ट्र तथा बगाल वालो ने इसमे यथेष्ट उन्नति की, पर वह उन्नति कहलायी मराठी रगमच और बगीय रगमच ही के रूप मे, हिन्दी के रूप मे नही। गुजराती नाटक वालो ने भी अपनी भाषा के नाटको की भरमार की, फिर कितने ही अच्छे नाटक निकाले, जिनको अदल-बदलकर आजकल के कितने ही हिन्दी नाटककार हिन्दी मे ला रहे है, और अपने लिए इतना बड़ा परिश्रम करने के कारण महाकवि समझ रहे है। बरसो तक बेचारी हिन्दी का, उर्दू की यमुना से मिलकर वह रूपान्तर रहा कि यह पहचानना कठिन हो गया कि इस त्रिवेणी मे कालिन्दी का नील जल कितना और गगा का स्वच्छ-श्वेत कितना है।

घूम-फिरकर व्यवसाय करने वाली कम्पनियो के बनाने मे पारसी जाति ने इधर-उधर भारत की ओर अपना क़दम बढ़ाया। उन दिनो इधर न नाटक थे, न नाटककार, गानो की प्रधानता थी, और थी ऊँट-पटाँग उर्दू जबान मे लिखे हुए इन्दर सभा, हवाई मजलिस जैसे इश्किया नाटको की। हम अगर भूलते नही है, तो हिन्दी नाटको का श्रीगणेश करने का श्रेय सबसे पहले स्वनामधन्य भारतेन्दु बाबू हरिश्चन्द्र को प्राप्त हुआ। परन्तु उनके नाटक

'प्रमैच्योर क्लब' ही तक खिलकर रह गए, किसी व्यवसायी कम्पनी के रंगमंच पर नही पहुँचे। भला हो मुंशी विनायकप्रसाद जी 'तालिव' बनारसी का कि उन्होने उन दिनो की विख्यात 'वाली वाला विक्टोरिया' कम्पनी को 'हरिश्चन्द्र', 'रामायण', 'कनकतारा', 'भर्तृहरि' आदि हिन्दी के ड्रामे सबसे पहले लिखकर दिये और खिलवाये। इस खूबी के साथ उन्होने उन नाटको मे हिन्दी दी थी कि उर्दू-हिन्दी के सम्मिश्रण में, हिन्दी की चाश का आनन्द भी नाटक-प्रेमी जनता को प्राप्त हुआ, और नाटक भी पास हो गये। फिर कोई थोडे ही वर्षो के बाद बेताबजी का 'महाभारत' हश्रजी का 'सूरदास' स्टेज पर आ गया। यद्यपि इन नाटको की भाषा भी उर्दू-हिन्दी-मिश्रित थी, और इनका कथानक तथा इनके भाव, गुजराती के 'सती द्रौपदी' और 'बिल्वमगल' के रूपान्तर थे, तथापि इसमे सन्देह नही कि इन नाटको को बडा मान मिला और पारसी कम्पनियो के मालिको को यह अनुभव हुआ कि हिन्दी-नाटक निकालने चाहिए। उन दिनो के उर्दू-नाटक 'जहरी साँप' और 'खूबसूरत बला' आदि को जब हम देखते है, तो इतना तो नि:संकोच कह सकते है कि प्राय इस श्रेणी के समस्त नाटको मे गाने हिन्दी-भाषा में ही ज्यादातर लिखे और गाये गये है। यह नही समझ मे आता कि ऐसा क्यों हुआ, या तो गानो के बोल बनाने वालो की यह कमजोरी थी या हिन्दी के बोलो पर गाने बनाये जाने में जो मिठास थी, उसी के कारण जबर्दस्ती उसे वह पद प्राप्त हो गया। इसके बाद राधेश्याम जी का 'वीर अभिमन्यु' आया। हम समझते है कि इससे पहले इतने हिन्दीत्व का कोई नाटक पारसी कम्पनियो के स्टेज पर नही आया। इस नाटक का हास्यवाला भाग (कॉमिक) भी बडा शिक्षाप्रद और अश्लीलता से रहित था। यह उस जमाने मे पहली बार स्टेज पर आया जिस जमाने मे, कितने ही उर्दू के नाटककारो ने, ऐसे-ऐसे गन्दे कॉमिक स्टेज पर पहुँचाये थे कि माताओ और बहनो को थिएटर मे ले जाते हुए भी लज्जा आती थी। माता को स्त्री, और स्त्री को माता कहलाना तो उन दिनो के कुछ उर्दू नाटककारो का मानो धर्म हो रहा था। खैर, 'वीर अभिमन्यु' को पूर्ण सफलता मिली। महामना मालवीय जी तक ने इसे देखा और प्रशसा की। इतना ही नही, जनता ने भी इसे उतना आदर दिया, जितना आदर इससे पहले के पारसी कम्पनियो के किसी नाटक को नही प्राप्त हुआ था। अर्थात् पजाब युनिवर्सिटी ने इसे क्रमश 'हिन्दी-भूषण' और 'इण्टरमीडियट क्लास' कोर्स की पुस्तको मे पढाये जाने के लिए चुना। अब तो हिन्दी की किशोरावस्था इन कम्पनियो मे प्रारम्भ हो गयी। उधर बाबू हरिकृष्ण जी जौहर के 'पति-भक्ति', 'वीर भारत' और शैदाजी का 'नल-दमयन्ती' आदि स्टेज पर पहुँचे। उत्साह यहाँ तक बढा कि हिन्दी-नाटको को प्रधानता का पद देने के लिए मेरठ से एक लिमिटेड

कम्पनी 'व्याकुल भारत' के नाम से बन गयी। निःसन्देह उस कम्पनी का 'बुद्ध देव' बड़ा सुन्दर और बड़ा उत्तम नाटक था। खेद है कि व्यवस्था ठीक न होने के कारण यह कम्पनी लिक्विडेशन मे आ गयी, और इसके परम प्रवीण और विद्वान् नाटककार व्याकुल जी का भी अकाल ही देहावसान हो गया। यदि वे आज होते, तो उनसे हिन्दी को बडी आशाएँ थी। 'व्याकुल भारत' ही मे रहकर 'वरमाला' के प्रसिद्ध लेखक 'पन्त जी' को नाटक लिखने का शौक़ हुआ, परन्तु खेद है कि उन्होने स्टेज का नाटक न लिखकर साहित्य का (पाठ्य) नाटक लिखा। हमारी उनसे प्रार्थना है कि वह अब स्टेज के लिए नाटक लिखे, उन्हे इसका अनुभव भी है, उनसे हमे इसकी बहुत आशाएँ है। इन्ही दिनो काठियावाड़ से आयी हुई 'सूरविजय' ने अपने सम्पूर्ण नाटक हिन्दी ही मे आकर खेले। राधेश्यामजी ने 'वीर अभिमन्यु' के बाद जो नाटक 'श्रवणकुमार' लिखा था, वह इसी कम्पनी को दिया था। 'श्रवणकुमार' के बाद भी कई नाटक उन्होने इस कम्पनी को दिये थे। खेद है कि आज वह कम्पनी भी नही रही। इस समय उल्लेख-योग्य ये कम्पनियाँ है जिनमे हिन्दी के नाटक खेले जा रहे है, और जिनसे हिन्दी-प्रेमियो को और भी अच्छे नाटको की आशा है—कलकत्ते की करिन्थियन, जिसके मालिक चरखारी महाराज है और जिसके नाटककार आग़ा हश्र है। मदन थिएटर की पारसी एल्फ्रेड, जिसके पहले स्वर्गीय कावस जी मालिक थे, और जिसमे इस समय जौहर जी, शैदा जी नाटककार है। सुना है कि बेताब जी भी फिर इस कम्पनी के लिए कोई हिन्दी नाटक दे रहे है। तीसरी कम्पनी है 'न्यू एल्फ्रेड, जो ३५ वर्ष से चल रही है, और जिसके भारत-प्रसिद्ध नट और डाइरेक्टर मि. सोराब जी ओग्रा है। यद्यपि अब वह रिटायर्ड हो गये है, तथापि वह इस कम्पनी का गौरव इतना बढा गये है कि आज भी इसका नाम जनता मे बडे आदर के साथ लिया जाता है। इस कम्पनी के मालिक है मि. मेहरबान जी, मि. पणिक शाह और मि. फ्रामरोज। एक चौथी कम्पनी भी है और वह हश्र जी की कहलाती है। कुछ दिन पहले उसका नाम 'ग्रेट शेक्सपियर कम्पनी' था, परन्तु अब कई मास से 'ग्रेट एल्फ्रेड' रक्खा गया है। भगवान् ही जाने कि यह 'एल्फ्रेड' नाम तीन-तीन कम्पनियो के साथ क्यो है। स्वर्गीय मि अल्फ्रेड की आत्मा को तो इससे हर्ष होता ही होगा, और चाहे किसी को हो या न हो।

हाँ, तो 'न्यू एल्फ्रेड' कम्पनी के हमने कितने ही नाटक स्वय देखे है। हमारी राय है कि इस समय हिन्दी नाटको की दृष्टि ही से नही, स्टेज की दृष्टि से भी यह कम्पनी आदर्श है। श्रीयुत राधेश्याम जी, जिनके नाटक इस कम्पनी मे खेले जाते है, और मि. सोराब जी ओग्रा के रिटायर हो जाने के बाद, जो स्वयं ही इसमे अपने नाटक स्टेज कर रहे है, निःसन्देह सफलता प्राप्त कर रहे

है। 'वीर अभिमन्यु' का जिक्र तो ऊपर आ ही चुका है, उसके अतिरिक्त राधेश्याम जी के 'प्रह्लाद', 'परिवर्तन', 'मशरिकी हूर' आदि सब वर्क एक-से-एक उत्तम है। इन नाटको मे आदर्श है, शिक्षा है, पवित्रता है, और है ओज, जिनका विशेष परिचय हम फिर कभी देगे। आज तो राधेश्यामजी के 'श्री कृष्णावतार' और उसके दूसरे भाग 'रुक्मिणी-मगल' का जिक्र करते है।

'श्रीकृष्णावतार' का प्रारम्भ नाटककार ने इस प्रकार किया है कि कंस के अत्याचारो से जब पृथ्वी काँप रही थी, ससार त्राहि-त्राहि कर रहा था, तब देवर्षि नारद, क्षीर-सागर मे भगवान् विष्णु को इसके लिए मजबूर कर देते हैं कि वह 'धर्म-सस्थापनार्थाय' अवतार ले। नारद का भगवान् विष्णु से वार्तालाप बडा ही ओजपूर्ण, प्रभावशाली और दिल को हिला देने वाला है। उधर तो नारद भगवान् को अवतार लेने के लिए मजबूर करते है, और इधर इस विचार से कि—"अत्याचार जितनी जल्दी सीमा पर पहुँच जायगा, उतनी ही जल्दी भगवान् मृत्युलोक मे अवतीर्ण होगे"—कस के जुल्म को बढाते है। तीसरी ओर कस के जुल्म से जब मथुरावासी उत्तेजित होते है, तो उन्हे शान्ति का पाठ पढाते है। एक ही चरित्र मे यह तीन तरह का चित्रण बड़ा ही सुन्दर है, और बडा ही अनूठा है। यह नारद का पार्ट करने वाले महाशय भी अपने पार्ट को खूब ही अदा करते है। नारद के बाद योगमाया का पार्ट है। योगमाया के पार्ट मे लेखक ने उन सब बातो को लाकर रख दिया है, जिनका सम्बन्ध गुप्त ससार से है। यह पार्ट भी स्वाभाविक होता है, और इस पार्ट मे जो गाने रक्खे गये है, वे तो एक नयी जान नाटक मे पैदा कर देते है। उन्हे गाया भी अच्छे ढग से जाता है। इसके उपरान्त पहला अंक भगवान् श्रीकृष्ण के जन्म पर समाप्त होता है। दूसरे अक मे बालक श्रीकृष्ण स्टेज पर आते हैं, और क्रमश: अक-समाप्ति तक गोचारण, कलिय-मर्दन, गोवर्द्धन-धारण और रासमडल आदि लीलाओ का दिग्दर्शन कराया जाता है। बालक श्रीकृष्ण की इन बाल-लीलाओ का क्या उद्देश्य है, किस लीला मे क्या मर्म है, इसे लेखक ने बडी अच्छी तरह दिखलाया है। इस अक में कोई तीस छोटे-छोटे बालक काम करते है, जिनमे श्रीकृष्ण, मनसुखा और श्रीदामा के पार्ट सराहनीय है। राधा का पार्ट करने वाला बालक तो अपने नाम का जवाब नही रखता। राधा और कृष्ण का प्रेम-सम्बन्ध कितना पवित्र है, यह बडी अच्छी तरह इसमे दिखलाया गया है; कही भी नाममात्र को भी अश्लीलता और बुरी भावना दर्शको के हृदय मे नही आने पाती, बल्कि उस परम-प्रेम का बडा ही पावन रूप सामने आकर खडा हो जाता है। कदम्ब के नीचे गोप-गोपियो के साथ खडी हुई युगल छवि के दृश्य का अवलोकन कीजिए। यह दूसरे अक का दूसरा सीन हमारी राय मे इस नाटक का सर्वोत्तम सीन है। तीसरे अक मे कस-वध है। पहला अक राज-

नीति से पूर्ण है, दूसरा भक्तों की नस-नस मे भक्ति का स्रोत बहा देने वाला है और तीसरा वीरता का सजीव चित्र सामने लाकर रख देता है, जैसा कि 'कस-वध' के चित्र को देखकर आप कल्पना कर सकेगे। उस चित्र मे आये हुए नट वसुदेव, वलराम, देवकी और उग्रसेन सभी अपने-अपने पार्ट खूब अदा करते हैं, सीन-सीनरी तो इतनी अच्छी दिखायी जाती है कि देखने वालो का कहना है कि अब तक ऐसी नही देखी। यहाँ पर कम्पनी के पेण्टर मि· वासुदेव दिनकर की प्रशसा किये विना नही रहा जाता। नि.सन्देह छोटी-सी उम्र ही मे आपने इस आर्ट मे कमाल हासिल कर लिया है। नाच भी अपने-अपने स्थान पर अच्छे है, जिन्हे तैयार करने मे कम्पनी के नाच-मास्टर श्रीयुत नर्मदा शकर ने यथार्थ मे परिश्रम किया है। पोशाके भी ठीक है। सब मिलाकर स्टेज इतना सजा हुआ रहता है कि दर्शक बारम्बार देख-देखकर भी नही अघाते। हमने स्वय इस विषय का इससे अच्छा नाटक कही नही देखा।

'श्रीकृष्णावतार' ने जब समस्त पजाब और सयुक्तप्रान्त मे अपनी धूम मचा दी, तो राधेश्याम जी ने 'रुक्मिणी-मगल' के नाम से इस पावन चरित्र का दूसरा भाग स्टेज किया। नि.सन्देह यह दूसरा भाग पहले भाग से बहुत बढा-चढा है। भाषा की दृष्टि से, भावो की दृष्टि से, चरित्र-चित्रण की दृष्टि से, नाच और गानो की दृष्टि से इसने पहले भाग को भुला दिया है। हमारी सम्मति है कि जिन्होने यह नाटक नही देखे है, वे पहली बार दूसरा भाग न देखकर पहला भाग देखे। पहला भाग देखकर वे जब आश्चर्यान्वित रह जायेंगे, तब दूसरा भाग उन्हे वह आनन्द देगा कि जो पहले भाग के आनन्द को भुला देने वाला होगा। इस दूसरे भाग मे जरासन्ध से युद्ध, कालयवन का भस्म होना, रुक्मिणी का श्रीकृष्ण के प्रति प्रेम और अन्त मे रुक्मिणी-हरण तथा प्रद्युम्न का शम्बरासुर को मारकर द्वारका मे आना दिखाया जाता है। राधा-कृष्ण का वास्तविक नाता क्या है, यह अन्तिम सीन के एक ठठोलीवाले दृश्य मे बड़ी ही योग्यता से अकित किया गया है। 'श्रीकृष्णावतार' मे जैसे नारद-चरित्र लेखनी की दृष्टि से बड़ा योग्यतापूर्ण है, उसी प्रकार इसमे रुक्मिणी की भाभी, रुक्म की स्त्री सुलेखा, का चरित्र बडा ही प्रभावशाली है, और वह सब कवि की कल्पना, कवि की प्रतिभा और कवि की अपनी उपज है। इस 'रुक्मिणी-मगल' मे तो सुलेखा ही का चरित्र क्या, जिस चरित्र को भी लेखक ने लिखा है, खूब ही लिखा है। इसमे सबसे अच्छा पार्ट रुक्म का, श्रीकृष्ण का, रुक्मिणी का, सुलेखा का और रुक्मिणी की माता प्रभा का होता है। नारद, योगमाया और राधा का पार्ट करने वाले वही नट इसमे भी पार्ट करते है, जो 'श्रीकृष्णावतार' मे करते है। इस दूसरे भाग मे हम सबसे अच्छे कई दृश्य देखते हैं, एक तो राधा-उद्धव के सम्बन्ध का, दूसरा भीष्म के दरबार का, तीसरा रुक्मिणी-रुक्मी और प्रभा के

सम्वादवाला, चौथा शिशुपाल के दूल्हा-वेशवाला, पांचवां रुक्मिणी-हरणवाला दृश्य दिखाया गया है। इस दूसरे भाग की सीनरी भी वडी उत्तम है, इसमे ड्रेसे भी वडी अच्छी और उपयुक्त है। नाच भी अच्छे है। सबसे अच्छा नाच, नाटक के ससार मे पहली बार स्टेज पर आने वाला, सस्कृत के बोलो का नाच है। इस नाच मे २४ लडके काम करते है। अब तक सस्कृत बोलो का नाच किसी कम्पनी मे नही निकला। आगे इस दूसरे भाग के गाने पहले भाग से बहुत आगे बढे हुए है, और उनकी तर्जे भी वड़ी ही अच्छी है। हमारी राय मे ऐसे गाने किसी कम्पनी मे और किसी नाटक मे अब तक नही आये।

पं. राधेश्याम जी स्वय भी एक बडे अच्छे नट है, कारण कि उन्होने अपनी सारी उम्र कथाओ के कहने मे बिताई है। अतएव यदि वह स्टेज पर स्वय पार्ट करने लगे, तब तो सयुक्तप्रान्त को भी इस बात का गर्व हो जाय कि हमारे यहाँ भी एक गिरीश, शिशिर बाबू या दानी बाबू जैसा नट है। प. राधेश्याम जी गाने मे और तर्ज बनाने मे तो कुशल है ही, उर्दू का 'मशरिकी' हूर लिखकर आपने उर्दू नाट्य-जगत् मे भी एक क्रान्ति पैदा की है। हमने पण्डितजी का चित्र भी इस लेख मे, बड़ी श्रद्धा के साथ, दिया है।

पं. राधेश्याम जी का विचार क्रमश. सम्पूर्ण श्रीकृष्ण-चरित्र को स्टेज कर देने का है। भगवान् श्रीकृष्ण उन्हे सफल-प्रयास करे। यह भी सुना है कि तीन-चार वर्ष से वह 'सती पार्वती' नाम का भी एक नाटक इसी कम्पनी के लिए लिख रहे है, जो आधे से ज्यादा लिखा जा चुका है, और जिसकी बाबत यह सुनने मे आया है कि ऐसा नाटक आज तक न कही लिखा गया है और न स्टेज ही हुआ है।

('माधुरी', वर्ष ८, खण्ड १, सख्या ६,
दिसम्बर, १९२९, 'नाटक प्रेमी' के नाम से प्रकाशित)

## 'चाँद' का मारवाड़ी अंक

महाशय सुदर्शन जी का यह नोट हमे उस समय मिला जब हम स्वयं 'चाँद' (मारवाड़ी अक—गोयनका) के विषय मे अपने विचार प्रकट करने जा रहे थे, मगर सुदर्शन जी ने हमारे भावो को इतने जोरदार और मर्मस्पर्शी शब्दो मे व्यक्त कर दिया है कि अब हमे कुछ लिखने की जरूरत नही मालूम होती। 'चाँद' ने स्त्री-समाज के सुधार का बीड़ा उठाया है। कह नही सकते, सुधार से उसके मनस्वी सम्पादक का क्या मशा है। वह अगरेज महिलाओ का आदर्श

हमारे सामने पेश करता है, या रूसी, या अमेरिकन, या उसने खुद कोई नमूना ईजाद किया है। हमारी समझ मे तो ऐसा भ्रष्ट साहित्य ससार की किसी भाषा मे नही है। गन्दी चीजे बिकती खूब हैं, इसमे सन्देह नही। कोई उसे पसन्द न करे, पर एक बार पढ़ना अवश्य चाहता है। भाँड़ो की गन्दी गालियाँ सुनने और उन पर हँसने के लिए लोग बेदरेग रुपए खर्च करते है। यह मन की एक प्रवृत्ति है। शराब की तरफ क्यो मन लपकता है? हम जानते है कि यह अच्छी चीज नही, फिर भी शौक़ से पीते है। 'चाँद' के सुयोग्य सम्पादक ने मन की इसी प्रवृत्ति से अपना मतलब गाँठने की तरकीब निकाली है। कह नही सकते, उसे कहाँ तक सफलता हो रही है। सुनते है, उसकी ग्राहक-सख्या १५००० हो गयी है। किसी सरकारी आडिटर ने इसकी तस्दीक भी की है। फिर भला सन्देह की कहाँ गुजाइश है? मगर उस पर भी १००० रु. माहवार का घाटा हो रहा है! शायद सहगल साहब को कोई दफ़ीना मिल गया होगा, या सम्भव है कारूँ का खजाना या पारस पत्थर हाथ लग गया हो, जभी तो इतनी बड़ी हानि हर महीना उठा रहे है और यह सब हिन्दू-स्त्रियो के उद्धार के लिए! उनकी दुरवस्था देखकर आप रक्त के आँसू रोते रहते है। आप उन्हे कामी पुरुषो के हमलो से बचाने के लिए ही तो कामासक्त नरेशो की कामलीला के नग्न चित्र खीचते रहते है। महिलाओ को राजा साहब की गैलरी और पट्ठो के जोड़ का हाल सुनाकर आप उनके सुधार और सस्कार की कुछ कम कोशिश कर रहे है! खैर!

'चाँद' ने पक्के और कुशल व्यापारियो की भाँति बिक्री के सिद्धान्त को सर्वोपरि समझा है। चीज बिकनी चाहिए, उससे किसी की हानि होती है तो हमारी बला से! मुर्दा दोजख मे जाय या बहिश्त मे, हमें अपने हलवे-माँड़े से मतलब है। इधर हम से कई महिलाओ ने 'चाँद' की इस कुत्सित प्रवृत्ति की शिकायत की; फिर भी 'चाँद' के कार्यालय मे ऐसे पत्रो का ताता लगा रहता है जिनमे ऐसे ही लेखो का आदेश किया जाता है। हम तो जनता से यही कहेगे कि यदि वह स्त्री-समाज का उपकार चाहती है, तो उसे 'चाँद' का बहिष्कार करना चाहिए। ऐसे साहित्य से समाज को जो हानि हो रही है, उसका अनुमान करना कठिन है। अगर 'मातृ-मन्दिर' मे भी इसी नीति का पालन किया गया, तो स्त्रियो का ईश्वर ही मालिक है। ऐसी मनोवृत्ति का आदमी 'मातृ-मन्दिर'-जैसी सस्था का सचालक हो, यह समाज का दुर्भाग्य है।

('माधुरी', वर्ष ८, खण्ड १, सख्या ६, दिसम्बर, १९२९ मे
'आलोचना और पुस्तक-परिचय' स्तम्भ मे सुदर्शन की 'चाँद' पर प्रकाशित
टिप्पणी पर दिया गया प्रेमचन्द का नोट)

# 'युवक' हिन्दी मासिक से

## युवक कौन है ?

बुजुर्गी की पहचान बुद्धि है, उम्र नही। बूढे बेवकूफ भी होते है। उसी तरह जवानी की पहचान उम्र नही कुछ और है। हम उसे जवान नही कहते, जिसकी उम्र १८ से २५ वर्ष तक हो, जो सिर से पाँव तक फैशन मे सजा हुआ, विलासिता का दास, जरूरतो का गुलाम, स्वार्थ के लिए गधे को बाबा कहने पर तैयार हो। वह न जवान है न बूढा, वह मृतक है, जिससे न जाति का उपकार, न देश का भला हो सकता है।

हम जवान उसे कहते है, जो २० का हो, चाहे चार-बीस का; पर हो हिम्मत का धनी, दिल का मर्द; आन पर मर जाय, पर किसी का एहसान न ले, सिर कटा दे, पर झुकावे नही, आफतो से घबराये नही बल्कि उनमे कूद पड़े; छह महीने का सुगम मार्ग न चलकर ६ दिन का जान-जोखिम मार्ग पकड़े; नदी के किनारे नाव के इन्तजार मे खडा न हो, बल्कि उछलती लहरो पर सवार हो जाय, नहीं, नाव सामने देखकर भी उसे ठुकरा दे और अगम्य जल-राशि मे कूद पड़े; प्रवाह अगर पूरब की ओर हो तो पच्छिम का रुख करे; कठिनाइयाँ न हो, तो उनकी सृष्टि करे; जो सन्तोष को सन्तोष समझे, विश्राम को विष का प्याला; जिसे सघर्ष मे विजय का आनन्द प्राप्त हो, उद्योग मे साफल्य का उल्लास।

युवक वह है, जो अपने ऊपर असीम विश्वास रखता हो, जो अकेला चना होकर भी भाड को फोड डालने की हिम्मत रखे; जो उपासना करे तो शक्ति की, आराधना करे तो स्फूर्ति की; जिसकी नाड़ियो मे रक्त की जगह आकांक्षा हो, हृदय मे प्राण की जगह अशान्ति। जो रूढियो का शत्रु और परिपाटी का नाशक हो; जो पाखण्ड के पीछे हाथ धोकर पड जाय और जब तक उसका नामो-निशान न मिटा दे, चैन न ले।

युवक वह है जिस पर सदैव कोई-न-कोई धुन सवार रहती है। अगर आज भग पीने पर आये, तो इतनी पी कि सिर-पैर की सुधि नही; सोने पर आये, तो दो पहर दिन की खबर ली; खेलने पर आये तो रात आँखो मे कट गयी; हँसने पर आये, तो छतें हिल गयी; पढने पर आये, तो भोर हो गया; किसी से दोस्ती हुई, तो उस पर प्राण तक निछावर कर दिये; दुश्मनी हुई, तो खून के प्यासे हो

गये। वह जो काम करता है—उत्साह से, उमग से, दिलोजान से, वेदिली से, दुवधे मे पडकर वह कोई काम नही करता।

युवक वह है जिसे कल की चिन्ता नही सताती, जो 'आज' मे मग्न रहता है, 'कल' को कल पर छोड़ता है; जिसके जीवन मे सभी दिन 'आज' है, कल का कही अस्तित्व नही। जिसके जीवन का सार है—उमग ! उमग ! उमंग !

ऐसे युवक को हम प्रणाम करते है।

('युवक', फरवरी, १९२९)

# 'समालोचक' हिन्दी मासिक से

## वर्तमान यूरोपियन ड्रामा

यो तो वर्तमान उपयोगितावाद के सिद्धान्त ने यूरोपियन साहित्य के हरएक विभाग पर असर डाला है, लेकिन नाटक पर इसका जितना असर पड़ा है, कदाचित् और किसी अग पर नही पडा। इंग्लैण्ड के सबसे श्रेष्ठ नाटककार वर्नार्ड शॉ महोदय है। आपने किसी मत के प्रचार, किसी-न-किसी सामाजिक व्यवस्था के सुधार और किसी-न-किसी वाद के स्पष्टीकरण की चेष्टा की है। किसी मे वैवाहिक प्रथा की मुखर आलोचना है, तो किसी में जनतावाद का प्रचार किया गया है। यहाँ तक कि अग्रेजी लेखन-विधि की अस्वाभाविकता भी उनके तीव्र आक्षेपो से नही बची है। उनके नाटक बहुधा एक ही अक के है, यहाँ तक कि कई मे तो दृश्य भी एक ही है। भारतवर्ष में ऐसे नाटक तुच्छ समझे जायेंगे। गायन, सीनरी, परदे और ठाठवाट पर प्राण देने वाली भारतीय जनता को उन नाटको मे मज़ा न आयेगा, लेकिन इग्लैण्ड में शॉ के ड्रामे बड़ी सफलता के साथ खेले जाते है। उनकी सारी खूबी केवल पात्रो के वाक्-चातुर्य व्यग्य, सूक्ति और विचारो की मौलिकता, नवीनता तथा प्रभावोत्पादकता में है। बर्नार्ड शॉ व्यग्य तथा तीव्र कटाक्ष का राजा है। उसके विचारो में इतनी मौलिकता होती है कि एक-एक वाक्य श्रोताओ के चित्त में विचार-तरंगें आन्दोलित कर देता है। वह किसी के साथ रिआयत नहीं करता, सभी पर फब्तियाँ कसता है। कोई प्रथा कितनी ही प्राचीन और सम्मानित क्यो न हो, यदि उसकी कसौटी पर पूरी नही उतरती तो वह उसकी ज़रा भी परवा नही करता, लेकिन उसके व्यग्य निर्दयता से खाली होते है। उनमे शिष्टता और सहानुभूति छिपी रहती है। फ्रास के नाटककार ब्रियो भी उपयोगिता के पुजारी है। बर्नार्ड शॉ ब्रियो के परम-भक्त है। उनका कहना है कि मालियर के बाद ब्रियो के बराबर कोई नाटककार नही हुआ। ब्रियो रंगमच को केवल मनोरंजन और विलास का साधन बनाना नही चाहता। उसकी निगाह मे इसका महत्त्व कही ऊँचा है। ब्रियो का कहना है कि नाटककारो के लिए यह बात लज्जाजनक है कि वे केवल आमोद-प्रमोद के साधन बने। वह नाटककारो को उपदेशक का उच्च स्थान दिलाना चाहता है। हमारे विचार मे उसका कथन बहुत-कुछ विचारणीय है।

यूरोप का तीसरा नाटककार इब्सेन है। समस्त यूरोप मे इसके नाटको की धूम है। इब्सेन की सबसे प्रसिद्ध रचना 'डाल हाउस' है। इसमें स्त्रियो की पराधीनता का दिग्दर्शन कराया गया है। कहा जाता है कि ऐसा सर्वांग-सुन्दर नाटक शेक्सपियर के वाद फिर नही लिखा गया। उसकी दूसरी रचना 'घोस्ट्स' का स्थान भी वहुत ऊँचा है। यूरोप की सभी भाषाओ मे उसका अनुवाद हो चुका है। इब्सेन भी वर्नार्ड शॉ और व्रियो की भाँति उपदेशवादी है। वह अपने विचारो के प्रचार करने के ऐसे उत्तम साधन को हाथ से नही जाने देना चाहता है।

सम्भव है कि इन महानुभावो के नाटको मे जनता को वहुत आनन्द न आता हो, लेकिन सभ्य समाज मे और विद्वज्जनो मे इन नाटको का वडा सम्मान है। राष्ट्रो और जातियो की वागडोर यही समाज अपने हाथ मे रखता है। इब्सेन के यहाँ व्यग्य और कटाक्ष नही है; उसकी आलोचना भी तीव्र नही होती; उसके पात्रो मे इतनी स्वाभाविकता और घटनाओ मे इतनी यथार्थता होती है कि वह यूरोप का सर्वप्रधान नाटककार माना जाता है।

इसमे सन्देह नही कि नाटक हो या काव्य, उपन्यास हो या गल्प, जव उसमे किसी मत का प्रतिपादन किया जाता है तो उसकी सरसता मे वाधा पड जाती है, मानो सुधा के निर्मल प्रवाह मे गँदला कीचड़ मिल गया हो। लेकिन हमारा विचार है कि मत-प्रधान रचनाएँ भी कुशल हाथो मे अपनी सरसता को वहुत-कुछ अक्षुण्ण रख सकती है। आखिर ऐसी रचनाएँ क्यो अरुचिकर हो जाती है? केवल इसीलिए कि उनमे लेखक को अपने मत का सम्पादन करने के लिए वहुधा सत्य की हत्या करनी पड़ती है। उसके पात्र और घटनाएँ स्वेच्छा से नही चलते; ऐसा मालूम होता है कि वे वेड़ियो मे जकड़े हुए है। वस इसी अस्वाभाविकता के कारण ऐसी रचनाएँ नीरस हो जाती है। पर कुशल लेखक इस वात का ध्यान रखेगा कि काव्यानन्द की कल्पना इस ढंग से की जाय, पात्रो के चित्रण इस तरह हो मालूम हो कि वे स्वेच्छा से अपने-अपने काम कर रहे है। कोई मत विशेष उन्हे सचालित नही कर रहा है, वल्कि उनके मनोभाव आप-ही-आप उन्हे स्वाभाविक स्थिति की ओर लिये जाते है; और यह काम असाध्य भी नही है। इब्सेन के सभी नाटक उपदेश-प्रधान है, लेकिन उनकी सरसता या स्वाभाविकता मे जरा भी कमी नही होने पायी है। वर्नार्ड शॉ के यहाँ घटनाएँ तो नही होती; लेकिन उसके पात्रो का सम्भाषण इतना सुन्दर और सजीव होता है कि दर्शको को शायद ही यह खयाल आता हो कि उनको कोई उपदेश दिया है।

फ्रेंच क्रान्ति के पहले जव यूरोप उसी निद्रा मे मग्न था, जिसमे उस समय का भारत, तो मानव-जीवन ही साहित्य का मुख्य विषय था। रूसो ने इतिहास मे

जो क्रान्ति पैदा की, उससे कही अधिक वडी क्रान्ति साहित्य के क्षेत्र में पैदा कर दी। उस समय मानव-जीवन की आलोचना करना ही साहित्य का मुख्य विषय था। इस आलोचना के द्वारा जीवो के रहस्यो का उद्घाटन होता था। प्रेम, भक्ति, द्वेष, दम्भ आदि मौलिक भावो की विचित्रता अकित की जाती थी। आदर्श चरित्रो का चित्रण किया जाता था। मनुष्य को संसार-बीती सुनने मे आनन्द आता था, जो परम स्वाभाविक है। क्रान्ति ने मानव-जीवन मे नयी-नयी समस्याएँ उपस्थित कर दी। सामाजिक अत्याचारो की ओर लोगो का ध्यान कभी इतने वेग से आकर्षित न हुआ था। छोटे-वडे का भेद, धनियो की स्वार्थपरता, दीनो की पराधीनता आदि समस्याओ पर मनुष्य ने कभी इतनी सुव्यवस्थित रीति से विचार न किया था। उस क्रान्ति ने कितनी ही परम्परागत समस्याओ की जड़े हिला दी, कितने ही रूढियो का सर्वनाश कर दिया। स्वार्थ ने दीनो को दबाये रखने के लिए जो नियम वना रखे थे, उनकी कृत्रिमता का परदाफ़ाश हो गया तथा 'व्यक्ति' की प्रधानता स्वीकार की जाने लगी। शिक्षा मे सुधार की आयोजनाएँ होने लगी, स्त्रियो के प्रति लोगो के विचारो में परिवर्तन होने लगा। इन समस्याओ के सामने मानव-जीवन की आलोचना भी गौण मालूम होने लगी। जैसे कोई वैज्ञानिक अपनी प्रयोगशाला मे नित्य नयी-नयी खोज किया करता है, उसी भाँति साहित्यकारो ने भी समाज मे राम-राज्य उपस्थित करने के लिए नये-नये विधानो का सम्पादन करना शुरू किया। किसी को मालूम होने लगा कि स्त्रियो की पराधीनता ही वर्तमान विषमता का मुख्य कारण है। किसी की समझ मे व्यवसाय की पराधीनता ही सुख-साम्राज्य के मार्ग मे वाधक पायी गयी। सभी लोग अपने-अपने विचार के अनुसार नये-नये उपाय सोचने लगे, और चूँकि नाटको द्वारा अपने विचारो को जनता के सामने वडे प्रभावजनक रूप मे लाया जा सकता है, इसलिए रग-मच पर ही लेखको की सुधार-वृत्ति का असर सवसे अधिक आने लगा।

('साहित्य-समालोचक', अप्रैल, १९२५; पृष्ठ १२८-३१)

# 'हंस' हिन्दी मासिक से

## 'हंस' के जन्म पर

'हंस के लिए यह परम सौभाग्य की वात है कि उसका जन्म ऐसे शुभ अवसर पर हुआ है, जब भारत मे एक नये युग का आगमन हो रहा है, जब भारत पराधीनता की वेड़ियो से निकलने के लिए तड़पने लगा है। इस तिथि की यादगार एक दिन देश मे कोई विशाल रूप धारण करेगी। वहुत छोटी-छोटी, तुच्छ विजयो पर वडी-वड़ी शानदार यादगारे वन चली हैं। इस महान् विजय की यादगार हम क्या और कैसे वनावेगे, यह तो भविष्य की वात है पर यह विजय एक ऐसी विजय है, जिसकी नजीर संसार मे नही मिल सकती और उसकी यादगार भी वैसी ही शानदार होगी। हम भी उस नये देवता की पूजा करने के लिए, उस विजय की यादगार क़ायम करने के लिए, अपना मिट्टी का दीपक लेकर खड़े होते है। और हमारी विसात ही क्या है! शायद आप पूछें, सग्राम शुरू होते ही विजय का स्वप्न देखने लगे! उसकी यादगार वनाने की भी सूझ गई! मगर स्वाधीनता केवल मन की एक वृत्ति है। इस वृत्ति का जागना ही स्वाधीन हो जाना है। अव तक इस विचार ने जन्म ही न लिया था। हमारी चेतना इतनी मन्द, शिथिल और निर्जीव हो गई थी की उसमे ऐसी महान् कल्पना का आविर्भाव ही न हो सकता था; पर भारत के कर्णधार महात्मा गांधी ने इस विचार की सृष्टि कर दी। अव वह वढ़ेगा, फूले-फलेगा। अव से पहले हमने अपने उद्धार के जो उपाय सोचे, वे व्यर्थ सिद्ध हुए, हालाँकि उनके आरम्भ मे भी सत्ताधारियो की ओर से ऐसा ही विरोध हुआ था। इसी भाँति इस सग्राम में भी एक दिन हम विजयी होगे। वह दिन देर मे आयेगा या जल्द, यह हमारे पराक्रम, वुद्धि और साहस पर मुनहसर है। हाँ, हमारा यह धर्म है कि उस दिन को जल्द-से-जल्द लाने के लिए तपस्या करते रहे। यही 'हस' का ध्येय होगा, और इसी ध्येय के अनुकूल उसकी नीति होगी।

### हंस की नीति

कहते है, जव श्रीरामचन्द्र समुद्र पर पुल वाँध रहे थे, उस वक्त वहाँ छोटे-छोटे पशु-पक्षियो ने मिट्टी ला-लाकर समुद्र के पाटने मे मदद दी थी। इस समय देश में उससे कही विकट सग्राम छिड़ा हुआ है। भारत ने शान्तिमय समर की

भेरी बजा दी है। हस भी मानसरोवर की शान्ति छोडकर, अपनी नन्ही-सी चोच मे चुटकी-भर मिट्टी लिये हुए, समुद्र पाटने—आजादी के जग मे योग देने—चला है। समुद्र का विस्तार देखकर उसकी हिम्मत छूट रही है; लेकिन सघ-शक्ति ने उसका दिल मजबूत कर दिया है। समुद्र पटने के पहले ही उसकी जीवन-लीला समाप्त हो जायगी, या वह अन्त तक मैदान मे डटा रहेगा, यह तो कोई ज्योतिषी ही जाने; पर हमे ऐसा विश्वास है कि हस की लगन इतनी कच्ची न होगी। यह तो हुई उसकी राजनीति। साहित्य और समाज मे वह उन गुणो का परिचय देगा, जो परम्परा ने उसे प्रदान कर दिये है।

('हंस', मार्च, १९३०)

## डोमिनियन और स्वराज्य

न डोमिनियन माँगे से मिलेगा, न स्वराज्य। जो शक्ति डोमिनियन छीनकर ले सकती है, वह स्वराज्य भी ले सकती है। इंग्लैण्ड के लिए दोनो समान हैं। डोमिनियन स्टेटस मे गोलमेज-कान्फ्रेंस का उलझावा है; इसलिए वह भारत को इस उलझावे मे डाल कर भारत पर बहुत दिनो तक राज्य कर सकता है। फिर उसमे किस्तो की गुजाइश है और किस्तो की अवधि एक हजार वर्षों तक बढाई जा सकती है। इसलिए इग्लैण्ड का डोमिनियन स्टेट्स के नाम से न घबडाना समझ मे आता है। स्वराज्य में किस्तो की गुजाइश नही, न गोलमेज का उलझावा है; इसलिए वह स्वराज्य के नाम से कानो पर हाथ रखता है। लेकिन हमारे ही भाइयो मे इस प्रश्न पर क्यो मतभेद है, इसका रहस्य आसानी से समझ मे नही आता। वे इतने बेसमझ तो हैं नही कि इग्लैण्ड की इस चाल को न समझते हो। अनुमान यही होता है कि इस चाल को समझकर भी वे डोमिनियन के पक्ष मे है, तो इसका कुछ और आशय है। डोमिनियन पक्ष को गौर से देखिए, तो उसमे हमारे राजे-महाराजे, हमारे जमीदार, हमारे धनी-मानी भाई ही ज्यादा नजर आते हैं। क्या इसका यह कारण है कि वे समझते है कि स्वराज्य की दशा मे उन्हे बहुत-कुछ दबकर रहना पडेगा? स्वराज्य मे मजदूरो और किसानो की आवाज इतनी निर्बल न रहेगी? क्या यह लोग उस आवाज के भय से थरथरा रहे है? हमे तो ऐसा ही जान पडता है। वे अपने दिल मे समझ रहे है कि उनके हितों की रक्षा अग्रेजी-शासन ही से हो सकती है। स्वराज्य कभी उन्हे गरीबो को कुचलने और उनका रक्त चूसने न देगा। डोमिनियन का अर्थ उनके लिए यही है कि दो-चार गवर्नरियाँ, दो-चार बड़े-बड़े पद,

उन्हें और मिल जायँगे। इनका डोमिनियन स्टेट्स इसके सिवा और कुछ नही है। ताल्लुकेदार और राजे इसी तरह गरीबो को चूसते चले जायँगे। स्वराज्य गरीवों की आवाज़ है, डोमिनियन गरीबो की कमाई पर मोटे होने वालो की। सम्भव है, अभी अमीरो की आवाज़ कुछ दिन और गरीवो को दबाये रक्खे। गरीबो के सब्र का प्याला अब भर गया है। इग्लैण्ड को अगर अपना रोजगार प्यारा है, अगर अपने मज़दूरो की प्राण-रक्षा करनी है, तो उसे गरीबो की आवाज़ को ठुकराना नही चाहिए, वरना भारत के राजो और शिक्षित-समाज के ऊँचे ओहदेदारो के सँभाले उसका रोजगार न सँभलेगा। जब एक वार गरीव समझ जायँगे कि इंग्लैण्ड उनका दुश्मन है, तो फिर इग्लैण्ड की खैरियत नही। इग्लैण्ड अपनी सगठित शक्ति से उनका संगठित होना रोक सकता है, लेकिन वहुत दिनो तक नही।

('हंस', मार्च, १९३०)

## युवकों का कर्त्तव्य

अब युवको का क्या कर्त्तव्य है? युवक नई दशाओ का प्रवर्त्तक हुआ करता है। ससार का इतिहास युवको के साहस और शौर्य का इतिहास है। जिसके हृदय मे जवानी का जोश है, यौवन की उमग है, जो अभी दुनिया के धक्के खा-खाकर हतोत्साह नही हुआ, जो अभी बाल-बच्चो की फिक्र से आजाद है अगर वही हिम्मत छोड़कर बैठ रहेगा, तो मैदान मे आयेगा कौन? फिर, क्या उसका उदासीन होना इसाफ़ की वात है? आखिर यह सग्राम किस लिए छिड़ा है? कौन इससे ज्यादा फ़ायदा उठावेगा? कौन इस पौधे के फल खावेगा? बूढे चन्द दिनों के मेहमान है। जब युवक ही स्वराज्य का सुख भोगेगे, तो क्या यह इंसाफ की बात होगी कि वे दुबके बैठे रहे? हम इसकी कल्पना भी नही कर सकते कि वे गुलामी में खुश है और अपनी दशा को सुधारने की लगन उन्हे नही है। यौवन कही भी इतना वेजान नही हुआ करता। तुम्हारी दशा देखकर ही नेताओ को स्वराज्य की फ़िक्र हुई है। वह देख रहे है कि तुम जी तोड़कर डिग्रियाँ लेते हो पर तुम्हें कोई पूछता नही; जहाँ तुम्हे होना चाहिए, वहाँ विदेशी लोग डटे हुए है। स्वराज्य वास्तव मे तुम्हारे लिए है, और तुम्हें उसके आन्दोलन में प्रमुख भाग लेना चाहिए। गवर्नर और चासलर तुम्हे तरह-तरह के स्वार्थमय उपदेश देकर, तुम्हें अपने कर्तव्य से हटाने की कोशिश करेंगे, पर हमे विश्वास है, तुम अपना नफ़ा-नुकसान समझते हो और अपने जन्म-अधिकार

को एक प्याले-भर दूध के लिए न बेचोगे। लेकिन यह न समझो कि केवल स्वराज्य का झण्डा गाडकर, और 'इन्क़लाब' की हाँक लगाकर तुम अपना कर्तव्य पूरा कर लेते हो। तुम्हे मिशनरी जोश और धैर्य के साथ इस काम मे जुट जाना चाहिए। संसार के युवको ने जो कुछ किया है, वह तुम भी कर सकते हो। क्या तुम स्वराज्य का सन्देश गाँवो मे नही पहुँचा सकते? क्या तुम गाँवो के सगठन मे योग नही दे सकते? हम सच कहते है, एल-एल० बी० या एम० ए० हो जाने के बाद यह अमली तालीम, यह अनुभव तुम्हे इतना हितकर सिद्ध होगा, जितना पुस्तक-ज्ञान से उम्र-भर भी नही हो सकता। तुम मर्द हो जाओगे।

## सरल जीवन स्वाधीनता के संग्राम की तैयारी हो

लेकिन जब हम अपने छात्रो का विलास-प्रेम देखते है, तो हमे उनके विषय मे बड़ी चिन्ता होती है। वे रोज अपनी जरूरते बढ़ाते जाते है, विदेशी चीजो की चमक-दमक ने उन्हे अपना गुलाम बना लिया है। वे चाय और कॉफी साबुन और सेट के और न-जाने कितनी अल्लम-गल्लम चीज़ो के दास हो गये है। बाजार मे चले जाइए, आप युवको और युवतियो को शौक़ और विलास की चीजे ख़रीदने मे रत पायेगे। वह यह समझ रहे है कि विलास की चीजे बढ़ा लेने से ही जीवन का आदर्श ऊंचा हो जाता है। युनिवर्सिटियो मे अपने अध्यापको का विलास-प्रेम देखकर यदि उन्हे ऐसा विचार होता है, तो उनका दोष नही। यहाँ तो आवे का आवा बिगड़ा हुआ है। सादा और सरल जीवन से उन्हे घृणा-सी होती है। अगर उनका कोई सहपाठी सीधा-सादा हो, तो वे उसकी हँसी उड़ाते हैं, उस पर तालियाँ बजाते है। अग्रेज अगर इन चीज़ो के शौकीन है, तो इसलिए कि इस तरह वे अपने देश के व्यवसाय की मदद करते है। फिर, वे सम्पन्न हैं, हमारी और उनकी बराबरी ही क्या? उन्होने फ़सल काट ली है, अब मजे से बैठे खा रहे है। हमने तो अभी फसल बोई भी नही, हम अगर उनकी नकल करे, तो इसके सिवा कि बीज खा डाले, और क्या कर सकते है? और यही हो रहा है। जिस गाढ़ी कमाई को देशी व्यवसाय और धन्धे मे खर्च होना चाहिए था, वह यूरोप चली जा रही है और हम उन आदतो के गुलाम होकर अपना भविष्य ख़ाक मे मिला रहे हैं। शौक और सिगार के बन्दे जिन्दगी मे कभी स्वाधीनता का अनुभव कर सकते है, हमे इसमे सन्देह है। विद्यालय से निकलते ही उन्हे नौक़री चाहिए—इसके लिए वे हर तरह की खुशामद और नकघिसनी करने के लिए तैयार हैं। नौकरी मिल गई, तो उन्हे अपनी जरूरतो को पूरा करने के लिए ऊपरी आमदनी की फिक्र होती है। उनकी आत्मा की स्वतन्त्रता, शौक की वेदी पर चढ़ा दी जाती है। दुनिया के जितने बड़े-से-बड़े महापुरुष हो गये है, और है, वे जीवन की सरलता का उपदेश

देते आये है और दे रहे है; मगर हमारे छात्र है कि हैट और कॉलर की फिक्र मे ही अपना भविष्य बिगाड़ रहे है।

('हस', मार्च, १९३०)

## शान्ति-रक्षा

हिज एक्सीलेसी वाइसराय से लेकर सूबो के हिज एक्सीलेसियो तक सभी कानून और शान्ति की रक्षा की धमकियाँ दे रहे है, जिसका अर्थ यह है कि इस वक़्त कानून और शान्ति की रक्षा के लिए, जो कुछ किया जा रहा है, उससे ज्यादा और भीषण रीति से किया जायगा। और, उधर महात्मा गाधी है कि किसी दशा मे भी शान्ति को हाथ से नही छोड़ना चाहते, यहाँ तक कि अवज्ञा का सारा भार उन्होने अपने सिर ले लिया है।

जहाँ तक शान्ति-रक्षा का सम्बन्ध है, ऐसा कौन आदमी होगा जो सरकार से इस विषय मे सहयोग न करे और मुल्क मे बदअमनी हो जाने दे! मगर मुश्किल यह है कि सरकार ने जिस चीज़ का नाम शान्ति रख छोडा है, वह हमारे लिए न शान्ति है, न कानून। जो कानून राष्ट्र बनाता है, उसका पालन वह स्वय शान्तिपूर्वक करता है; लेकिन जो कानून दूसरे लोग उसके लिए बना देते है, उनकी पाबन्दी वह करता तो है पर सगीनो और मशीनगनो के ज़ोर से, और ऐसी शान्ति को कौन शान्ति कहेगा, जिसका आधार तलवारो की झकार और तोपो की गरज है? जहाँ तक हमे याद है, सरकार ने और चाहे जितनी ग़लतियाँ की हो, शान्ति की रक्षा मे उसने कभी गलती नही की। यह दूसरी बात है कि हिन्दू-मुसलमान आपस मे लड़-लडकर एक-दूसरे के प्राण ले, एक-दूसरे की जायदाद लूटे, घरो मे आग लगावे, औरतों की आबरू बिगाड़े! न जाने सरकार की शान्ति-रक्षिणी शक्ति ऐसे नाज़ुक मौको पर क्यो नही काम करती!

('हंस', मार्च, १९३०)

## जेल-सुधार

जिस तरह किसी व्यक्ति के चरित्र का अन्दाजा उसके मित्रो को देखकर किया जा सकता है, उसी तरह किसी राज्य की सुव्यवस्था का अन्दाज़ा, उसके जेलो की दशा से हो सकता है। रूस के जेल भारत के जेलो को देखते स्वर्ग है। यहाँ तक कि ईरान-जैसे देश के जेल भी बहुत-कुछ सुधर चुके है। हमारे जेलो की दशा जितनी खराब है, शायद संसार मे इस बात मे कोई उसका सानी न मिलेगा। जतीन्द्रनाथ दास के उत्सर्ग का कुछ फल उस सुधार के रूप मे निकला है, जो अभी किये गये है; मगर कैदियो का कई दरजो मे विभाजित किया जाना और हरेक कक्षा के साथ अलग-अलग व्यवहार करना, उन बुराइयो की दवा नही है। जेल ऐसे होने चाहिए कि कैदी उसमे से मन और विचार मे कुछ सुधरकर निकले, यह नही कि उसके पतन की क्रिया वहाँ जाकर और भी पूरी हो जाय। इस सुधार से यह फल न होगा, हाँ जो धनी है, उन्हें वहाँ कुछ आराम हो जायगा। गरीब की सब जगह मौत है, जेल मे भी। मालूम नही, ईश्वर के घर भी यही भेद-भाव हैं या इससे कुछ अच्छी दशा है।

('हंस', मार्च, १९३०)

## जापान के लोग लम्बे हो रहे हैं

हिन्दुस्तान के लोग दिन दिन दुर्बल होते जाते है। लेकिन जापान के एक पत्र ने लिखा है—जापानियो का डील धीरे-धीरे ऊँचा हो रहा है। बलिष्ठ तो वे पहले भी होते थे, लेकिन अब वे ऊँचे भी हो रहे है। इसका कारण है, रहन-सहन मे सुधार। अब वे पहले से अच्छा और पुष्टिकारक भोजन पाते है, ज्यादा साफ और हवादार घरो मे रहते है, आर्थिक चिन्ताओ का भार भी कम हो गया है। जहाँ अस्सी फी सैकडे आदमी आधे-पेट भोजन भी नही पाते, वे क्या बढेगे और क्या मोटायेगे? शायद सौ वर्ष के बाद हिन्दुस्तानियो की कहानी रह जायगी।

('हंस', मार्च, १९३०)

## राजनीति और रिश्वत

वर्तमान राजनीति मे रिश्वत भी एक जरूरी मद है। क्या इग्लैण्ड, क्या फ्रास, क्या जापान, सभी सभ्य और उन्नत देशो मे यह मरज दिन-दिन बढ़ता

जा रहा है । चुनाव लड़ने के लिए बड़े-बड़े लोग जमा किये जाते है और वोटरो से वोट लेने के लिए सभी तरह के प्रलोभनो से काम लिया जाता है । जब देश के शासक खुद ऐसे काम करते है, तो उसे रोके कौन ? शैतान ही जानता है, चुनाव के लिए कैसी-कैसी चाले चली जाती है, कैसे-कैसे दाँव खेले जाते है । अपने प्रतिद्वन्द्वी को नीचा दिखाने के लिए बुरे-से-बुरे साधन काम में लाये जाते है। जिस दल के पास धन ज्यादा हो, और कार्यकर्त्ता—कन्वैसर—अच्छे हो, उसकी जीत होती है । यह वर्तमान शासन-पद्धति का कलक है। इसका फल यह होता है कि सबसे योग्य व्यक्ति नही, सबसे चालबाज लोग ही चुनाव के सग्राम में विजयी होते है। ऐसे ही स्वार्थी, आदर्शहीन एव विवेकहीन मनुष्यो के हाथ मे संसार का शासन है। फिर अगर ससार मे स्वार्थ का राज्य है, तो क्या आश्चर्य !

('हस', मार्च, १९३०)

## पहले हिन्दुस्तानी, फिर और कुछ

हिन्दू तो हमेशा से यही रट लगाते चले आ रहे है, लेकिन मुसलमान इस आवाज मे शरीक न थे। बीच मे एक बार मौ० मुहम्मदअली या शायद उनके बड़े भाई साहब ने यह आवाज मुँह से निकालने का साहस किया था, मगर थोड़े दिनो के बाद उन्होने फिर पहलू बदला और 'पहले मुसलमान फिर और कुछ' का नारा बुलन्द किया। फिर क्या था, मुसलिम दल मे उनका जितना सम्मान कम हो गया था, उससे कई गुना ज्यादा मिल गया। आज अगर कोई मुसलमान 'पहले हिन्दुस्तानी' होने का दावा करे, तो उस पर चारो तरफ़ से बौछारे होने लगेगी। 'पहले मुसलमान' बनकर धर्मान्ध जनता की निगाह मे गौरव प्राप्त कर लेना तो आसान है, पर उसका मुसलमानो की मनोवृत्ति पर जो बुरा असर पड़ता है, वह देश-हित के लिए घातक है। मुसलमान किसी प्रश्न पर राष्ट्र की आँखो से नहीं देखता, वह उसे मुसलिम आँखो से देखता है। वह अगर कोई प्रश्न पूछता है, तो मुसलिम दृष्टि से, किसी बात का विरोध करता है, तो वह मुसलिम दृष्टि से। लाखो मुसलमान बाढ़ और सूखे के कारण तबाह हो रहे है। उनकी तरफ़ किसी मुसलमान मेम्बर की निगाह नही जाती। आज तक कोई ऐसा मुसलिम संघटन नही बना, जो मुसलिम जनता की सासारिक दशा को सुधारने का प्रयत्न करता । हाँ, उनकी धार्मिक मनोवृत्ति से फायदा उठाने वालो की कमी नही है। महात्मा गांधी खद्दर का प्रचार दिलोजान से

कर रहे है। इससे मुसलमान जुलाहो का फ़ायदा अगर हिन्दू कोरियों से ज्यादा नही, तो कम भी नही है। लेकिन जहाँ इस सूबे के छोटे-से-छोटे शहर ने महात्माजी को थैलियाँ भेट की, अलीगढ़ ने केवल सूखा ऐड्रेस देना ही काफ़ी समझा। यह मुसलिम मनोवृत्ति है। देखा चाहिए, सर तेजवहादुर सप्रू सर्वदल सम्मेलन को सफल वनाने मे कहाँ तक सफल होते है। हमारी आशा तो नौजवान मुसलमानो का मुँह ताक रही है। इसलामिया कॉलेज लाहौर मे, जहाँ अधिकांश मुसलमान छात्र थे, स्वाधीनता का प्रस्ताव मुसलमान नेताओ के विरोध पर भी पास हो गया। इससे पता चलता है कि हवा का रुख किधर है।

('हस', मार्च, १९३०)

## महात्माजी का वाइसराय से निवेदन

महात्माजी ने वाइसराय को जो पत्र लिखा है, उसे 'अल्टीमेटम' कहना उस पत्र के महत्त्व को मिटाना है। वह एक सच्चे आत्मदर्शी हृदय के उद्‌गार हे। उसमे एक भी ऐसा शब्द नही है, जिसमे मालिन्य, क्रोध, द्वेष या कटुता की गन्ध हो। उस पवित्र आत्मा में मालिन्य या द्वेप का स्थान ही नही है। वह किसी का शत्रु नही, सवका मित्र है। अग्रेजी शासन का ऐसा सम्पूर्ण इतिहास इतने थोड़े-से शब्दो मे, इतनी सद्-प्रेरणा के साथ महात्माजी के सिवा दूसरा कौन लिख सकता था। उस पत्र मे जितनी जागृति, जितनी स्फूर्ति, जितना सत्साहस है, वह शायद भगवद्‌गीता मे हो तो हो, और तो हमे कही नही मिलता। भारत के ही इतिहास मे नही, ससार के इतिहास मे भी वह यादगार वनकर रहेगा। पाठक के हृदय पर एक-एक शब्द देव-वाणी-सा प्रभाव डालता है, प्रतिक्षण आत्मा ऊँची होती जाती है, यहाँ तक कि उसे समाप्त कर लेने पर आप अपने को एक नई दुनिया मे पाते है। महात्मा गांधी ने स्पप्ट कह दिया है, कि हम पद के लिए, धन के लिए, अधिकार के लिए स्वराज्य नही चाहते, हम स्वराज्य चाहते है उन गूंगे, बेजवान आदमियो के लिए, जो दिन-दिन दरिद्र होते जा रहे है। अगर आज सभी अग्रेज अफ़सरो की जगह हिन्दुस्तानी हो जायँ, तव भी हम स्वराज्य से उतने ही दूर रहेगे, जितने इस वक्त है। हमारा उद्‌देश्य तो तभी पूरा होगा, जव हमारी दरिद्र, क्षुधित, वस्त्रहीन जनता की दशा कुछ सुधरेगी।

मगर हमारे ही देश मे हमारे ही कुछ ऐसे भाई हैं, जिन्हे इस निवेदन मे कोई नयी वात, कोई नया सन्देश नही नजर आता। उन पर उसके ऊँचे, पवित्र

भावो का जरा भी असर नही पड़ा। वह अव भी यही रट लगाये जा रहे है कि महात्माजी आग से खेल रहे है, समाज की जड़ खोदने वाली शक्तियो को उभार रहे है । जिन्हे अग्रेजो के साथ मिलकर प्रजा को लूटते हुए अपना स्वार्थ सिद्ध करने का अवसर प्राप्त है, वे इसके सिवा और कह ही क्या सकते है ! वे अपना स्वार्थ देखते है, अपनी प्रभुता का सिक्का जमते देखना चाहते है । उनके स्वराज्य मे गरीबो को, मजदूरो को, किसानो को स्थान नहीं है, स्थान है केवल अपने लिए; मगर जिस व्यक्ति के हृदय में गरीबो की दिन-दिन गिरती हुई दशा देख कर ज्वाला-सी उठती रहती है, जो उनकी मूक वेदना देख-देखकर तड़प रहा है, वह किसी ऐसे स्वराज्य की कल्पना से सन्तुष्ट नही हो सकता, जिसमें कुछ ऊँचे दरजे के आदमियो का हित हो और प्रजा की दशा ज्यो-की त्यो बनी रहे। हमारी लड़ाई केवल अग्रेज सत्ताधारियो से नही, हिन्दुस्तानी सत्ताधारियो से भी है। हमे ऐसे लक्षण नजर आ रहे है कि ये दोनो सत्ताधारी इस अधार्मिक सग्राम मे आपस में मिल जायेगे और प्रजा को दबाने की, इस आन्दोलन को कुचलने की कोशिश करेंगे। लेकिन यह उन्ही के हक मे बुरा होगा। प्रजा की दशा तो अब जितनी बुरी है, उससे बुरी और हो ही क्या सकती है ? हाँ, जो लोग प्रजा के मत्थे ऐश करते है, यूरोप मे विहार करते है, मोटरो मे बैठे हुए हवा मे उड़ते है, उनकी खैरियत नही है। हम उन्हे धमकी नहीं दे रहे है, धाँधली उसी वक्त तक हो सकती है, जब तक जनता सोई हुई है। हम अब भी आशा रखते है कि महात्माजी का सदुद्योग सत्ताधारियो के विचार-कोण मे इच्छित परिवर्तन करेगा । विचारों का परिवर्तन अब तक तलवार से होता आया है; लेकिन विचार-जैसी सूक्ष्म वस्तु पर तलवार का असर या तो होता ही नही, या होता है तो स्थायी नही होता। सूक्ष्म वस्तु पर सूक्ष्म वस्तु का ही असर पडता है । भारत ने इसके पहले भी संसार के सामने आध्यात्मिक आदर्श रखे है, वही चेष्टा वह फिर कर रहा है। वह इतिहास की परम्परागत प्रगति को बदल देना चाहता है। वह सफल होगा या विफल, यह दैव के हाथ है; लेकिन उसकी विफलता भी ऐसी होगी, जिस पर सैकड़ो सफलताएँ भेट की जा सकती है ।

हमे आशा है कि वाइसराय के हृदय पर इस निवेदन का कुछ असर होगा, वह उस सौजन्य, विनम्रता और सच्चाई की कुछ क़द्र करेगे। पर वाइसराय की ओर से उसका जो जवाब दिया गया है, वह सिद्ध कर रहा है कि महात्मा जी का सन्देश उनके हृदय तक नही पहुँचा।

('हंस', मार्च, १९३०)

लीजिए। एक स्त्री को कुछ लम्पटो ने घेर लिया है—समष्टिवाद भी लम्पटता का अन्त नही कर सकता—उसी वक़्त एक मुसाफिर उधर से आ निकलता है। भावुकता कहती है—भगा दो इन बदमाशो को और इस देवी का उद्धार करो। बुद्धिवाद कहेगा—मैं अकेला इन पाँच आदमियो का क्या सामना करूंगा ! व्यर्थ में मेरी जान भी जायेगी। लम्पट लोग स्त्री की हत्या न करेंगे लेकिन मेरा तो खून ही पी जायेगे। यहाँ भावुकता ही मानवता है। बुद्धिवाद कायरता है, दुर्बलता है। प्रेम के आडम्बरो को निकाल दीजिए, तो वह केवल सन्तानोत्पत्ति की इच्छा है। मगर शायद बाबा आदम ने भी बीबी हव्वा से सीधे-सीधे यह न कहा होगा—मै तुमसे सन्तानोत्पत्ति करना चाहता हूँ, इसलिए तुम मेरे पास आओ ! उन्हें भी कुछ-न-कुछ नाज़बरदारी करनी पडी होगी। अगर ब्रजभाषा वालो का रति-वर्णन घृणास्पद है, तो बुद्धिवाद का यह लक्कडतोड़ अनुरोध भी नगी बर्बरता है। फिर उस बुद्धिवाद को लिखकर ही क्या कीजिए जब कोई उसे पढ़े ही नही। अभी किसी बुद्धिवादी साहित्यिक डिक्टेटर का राज तो है नही, कि वह छायावाद को दफ़ा १२४ के अन्दर ले ले। आप जनता तक तभी पहुँच सकते है, जब आप उसके मनोभावो को स्पर्श कर सके। आपके नाटक या कहानी मे अगर भावुकता के लिए रस नही है, केवल मस्तिष्क के लिए सूखा बुद्धिवाद है, तो नाटककार और नटो के सिवा हॉल मे कोई दर्शक न होगा। हँसना और रोना भी तो भावुकता ही है। बुद्धि क्यो रोये ? रोने से मुर्दा जी न उठेगा। और हँसे भी क्यो ? जो चीज हाथ आ गई है वह हँसने से ज्यादा कीमती न हो जायगी। ऐसा सूखा साहित्य अगर अमृत भी हो तो पडा-पड़ा भाप बनकर उड़ जायेगा। साहित्य मे जीवन-बल की क्षमता होनी चाहिए। यहाँ तक तो हम आपके साथ है; लेकिन बुद्धिवाद ही यह जीवन-बल दे सकता है, मनोभावो द्वारा यह शक्ति मिल ही नही सकती, यह हम नही मानते। आदर्श साहित्य वही है जिसमे बुद्धि और मनोभाव दोनो का कलात्मक सम्मिश्रण हो। बुद्धि के लिए दर्शन है, शास्त्र है, विज्ञान है, और अनन्त ज्ञान-क्षेत्र है। क्या वह साहित्य और कला मे भी मनोभावो-मनोवेगो को नही रहने देना चाहता ?

('हस', मई, १९३५)

## फ़िल्म और साहित्य

हमने गत मास के 'लेखक' मे 'सिनेमा और साहित्य'- शीर्षक से एक छोटा लेख लिखा था, जिसको पढ़कर हमारे मित्र श्री नरोत्तमप्रसाद जी नागर,

सपादक 'रगभूमि' ने एक प्रतिवाद लिख भेजने की कृपा की है। हम अपने लेख को 'लेखक' से यहाँ नकल कर रहे हैं, ताकि पाठको को मालूम हो जाय कि हमारे और नरोत्तमप्रसाद जी के विचारो मे क्या अन्तर है। पाठक स्वय अपना निर्णय कर लेगे। नागर जी का मैं कृतज्ञ हूँ कि उन्होने उस लेख को पढा और उस पर कुछ लिखने की जरूरत समझी। वह खुद सिनेमा मे सुधार के समर्थक है और बरसो से यह आन्दोलन कर रहे है, इसलिए इस विषय पर उन्हे सम्मति देने का पूरा अधिकार है। हम उनके प्रतिवाद को भी ज्यो-का-त्यो छापते है।

## 'लेखक' में प्रकाशित हमारा लेख

अक्सर लोगो का खयाल है कि जब से सिनेमा 'सवाक्' हो गया है, वह साहित्य का अंग हो गया, और साहित्य-सेवियो के लिए कार्य का एक नया क्षेत्र खुल गया है। साहित्य भावो को जगाता है, सिनेमा भी भावो को जगाता है, इस लिए वह भी साहित्य है। लेकिन प्रश्न यह होता है—कैसे भावो को ? साहित्य वह है जो ऊँचे और पवित्र भावो को जगाये, जो सुन्दरम् को हमारे सामने लाये। अगर कोई पुस्तक हमारी पशु-भावनाओं को प्रबल करती है, तो हम उसे साहित्य मे स्थान न देगे। पारसी स्टेज के ड्रामो को हमने साहित्य का गौरव नही दिया। इसीलिए कि 'सुन्दरम्' का जो साहित्यिक आदर्श अव्यक्त रूप से हमारे मन मे है, उसका वहाँ कही पता न था। होली और कजली और बारह-मासे की हजारो पुस्तके आये-दिन छपा करती है, हम उन्हे साहित्य नही कहते। वह बिकती बहुत है, मनोरजन भी करती है, पर साहित्य नही है। साहित्य मे भावो की जो उच्चता, भाषा की जो प्रौढता और स्पष्टता, सुन्दरता की जो साधना होती है, वह हमे वहाँ नही मिलती। हमारा खयाल है कि हमारे चित्र-पटो में भी वह बात नही मिलती। उनका उद्देश्य केवल पैसा कमाना है। सुरुचि या सुन्दरता से उन्हे कोई प्रयोजन नही। वह तो जनता को वही चीज देगे जो वह माँगती है। व्यापार व्यापार है। वहाँ अपने नफे के सिवा और किसी बात का ध्यान करना ही वर्जित है। व्यापार मे भावुकता आयी और व्यापार नष्ट हुआ। वहाँ तो जनता की रुचि पर निगाह रखनी पडती है और चाहे ससार का सचालन देवताओ ही के हाथो मे क्यो न हो, मनुष्य पर निम्न मनोवृत्तियो का राज्य होता है। अगर आप एक साथ दो तमाशो की व्यवस्था करे—एक तो किसी महात्मा का व्याख्यान हो, दूसरा किसी वेश्या का नग्न नृत्य, तो आप देखेगे कि महात्मा जी तो खाली कुरसियो को अपना भाषण सुना रहे है और वेश्या के पण्डाल मे तिल रखने को जगह नही। मुँह पर राम-राम मन मे छुरी वाली कहावत जितनी ही लोकप्रिय है, उतनी ही सत्य

भी है। वही भोला-भाला ईमानदार ग्वाला, जो अभी ठाकुरद्वारे से चरणामृत लेकर आया है, बिना किसी झिझक के दूध मे पानी मिला देता है। वही बाबूजी, जो अभी किसी कवि की एक सूक्ति पर सिर धुन रहे थे, अवसर पाते ही एक विधवा से रिश्वत के दो रुपये बिना किसी झिझक के लेकर जेब मे दाखिल कर लेते है। उपन्यासो मे भी ज्यादा प्रचार डाके और हत्या से भरी हुई पुस्तको का होता है। अगर पुस्तको मे कोई ऐसा स्थल है जहाँ लेखक ने सयम की लगाम ढीली कर दी हो तो उस स्थल को लोग बड़े शौक से पढेगे, उस पर लाल निशान बनायेगे, उस पर मित्रो से बहस-मुबाहसे करेगे। सिनेमा मे भी वही तमाशे खूब चलते है जिनसे निम्न-भावनाओ की विशेष तृप्ति हो। वही सज्जन, जो सिनेमा की कुरुचि की शिकायत करते फिरते हैं, ऐसे तमाशो मे सबसे पहले बैठे नज़र आते है। साधु तो गली-गली भीख माँगते है, पर वेश्याओ को भीख माँगते किसी ने नही देखा होगा। इसका आशय यह नही कि ये भिखमगे साधु वेश्याओ से ऊँचे है—लेकिन जनता की दृष्टि मे वे श्रद्धा के पात्र है। इसीलिए हरएक सिनेमा प्रोड्यूसर, चाहे वह समाज का कितना बडा हितैषी क्यो न हो, तमाशे मे नीची मनोवृत्तियो के लिए काफी मसाला रखता है, नही तो उसका तमाशा ही न चले। बम्बई के एक प्रोड्यूसर ने ऊँचे भावो से भरा हुआ एक खेल तैयार किया, मगर बहुत हाय-हाय करने पर भी जनता उसकी ओर आकर्षित न हुई। 'पास' के अन्धाधुन्ध वितरण से रुपये तो नही मिलते। आमन्त्रित सज्जनो और देवियो ने तमाशा देखकर मानो प्रोड्यूसर पर एहसान किया और बखान करके मानो उसे मोल ले लिया। उसने दूसरा तमाशा जो तैयार किया, वह वही बाजारू ढग का था और वह खूब चला। पहले तमाशे से जो घाटा हुआ था, वह इस दूसरे तमाशे से पूरा हो गया। जिस शौक से लोग शराब और ताड़ी पीते है, उसके आधे शौक से दूध नही पीते। 'साहित्य' दूध होने का दावेदार है, सिनेमा ताड़ी या शराब की भूख को शान्त करता है। जब तक साहित्य अपने स्थान से उतरकर और अपना चोला बदलकर शराब न बन जाय, उसका वहाँ निर्वाह नही। साहित्य के सामने आदर्श है, सयम है, मर्यादा है। सिनेमा के लिए इनमे से किसी वस्तु की जरूरत नही। सेसर बोर्ड के नियन्त्रण के सिवा उस पर कोई नियन्त्रण नही। जिसे साहित्य की 'सनक' है, वह कभी कुरुचि की ओर जाना स्वीकार न करेगा। मर्यादा की भावना उसका हाथ पकडे रहती है, अत हमारे साहित्यकारो के लिए, जो सिनेमा मे है, वहाँ केवल इतना ही काम है कि वे डाइरेक्टर साहब के लिखे हुए गुजराती, मराठी या अग्रेजी कथोपकथन को हिन्दी मे लिख दे। डाइरेक्टर जानता है कि सिनेमा के लिए जिस 'रचना-कला' की ज़रूरत है वह लेखको मे मुश्किल से मिलेगी; इसलिए वह लेखको से केवल उतना ही काम लेता है जितना वह बिना किसी

हानि के ले सकता है। अमेरिका और अन्य देशो मे भी साहित्य और सिनेमा मे सामजस्य नही हो सका और न शायद हो ही सकता है। साहित्य जन-रुचि का पथ-प्रदर्शक होता है, उसका अनुगामी नही। सिनेमा जन-रुचि के पीछे चलता है, जनता जो कुछ माँगे वही देता है। साहित्य हमारी सुन्दर भावना को स्पर्श करके हमे आनन्द प्रदान करता है। सिनेमा हमारी कुत्सित भावनाओ को स्पर्श करके हमे मतवाला बनाता है और इसकी दवा प्रोड्यूसर के पास नही। जब तक एक चीज की माँग है, वह बाजार मे आयेगी। कोई उसे रोक नही सकता। अभी वह जमाना बहुत दूर है जब सिनेमा और साहित्य का एक रूप होगा। लोक-रुचि जब इतनी परिष्कृत हो जायगी कि वह नीचे ले जाने वाली चीजो से घृणा करेगी, तभी सिनेमा मे साहित्य की सुरुचि दिखायी पड सकती है।

हिन्दी के कई साहित्यकारो ने सिनेमा पर निशाने लगाये, लेकिन शायद ही किसी ने मछली वेध पाई हो। फिर गले मे जयमाल कैसे पडती? आज भी पण्डित नारायणप्रसाद 'बेताब', मुंशी गौरीशकर लाल अख्तर, श्री हरिकृष्ण प्रेमी, मि. जमनाप्रसाद काश्यप, मि. चन्द्रिकाप्रसाद श्रीवास्तव, डॉक्टर धनीराम प्रेम, सेठ गोविन्ददास, पण्डित द्वारकाप्रसाद मिश्र आदि सिनेमा की उपासना करने मे लगे हुए हैं। देखा चाहिए, सिनेमा इन्हे बदल देता है या ये सिनेमा की काया-पलट कर देते हैं!

## श्री नरोत्तमप्रसाद जी की चिट्ठी

श्रद्धेय प्रेमचन्द जी,

'लेखक' मे आपका लेख 'फिल्म और साहित्य' पढा। इस चीज को लेकर 'रगभूमि' मे अच्छी-खासी कण्ट्रावर्सी चल चुकी है। रगभूमि के वे अक आपको भेजे भी गए थे। पता नही, आपने उन्हे देखा कि नही। अस्तु।

आपने सिनेमा के सम्बन्ध मे जो कुछ लिखा है, वह ठीक है। साहित्य को जो स्थान दिया है, उससे भी किसी का मतभेद नही हो सकता। निश्चय ही सिनेमा ताड़ी और साहित्य दूध है; पर इस चीज को जेनेरलाइज करना ठीक न होगा—सिनेमा के लिए भी और साहित्य के लिए भी। साहित्य भी इस ताडीपन से अछूता नही है। सिनेमा को मात करने वाले उदाहरण भी उसमे मिल जायेंगे—एक नही अनेक—और ऐसे व्यक्तियो के, जिनको साहित्यिक ससार ने रिकग्नाइज किया है। और तो और, पाठ्य कोर्स तक मे जिनकी पुस्तकें हैं। अपने समर्थन मे महात्मा गाधी के वे वाक्य उद्धृत करने होंगे क्या, जो कि उन्होने इन्दौर साहित्य सम्मेलन के सभापति की हैसियत से कहे है? लेकिन प्रत्यक्षे किम् प्रमाणम्। यही बात सिनेमा के साथ है। सिनेमा के साथ तो एक और भी गडबड है। वह यह कि वह बदनाम है। आपके ही शब्दो मे,

"भिखमगे साधु वेश्याओ से अच्छे न होते हुए भी श्रद्धा के पात्र है। श्रद्धा के पात्र है, इसलिए टालरेबुल है या उतने विरोध के पात्र नही है, जितनी कि वेश्याएँ।" इसी तर्क-शैली को लेकर आप सिद्ध करते है कि सिनेमा ताड़ी है और साहित्य दूध। ताड़ी ताडी है और दूध दूध। आपने इन दोनो के दर्मियान एक वैल मार्क्ड एण्ड वैल डिफाइण्ड लाइन आफ़ डिफरेंस खीच दी है।

मेरा आपसे यहाँ सैद्धान्तिक मतभेद है। मेरा खयाल है कि यह विचारधारा ही गलत है, जो इस तरह की तर्क-शैली को लेकर चलती है। कभी जमाना था, जब इस तर्क-शैली का ज़ोर था, सराहना थी, पर अब नही है। इस चीज़ को हमे उखाड फेकना ही होगा।

एक जगह आप कहते है—"साहित्य का काम जनता के पीछे चलना नही, उसका पथ-प्रदर्शक बनना है।" आगे चलकर आप साधुओ और वेश्याओ की मिसाल देते है। साधु वेश्याओ से अच्छे न होते हुए भी जनता की श्रद्धा के पात्र है। यहाँ आप जनता की इस श्रद्धा को अपने समर्थन मे आगे क्यो रखते है?

आपने जो साहित्य के उद्‌देश्य गिनाये है, उन्हे पूरा करने मे सिनेमा साहित्य से कही आगे जाने की क्षमता रखता है। यूटिलिटी के दृष्टिकोण से सिनेमा साहित्य से कही अधिक ग्राह्य है; लेकिन यह सब होते हुए भी सिनेमा की उपयोगिता कुपात्रो के हाथो मे पड़कर दुरुपयोगिता मे परिणत हो रही है। इसमे दोप सिनेमा का नही, उनका है जिनके हाथ मे इसकी बागडोर है। इनसे भी अधिक उनका है जो इस चीज को बर्दाश्त करते है। बर्दाश्त करना भी बुरा नही होता, यदि इसके साथ मजबूरी की शर्त न लगी होती।

गले मे जयमाल पड़ने वाली बात भी बड़े मजे की है—"कितने ही साहित्यिको ने निशाने लगाये पर शायद ही कोई मछली बेध पाया हो। जयमाल गले मे कैसे पड़ती?" बहुत खूब! जिस चीज़ के लिए साहित्यिको ने सिनेमा पर निशाने लगाये, वह चीज़ क्या उन्हे नही मिली—अपवाद को छोडकर? आप या कोई और साहित्यिक यह बताने की कृपा करेंगे कि सिनेमा मे प्रवेश करने वाले साहित्यिको मे से ऐसा कौन है, जिसके सिनेमा-प्रवेश का मुख्य उद्‌देश्य सिनेमा को अपने रग मे रँगना रहा हो? क्या किसी भी साहित्यिक ने सिंसीयरली इस ओर कुछ काम किया है? फिर जयमाल गले में कैसे पड़ती? माना कि साहित्य-संसार मे जयमाल और सम्राट् की उपाधियाँ टके सेर बिकती हैं; लेकिन सभी जगह तो इन चीजो का यही भाव नही हैं। पहले सिनेमा-जगत् को कुछ दीजिए, या यो ही गले मे जयमाल पड़ जाये? या सिर्फ़ साहित्यिक होना ही गले मे जयमाल पड़ने की क्वालीफिकेशन है?

आप बम्बई मे रह चुके है। सिनेमा-जगत् की आपने झाँकी भी ली है। आपको यह बताने की आवश्यकता नही कि हमारे साहित्यिक भी, अपनी

फ़िल्मों में निर्दिष्ट रुचि का समावेश करने में किसी से पीछे नहीं रहे हैं—या, कहें कि आगे ही बढ़ गये हैं। औरों को छोड़ दीजिए, वे साहित्यिक भी, जो कि एक तरह से कम्पनी के सर्वेसर्वा हैं, अपनी फ़िल्म में दो सौ लड़कियों का नाच रखने से बाज न आये, जो कि दिखाते थे, कि तालाब में पानी भरने वाले सीन में हीरोइन अण्डरवियर न पहने, हीरो आये, उससे छेड़खानी करे और उसका घड़ा छीनकर उस पर डाल दे। बदन पर अण्डरवियर नहीं, वस्त्र भीगें, बदन से चिपकें, और नग्नता का प्रदर्शन हो। यह सब उन्हीं साहित्यिकों में से एक की है जिनके कि आपने नाम गिनाये हैं।...लेकिन मुझे यह कहना चाहिए कि इसमें साहित्यिक का दोष ज़रा भी नहीं है।...और ऐसी लोअर-टोन मैण्टेलिटी साहित्यिक क्या और सिनेमा क्या, सभी जगह मिल जायेगी।

आपने अपने लेख में होली, कजली और बारहमासे की पुस्तकों का ज़िक्र किया है। इन चीज़ों को साहित्य नहीं कहा जाता या साहित्यिक इन्हें रिकग्नाइज़ नहीं करते, यह ठीक है। लेकिन उनका अस्तित्व है और जिस प्रेरणा या उमंग को लेकर अन्य कलाओं का सृजन होता है, उन्हीं को लेकर ये होली, कजरी और बारहमासे भी आते हैं। लेकिन आपका उन्हें अपने से अलग रखना भी स्वाभाविक है—यूटिलिटी के व्यक्तिगत दृष्टिकोण से। इसी तरह क्या आपने कभी यह जानने का कष्ट किया है कि सिनेमा-जगत् में क्लासेज़ एण्ड मासेज़—दोनों की ही ओर से कौन-कौन सी कम्पनियाँ, कौन-कौन से डाइरेक्टरों और कौन-कौन सी फ़िल्मों को रिकग्नाइज़ किया जाता है? भारत की मानी हुई या सर्वश्रेष्ठ कम्पनियाँ कौन-सी हैं, यह पूछने पर आपको उत्तर मिलेगा—प्रभात, न्यू थियेटर्स और रणजीत। डाइरेक्टरों की गणना में शान्ताराम, देवकी बोस और चन्दूलाल शाह के नाम सुनायी देंगे। तब फिर आपका, या किसी भी व्यक्ति का, जो भी फ़िल्म या कम्पनी सामने आ जाए, उसी से सिनेमा पर एक स्वीपिंग फ़तवा देना कहाँ तक संगत है, यह आप ही सोचें। यह तो वही बात हुई कि कोई आदमी किसी लाइब्रेरी में जाता है। जिस पुस्तक पर हाथ पड़ता है, उसे उठा लेता है। और फिर उसी के आधार पर फ़तवा दे देता है कि हिन्दी में कुछ नहीं है, निरा कूड़ा भरा है। क्या आप इस चीज़ को ठीक समझते हैं?

अब दो-एक शब्द आपके मादक या मतवालावाद पर भी। पहली बात तो यह कि केवल यूटिलिटेरियन एण्ड्स की दृष्टि से लिखा गया साहित्य ही साहित्य है, ऐसा कहना ठीक नहीं। ऐसी रचना करने के लिए साहित्यिक से अधिक प्रोपेगेण्डिस्ट होने की ज़रूरत है। इतना ही नहीं, उन एण्ड्स को पूरा करने के लिए अन्य साधन मौजूद हैं, जो साहित्य से कहीं अधिक प्रभावशाली हैं। तब फिर, साहित्य के स्थान पर उन साधनों को प्रिफरेन्स क्यों न दिया

जाए ? इसे भी छोड़िए। यूटिलिटेरियन एण्ड्स को अपनाने मे कोई हर्ज नही। उन्हे अपनाना चाहिए ही। लेकिन क्या सचमुच मे सेक्स-अपील उतना वडा हौआ है, जितना कि उसे वना दिया गया है? क्या सेक्स-अपील से अपने आपको, अपनी रचनाओ को, पाक रखा जा सकता है? पाक रखना क्या स्वाभाविक और सजीव होगा ? अपवाद के लिए गुजाइश छोडकर मै आपसे पूछना चाहूँगा कि आप किसी भी ऐसी रचना का नाम वताये, जिसमे सेक्स-अपील न हो। सेक्स-अपील वुरी चीज नही है; वह तो होनी ही चाहिए। लोहा तो हमे उस मनोवृत्ति से लेना है, जो सेक्स-अपील और सेक्स-परवर्शन मे कोई भेद नही समझती।

अव सिनेमा-सुधार की समस्या पर भी। यह समझना कि जिनके हाथ मे सिनेमा की वागडोर है, वे इनीशिएटिव ले—भारी भूल होगी। यह काम प्रेस और प्लेटफॉर्म का है, इससे भी वढ़कर उन नवयुवको का है, जो सिनेमा मे दिलचस्पी रखते है। चूंकि मै प्रेस से सम्बन्धित हूँ और फिलहाल एक सिनेमा-पत्रिका का सम्पादन कर रहा हूँ इसलिए मैने इस दिशा मे कदम उठाने का प्रयत्न किया। लेखको तथा अन्य साहित्यिको को एप्रोच किया। कुछ ने कहा कि सिनेमा-सुधार की जिम्मेदारी लेखको पर नही। अपने लेख पर दिये गए 'लेखक' के सम्पादक का नोट ही देखिए। कुछ ने इसे असम्भव-सा वताकर छोड दिया। सिनेमा-सुधार की आवश्यकता को तो सब महसूस करते है, सिनेमा का विरोध भी जी खोलकर करते है, पर क्रियात्मक सहयोग का नाम सुनते ही अलग हो जाते है। सिर्फ इसलिए कि सिनेमा वदनाम है और यह चीज़ हमारे रोम-रोम मे धँसी हुई है कि 'वद अच्छा वदनाम वुरा'। क्या यह विडम्वना नही है ? इस चीज को दूर करने मे क्या आप हमारी सहायता न करेगे ?

यह सव होते हुए हम सिनेमा-सुधार के काम को आगे वढाना चाहते है। नवयुवक लेखको के सिनेमा ग्रुप की योजना के लिए ज़मीन तैयार हो चुकी है, हम विस्तृत योजना भी शीघ्र प्रकाशित कर रहे है। इसके लिए जरूरत होगी एक निष्पक्ष सिनेमा-पत्र की। जव तक नही निकलता तव तक काफी दूर तक 'रगभूमि' हमारा साथ दे सकती है। मेरा तो यह निश्चित मत है और मैं सगर्व कह सकता हूँ कि इस लिहाज से 'रगभूमि' भारतीय सिनेमा-पत्रो मे सवसे आगे है। मै आपसे अनुरोध करूँगा कि आप 'रगभूमि' की आलोचनाएँ ज़रूर पढा करे। पढने पर आपको भी मेरे-जैसा मत स्थिर करने मे जरा भी देर न लगेगी, इसका मुझे पूर्ण निश्चय है।

आशा है कि आप भी सिनेमा-ग्रुप को अपना आवश्यक सहयोग देकर कृतार्थ करेगे।

आपका,
नरोत्तमप्रसाद नागर

नागर जी ने हमारे सिनेमा-सम्बन्धी विचारो को ठीक माना है, केवल हमारा जेनरेलाइज़ करना अर्थात् सभी को एक लाठी से हांकना उन्हे अनुचित जान पडता है। क्या वेश्याओ मे शरीफ़ औरते नही है? लेकिन इससे वेश्या-वृत्ति पर जो दाग है वह नही मिटता। ऐसी वेश्याएँ अपवाद है, नियम नही।

साधुओ और वेश्याओ मे मौलिक अन्तर हे। साधु कोई इसलिए नही होता कि वह मौज उड़ायेगा और व्यभिचार करेगा, हालाँकि कुछ ऐसे साधु निकल ही आते है, जो परले सिरे के लुच्चे कहे जा सकते है। साधु हम ज्ञान-प्राप्ति या मोक्ष या जन-सेवा के ही विचार से होते है। इस गई-गुज़री दशा मे भी ऐसे साधु मौजूद है, जिन्हे हम महात्मा कह सकते है। वेश्याओ के मूल मे दुर्वासना, अर्थ-लोलुपता, कामुकता और कपट होता है। इससे शायद नागर जी को भी इन्कार न हो।

सिनेमा की क्षमता से मुझे इन्कार नही। अच्छे विचारो और आदर्शों के प्रचार मे सिनेमा से बढ़कर कोई दूसरी शक्ति नही है; मगर जैसा नागर जी खुद स्वीकार करते है, वह कुपात्रो के हाथ मे है और वह लोग भी इस ज़िम्मे-दारी से बरी नही हो सकते, जो उसे बर्दाश्त करते है, अर्थात् जनता। मुझे इसके स्वीकार करने मे कोई आपत्ति नही। यही तो मैं कहना चाहता हूँ। सिनेमा जिनके हाथ मे है, उन्हे आप कुपात्र कहे, मै तो उन्हे उसी तरह व्यापारी समझता हूँ, जैसे कोई दूसरा व्यापारी। और व्यापारी का काम जन-रुचि का पथ-प्रदर्शन करना नही, धन कमाना है। वह वही चीज़ जनता के सामने रखता है, जिसमे उसे अधिक से अधिक धन मिले। एक फिल्म बनाने मे पचास हज़ार से एक लाख तक बल्कि इससे भी ज्यादा खर्च हो जाते है। व्यापारी इतना बड़ा खतरा नही ले सकता। गरीब का दिवाला निकल जायगा। साहित्यकार का मुख्य उद्देश्य धन कमाना नहीं होता, नाम चाहे हो। हमारे खयाल मे साहित्य का मुख्य उद्देश्य जीवन को बल और स्वास्थ्य प्रदान करना है। अन्य सभी उद्देश्य इसके नीचे आ जाते है। हज़ारो साहित्यकार केवल इसी भावना से अपना जीवन तक साहित्य पर कुर्बान कर देते है। उन्हे धेला भी इससे नही मिलता। मगर ऐसा शायद ही कोई प्रोड्यूसर अवतरित हुआ हो, और शायद ही हो, जिसने इस ऊँची भावना से फिल्म बनायी हो।

आप फरमाते है, सिनेमा मे जाने वाले साहित्यिको मे ऐसा कौन था, जिसका मुख्य उद्देश्य सिनेमा को अपने रग मे रँगना रहा हो? हम जोरो से कह सकते है, कोई भी नही। वहा का जलवायु ही ऐसा है कि बड़ा आदर्शवादी भी जाय, तो नमक की खान मे नमक बनकर रह जायगा। वही लोग, जो साहित्य मे आदर्श की सृष्टि करते है सिनेमा मे दो सौ वेश्याओ का नगा नाच करवाते है। क्यो? इसलिए कि ऐसे धन्धे मे पड़ गये है, जहाँ बिना नगा नाच नचाये धन से

भेट नही होती। मैं आदर्शो को लेकर गया था, लेकिन मुझे मालूम हुआ कि सिनेमा वालो के पास बने-बनाये नुस्खे है, और आप उन नुस्खो के बाहर नही जा सकते। वहाँ प्रोड्यूसर यह देखता है कि जनता किस बात पर तालियाँ बजाती है। वही बात वह अपनी फ़िल्म मे लायेगा। अन्य विचार उसके लिए ढकोसले है, जिन्हे वह सिनेमा के दायरे के बाहर समझता है। और फिर सारा भेद तो एसोसिएशन का है। वेश्या के मुख से वैराग्य या निर्गुण सुनकर कोई तर नही जाता। रही उपाधियो के टके सेर की बात। हमारे खयाल मे सिनेमा मे वह इससे कही सस्ती है जहाँ अच्छे वेतन पर लोग इसीलिए नौकर रखे जाते हैं, जो अपने ऐक्टरो और ऐक्ट्रेसो की तारीफ़ मे जमीन-आसमान के कुलाबे मिलाये।

मैं यह नही कहता कि होली या कजली त्याज्य है और जो लोग होली या कजली गाते है वे नीच है और जिन भावो से प्रेरित होकर होली और कजली का सृजन होता है वह मूल रूप मे साहित्य की प्रेरित भावनाओ से अलग है। फिर भी वे साहित्य नही है। पत्र-पत्रिकाओ को भी साहित्य नही कहा जाता। कभी-कभी उनमे ऐसी चीजे निकल जाती है जिन्हे हम साहित्य कह सकते है। इसी तरह होली और कजली में भी कभी-कभी अच्छी चीज़े निकल जाती है, और वह साहित्य का अग बन जाती है। मगर आमतौर पर ये चीजे अस्थायी होती है और साहित्य मे जिस परिष्कार, मौलिकता, शैली, प्रतिभा एव वैचारिक गम्भीरता की ज़रूरत होती है, वह उनमे नही पायी जाती। देहातो मे दीवारो पर औरते जो चित्र बनाती है, अगर उसे चित्रकला कहा जाय तो शायद संसार मे एक भी ऐसा प्राणी न निकले जो चित्रकार न हो। साहित्य भी एक कला है और उसकी मर्यादाएँ है। यह मानते हुए भी कि श्रेष्ठ कला वही है जो आसानी से समझी और चखी जा सके, जो सुबोध और जनप्रिय हो, उसमे ऊपर लिखे हुए गुणो का होना लाजमी है। आपने सिनेमा-जगत् मे जिन अपवादो के नाम लिये है, उनकी मैं भी इज्जत करता हूँ और उन्हे बहुत गनीमत समझता हूँ; मगर वे अपवाद है जो नियम को सिद्ध नही करते। और हम तो कहते है, इन अपवादो को भी व्यापारिकता के सामने सिर झुकाना पड़ा है। सिनेमा मे इण्टर-टेनमेण्ट वैल्यू साहित्य के इसी अग से बिलकुल अलग है। साहित्य मे यह काम शब्दो, सूक्तियो या विनोदो से लिया जाता है। सिनेमा मे वही काम मारपीट, धर-पकड़, मुँह चिढाने और जिस्म को मटकाने से लिया जाता है।

रही उपयोगिता की बात। इस विषय मे मेरा पक्का मत है कि परोक्ष या अपरोक्ष रूप से सभी कलाएँ उपयोगिता के सामने घुटने टेकती है। प्रोपेगेण्डा बदनाम शब्द है; लेकिन आज का विचारोत्पादक, बलदायक, स्वास्थ्यवर्द्धक साहित्य प्रोपेगेण्डा के सिवा न कुछ है, न हो सकता है, न होना चाहिए, और

इस तरह के प्रोपेगेण्डे के लिए साहित्य से प्रभावशाली कोई साधन ब्रह्मा ने नहीं रचा, वर्ना उपनिषद् और बाइबिल दृष्टान्तों से न भरे होते।

सेक्स-अपील को हम हौआ नहीं समझते, दुनिया उसी धुरी पर क़ायम है, लेकिन शराबखाने में बैठकर तो कोई दूध नहीं पीता। सेक्स-अपील की निन्दा तब होती है, जब वह विकृत रूप धारण कर लेती है। सुई कपड़े में चुभती है, तो हमारा तन ढँकती है, लेकिन देह मे चुभे तो उसे जख्मी कर देगी। साहित्य में भी जब यह अपील सीमा से आगे बढ़ जाती है, तो उसे दूषित कर देती है। इसी कारण हिन्दी प्राचीन कविता का बहुत बड़ा भाग साहित्य का कलंक बन गया है। सिनेमा मे वह अपील और भी भयंकर हो गई है, जो संयम और निग्रह का उपहास है। हमें विश्वास नहीं आता कि आप आजकल के मुक्त प्रेम के अनुयायी है। उसे प्रेम कहना तो प्रेम शब्द को कलंकित ही करना है—उसे तो छिछोरापन ही कहना चाहिए।

अन्त मे हमारा यही निवेदन है कि हम भी सिनेमा को इसके परिष्कृत रूप मे देखने के इच्छुक है, और आप इस विषय में जो सराहनीय उद्योग कर रहे हैं, उसको गनीमत समझते है। मगर शराब की तरह यह भी यूरोप का प्रसाद है और हजार कोशिश करने पर भी भारत-जैसे सूखे देश मे उसका व्यवहार बढता ही जा रहा है। यहाँ तक कि शायद कुछ दिनो में वह यूरोप की तरह हमारे भोजन मे शामिल हो जाय। इसका सुधार तभी होगा जब हमारे हाथ मे अधिकार होगा, और सिनेमा-जैसी प्रभावशाली सद्विचार और सद्व्यवहार की मशीन कला-मर्मज्ञो के हाथ मे होगी, धन कमाने के लिए नहीं, जनता को आदमी बनाने के लिए, जैसा योरप मे हो रहा है। तब तक तो यह नाच तमाशे की श्रेणी से ऊपर न उठ सकेगा।

('हंस', जून, १९३५)

## सौन्दर्य-शास्त्र

इस विषय पर अप्रैल के तिमाही 'हिन्दुस्तानी' मे एक आलिमाना और विशद लेख निकला है, जो इस विषय का उर्दू मे सबसे सुन्दर विवेचन है। लेख क्या है, लगभग हिन्दी के १०० पृष्ठों की एक अच्छी पुस्तक है। लेखक ने इस विषय का खूब अध्ययन किया है, और उन रचनाओं के आधार पर यह लेख लिखा है, जो इस विषय पर सनद मानी जाती है। अध्ययन करना तो इतना कठिन नहीं; पर अधिकार प्राप्त कर लेना, उसे अपना लेना और भारतीय साहित्य और

कला को उस तराजू पर तौलना आसान नही है। सौन्दर्य का कल्पना से क्या सम्बन्ध है, उसकी कोई हस्ती है या केवल मनोरुचि किसी वस्तु को सुन्दर बना देती है, इस तत्त्व का विवेचन करते हुए लेखक महोदय कहते है—

"ज्ञानेन्द्रियो पर जो चीज असर करती है, हमको उसके फ़ायदे या नुकसान से गरज नही होती, बल्कि सिर्फ उसकी जाहिरा सूरत से मतलब होता है। हम गुलाब को इस नीयत से नही देखते कि उसकी जड़ मे कौन-सी खाद पडी है, या अगर फलाँ किस्म की मिट्टी डाली जाय, तो फूल और बडा होगा।...बादल को लीजिए, हम तो सिर्फ बादलो की रगीनी और उनके भिन्न-भिन्न रूपो का जलवा देखते है और खुश होते है। हमको इससे क्या बहस कि उनमे पानी के कतरे छिपे हुए है...हमको तो उनकी जाहिरा सूरत मे लुत्फ मिलता है और इसी का नाम सौन्दर्य-बोध है।"

हमारा खयाल है कि किसी वस्तु की उपयोगिता उसके सौन्दर्य को और बढ़ा देती है, बल्कि उसकी रूपहीनता को सौन्दर्य बना देती है। बादलों की रगीनी आँखो को लुभाती है; मगर असाढ के मटियाले, जल-बूँदो से लदे हुए मन्थर गति बादल क्यो सुन्दर लगते है? इसीलिए कि उनमे भूमि को तृप्त करने की शक्ति है और उनकी उपयोगिता उनकी बदरगी को शुष्क लालिमा से भी सुन्दर बना देती है। या यों कहिए कि समय के हेर-फेर से चीजो का सौन्दर्य भी घटता-बढता रहता है; मगर यह भी उपयोगिता का ही बोधक है। वैशाख और जेठ मे आकाश की लालिमा सुन्दर है; लेकिन असाढ और सावन मे वह सूखी, निर्जल लालिमा किसको भायेगी? एक समय मे खेतो की हरियाली सुन्दर लगती है; पर दूसरे समय वह हरियाली आँखो को चुभेगी और हम उसकी जगह पके हुए अनाज की बालियो का सुनहरापन देखकर सुन्दरता अनुभव करेगे। हरियाली की सुन्दरता केवल उस सुनहरेपन की तैयारी मे है। उसी तरह फागुन मे बौर से लदे हुए आम के वृक्ष ही सुन्दर लगते है। जिस वृक्ष मे केवल लाल और गुलाबी पत्तियाँ हो और बौर का नाम न हो, वह चाहे बालको को सुन्दर लगे, और किसी को तो शायद ही सुन्दर मालूम हो और जब वृक्ष फलो से लद जाता है तब मानो वह अपने सौन्दर्य की चरम सीमा पर पहुँच जाता है। इस तरह हरएक वस्तु की उपयोगिता की मात्रा से ही उसके सौन्दर्य का बोध होता है। भारत मे गाय सबसे उपयोगी जानवर है, इसलिए सबसे सुन्दर भी है, अरब मे घोड़ा सबसे उपयोगी है और वही सबसे सुन्दर है, हिम-प्रधान देशा मे हिरन शायद सबसे सुन्दर पशु हो।'

लेखक ने दूसरे खण्ड मे सौन्दर्य और कला की विवेचना करते हुए उन उपादानो का जिक्र किया है, जो कला की सृष्टि करते है और उस नवीन मन पर प्रकाश डालने की चेष्टा की है, जिसके अनुसार कला की प्रेरक मनुष्य की काम-

लालसा है। डॉक्टर फ्रूड ('फ्रायड'—गोयनका) इस मत का प्रचारक है और उसका कथन है कि जीव-मात्र पर जिस मनोवेग का साम्राज्य हे, वह यही काम-लालसा है। कविता, चित्र-रचना, मूर्ति या वस्तु की सृष्टि, सगीत, दर्शन, साहित्य सभी का मूल यही लालसा है। मगर आपने केवल यह कहकर कि कला की मृष्टि मे सम्भव हे आरम्भ मे काम-लालसा का कुछ असर हो; लेकिन जव आर्ट अपने कमाल की तरफ वढ़ता है, तो काम-लालसा का उससे दूर का सम्बन्ध भी नही रह जाता—इस मसले को जहाँ-का-तहाँ छोड़ दिया है। डॉक्टर फ्रूड ('फ्रायड'—गोयनका) तो यहाँ तक कहते है कि माता का प्रेम भी वास्तव मे काम-लालसा के सिवा और कुछ नही। उसका जवाव भरत ने कला को नौ रसों मे विभाजित करके हजारो वरस पहले दे दिया है। शृगार इन नौ रसो मे केवल एक है। पुरुपो की राधा-भक्ति या स्त्रियो की कृष्ण-भक्ति मे सम्भव है काम-लालसा छिपी हो; मगर स्त्रियाँ भी तो राधा की भक्त होती है और पुरुप भी तो कृष्ण की उपासना करते है। फ्रूड साहव ('फ्रायड'—गोयनका) की यह धारणा तो वैसी ही है, जैसे यह कि संसार का मूल केवल स्वार्थ है या केवल पेट। कला के पतन-काल मे वह विपय-प्रधान हो जाती है; लेकिन यह कहना कि कला का मूल विषय काम-लालसा है—सत्य का खून करना है।

('हस', जून १९३५)

## शिरोरेखा क्यों हटानी चाहिए ?

नागरी लिपि समिति ने जितने उत्साह और योग्यता से अपनी कठिन जिम्मेदारियो को पूरा करना शुरू किया है, उससे आशा होती है कि निकट-भविष्य मे ही शायद हम अपना लक्ष्य प्राप्त कर ले। और हर्ष की वात है कि समिति के प्रस्तावो और आदेशो का उतना विरोध नही हुआ, जितनी कि शका थी। राष्ट्रीय एकीकरण हमे इतना प्रिय हो गया है कि उसके लिए हमसे जो कोई भी माकूल वात कही जाय, उसे मानने के लिए हम तैयार है। शिरोरेखा के प्रश्न को भी समिति ने जिस खूवसूरती से हल किया है, उसे प्राय. स्वीकार कर लिया गया है। शिरोरेखा नागरी अक्षरो का कोई आवश्यक अग नही। जिन ब्राह्मी अक्षरो से नागरी का विकास हुआ है, उन्ही से वँगला, तमिल, गुजराती आदि का भी विकास हुआ है; मगर शिरोरेखा नागरी के सिवा और किसी लिपि मे नही। हम वचपन से शिरोरेखा के आदी हो गये है और हमारी कलम जवर्दस्ती, अनिवार्य रूप से ऊपर की लकीर खीच देती है; लेकिन अभ्यास से यह क़लम

क़ाबू मे की जा सकती है। इसमे तो कोई सन्देह नही कि शिरोरेखा का परित्याग करके हम अपने लेखन की चाल बहुत तेज़ कर सकेगे और उसकी मन्द गति की शिकायत बहुत-कुछ मिट जायगी और छपाई मे तो कही ज्यादा सहूलियत हो जायगी। रही यह बात कि बिना शिरोरेखा के अक्षर मुण्डे और सिर-कटे से लगेगे, तो यह केवल भावुकता है। जब आँखे बेरेखा के अक्षरो की आदी हो जायँगी, तो वही अक्षर सुन्दर लगेगे और हमे आश्चर्य होगा कि हमने इतनी सदियो तक क्यो अपनी लिपि के सिर पर इतना बड़ा व्यर्थ का बोझ लादे रखा।

('हस', अक्तूबर, १९३५)

## हिन्दुस्तान एसोसिएशन (अमेरिका)

यह सस्था अमेरिका मे लगभग २० साल से कायम है, और वहाँ के भारतीय निवासियो की हर तरह सेवा करती है। उसके सदस्यो मे अमेरिका और भारत के कितने ही विशिष्ट व्यक्ति शामिल है। उसके जलसे माहवार होते है, जिनमे हिन्दुस्तानी ढग की दावत होती है और हिन्दुस्तान के विषय मे विद्वानो द्वारा भाषण दिलाये जाते है। भारत से जो छात्र विद्योपार्जन के लिए अमेरिका जाते है, उन्हे यह सस्था यथासाध्य सहायता देती है, और जो लोग जाने के इच्छुक है, उन्हे उचित सलाह और प्रोत्साहन प्रदान करती है। उसकी उपयोगिता का अन्दाज इसी से किया जा सकता है कि गत जुलाई और अगस्त मे उसके द्वारा महत्त्वपूर्ण विषयो पर चार विद्वानो के भाषण हुए। उस पर तारीफ़ की बात यह है कि यह सस्था स्वावलम्बी है और कभी-कभी भारत को आर्थिक सहायता भी देती है। इसी साल क्वेटा के भूकम्प-पीड़ितो के लिए उसने रिलीफ़-फ़ण्ड मे कुछ धन भेजा था। ऐसी उपयोगी संस्था के निःस्वार्थ देश-प्रेम की जितनी सराहना की जाय, कम है। जो सज्जन अमेरिका जाना चाहते हो, वे इस सस्था के मन्त्री से नीचे के पते पर पत्र-व्यवहार कर सकते है—

International House,
500, River side Drive
New York city
U.S.A.

('हस', नवम्बर, १९३५)

## बम्बई का दूसरा मराठी साहित्य-सम्मेलन

बम्बई से 'हंस' के सम्पादकीय विभाग के प्रधान श्री हृषीकेश शर्मा ने मराठी साहित्य-सम्मेलन का वृत्तान्त लिखा है। उसे हम प्रकाशित करते है—

"इसी नवम्बर महीने मे बम्बई-नगर-निवासी मराठी साहित्य-प्रेमियो और सेवको का एक सुन्दर सम्मेलन दादर हाई स्कूल के विशाल प्रांगण मे एक भव्य मण्डप मे बडे समारोह के साथ हो गया। उस दिन, उस समारोह में, कोई हजार प्रतिनिधियो का जोश, साहित्यिक अनुशासन और प्रबल प्रेरणा देखने में आयी। उसका भारत की राष्ट्र-भाषा हिन्दी के साहित्य-सम्मेलन के पिछले अधिवेशनो मे अभाव देखकर हृदय को दुख होना था। मराठी के तरुण-तरुणी, किशोर-किशोरी और वृद्ध नर-नारी अपनी प्यारी मातृभाषा के प्रागण मे समभाव से, ऊँच-नीच का भेदभाव भूलकर एकत्रित हुए थे। इस सम्मेलन मे किसी तरह की दलबन्दी न थी और न स्वार्थ का संगठन। न 'तू-तू मैं-मैं' थी और न कोई कानाफूसी। प्रतिनिधियो और प्रेक्षको मे ऐसा उत्साह और अनुराग उमड पडा था, जैसे वे किसी गरम-से-गरम राजनैतिक कान्फरेस मे शरीक होने आये है। सभी के दिल साहित्यिक स्फूर्ति, साहित्यिक सौजन्य और साहित्यिक सेवा-भाव से उमड़े हुए थे। साहित्यिक बुजुर्ग तरुणो की साहित्यिक तरुणाई पर फूले न समाते थे, और तरुण अपने साहित्यिक बुजुर्गो के प्रति श्रद्धा-भाव मे उच्छृखलता न आने देते थे। वयोवृद्ध श्री भास्कर राव जी जाधव स्वागताध्यक्ष थे और महाराष्ट्र के तरुण साहित्यकार श्री खाडेकर ने सम्मेलन के अध्यक्ष का आसन सुशोभित किया था। स्वागताध्यक्ष ने अपने सक्षिप्त भाषण मे सीधी-सादी भाषा और चुभने वाली शैली मे सबका स्वागत करते हुए कहा था— "साहित्य को जीवन के विविध प्रवाहो से बल मिले, इसके लिए वास्तविकता का ध्यान रखकर लेखको और कवियो को साहित्य का सृजन करना चाहिए। सिर्फ रोमाण्टिक स्वप्नो के देखने से साहित्य की समृद्धि नही होती, और न उनका निर्मित साहित्य लोकप्रिय होता है।"

सम्मेलन के अध्यक्ष खांडेकर नवयुवक है। एक कस्बे के हाईस्कूल के साधारण शिक्षक होते हुए भी महाराष्ट्र मे उनकी एक असाधारण प्रतिभाशाली श्रेष्ठ साहित्यकार के रूप मे पूजा होती है। आरम्भ मे वह कवि होकर मराठी कविता के क्षेत्र मे अवतीर्ण हुए और अच्छी तरह चमक कर उसे छोड, शीघ्र ही सफल समालोचक, नाटककार, उपन्यास और कहानी-लेखक के रूप मे अपने साहित्य-सभागण मे सबके सामने तेजस्विता और स्वतन्त्रतापूर्वक आये। इस समय खाडेकर मराठी के श्रेष्ठ उपन्यासकार और गल्प-शिल्पी माने जाते है। उनकी कलम ने समाज के दलित और पीडित मानव-जीवन को हूबहू चित्रित करने मे

कमाल हासिल किया है। जिस समीक्षक पाठक को खाडेकर जी के 'उल्का', 'हृदयाची हाक', 'काचन मृग', 'दोन ध्रुव'—इन उपन्यासो के पढने का सौभाग्य मिल चुका है, वह उनकी कलामय कृति का 'नीर-क्षीर विवेक' कर उन्हे 'सर्वश्रेष्ठ' कहने में कभी न हिचकेगा। अपने 'अध्यक्षीय भाषण' मे मराठी-साहित्य को उन्नति के उच्च शिखर पर बैठा हुआ देखने की अभिलाषा से असन्तोषी खाडेकर कहते है—"मराठी साहित्य अब तक समृद्धि के शिखर पर नही पहुँच पाया है। साहित्य-क्षेत्र मे आज अनेक साहित्यिक सैनिक जमा हो रहे है, फिर भी क्यो उसकी समृद्धि सर्वतोमुखी नही हो रही है?" इस प्रश्न का उत्तर भी हिन्दी-लेखक, खाडेकर जी के अनुभून शब्दो मे हृदयगम कर ले—"इन उदीयमान सैनिको को अपने पापी पेट के गहरे गढे को भरने के लिए भूख की चिन्ता जला रही है। अकेले साहित्य-सेवा पर जीवन-निर्वाह असम्भव हो रहा है; इसलिए पेट भरने के लिए लेखको को जीविका का कोई दूसरा ही सहारा पकड़ना पडता है। सत्य-शिव-सुन्दरम् जैसे साहित्य के सृजन के लिए स्वास्थ्य और मानसिक निश्चिन्तता न होने से कोई उत्तम कृति मुरझायी हुई उँगलियो और कुम्हलाये हुए होंठो से बाहर नही निकलती, अगर यह चाहते हो कि ओजस्वी पराक्रमी साहित्य का निर्माण हो, तो सबसे पहले साहित्यकार के उर की धधकती चिन्ता-चिता को शान्त करो!" वे अपने भाषण मे एक जगह कहते हैं—"साहित्य की सृष्टि आदर्श और समस्याओ से होती है।"

इस सम्मेलन की दो दिन की सारी कार्रवाई मे साहित्य, सगीत और कला का सुन्दर सम्मिलन था। कई महत्त्व के और मतलब के प्रस्ताव भी स्वीकृत हुए थे, जिनमे से महाराष्ट्र-विश्वविद्यालय की स्थापना-सम्बन्धी, बम्बई-सरकार के ओरियण्टल अनुवाद-विभाग मे पडी हुई हजारो मराठी पुस्तको को बम्बई के मराठी सार्वजनिक पुस्तकालय को सौप देने की सरकार शीघ्र व्यवस्था करे, इत्यादि प्रस्ताव भी थे। एक अत्यन्त आवश्यक प्रस्ताव इस आशय का भी था—यदि महाराष्ट्रीय हरिजन भाई डाक्टर अम्बेडकर साहब के कहने मे आकर अपना धर्म तजना चाहे, तो भले ही उनकी इच्छा; परन्तु वे अपनी प्यारी मातृभाषा मराठी को कभी न तजे।

('हस', दिसम्बर, १९३५)

## 'हंस' से जमानत—'एक हजार रुपये नक़द', प्रकाशन बन्द

मेरी रुग्णता के कारण अगस्त का 'हस' यों ही कुछ विलम्ब से प्रकाशित हो रहा था कि इधर बीच मे ही युक्त प्रान्तीय सरकार ने जून और जुलाई के अको

मे श्री सेठ गोविन्ददास जी (जबलपुर) के प्रकाशित 'सिद्धान्त-स्वातन्त्र्य' नाटक को आपत्तिजनक बतलाते हुए एक हज़ार रुपये की नक़द जमानत तलब कर ली है, जिसको १५ अगस्त तक जमा करना अनिवार्य था, किन्तु 'हस' की साम्प्रतिक परिस्थिति पर विचार करते हुए इस ज़मानत की रकम जमा करने मे इस समय विवशता है। ऐसी स्थिति मे यह समुचित जान पड़ता है कि 'हस' का प्रकाशन बन्द ही कर दिया जाय। इसलिए आज तक जितने फ़ार्म छप चुके थे, वही पर 'हस' का छपना रोककर इस अक को समाप्त किया जा रहा है। आशा है, हमारे दयालु ग्राहक, लेखकादि बन्धु सब बातो का पूर्णतः अनुमान कर 'हंस' की इस अनन्तकालीन जुदाई को धैर्य के साथ बर्दाश्त करेगे और आज तक की सब प्रकार की त्रुटियो को क्षमा करेगे।

साथ ही एक प्रार्थना और है। वह यह कि अब भारतीय साहित्य-परिषद् का प्रकाशन-कार्य दिल्ली से होगा। अतः कोई भी सज्जन हमारे पते पर पत्र-व्यवहार न कर 'सस्ता साहित्य मण्डल, दिल्ली' के पते पर ही करने की कृपा करे।

('हस', १२ अगस्त, १९३६)

## प्रगतिशील साहित्य और कला का व्रती 'हंस'

### हमारी साहित्यिक जड़ता

समाज के सास्कृतिक विकास मे साहित्य सर्वदा से एक प्राणवन्त शक्ति रहा है। मनुष्य के विचारो और भावो मे जो कुछ सुन्दर और सत्य है, उसे उसने अपने मे स्थान दिया है। तदुपरान्त, यह शारीरिक और मानसिक सकीर्णता तथा गुलामी के विरुद्ध हमेशा युद्ध ठानता रहा है। अपने गत्यात्मक स्वरूप मे इसने हमेशा जीवन और समाज के उदात्त और सुखप्रद विचारो के लिए भूमि तैयार की है। यद्यपि समाज के व्यक्तिवादी आदर्शों से एक प्राण रहने से अधिकाश मे उसकी मनोवृत्ति व्यक्तिवादी रही है, तथापि कई अवसरो पर वह आप-से-आप मनुष्य के अहभाव से ऊपर उठा है। वस्तुतः उन्नतिमूलक विश्ववाद ही सर्वदा उसका प्रिय आदर्श रहा है।

लेकिन भारतवर्ष ने अपने आप को इस सीमा तक अलग रखा है कि अब उसका साहित्य प्रगतिमान प्रेरणाओ से सर्वथा उन्मुक्त हो गया है। कल्पित अस्तित्व मे विश्वास कर भक्ति या अध्यात्म मे शान्ति-लाभ कर अथवा भावनाओ का काम-सौन्दर्य वर्णित करता हुआ भारत सदियों पूर्व जीवन से उदासीन हो गया—मर गया! और यह शोचनीय स्थिति अब भी जारी है। समाज के

उन्ही आदर्शो को अपनाये, उन्ही दृष्टिकोणो को लिए वैठे हम आज भी मध्य-युग के वासी है। शीघ्रगामी परिवर्तनो के मारे जैसे उसकी चेतना मन्द पड गयी है, और यद्यपि आज मौलिक परिवर्तन जारी है, तथापि शिथिल तथा अन्त मे मरणोन्मुख प्रतिक्रिया का भाव हममे कार्य कर रहा है और अपनी हस्ती वनाये रखने की प्राणप्रण से चेष्टा कर रहा है। जीवन की वास्तविकता से आँखे मूँद लेने की घातक मनोवृत्ति पुरातन सस्कृति के अध.पतन के वाद भारतीय साहित्य मे आविर्भूत हो गयी। परिणामस्वरूप आज वह शरीर और आत्मा दोनो ही दृष्टियो से निर्जीव हो गया है। हमारे कवि आज भी नैराश्यगीत गाने और सर्वस्व न्यौछावर करने मे मग्न है; हमारे लेखक अभी तक उन गत वस्तु-स्थितियो का गुणगान करते है, जो किसी दिन थी, पर अव भविष्य मे कभी न होगी। वैराग्य और परलोक-पूजा के भाव आज दिन भी राज कर रहे है। हमारे उपन्यासकार अभी तक अपने नायको के काम-विकारो के चित्र खीचा करते है, हमारे नाटक आज भी भावनाओ के द्वन्द्वालेखन तथा उस सस्कृति के वर्णन मे व्यस्त है, जो कभी हो चुकी, मिट चुकी! वस्तुत: हमारे साहित्य ने वह विवेचनात्मक अन्तर्दृष्टि प्राप्त ही नही की, जो जीवन के प्रसगो और सत्य को यथाविधि परख सके। अभी तक वह उस आलोचनात्मक विवेक को प्राप्त न कर सका, जो जीवन की मूल समस्याओ पर प्रतिविम्वित, प्रतिमुखी तथा पुनर्भवा-त्मक धारणाओ को हरा सके और वर्गवाद, जातीय विद्वेप, विश्व उच्छृखलता तथा मनुष्य-मनुष्य की लूट-खसोट की साहित्य-दृष्टि की मनोरेखाओ का विध्वस कर सके। साहित्य-सृजन मे वैज्ञानिक विवेकवाद का आविर्भाव कर स्वदेश की उन्नति की महत् कामना मे वास्तविक सहायता देने की अभिलापा अव तक उसमे कहाँ? निश्चय ही, इसे उन साम्प्रदायिक वर्णो के पजो से वचाना पड़ेगा, जिनसे जकड़ा जाकर वह आज दिन तक पतित होता चला आता है।

## साहित्य में प्रगति का अर्थ

हमारे साहित्य को जनता के हृदय के साथ एक कर देने की अत्यन्त आवश्य-कता है जिससे वह सार्वजनिक जीवन से प्रेरित जनता की आत्मा के साथ जी सके। देश की वर्तमान प्रतिक्रिया की भावना को हमारा नवीन साहित्य सभी पहलुओ से जाँचे, देखे। स्वदेशी और विदेशी स्रोतो द्वारा रचनात्मक और विवेचनात्मक कार्य करते हुए देश को उसकी प्रगति के पथ मे साथ दे। जो निर्जीव है, गलित है, जो हमे विवेकहीनता की ओर प्रेरित करता है, उसे विमुखी-वाम समझकर ठुकरा देना चाहिए। जो हममे आलोचनात्मक अन्तर्दृष्टि जाग्रत करता है, जो प्रथाओ और वर्णो को विवेक से परखता है, जो हमे कर्म के लिए प्रेरित करता है, अपने-आप सगठित होने, अपने मे आवश्यक परिवर्तन

करने तथा प्रत्येक तथ्य को यथासाध्य देखने की शक्ति देता है; जो हममें मानवीय सौन्दर्य-भावना को दृढ़ करता है, उसको उन्नतिमूलक समझकर ग्रहण करना चाहिए । 'प्रगतिशील लेखक-सघ' नामक एक सस्था इलाहाबाद, लखनऊ, दिल्ली, लाहौर, बम्बई, मद्रास, पटना, कलकत्ता और भारत के अन्य प्रसिद्ध नगरो मे अपनी शाखाओ के साथ स्थापित हो चुकी है। युवक लेखको और आम जनता ने उसका सप्रेम स्वागत भी किया है। गत नौ और दस अप्रैल को लखनऊ मे उसने अपना वार्षिक अधिवेशन इन पक्तियो के लेखक के सभापतित्व मे मनाया था, जिसमे भारत के सभी प्रान्तो के कलाकारो ने भाग लिया था। यह निर्विवाद साहित्य मे प्रगतिमान परिवर्तन की इच्छा का द्योतक था। देहली से इस प्रकार के श्लाघ्य साहित्य के वर्द्धन के लिए एक पत्र भी प्रारम्भ किया गया है। अन्त प्रान्तीय भाषाएँ भी इन्हीं आदर्शों से प्रेरित हो एक-दूसरी से अपना नाता दृढ़ कर रही है। अत: यह शोचनीय होगा, यदि भारत की राष्ट्रीय भाषा हिन्दुस्तानी इस प्रयत्न से पीछे रह जाय।

## साहित्यिक पुर्ननिर्माण के लिए हमारी योजना

अब तक प्रान्तीय साहित्यो के राष्ट्रीकरण के लिए उद्योगशील 'हस' से माँगी गयी जमानत और तदुपरान्त 'हस' लिमिटेड के प्रोप्राइटरो द्वारा उसका प्रकाशन बन्द कर दिये जाने के विषय में हमारे प्रेमियों ने अवश्य सुना होगा। अब जमानत देकर मेरे अतिरिक्त श्रीयुत जैनेन्द्र कुमार और श्री भारतीय के सम्पादकत्व मे स्वस्थ और उन्नतिमूलक साहित्य के सृजन, वृद्धि तथा प्रचार के उद्देश्य से पुन: उसे चालू करने का निश्चय किया गया है। इसमे विशेषकर भारत और साधारणतया विश्वजनीन प्रगतिमान आन्दोलनो पर हिन्दी के सर्वमान्य और प्रतिष्ठित लेखको के लेख रहेगे। कर्मयोगियो और महान् कलाकारो की जीवनियाँ, कहानियाँ, धारावाहिक उपन्यास, पुस्तकावलोकन आदि उसकी मुख्य विशेषताएँ होगी। भारत के नवजीवन के उद्देश्य से वही हमारा साधन होगा जो उस उद्देश्य की सिद्धि मे सहायक हो।

राजनीतिक, सामाजिक, नीति और मनोवैज्ञानिक विषयो पर, जो हमारे सामने है, सुन्दर तथा रोचक लेख रहेगे। मानव-जीवन के प्राणवन्त परिहास से वह उन्मुक्त न रहेगा। वह विचार और विनोद, दोनो के लिए उचित सामग्री प्रस्तुत करेगा। अखिल विश्व के समक्ष अपने विचारो को रखने के लिए प्रान्तीय साहित्यकारो को क्षेत्र प्रदान करने वाला यह पत्र अन्तर्प्रान्तीय रहेगा। विश्व की उन्नत विचारधाराओ के साथ रहकर वह अन्तर्राष्ट्रीय भी होगा। सक्षेप मे, कला तथा साहित्य में जो कुछ गलित, कलुषित, जर्जर तथा निष्प्राण होगा, उस सबके विरुद्ध जो कुछ आलोचनात्मक, उन्नतिमूलक और विवेक-प्रणीत है,

उसका पूर्ण समर्थन होगा और सन्देशवाहक भी। यह योजना हम इस विश्वास के साथ रख रहे है कि इस महान् अनुष्ठान मे लेखक तथा कवि अपनी रचनाओ से, पाठक अपनी उदार सम्मति से तथा कलाकार अपनी विशिष्ट कृतियो से हमे प्रोत्साहित करेगे।

प्रत्येक परामर्श का हार्दिक स्वागत होगा।

('हस', सितम्बर, १९३६)

## महाजनी सभ्यता

मुज़द. एदिल कि मसीहा नफ़्से मी आयद;
कि स अनफ़ाज खुशश बूए-कसे मी आयद।[1]

जागीरदारी सभ्यता मे बलवान् भुजाएँ और मजबूत कलेजा जीवन की आवश्यकताओ मे परिगणित थे, और साम्राज्यवाद मे बुद्धि और वाणी के गुण तथा मूक आज्ञा-पालन उसके आवश्यक साधन थे; पर उन दोनो स्थितियो मे दोषो के साथ कुछ गुण भी थे। मनुष्य के अच्छे भाव लुप्त नही हो गए थे। जागीरदार अगर दुश्मन के खून से अपनी प्यास बुझाता था, तो अक्सर अपने किसी मित्र या उपकारक के लिए जान की बाजी भी लगा देता था। बादशाह अगर अपने हुक्म को क़ानून समझता था और उसकी अवज्ञा को कदापि सहन न कर सकता था, तो प्रजा-पालन भी करता था, न्यायशील भी होता था। दूसरे के देश पर चढ़ाई वह या तो किसी अपमान-अपकार का बदला फेरने के लिए या अपनी आन-बान, रौब-दाब कायम रखने के लिए या फिर देश-विजय और राज्य-विस्तार की वीरोचित महत्त्वाकाक्षा से प्रेरित होता था। उसकी विजय का उद्देश्य प्रजा का खून चूसना कदापि न होना था। कारण, यह कि राजा और सम्राट् जनसाधारण को अपने स्वार्थसाधन और धनशोषण की भट्ठी का ईंधन न समझते थे; किन्तु उनके दु.ख-सुख मे शरीक होते थे और उनके गुणो की कद्र करते थे।

मगर इस महाजनी सभ्यता मे तो सारे कामो की गरज महज पैसा होती है। किसी देश पर राज्य किया जाता है, तो इसलिए कि महाजनो, पूँजीपतियो को ज्यादा-से-ज्यादा नफा हो। इस दृष्टि से मानो आज दुनिया मे महाजनो

---

१. हृदय, तू प्रसन्न हो कि पीयूषपाणि मसीहा सशरीर तेरी ओर आ रहा है। देखता नही कि लोगो की साँसो से किसी की सुगन्धि आ रही है!

का ही राज्य है। मनुष्य-समाज दो भागो मे बँट गया है। बड़ा हिस्सा तो मरने और खपने वालो का है, और बहुत ही छोटा हिस्सा उन लोगो का, जो अपनी शक्ति और प्रभाव से बड़े समुदाय को अपने वस मे किये हुए है। इन्हे इस बड़े भाग के साथ किसी तरह की हमदर्दी नही, ज़रा भी रू-रियाअत नही। उसका अस्तित्व केवल इसलिए है कि अपने मालिको के लिए पसीना वहाये, खून गिराये और एक दिन चुपचाप इस दुनिया से विदा हो जाय। अधिक दुःख की वात तो यह है कि शासक-वर्ग के विचार और सिद्धान्त शासित वर्ग के भीतर भी समा गए है, जिसका फल यह हुआ है कि हर आदमी अपने को शिकारी समझता है और उसका शिकार है समाज। वह खुद समाज से विलकुल अलग है; अगर कोई सम्बन्ध है, तो यह कि किसी चाल या युक्ति से वह समाज को उल्लू वनावे और उससे जितना लाभ उठाया जा सकता हो, उठा ले।

धन-लोभ ने मानव-भावो को पूर्ण रूप से अपने अधीन कर लिया है। कुलीनता और शराफत, गुण और कमाल की कसौटी पैसा, और केवल पैसा है। जिसके पास पैसा है वह देवता-स्वरूप है, उसका अन्तःकरण कितना ही काला क्यो न हो। साहित्य, सगीत और कला—सभी धन की देहली पर माथा टेकनेवालो मे है। यह हवा इतनी जहरीली हो गई है कि इसमे जीवित रहना कठिन होता जा रहा है। डॉक्टर और हकीम है कि वह विना लम्वी फ़ीस लिये वात नहीं करते। वकील और वैरिस्टर हे कि वे मिनटो को अशर्फियो से तौलते है। गुण और योग्यता की सफलता उसके आर्थिक मूल्य के हिसाब से मानी जा रही है। मौलवी साहव और पण्डितजी भी पैसे वालो के बिना पैसे के गुलाम है। अखवार उन्ही का राग अलापते है। इस पैसे ने आदमी के दिलोदिमाग पर इतना कब्ज़ा जमा लिया है कि उसके राज्य पर किसी ओर से भी आक्रमण करना कठिन दिखाई देता है। वह दया और स्नेह, सचाई और सौजन्य का पुतला मनुष्य दया-ममता से शून्य जडयन्त्र वनकर रह गया है। इस महाजनी सभ्यता ने नये-नये नीति-नियम गढ़ लिये है जिन पर आज समाज की व्यवस्था चल रही है। उनमे से एक यह है कि समय ही धन है। पहले समय जीवन था, और उसका सर्वोतम उपयोग विद्या-कला का अर्जन अथवा दीन-दुखी जनो की सहायता था। अव उसका सवसे वड़ा सदुपयोग पैसा कमाना है। डॉक्टर साहव हाथ मरीज़ की नब्ज पर रखते है और निगाह घड़ी की सुई पर। उनका एक-एक मिनट एक-एक अशर्फ़ी है। रोगी ने अगर केवल एक अशर्फ़ी नजर की है, तो वह उसे एक मिनट से ज्यादा वक्त नही दे सकते। रोगी अपनी दु खगाथा सुनाने के लिए बेचैन है; पर डॉक्टर साहव का उधर विलकुल ध्यान नही, उन्हे उससे जरा भी दिलचस्पी नही। उनकी निगाह मे उस व्यक्ति का अर्थ केवल इतना ही है कि वह उन्हे फ़ीस देता है। वह जल्द-से-

जल्द नुस्खा लिखेगे और दूसरे रोगी को देखने चले जायेगे। मास्टर साहब पढ़ाने आते है, उनका एक घण्टा वक़्त बँधा है। घडी सामने रख लेते है, जैसे ही घण्टा पूरा हुआ, वह उठ खड़े हुए। लड़के का सबक़ अधूरा रह गया है तो रह जाय, उनकी बला से ! अधिक समय कैसे दे सकते है क्योकि समय रुपया है ! इस धन-लोभ ने मनुष्यता और मित्रता का नाम-शेष कर डाला है। पति को पत्नी या लडको से बात करने की फ़ुर्सत नही, मित्र और सम्बन्धी किस गिनती मे है। जितनी देर वह बाते करेगा, उतनी देर मे तो कुछ कमा लेगा। कुछ कमा लेना ही जीवन की सार्थकता है, शेप सब कुछ समय-नाश है। बिना खाये-सोये काम नही चलता, बेचारा इससे लाचार है और इतना समय नष्ट करना ही पड़ता है।

आपका कोई मित्र या सम्बन्धी अपने नगर मे प्रसिद्धि प्राप्त कर चुका है, तो समझ लीजिए, उसके यहाँ अब आपकी रसाई मुमकिन नही। आपको उसके दरे-दौलत पर जाकर कार्ड भेजना होगा। उन महाशय को बहुत से काम होगे। मुश्किल से आपसे एक-दो बात करेगे या साफ जवाब दे देगे कि आज फ़ुर्सत नही है। अब वह पैसे के पुजारी है, मित्रता और शील-सकोच के नाम पर कब की तिलाजलि दे चुके है।

आपका कोई दोस्त वकील है और आप किसी मुक़दमे मे फँस गये है, तो उससे किसी प्रकार की सहायता की आशा न रखिए। अगर वह मुरव्वत को गगा मे डुबो नही चुका है, तो आपसे देन-लेन की बात शायद न करेगा; पर आपके मुकदमे की ओर तनिक भी ध्यान न देगा। इससे तो कही अच्छा है कि आप किसी अपरिचित के पास जाये और उसकी पूरी फीस अदा करे। ईश्वर न करे कि आज किसी को किसी चीज़ मे कमाल हासिल हो जाय, फिर उसमे मनुष्यता नाम को न रह जायगी, उसका एक-एक मिनट कीमती हो जायगा।

इसका अर्थ यह नही कि व्यर्थ की गपशप मे समय नष्ट किया जाय; पर यह अर्थ अवश्य है कि धन-लिप्सा को इतना न बढने दिया जाय कि वह मनुष्यता, मित्रता, स्नेह-सहानुभूति सबको निकाल बाहर करे।

पर आप उस पैसे के गुलाम को बुरा नही कह सकते। सारी दुनिया जिस प्रवाह मे बह रही है, वह भी उसी मे बह रहा है। मान-प्रतिष्ठा सदा से मानवीय आकाक्षाओ का लक्ष्य रहा है। जब विद्या-कला मान-प्रतिष्ठा का साधन थी, उस समय लोग इन्ही का अर्जन-अभ्यास करते थे। अब धन उसका एकमात्र उपाय है, तब मनुष्य मजबूर है कि एकनिष्ठ भाव से उसी की उपासना-आराधना करे। वह कोई साधु-महात्मा, सन्यासी-उदासी नही; वह देख रहा है कि उसके पेशे मे जो सौभाग्यशाली सफलता की कठिन यात्रा पूरी कर सके है, वह उसी राज-मार्ग के पथिक थे, जिस पर वह खुद चल रहा है। समय धन है एक सफल व्यक्ति का। वह सब को इसी सिद्धान्त का अनुसरण

करते देखता है, तो उन्हींके पद-चिह्नों का अनुसरण करता है। इसमे उसका क्या दोष? मान-प्रतिष्ठा की लालसा तो दिल से मिटाई नही जा सकती। वह देख रहा है कि जिनके पास दौलत नही, और इसलिए नही कि उन्होने वक़्त को दौलत नही समझा, उनको कोई पूछने वाला नही। वह अपने पेशे मे उस्ताद है, फिर भी उसकी कही पूछ नही। जिस आदमी मे तनिक भी जीवन की आकांक्षा है वह तो इस उपेक्षा की स्थिति को सहन नही कर सकता। उसे तो मुरव्वत, दोस्ती और सौजन्य को घता वताकर लक्ष्मी की आराधना मे अपने को लीन कर देना होगा, तभी इस देवी का वरदान उसे मिलेगा। और यह कोई इच्छा-कृत कार्य नहीं; किन्तु सर्वथा वाध्यकारी है। उसके मन की आस्था अपने-आप कुछ इस तरह की हो गई है कि उसे धनार्जन के सिवा और किसी काम से लगाव नही रहा। अगर उसे किसी सभा या व्याख्यान में आध घण्टा वैठना पड़े, तो समझ लो कि वह क़ैद की घड़ियाँ काट रहा है, उसकी सारी मानसिक, भावगत और सास्कृतिक दिलचस्पियाँ किसी केन्द्र-विन्दु पर आकर एकत्र हो गई है। और क्यो न हो? वह देख रहा है कि पैसे के सिवा उसका और कोई अपना नही। स्नेही मित्र भी अपनी गरज़ लेकर ही उसके पास आते है, स्वजन-सम्वन्धी भी उसके पैसे के ही पुजारी हैं। वह जानता है कि अगर वह निर्धन होता, तो यह जो दोस्तो का जमघटा लग रहा है, उनमे से एक के भी दर्शन न होते; इन स्वजन-सम्वन्धियो मे से एक भी पास न फटकता। उसे समाज मे अपनी एक हैसियत वनानी है, वुढापे के लिए कुछ वचाना है, लडको के लिए कुछ कर जाना है जिसमे उन्हे दर-दर ठोकरे न खानी पड़े। इस निष्ठुर सहानु-भूतिशून्य दुनिया का उसे पूरा अनुभव है। अपने लडको को वह उन कठिन अवस्थाओ मे नही पडने देना चाहता, जो सारी आशाओ एव उमगो पर पाला गिरा देती है, हिम्मत-हौसले को तोड़कर रख देती है। उसे वे सारी मज़िले, जो एक साथ जीवन के आवश्यक अग है, खुद तय करनी होगी और जीवन को व्यापार के सिद्धान्त पर चलाये विना वह इनमे से एक भी मजिल पार नही कर सकता।

इस सभ्यता का दूसरा सिद्धान्त है 'विज़नैस इज़ विजनैस', अर्थात् व्यवसाय व्यवसाय है, उसमे भावुकता के लिए गुजाइश नही। पुराने जीवन-सिद्धान्त मे वह लट्ठमार साफगोई नही है, जो निर्लज्जता कही जा सकती है और जो इस नवीन सिद्धान्त की आत्मा है, जहाँ लेन-देन का सवाल है, रुपये-पैसे का मामला है, वहाँ न दोस्ती का गुजर है, न मुरव्वत का, न इन्सानियत का। 'विज़नैस' मे दोस्ती कैसी! जहाँ किसी ने इस सिद्धान्त की आड ली और आप लाजवाव हुए। फिर आपकी ज़वान नही खुल सकती। एक सज्जन जरूरत से लाचार होकर अपने किसी महाजन मित्र के पास जाते है और चाहते है कि वह उनकी

कुछ मदद करे। यह भी आशा रखते है कि शायद सूद की दर मे वह कुछ रिआयत कर दे; पर जब देखते है कि वह महानुभाव मेरे साथ भी वही कारबारी बर्ताव कर रहे है, तो कुछ रिआयत की प्रार्थना करते है, मित्रता और घनिष्ठता के आधार पर आँखो मे आँसू भरकर बड़े करुण स्वर मे कहते है—"महाशय, मै इस समय बड़ा परेशान हूँ, नही तो आपको कष्ट न देता, ईश्वर के लिए मेरे हाल पर रहम कीजिए। समझ लीजिए कि एक पुराने दोस्त······।" वही बात काटकर आज्ञा के स्वर मे फ़रमाया जाता है—"लेकिन जनाब, आप 'बिजनैस इज़ बिजनैस' इसे भूल जाते है !" उसी क्षण कातर प्रार्थी पर मानो बम का गोला गिरता है। अब उसके पास कोई तर्क नही, कोई दलील नही। चुपके से उठकर अपनी राह लेता है या फिर अपने व्यवसाय-सिद्धान्त के भक्त मित्र की सारी शर्ते कबूल कर लेता है।

इस महाजनी सभ्यता ने दुनिया मे जो नई रीति-नीतियाँ चलायी है उनमे सबसे अधिक घातक और रक्त-पिपासु यही व्यवसायवाला सिद्धान्त है। मियाँ-बीवी मे बिजनैस, बाप-बेटे मे बिजनैस, गुरु-शिष्य मे बिजनैस ! सब मानवीय, आध्यात्मिक और सामाजिक नेह-नाते समाप्त। आदमी-आदमी के बीच बस कोई लगाव है तो बिज़नैस का। लानत है इस 'बिज़नैस' पर ! लडकी अगर दुर्भाग्यवश क्वाँरी रह गई और अपनी कोई जीविका न निकाल सकी, तो उसे अपने बाप के घर मे ही लौण्डी बन जाना पडता है। यों लड़के-लडकियाँ सभी घरो मे काम-काज करते ही है, पर उन्हे कोई टहलुआ नही समझता; पर इस महाजनी सभ्यता मे लड़की एक खास उम्र के बाद लौण्डी और अपने भाइयो की मजदूरनी हो जाती है। पूज्य पिताजी भी अपने पितृ-भक्त बेटे के टहलुए बन जाते है और माँ अपने सपूत की टहलुई। स्वजन-सम्बन्धी तो किसी गिनती मे नही। भाई भी भाई के घर आये तो मेहमान है। अक्सर तो उसे मेहमानी का बिल भी चुकाना पडता है। इस सभ्यता की आत्मा है व्यक्तिवाद, आप स्वार्थी बना सब-कुछ अपने लिए।

पर यहाँ भी हम किसी को दोषी नही ठहरा सकते। वही मान-प्रतिष्ठा, वही भविष्य की चिन्ता, वही अपने बाद बीवी-बच्चो की गुज़र का सवाल, वही नुमाइश और दिखावे की आवश्यकता हरएक की गर्दन पर सवार है, और वह हिल नही सकता। वह इस सभ्यता के नीति-नियमो का पालन न करे तो उसका भविष्य अन्धकारमय है।

अब तक दुनिया के लिए इस सभ्यता की रीति-नीति का अनुसरण करने के सिवा और कोई उपाय न था। उसे झख मारकर उसके आदेशो के सामने सिर झुकाना पड़ता था। महाजन अपने ज़ोम मे फूला फिरता था। सारी दुनिया चरणो पर नाक रगड़ रही थी। बादशाह उसका बन्दा, वज़ीर उसका गुलाम,

संधि-विग्रह की कुंजी उसके हाथ मे, दुनिया उसकी महत्त्वाकांक्षाओ के सामने सिर झुकाये हुए हर मुल्क मे उसका बोलबाला !

परन्तु अब एक नई सभ्यता का सूर्य सुदूर पश्चिम से उदय हो रहा है, जिसने इस नाटकीय महाजनवाद या पूँजीवाद की जड़ खोदकर फेंक दी है। जिसका मूल सिद्धान्त यह है कि प्रत्येक व्यक्ति, जो अपने शरीर या दिमाग से मेहनत करके कुछ पैदा कर सकता है, राज्य और समाज का परम सम्मानित सदस्य हो सकता है, और जो केवल दूसरो की मेहनत या बाप-दादो के जोड़े हुए धन पर रईस बना फिरता है, वह पतिततम प्राणी है। उसे राज्य-प्रबन्ध मे राय देने का हक नही और वह नागरिकता के अधिकारो का भी पात्र नही। महाजन इस नई लहर से अति उद्विग्न होकर बौखलाया हुआ फिर रहा है और सारी दुनिया के महाजनो की शामिल आवाज इस नई सभ्यता को कोस रही है, उसे शाप दे रही है। व्यक्ति-स्वातन्त्र्य, धर्म-विश्वास की स्वाधीनता और अपनी अन्तरात्मा के आदेश पर चलने की आजादी वह इन सबकी घातक, गला घोट देने वाली बतायी जा रही है। उस पर नये-नये लाछन लगाये जा रहे है, नयी-नयी हुरमते तराशी जा रही है। वह काले-से-काले रग मे रँगी जा रही है, कुत्सित-से-कुत्सित रूप मे चित्रित की जा रही है। उन सभी साधनो से, जो पैसेवालो के लिए सुलभ है, काम लेकर उसके विरुद्ध प्रचार किया जा रहा है; पर सचाई है जो इस सारे अन्धकार को चीरकर दुनिया मे अपनी ज्योति का उजाला फैला रही है।

निस्सन्देह इस नई सभ्यता ने व्यक्ति-स्वातन्त्र्य के पजे, नाखून और दाँत तोड दिये है। उसके राज्य मे अब एक पूँजीपति लाखो मजदूरो का खून पीता रहकर मोटा नही हो सकता। उसे अब यह आजादी नही कि अपने नफे के लिए साधारण आवश्यकता की वस्तुओ के दाम चढा सके, अपने सड़े-गले माल की खपत कराने के लिए युद्ध करा दे, गोला-बारूद और युद्ध-सामग्री बनाकर दुर्बल राष्ट्रो का दलन कराये। अगर इसकी स्वाधीनता है तो निस्सन्देह नई सभ्यता मे स्वाधीनता नही। पर यदि स्वाधीनता का अर्थ यह है कि जन-साधारण को हवादार मकान, पुष्टिकर भोजन, साफ-सुथरे गाँव, मनोरजन और व्यायाम की सुविधाएँ, बिजली के पखे और रोशनी और सस्ते सद्य.सुलभ न्याय की प्राप्ति हो, तो इस समाज-व्यवस्था मे जो स्वाधीनता और आज़ादी है, वह दुनिया की किसी सभ्यतम कहाने वाली जाति को भी सुलभ नही। धर्म की स्वतन्त्रता का अर्थ अगर पुरोहितो, पादरियो, मुल्लाओ की मुफ़्त-खोर जमात के दम्भमय उपदेशो और अन्धविश्वास-जनित रूढ़ियो का अनुसरण है, तो निस्सन्देह वहाँ इस स्वतन्त्रता का अभाव है, पर धर्म-स्वातन्त्र्य का अर्थ यदि लोक-सेवा, सहिष्णुता, समाज के लिए व्यक्ति का बलिदान, नेकनीयती,

शरीर और मन की पवित्रता है, तो इस सभ्यता मे धर्माचरण की जो स्वाधीनता है, और किसी देश को उसके दर्शन भी नही हो सकते ।

जहॉ धन की कमी-वेशी के आधार पर असमानता है, वहॉ ईर्ष्या-द्वेष, ज़ोर-जबर्दस्ती, बेईमानी, झूठे, मिथ्या अभियोग-आरोप, वेश्या-वृत्ति, व्यभिचार और सारी दुनिया की बुराइयॉ अनिवार्य रूप से मौजूद है। जहॉ धन का आधिक्य नही, अधिकाश मनुष्य एक ही स्थिति मे है, वहॉ जलन क्यो हो और ज़ब्र क्यो हो ? सतीत्व-विक्रय क्यो हो और व्यभिचार क्यो हो ? झूठे मुकदमे क्यो चले और चोरी-डाके की वारदाते क्यो हो ? ये सारी बुराइयॉ तो दौलत की देन है; पैसे के प्रसाद है, महाजनी सभ्यता ने ही इनकी सृष्टि की है। वही इनको पालती है और वही यह भी चाहती है कि जो दलित, पीडित और विजित है, वे इसे ईश्वरीय विधान समझकर अपनी स्थिति पर सन्तुष्ट रहे। उनकी ओर से तनिक भी विरोध-विद्रोह का भाव दिखाया गया, तो उनका सिर कुचलने के लिए पुलिस-अदालत है, काला पानी है। आप शराब पीकर उसके नशे से बच नही सकते। आग लगाकर चाहे कि लपटे न उठे, असम्भव है। पैसा अपने साथ ये सारी बुराइयॉ लाता है, जिन्होने दुनिया को नरक बना दिया है। इस पैसा-पूजा को मिटा दीजिए, सारी बुराइयाँ अपने-आप मिट जायँगी, जड़ न खोदकर केवल फुनगी की पत्तियाँ तोड़ना तो बेकार है। यह नई सभ्यता धनाढ्यता को हेय और लज्जाजनक तथा घातक विष समझती है। वहाँ कोई आदमी अमीरी ढग से रहे तो लोगो की ईर्ष्या का पात्र नही होता; बल्कि तुच्छ और हेय समझा जाता है। गहनो से लदकर कोई स्त्री सुन्दरी नही बनती, घृणा की पात्र बनती है। साधारण जन-समाज से ऊँचा रहन-सहन रखना वहाँ बेहूदगी समझी जाती है। शराब पीकर वहॉ बहका नही जा सकता, अधिक मद्यपान वहॉ दोष समझा जाता है—धार्मिक दृष्टि से नही, किन्तु शुद्ध सामाजिक दृष्टि से; क्योकि शराबखोरी से आदमी मे धैर्य और कष्ट-सहन, अव्यवस्था और श्रमशीलता का अन्त हो जाता है।

हाँ, इस समाज-व्यवस्था ने व्यक्ति को यह स्वाधीनता नही दी है कि वह जन-साधारण को अपनी महत्त्वाकाक्षाओ की तृप्ति का साधन बनाये और तरह-तरह के बहानो से उनकी मेहनत का फायदा उठाये, या सरकारी पद प्राप्त करके मोटी-मोटी रकमे उडाये और मूँछो पर ताव देता फिरे। वहॉ ऊँचे-से-ऊँचे अधिकारी की तनख्वाह भी उतनी ही है, जितनी एक कुशल कारीगर की। वह गगनचुम्बी प्रासादो मे नही रहता, तीन-चार कमरो मे ही उसे गुज़र करनी पड़ती है। उसकी श्रीमतीजी रानी साहिबा या बेगम बनी हुई स्कूलो मे इनाम बॉटती नही फिरती, बल्कि अक्सर मेहनत-मजदूरी या किसी अखबार के दफ्तर मे काम करती है। सरकारी पद पाकर व्यक्ति अपने को लाट साहब

# (क) प्रेमचन्द का शेष अनुपलब्ध साहित्य

प्रेमचन्द के इन सैकड़ो पृष्ठो के अज्ञात-अप्राप्य साहित्य के उपलब्ध होने के उपरान्त भी उनकी अनेक रचनाएँ अभी भी हस्तगत नही हो पायी है। इसके अनेक कारण है, जिनके विस्तार में जाने का यहाँ अवकाश नही है। लेकिन इतना स्पष्ट करना आवश्यक है कि सम्बन्धित पत्र-पत्रिकाएँ, जिनमे ये रचनाएँ प्रकाशित हुई थी, सरलता से उपलब्ध होने मे कठिनाई हो रही थी और यह सारी सामग्री प्रेस मे जाने को थी। यहाँ ऐसी ज्ञात किन्तु अभी तक अप्राप्य साहित्य की सूची दी जा रही है, जिससे नये शोधार्थी भी इन्हे खोज निकालने का प्रयत्न कर सके। यह सूची अन्तिम नही है। हिन्दी-उर्दू की पत्र-पत्रिकाओ (१९०० से १९३६ तक) को गहराई से देखने पर इसमे और नयी अज्ञात रचनाओ के जुड़ने की पूरी सम्भावना है।

### उपन्यास

१. किशना —उर्दू उपन्यास—मेडिकल हाल प्रेस, वनारस; प्रथम सस्करण, दिसम्बर, १९०६

### कहानी

१. दारा शिकोह —उर्दू कहानी—'आजाद' (लाहौर), सितम्बर, १९०८
२. सौदाए-खाम —उर्दू कहानी—'हमदर्द', अगस्त, १९१४
३. जजाल —उर्दू कहानी—'तहज़ीबे-निस्वाँ', अगस्त, १९१८
४. अश्के-नदामत —उर्दू कहानी—'कहकशाँ', जनवरी, १९२०
५. तौवा —उर्दू कहानी—'रियासत', मार्च, १९२९ से पूर्व
६. वतन की कीमत—उर्दू कहानी—'नैरग', जनवरी, १९३१
७. वफा की देवी —उर्दू कहानी—'आखिरी तोहफा', उर्दू कहानी-सग्रह, १९३४ में सकलित

यदि 'प्रताप' (कानपुर) के १९१३ के अक देखे जाये तो उनकी पहली हिन्दी कहानी भी तलाश की जा सकती है।

| | | |
|---|---|---|
| २३. अलकार | — | 'हस', जनवरी, १६३५ |
| २४. कमलिनी | — | ,, ,, ,, |
| २५. छाया | — | ,, ,, ,, |
| २६. हिन्दुस्तान | — | ,, ,, ,, |
| २७. राका | — | 'हस', जुलाई, १६३५ |
| २८. रोटी का सवाल | — | 'जागरण', ५ सितम्बर, १६३२ |
| २६. काम-दर्शन | — | 'जागरण', १२ सितम्वर, १६३२ |
| ३०. मालिका तथा मृदुदल | — | 'जागरण', ६ नवम्वर, १६३२ |
| ३१. आधुनिक पद्यावली | — | ,, ,, ,, |
| ३२. रुवाइयात उमर खय्याम | — | ,, ,, ,, |
| ३३. चिड़ियाघर | — | ,, ,, ,, |
| ३४. इग्लैण्ड मे महात्माजी | — | ,, ,, ,, |
| ३५ राष्ट्र-वाणी | — | ,, ,, ,, |
| ३६. मेरी आह | — | ,, ,, ,, |
| ३७. केसर की क्यारी | — | ,, ,, ,, |
| ३८. महाकवि चच्चा | — | 'जागरण', ३० नवम्वर, १६३२ |
| ३६. द्वादशी | — | ,, ,, ,, |
| ४० लोकोक्तियाँ और मुहावरे | — | ,, ,, ,, |
| ४१. सकलन | — | ,, ,, ,, |
| ४२. विचार-विमर्श | — | ,, ,, ,, |
| ४३. कसौटी तथा कलरव | — | ,, ,, ,, |
| ४४. चाँद का नववर्षांक | — | ,, ,, ,, |
| ४५. मासिक विश्वमित्र | — | 'जागरण', १४ दिसम्बर, १६३२ |
| ४६. गुजराती | — | ,, ,, ,, |
| ४७. वेघडी मौज | — | ,, ,, ,, |
| ४८. फूलछाव | — | ,, ,, ,, |
| ४६. प्रताप | — | ,, ,, ,, |
| ५०. मनरजन | — | ,, ,, ,, |
| ५१. देशा मित्र | — | ,, ,, ,, |
| ५२. अरवी काव्य-दर्शन | — | 'जागरण', २१ दिसम्बर, १६३२ |
| ५३. विद्यार्थी और शिक्षक | — | ,, ,, ,, |
| ५४. जयाजी प्रताप | — | 'जागरण', २८ दिसम्बर, १६३२ |
| ५५. वैशाली | — | ,, ,, ,, |
| ५६. आरोग्य-मित्र | — | ,, ,, ,, |

३. उत्सर्ग—लेखिका श्रीमती तारा पाण्डे। प्रथम सस्करण, जुलाई, १९२६; 'दो शब्द' शीर्षक से भूमिका।
४. गाड़ी वालो का कटरा—लेखक कुप्रिन। अनुवादक—भालचन्द्र जौहरी; भूमिका।

## लेख (उर्दू)

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. | हमारी अखलाकीपस्ती का कौमियत पर असर है | — | 'आजाद' (लाहौर), जून, १९०८ |
| २. | ताकत इत्तिफ़ाक | — | 'आजाद' (लाहौर), मार्च, १९०८ |
| ३. | अनेक लेख | — | 'आजाद' साप्ताहिक (कानपुर), सन् १९१३-२० |
| ४ | टर्की मे आईनी सल्तनत | — | 'जमाना', अगस्त, १९०८ |
| ५. | जिराअती तरक़्की क्योकर हो सकती है? | — | 'जमाना', मई, १९१८ |
| ६ | वज्मे-तहरीक | — | 'शाहकार', १९३५ |
| ७. | नफ़्सियात और अदव | — | 'शाहकार', १९३५ |

## लेख एवं सम्पादकीय (हिन्दी)

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. | क्या मुसलमान काग्रेस के साथ है? | — | 'हस', अप्रैल, १९३० |
| २. | देहातो मे प्रोपेगेण्डे की जरूरत | — | ,, ,, ,, |
| ३ | हिन्दू-मुस्लिम वॉट-वखरे का प्रश्न | — | ,, ,, ,, |
| ४ | मशीनगन और शान्ति | — | ,, ,, ,, |
| ५. | अमन-सभाएँ | — | 'हस', जून, १९३० |
| ६. | शिक्षा-विभाग और काग्रेस | — | ,, ,, ,, |
| ७. | साइमन-रिपोर्ट | — | ,, ,, ,, |
| ८. | गोलमेज़ कॉन्फ्रेस | — | 'हस', नवम्बर, १९३० |
| ९. | वीरभूमि वारदोली | — | ,, ,, ,, |
| १०. | नवॉ आर्डिनेस | — | ,, ,, ,, |
| ११. | शिक्षा-प्रणाली मे एक आवश्यक सुधार | — | 'हस', अप्रैल, १९३१ |
| १२. | हमारे नेताओ की वहकी वाते | — | ,, ,, ,, |
| १३. | नये सहयोगियो का स्वागत! | — | 'हस', मई, १९३१ |
| १४. | क्या कविता नारियो का ही क्षेत्र है? | — | 'हस', अप्रैल, १९३३ |
| १५. | विद्यार्थी-स्मारक कोष | — | 'हस', जुलाई, १९३३ |
| १६. | महिला-विद्यापीठ की अपील | — | 'हस', मार्च, १९३६ |
| १७. | प्रागतिक लेखक-सघ का पहला अधिवेशन | — | 'हंस', मई, १९३६ |
| १८. | हिन्दी लेखक-सघ | — | ,, ,, ,, |
| १९. | साहित्यालोचन की समस्या | — | 'हस', सितम्बर, १९३६ |

## (ख) 'कायस्थ बालविधवा-उद्धारक' पुस्तिका

'कायस्थ वालविधवा-उद्धारक' पुस्तिका प्रेमचन्द के ससुर मुंशी देवीप्रसाद ने 'मूर्ख गुमनाम' से लिखी थी तथा जिसे मुशी गजाधरप्रसाद ने यूनियन प्रेस, इलाहाबाद से सन् १९०५ में प्रकाशित कराया था। यह पुस्तिका प्रेमचन्द के जीवन मे विशेष महत्त्व रखती है, क्योकि उन्होने इसे पढकर ही मुशी देवीप्रसाद की वाल-विधवा पुत्री शिवरानीदेवी से मार्च, १९०६ मे विवाह किया था।

### ओ३म् तत्सत्

**प्रार्थना-पत्र खिदमत में सब भाइयों कायस्थ**
**चित्रगुप वंशी के पहुंच कर सुशोभिता हो**
**परमात्मा रोज-बरोज तरक्की देवे**

दरखास्त वास्ते सुधार करने चाल-चलन व्यौहार जो क़ाबिल सुधार करने के हैं कि जो न सुधार चाल-चलन करने से महापातक होता है कि सब भाइयो को मालूम है और देखते हैं शास्त्रोक्त प्रमाण व वेदाज्ञानुसार सब भाइयो के सामने इस पत्र द्वारा प्रकाशित करता हूँ। अपने २ ज्ञान-वुद्धि से ध्यान देकर उनके सुधारने मे दिल व जान से मुस्तैद हो जाइए॥

(१) कोटिस. धन्यवाद उस परमात्मा जग्दाधार जगदीश्वर का कि जिसने अपनी प्रकृति त्रिगुणात्मई सतोगुण रजोगुण तमोगुण से सृष्टि की रचना की और चार प्रकार के जीव याने अण्डज, पिण्डज, स्वेदज जरायुज उत्पन्न किये और उन सब से मनुष्य योनि को श्रेष्ट बनाया॥

(२) धन्यवाद है उन महात्मा व सतपुरुषो का याने महा ऋषी अगिरा इत्यादि का कि जिन्होने अपने २ तपोवल योगाभ्यास से उन मनुष्य योनि के यथार्थ ज्ञान व विवेक सत-असत से पैदा होने के लिए वेद शास्त्र प्रकाशित कर दिया और मनुष्य योनियो ने उन वेदो व शास्त्रो का पठन-पाठन याने पढकर श्रेष्ट पदवी हासिल किया और वेद विद्या ही पठन-पाठन करके चार वर्ण मनुष्य योनि मे कायम की गई जिसने जिस कदर विद्या हासिल किया और उसी क़दर उसको अपनी लियाकत के माफिक कामकार्य ससार के करने मे मुस्तैदी कर दिखलाया और काम कार्य ससारिक करते २ उसी वर्ण का कहलाया याने वाह्मण क्षत्री वैश्य शूद्र नहीं तो पहिले सृष्टि की समय रचना पर कोई पता

वर्ण जात का नही मालूम होता है। महाभारत पुराण बहुत पुराना पुराण है उस से ज़ाहिर है लिखा है (कर्मणावर्णतांगत) यदि पहिले से बर्ण भेद होता तो ऐसा न लिखा जाता कि कर्म करने से वर्ण की गणना हुई है। ऐ भाइयो, यह तो अब भी आप सब भाई लोग अपनी २ आँखो से देखते है कि अपने भाई कायस्थ वर्ण मे जो विद्वान होता है और अपनी लियाकत-इल्मी व प्रारब्ध से बड़े २ दर्जा व औहदा हासिल करता है उसकी सब भाई बहुत ही इज्जत करते है। और जो भाई विद्वान नही होता उसे मूर्ख समझते है उसकी कोई भी इज्जत नही करता और मूर्ख होने से उसको कोई बडा दर्जा भी नही मिलता। बस अब आप सब भाई इतने ही मे गौर कीजिए कि वह मूर्ख भाई बर्ग कायस्थ भाई मे नही है जो उसकी इज्जत नही की जाती। इससे बहुत अच्छी तरह से साबित है कि विद्या याने इल्म ही इज्जत की जड है। इल्म ही से चाल-चलन व्यौहार धर्म-अधर्म की पहिचान हो सकती है और इज्जत भी है॥

(पश्चाताप) अफसोस कि समय के उलट-फेर से कि जो वेद व शास्त्र जो महात्मा और महा ऋषियो के वाक्य थे। सब लोग नाम तक भूल गए थे पढ़ना व पढाना का क्या जिक्र हो सकता है। आप सब भाई गौर कीजिए कि बिना विद्या व वगैर ओस्ताद लायक़ के यथार्थ ज्ञान नही हो सकता और न सत्त-असत्त धर्म-अधर्म की पहिचान हो सकती है। गौर कीजिए कि जब विद्या न रही ज्ञान-बिवेक नष्ट हो गया तो उसके साथ ही धर्म भी भ्रष्ट हो गया। जब धर्म का निर्मूल हो गया तो तरह-तरह के पातक याने गुनाहो की तरक़्की हो गई कि उन पातको के कारण अब सब लोग तरह बतरह की मुसीबत व दुख विपति सह रहे है और शोक समुद्र मे डूब रहे है और पाप के भागी हो रहे है नरकगामी है (ओ३म् शाति ३) कहना चाहिए॥

अब सबब वेद व शास्त्र के लुप्त हो जाने का व वेद-विरुद्ध काम करने का अपनी मोटी अक्ल से जाहिर करता हूँ यह भी छिपा न रहे कि जो-जो कर्म-विकर्म करने से धर्म का नुकसान पहुँचा वह श्रेष्ट वर्ण ब्राह्मण गण के प्रताप से होते चले आए याने महाराज क्षत्रियो के राज्य मे इन महाशयो ने दूसरे वर्णो को वेद व शास्त्र पढ़ने के लिए मनाही कराय दिया था कि ब्राह्मण वर्ण के सिवाय दूसरे वर्ण को वेद व शास्त्र पढ़ने का अधिकार नही है। पर सताप करने इन महाशयो का यह मालूम होता है कि पुरुषा इन महाशयो के विद्वान रहे है अपने २ विद्या व तपोबल योगाभ्यास से त्रिकालदर्शी भूत-भविष्य-वर्तमान के हो गए थे व उसी तपोबल योग्याभ्यास के प्रताप से सब वर्ण से श्रेष्ट रहे व बड़े २ दर्जाओ मे व राजाओ व प्रजाओ मे माननीय से थे व मुकर्रर होते रहे। समय

के उलटफेर से यह महाशय ब्राह्मण वर्ण वेद शास्त्र पढ़ना पढाना छोड़कर अपने उस माननीय दर्जा के घमण्ड मे आयकर अैश व आराम मे पड़ गए और यह ख्याल दिल से जाता रहा कि किस-२ सवव से हमारे पुरुपा महात्मा कहलाए गए और माननीय रहे हम भी वही वेद विद्या पढ़ै व तपोवल से योगाभ्यास करै जिससे माननीय वने रहै। उसको छोडकर यह विचार अपनी-अपनी तवियत पर ठीक कर लिया कि वेद विद्या दूसरे वर्ण के लोग न पढने पावे अगर दूसरे वर्ण के लोग वेद विद्या पढेगे तो हमारी कलई खुल जायगी, सव को मूर्ख कर के जो २ कपोल कल्पित वेद विरुद्ध रीति चाहा जारी कराय दिया कि जिससे हजारो तरह के अधर्म के वीज वोए गए, असख्य पापो के भागी सव को कर दिया। वहुत दिन गुजर जाने के सवव से उन सव रीति रस्मो को सव लोग सनातन धर्म कहने लगे। सनातन के मानी-मतलव लोग नही समझते कि क्या है, हे मेरे भाइयो, जरा अपनी वुद्धि व अक्ल से गौर कीजिए कि जो-२ धर्मानुसार वाते वेद व शास्त्र मे लिखी है और उसके मुताविक लोग चलते थे तो वह सनातन धर्म है कि जो कपोल कल्पित वाते कि वेद विद्या विरुद्ध जारी की गई यह सनातन धर्म कहा जा सकता है। कभी नही। परसंतापी सदा दुखी यह भी मशहूर है। हे भाइयो आप लोग जरा ख्याल करके देख लीजिए और देखते होगे क्या आप लोग इसको न मानेगे कि यह महाशय ब्राह्मण वर्ण सव को मूर्ख कर दिया है और खुद मूर्ख नही हे वल्कि यह भी मूर्ख हो गए क्योकि न तो वह मान है वल्कि अपमान हो रहा है परमात्मा न्यायकारी है। इद करणी इद फलम् सव कहा करते है॥

इस मौके पर यह भी जाहिर करना जरूरी है कि इन महाशय ब्राह्मण वर्ण की मनाही कराय देने वेद विद्या दूसरा वरणो को पढ़ने पढाने को क्यो कर मिला होगा तो जहाँ तक गौर किया जाता है तो यही सावित होता है कि इन महाशयो ब्राह्मण वर्ण के पुरपा महात्मा व विद्वान व तपस्वी रहे, त्रिकाल दर्शी होते गए है जो कभी किसी को श्राप व आशीर्वाद दे दिया यहाँ तक हुई है वह उसको हो गया है इसी सवव से महाराज क्षत्रिय वर्ण के राजा भी जो उस समय राज्य करते थे खौफ मे आय कर कि यह महाशय भी उन्ही महात्माओ की सन्तान है शायद यह भी वैसे ही तपस्वी व विद्वान होगे शायद हम इनके हुक्म को न माने और यह महाशय गण श्राप दे देवे तो राज्य हमारा नष्ट हो जाय तो वडी हानि हो जावे राजाओ ने खौफ मे आकर इन महाशयो की कपोल कल्पित रीति व रसम वेद विद्या विरुद्ध जो कुछ इन महाशयो ने हुक्म दिया अपनी राज्य मे जारी कर दिया। प्रजा विचारी क्या हुक्मउदूली कर सकती थी यथा राजा तथा प्रजा सव मुल्क के लोग उसी मुताविक काम कार्य रीति रसम करने लगे और यह भी जाहिर है कि जव-जव धर्म का निर्मूल होने का समय

आया है तव तव इन्हीं महाशय ब्राह्मण वर्ण के सतानो के ज़रिए परमात्मा ने धर्म की रक्षा भी किया है दूसरे वर्ण के पुरुषो के जरिए से कभी धर्म की रक्षा भी नही सुनी जाती है गरज कि जो हो गोबिन्द की गति गोविन्द जाने, मगर मेरी अल्प बुद्धि से यह आता है कि शायद इन महाशयो ब्राह्मण के घमण्ड का फल हो कि यह लोग भी मूर्ख होने गए और अपमान हो रहा है तो क्या अजब विद्यामद राजमद धनमद रूपमद पुरुषार्थमद सब को होता है और अहकार से ही विनाश होता है परमात्मा गर्भाहारी है ।।

(३) धन्यवाद कि परमात्मा परम दयालु है दीनानाथ उसका नाम है अब इस समय मे धर्म का निर्मूल देखकर श्री महात्मा स्वामी दयानन्द सरस्वती जी को वासते धर्म की रक्षा करने की गरज से औतार पैदा कर दिया । अब धन्यवाद है श्री महात्मा स्वामी महाराज का कि जिन्होने अपने वेद विद्या व तपोबल से वह वेदशास्त्र जो समय के उलट फेर से लुप्त याने गुम हो गये थे, उनको तलाश करके इकट्ठा किया और उनका टीका भाषा मे कर दिया कि जिसमे सब वर्ण के लोग पढ़ सके और उनको पढकर ज्ञान व बुद्धि हासिल करे और धर्म-सम्बन्धी कार्य कर चले कि जिससे धर्म की रक्षा हो चलै और श्री महात्मा स्वामी जी मौसूफ़ ने बड़े-२ शहरो व नामी मुकामो मे वल्कि इगलिस्तान मे भी जाकर धर्म-सम्बन्धी कार्यो पर वेद-विद्या द्वारा व्याख्यान भी दिया है और आर्यसमाज के नाम से सभा भी शहरो व नामी मुकामो मे क़ायम कर दिया है वहाँ भी व्याख्यान धर्म-सम्बन्धी वेद-विद्या द्वारा दिये जाया करते है और उन व्याख्यानो का असर भी अकसर लोगो के दिल पर पर पहुँच गया है कि उसी के मुताविक लोग रीति व रसम व्यौहार चाल-चलन धर्म-सम्बन्धी कर रहे है परमात्मा से आशा है कि शीघ्र ही याने जल्दी धर्म की उन्नति हो जावे तो क्या ताअजुब है क्योकि पहिले हर चीज़ की बुनियाद थोडी ही होती है धीरे-धीरे तरक़्की होती है । बीर्य बोया गया फल-फूल भी लग गये है क्षुधा-शान्ति भी हो चली है । इसी तरह सब भूमण्डल मे बीर्य बोया जायगा, धर्म के फल-फूल से सबकी तृपा व क्षुधा-शान्ति होगी ।।

(शोक) अफसोस कि श्री महात्मा स्वामी जी थोड़े ही दिन इस ससार भवसागर मे विराजमान रहे, अपनी इक्षानुसार योग वल से शरीर त्याग कर स्वर्गवासी हो गये नही तो अव तक धर्म की ऐसी उन्नति हो जाती कि अधर्म निरमूल हो जाता यह भी हमारे लोगो के अभाग्य का कारण है (किम्अधिकम्-विज्ञेषु)

(४) (धन्यवाद) अव धन्यवाद है अग्रेजी हिन्द का जिसने अपनी परम दयालुता से अपनी प्रजा की भलाई व वेहतरी के वासते उन शास्त्रो वेद-विद्या को जो श्री महात्मा स्वामी जी ने टीका भापा कर दिया था और जो टीका

भाषा करने को श्री स्वामी जी स्वर्गवासी छोड़ गये थे, वड़े-वड़े विद्वान् पण्डित जनो से भाषा टीका कराया और सवको छपवाय दिया और उन भाषाकारो का मान यथा योग्य किया और जावजा क्या शहर क्या कसवा क्या गांव मदर्सा जहाँ जैसी जरूरत मालूम हुई जारी हे कि सवके लड़के थोड़ी-सी विद्या पढकर उस वेद-विद्या का जो टीका भाषा हुई है पढ़ सके और अपने-अपने धर्म-सम्बन्धी कामो को तरक़्की देवे और पापो से वचने की तदवीर सोचे। हे मेरे भाइयो मैं वहुत तजवीज से कह सकता हूँ कि सव वर्णों के चित्त की वृत्तियाँ शुद्ध हो चली है अपने-अपने धर्मानुसार काम करने की कोशिश कर रहे हैं वलिक कामयावी भी हासिल कर रहे हे मगर अफ़सोस है कि जो भाई साहवान वृद्धावस्था याने वूढे व सिन-रसीदा है यह अव तक फ़कीर के लकीर कायल हे खुद तो वेद-विद्या के जल जाने से अन्धकूप चित्त मे गिरे पड़े रहकर पाप के भागी होते आये व हो रहे है हृदय के नेत्र तो फुट ही गई थी अव जो नेत्र याने आँखें जाहरा ससार देखने की थी मालूम होता है कि वह भी फूट गई है कि दूसरे भाइयो को भी उसी अन्धकूप मे गिराने की फिकिर मे रहते हैं। अगर अन्धे न होते तो धर्म-विरुद्ध काम करने से जो मुसीवत व दुख सहते रहे व सह रहे है उसके धर्म-सम्वन्धी धर्मानुसार काम करने व चाल-चलन व्यौहार रीति व रसम की पैरवी व कोशिश न करते। हे मेरे भाइयो उनको शरम नही मालूम होती क्या अजव कि उन भाइयो के आँखों का पानी भी गिर गया हो फिर क्या जव आँखों का पानी गिर गया तो आदमी को इख्तियार है जो चाहे सो करे ससार मे पानी ही करामात है हे भाइयो यह भी छिपा न रहे कि गवर्नमेंट अग्रेजी हिन्द ने हम लोगो व सव वर्णों के धर्म के रक्षा के वासते कानून भी जारी फ़र्माया मगर मूर्खता से लोगो के दिल पर असर नही पहुँचता। अगर सरकार पावन्दी कानून के वासते रेयाया को मजवूर करती तो मुमकिन न था कि लोग अमल करने मे मुस्तैद न हो जाते याने सरकार के जिस तरह और-२ कानून जारी हैं उनके न अमल करने मे सजा तरह-२ की तजवीज होती है उसी तरह इस क़ानून के न अमल करने की इल्लत मे सजा तजवीज फ़रमाते तो जरूर लोग आमिल हो जाते मैं कह सकता हूँ कि शायद इस्तगासा याने नालिश अदालत में दायर नही की गई अगर नालिशे दायर होती तो जरूर सरकार इनसाफ़ फ़रमाती। मै इस कानून का हाल इसी परचा मे आगे सवूत श्रुति व स्मृति के साथ देखलाऊँगा। अव इस झगड़े को छोडकर मै कुछ थोडा हाल वासते अपनी कौमी भाइयो चित्रगुप्त वशी कायस्थो के चाल-चलन व्यौहार रीति-रसम शास्त्रोक्त प्रमाण से अपने कौमी भाइयो की खिदमत मे अर्ज करने की अभिलाषा व श्रद्धा रखता हूँ। यह खौफ तो जरूर मालूम होता है कि सव भाई कायस्थ चित्रगुप्त वशी यह जरूर कहेगे कि देखो छोटा मुँह वडी वात करता है, मगर हे मेरे प्यारे भाइयो,

मुझको आप सब भाइयो के नेक वेजह की शर्म नही मालूम होती क्योकि अव्वल तो अपने कौमी हर तरह से मुझसे बड़े बुजुर्ग व लायक है जो कहिये आप सब भाइयो को ज़ेवा है। दूसरे यह कि मै अपनी मूर्खता व जिस कदर प्रमात्मा ने मुझे अक़्ल दी है वेद-विद्या शास्त्रो का सवूत देकर धर्म की रक्षा के लिए यथार्थ कहूँगा, इसमे कोई शर्म नही है कबूल करना व न कबूल करना सब भाइयों के वुद्धि व विद्या के अख्तियार है मगर प्रमात्मा सबका उरप्रेरक है और अपने सब भाइयो से उम्मेद जरूर है कि कुछ न कुछ थोड़े कौमी भाई जिन्होने उन वेद विद्या-शास्त्रो को, जो भाषा टीका किये गये है, देखा होगा तो जरूर क़वूल करेगे ॥

(विज्ञापन समाचार) हे मेरे प्यारे कौमी भाइयो कायस्थ चित्रगुप्त वंशी ज़रा ध्यान देकर सुनिये कि पद्मपुराण एक प्राचीन पुराण व मुस्तनिद किताब है जिससे सावित है कि वावा चित्रगुप्त पुरुषा याने मूरिस आला सव भाइयो के है और जव सृष्टि की रचना हुई व दर्वार महाराज धर्मराज के न्यायकारी व आमाल नेक व वद जो जैसा काम करता है तहरीर फर्माया करते है व उसी के मुताविक सज़ा व जजा याने स्वर्ग व नर्क तजवीज़ फर्माते है ॥

उन्ही मूरिस आला वावा चित्रगुप्त जी की औलाद हम सव भाई कायस्थ चित्रगुप्त वशी के नाम से मशहूर है ॥

उन्ही वावा चित्रगुप्त जी के पुण्य व प्रताप व आशीर्वाद से सब उनकी औलादे कि जिनके सन्तान व वश मे सव भाई है वेद-विद्या का पठन-पाठन करते रहें श्रेष्ठ कहलाते रहे व वक़्त महाराज क्षत्रियो के राज्य समय मे कायस्थ वशी भाई अपनी वेद-विद्या व बुद्धि की लियाकत से बड़े-२ ओहदो पर (न्याया-धीश) व राज्य कार्य के मन्त्री व दीवान मुकर्रर होते रहे और राज्य का इन्तिज़ाम माकूल करते रहे कि सबसे श्रेष्ठ व लायक समझे जाते रहे ॥

समय के उलट-फेर से कि ज़माना तरक़्क़ी का हमेशा किसी का एक ही तरह पर नही कायम रहा है काल-चक्र घूमा करता है। प्रमात्मा ने इन महाशय महात्माओ के हृदय मे प्रेरना की कि इन महाशय व्राह्मण वर्ण ने दूसरे वर्ण के वास्ते वेद-विद्या के पढने की सख्त मुमानियत करा दी थी और यह महाशय व्राह्मण वर्ण भी अभिमान अहकार मे आकर उन वेद-विद्याओं का पठन-पाठन छोड़ दिया, ऐश इशरत मे मशगूल हो गये। जव वेद-विद्या लुप्त हो गई, गुरु व चेला दोनो भ्रष्ट हो गये याने जगत् गुरु व्राह्मण देवता जी थे व चेला सव राजा क्षत्रिय वर्ण व दीवान कायस्थ व सव रेआया थी धर्म-अधर्म पहिचानने की लियाकत न रह गई राज्य का यथार्थ इन्तज़ाम न कर सके राज्य हाथ से जाता रहा पाप कर्मो का प्रचार होता गया ॥

(अव सुनिये कि क्या हुआ) महाराज क्षत्रियो को प्रारम्भ करके यवन वंश

के बादशाह मुल्क हिन्दुस्तान मे राज्य करने लगे और ऐसी-ऐसी सख्तियाँ की कि रेआया मुल्क की अपने-२ धर्म-सम्बन्धी काम नही करने पाते रहे। सख्तियो व मुसीवतो का हाल मुफस्सिल तवारीखो के पढने से मालूम होता है इस मौक़े पर लिखने की गुजाइश नही है इसको दरगुजर करता हूँ। जव यवन विद्या याने फारसी का प्रचार हुआ तव सव कायस्थ भाइयो ने मौका मसलहत अपनी जीविका याने रोज़ी व तरक्की कौमी हासिल करने का देखकर इल्म फारसी पढने पर मुस्तैद होकर कामयावी हासिल किया व वड़े-२ ओहदो पर मुकर्रर होते गये व होते रहे। अपनी पुरानी वेद-विद्या का ख्याल जाता रहा नाम तक भूल गये जव विद्या-वेद भूल गये तो चाल व चलन व्योहार रीति-रस्म शास्त्रोक्त के करने से महरूम हो गये। धर्म व वेद विरुद्ध कार्य करने लगे कि जिससे महा-पातक घोर नर्क मे वास करने के योग्य हो गये व होते जाते है (ओ३म् शान्ति३ कहना उचित है)॥

(अव इसके पश्चात्) मुसलमान वादशाहो के ज़वाल का वक़्त आय गया समय के उलट-फेर से सर्कार गवर्नमेन्ट अँग्रेज़ी ने अपनी बुद्धि व पराक्रम व उदारता व कौमी इत्तिफाक से मुसलमान वादशाहो से राज्य छीनकर अपना कब्जा हासिल कर लिया और अपनी रियाया मुल्क के फायदा व वेहतरी के वास्ते तरह-२ के कानून जारी फरमाया कि रियाया उस कानून के पावन्द होकर अपने-२ काम कार्य आजादी के साथ कर रहे है और अपने-२ मजहवी तरीके फरायज दीनी व दुनियावी के आजादाना अख्तियार हासिल है अमल कर रहे है और इल्म अग्रेजी की तरक़्की फरमाया विला पक्षपात हर वर्ण के लोग पढते गये और पढ़ रहे है और वडे-२ दर्जो व ओहदो पर लोग मुकर्रर रहे व होते जाते रहे। मगर (अफसोस) कि उन अगरेजी इल्म की कितावो को सव लोग पढते है मगर उनके मतलव मतालिव असूलो पर मुतलक ख्याल नही करते सिर्फ पढकर वड़े-२ ओहदा व दरजा हासिल करने की फिकर रहती है और इसी गरज से पढते है अगर आप लोग अपने-२ वारीक ख्यालातो से ग़ौर कीजिये तो अग्रेजी इल्म की कितावों का मतलव व असूल वेद-विद्या से खाली नही है कि इस इल्म से भी वहुत कुछ धर्म की तरक़्की हासिल हो सकती है। समयानुसार सव कायस्थ वशी भाइयो ने भी अगरेजी इल्म के पढ़ने मे मुस्तैद होकर मशगूल हो गये और लियाकत हासिल की और कर रहे है और वड़े-२ ओहदो पर मुकर्रर होते गए और होगे। अव इस समय पर मुझे प्यारे भाइयो के धन्यवाद देने का अवसर याने मौका मिला है कि वहुत से प्यारे भाइयो ने उन वेद-विद्या का जो टीका भाषा मे हुये हे पढकर और परमात्मा कि परम दयालु है उसकी प्रेरणा से जा वजा शहरो व कस्वो व नामी मुकामात मे कौमी सभा व कमेटी व कानफ्रेस वास्ते धर्म की रक्षा व कौमी चाल-चलन व्योहार व

रीति-रस्म के दुरुस्ती शास्त्रोक्त प्रमाण से मुकर्रर फर्माया है और वहाँ व्याख्यान व लेकचर धर्म-सम्बन्धी दिये जाते है। और उस जलसा सभा मे सब भाई बैठकर सुनते है और सत्य-सत्य कहते है हाँ मे हाँ गला मिलाते हैं। और उन व्याख्यानो के अमल करने का न व्याख्यान देने वालो के दिलो पर असर रहता है व न व्याख्यान सुनने वाले के दिल पर असर पहुँचता है यह तो मशहूर बात है कि जब तक कोई नसीहत याने उपदेश देने वाला उस नसीहत व उपदेश का आमिल न होगा तब तक करने वाला सुनने वाले के असर दिल पर नही पहुँचता है कि अमल करे। वह यह कहता है कि खुदराँ फजीहत व दीगराँ नसीहत करते है। बस हे मेरे प्यारे भाइयो, जब सभा विसर्जन करके श्रोता वक्ता भाई साहेबान बाहेर तशरीफ लाये तो न उस व्याख्यान की सुध है न उसके ध्यान की खबर वाह जी मेरे प्यारे भाइयो व्याख्यान क्या हुआ वही एक भोड़ी भदेस मसल बहुत ठीक आती है कि "ऊँट का पाद न जमीन का न आस्मान का।" इस मौके पर एक भजन बाबा गोस्वामी तुलसीदास जी का याद आय गया है वह यह है ॥

## भजन

अस कुछ समुझि परै रघुराया।
बिन तुव कृपा दयाल दास हित छूटत मोह न माया ॥
वाक्य ज्ञान अत्यन्त निपुण भव पार न पावै कोई।
निशि गृह मध्य दीप की बातन तम निवृत्त नहिं होई ॥
जैसे कोउ एक दीन दुखित अति अशनहीन दुख पावै।
चित्र कल्प तरु काम धेनु गृह लिखे न बिपति नसावै ॥
षटरस बहु प्रकार भोजन कोउ दिन अरु रैन बखानै।
बिन बोले सतोष जनित सुख खाय सोई पै जानै ॥
जब लग बहि निज हृद प्रकाश अरु विषय आस मनमाही।
तुलसिदास तब लग जगयोनि भ्रमत सपनेहु सुख नाही ॥

(छिपा न रहै) कि जो-जो सभा व समाज कमेटी मुकर्रर है व शहरो व कसबो मे मुकर्रर है और यह सब को मालूम है कि बहुत क्या बल्कि ज्यादा प्यारे भाई गण कायस्थ चित्रगुप्त वंशी छोटे-२ गाँवो व देहातो मे आबाद है न उन गाँवो व देहातो मे कोई कौमी सभा व कमेटी मुकर्रर है और न उनको सभा कायम करने का दिल से शौक है वरना मुमकिन जरूर है कि आपस मे इत्तफाक़ करके सभा व कमेटी कायम कर सकते है और वेद विद्या जो भाषा टीका हुए है उनको पठन-पाठन करके धर्म सम्बन्धी व्याख्यान देकर धर्म का प्रचार कर

सकते है मगर वसवव सोहवत मूर्खों के कि ज्यादा वक्त उन मूर्खों के साथ खर्च होता है अपनी लियाकत जाती को वृथा खोय डालते हैं सभा कायम करने के नाम से भी नावाकिफ सभा कौन करे शुवहा मे रात-दिन गोता लगाया करते है कहना ही क्या है ॥

शायद इत्तफाक से व जरिए आमद-रफ्त किसी कोई भाई साहवान रिश्तेदा-रान के जो शहरो मे आवाद है खाह कही किसी दफ्तर मे मुलाजिम हैं उन साहेवान की जुवानी समाचार सभा व कमेटी कौमी सुनकर उन प्यारे भाइयों देहातियो को देखने सभा कौमी व सुनने व्याख्यान का दिल पर अभिलाषा व श्रद्धा पैदा हुई और मुसीवत उठाकर दरवाजे सभा कौमी तक ज्यों-त्यों करके पहुँचाए ॥

(तो वहाँ की कैफियत सुनिए) कि वह प्यारे भाई देहाती वसवव सोहवत मूर्खो देहात के न वजादार होते है और विद्वान भी कम होते हे। और वसवव थोडी औकात होने के उन भाइयो को पोशाक वजादार तय्यार कराने का न मौका मिलता है सलामत रवी चाल के होते है। तो वहाँ उन सभा व कमेटी मे अक्सर भाई जी पहिले किसी वक़्त मे देहात ही के रईस रहे है अव शहराती वनने की खाहिश रखते है अपनी २ प्रारब्ध से थोडा वहुन इल्मी लियाकत हासिल करके किसी दफ्तर सर्कारी वगैरा मे पन्द्रह-पन्द्रह या वीस-वीस रुपैया माहवारी के नौकर हो गए हैं और उन-२ सभाओ व कमेटियो के मेम्वर मुन्तखिव किए गए हे। वूट जूता व कोट पतलून व टोपी पेटारीदार पहिने हुए गुल्वद गले मे डाले हुए उस सभा व कमेटी मे तशरीफ लाए तो यह मालूम होता है कि गोया अमीर कवीर रईस आजम हैं खुद फरामोश खाने वदोश उन वेचारे प्यारे देहाती भाइयो को देखकर कल्मा हश्तहश्ते जुवान पर लाते हैं। जो वहुत ही नाजेवा है। ज़रा भी इस वात का ख्याल नही करते कि कल्ह हम क्या थे और आज क्या हो गए फिर कल्ह क्या हो जाएँगे। हे मेरे भाइयो, आप लोग खुद गौर कीजिए कि क्या इससे सभा कौमी की वेहतरी तरक़्की हो सकती है अजी कभी नही ॥

हे मेरे भाइयो कसूर माफ रहे कि मैं अपनी ज़ाती तजुर्वे से कह सकता हू कि दैव सयोग जव वह भाई साहेवान घमडी अपने ओहदा से अलहिदा किये गये याने दैव दैव करके या तो गवर्नमेन्ट ने अपनी वदारता से उनको पिंशिन दै दिया या किसी इल्लत से वरखास्त हो गये तो हे मेरे भाइयो फिर न वह वूट जूता है न कोट पतलून है न गुलूवन्द है न टोपी पेटारीदार दस्तार है वल्कि रय्या रहै पैरो मे खार है जामाजीस्त से वेजार है घर की हालत कहना अनुचित प्रमात्मा रक्षपाल है। धिक्कार ३ आखथू आखथू आखथू घमड पर है वह भाई देहाती उन भाई घमडियो से लाख दरजा अच्छे रहते है। और प्रमात्मा ने उनकी

प्रारब्ध अनकूल जिन भाइयो को हर तरह से लायक विद्या धन राज्य से बनाया है उनको कहना ही क्या है उनको सब जेबा है। हे मेरे प्यारे भाइयो, आप लोग जव अत.करण शुद्ध करके ध्यान दोगे तो साफ मालूम हो जायगा कि तीन पुश्त से ज्यादा न किसी की तरक्की ही क़ायम रहती है और न तनज्जुलि ही बनी रहती है इस मुल्क के काल चक्र का योतिष है। अब इन सव झगड़ो से दरगुजर करता हूँ क्योकि किसी कवि ने कहा है कि मुण्डे मुण्डे मतिर्भिन्नैः अव कुछ अपने कौमी कायस्थ चित्त गुप्त वशी भाइयो के इसलाह चाल चलन व्यौहार फरायज रीति व रस्म दुनियावी के जो समय के उलट फेर से भूल गये थे, वेद विद्या के लुप्त हो जाने से कर्म विकर्म धर्म विरुद्ध करते चले आये और पाप के भागी होते आये व हो रहे है। नही मालूम उन पातको व गुनाहो के बदले कितने जन्म तक नर्क घोर मे वास करना पड़ै वेद व शास्त्र व श्रुति व स्मृति का प्रमाण देकर अपने सजातीय भाइयो को सावधान करना अनुचित होगा क्योकि धर्म के रक्षा के लिये जो कुछ वन पड़े जिसको जितनी लियाकत हो जाहिर करना उचित है वलिक मै वख़ूवी ख्याल करता हूँ कि वहुत से भाई गण मेरे इस लेख पर हँसेगे मगर मै उस हँसने का ख्याल तवीयत पर नही ला सकता हूँ क्योकि हँसवे योग्य हँसे नहि खोरी। क्या सदेह कदाचित् प्रमात्मा की अनुग्रह से कि वह परमदयालु है उरप्रेरक है सब सजातीय भाइयो के निहपाप होने का समय आय गया हो। क्योकि ज़ाहिर होता है कि अत:करण की वृत्तिया शुद्ध हो चली है। अगर अत:-करण की वृत्तियां शुद्ध न होती तो कदापि सभा व कौमी कमेटी मुकर्रर न होती और व्याख्यान धर्म सम्वन्धी वास्तइ सलाह कौमी दुरुस्ती के न दिये जाते। वीर्य धर्म मार्ग वोय गया है फल भी लग गये है और वहुतेरे सजातीय भाई क्षुधातुरो ने उस धर्म मार्ग के फल को पान करके तृप्त व कृत कृत हो गये व होगे। प्रार्थना। हे प्रमात्मा अतर्यामी सम्पूर्ण सजातीय भाइयो कायस्थ चित्त की वृत्तिया शुद्ध कर दे कि अत:करण अपने २ शुद्ध करके वीर्य धर्म मार्ग बोते जावै और उसके अमृतरूपी फल से तृप्त व कृत कृत होते जावै। और पूर्वचके धर्म विरुद्ध कर्म विकर्म के जो पातक है और फल भोग रहे है वह दग्ध कर दीजिये क्योकि यह भी शास्त्र लेख प्रमाणिक वात है कि कर्म से कर्म की नास्ति होती है॥

(विपेस निवेदन) हे मेरे सजातीय भाई कायस्थ चित्रगुप्त वशी! क्या आप लोग अपने २ प्रत्यक्ष नेत्रो से यह न देखते होगे कि जिन कन्याओ का विवाह हो गया है और दिरागमन याने गौना नही हुआ पति याने शौहर उनका मर गया है तो वह वाल विधवा वेचारी नाकर्दे गुनाह अपनी २ जिन्दगी किस-किस मुसीवत से काटती है कि दूसरे वर्ण के भाई उनकी वेचारी व मुसीवत की हालत देखकर रहम खाते है व लज्जा करते है। दूसरे वह कन्याये कि जिनका विवाह व दिरा-

गमन दोनो हो गया है वहुत ही थोड़े दिन के वाद पति उनके मर गये है। कुछ भी जिन्दगी का लुत्फ नही उठाया यहाँ तक कि सतान उत्पन्न होने की नौवत नही आई। तो उन वेचारियो की मुसीवत कहने मे नही आ सकती है। उनका घर मे रहना माइका क्या ससुराल दोनो जगह के सहकुटुम्वी माता व पिता व भ्राता सव पर पहाड का अैसा वोझ भार सिर पर मालूम होता है। गरज़ कि दोनो किसिम के वाल विधवा कन्या कि जिनका विवाह मात्र हुआ हे दिरागमन नही हुआ और शास्त्र के अनुसार उनका कन्यात्व नष्ट नही हुआ, वह मिसिल क्वारी कन्या के हैं। दूसरी वह वाल विधवा कन्या कि जिनका विवाह व दिरागमन दोनो हो गया है उनकी जिन्दगी तल्ख़ याने वहुत ही कडुई मालूम होती है। और उनके सहकुटुम्वी व माता व पिता व भ्राता पाप के भागी व नर्कगामी होते है। हे मेरे भाइयो, जाच करने से मालूम हुआ है व देखने मे आया है व और सव आप भाई कायस्थ चित्रगुप्त वंशी ने देखा होगा व देखते होगे कि उन कन्याओ दोनो किसिम की कि कुछ तो मुसीवत खाने-पीने से कुछ सतसग पाकर कुछ काम के वश होकर कि कामदेव वडा वली शैतान है मतिभ्रम कर देता है कि वड़े-वड़े मुनियो व महात्मा के हृदय मे क्षोभ कर दिया है और भला इन अवलाओ की क्या गिनती है: व्यभिचार करने लगती है याने वहुतो का कस्वी हो जाना और वहुतो का घर ही मे वदचलन हो जाना व वहुतो का अन्य पुरुष विरुद्ध वर्ण याने दूसरे जात के साथ निकल जाना, वहुतो के हमल हराम रह जाना व उसका इसकात हमल कराना, वालक का मारना वगैरा-वगैरा कहा तक कहा जावै वड़े वड़े घोर पाप होते हैं व हो गये कि सुनि अघ नर्कहु नाक सकोरी। ससार मे रूसियाही वल्कि पुश्तो तक का अैसा दाग धव्वा लग जाता है कि उस का मिटाना वहुत कठिन हो जाता है हालाँकि सव सजातीय भाई कायस्थ चित्रगुप्त वशी इसी फूस के छप्पर के नीचे आवाद व कज्जल की ओवरी मे वैठे हैं याने आराम कर रहे है। कोई कानूनगोई पर नाज़ाँ कोई अपने मोअज्जिज ओहदे के फ़ख़र मे मस्त मतवाला और गरीव भाई क्या वेचारे वह तो उन्ही के नेत्रो को अपना नेत्र मानते है। कहावत है कि हम तो आप की आँखो से देखते है हे मेरे भाइयो, वेअक़्ली इसको न कहै तो और क्या कहा जाय वह वडे-वड़े आदमियो को तो कौमी इसलाह पर न ध्यान है न उनमे हमदर्दी का निशान है। वह प्रमात्मा को भूलकर समझते है कि हमेशा से तरक़्की हमारी इसी तरह चली आई है व चली जायगी। हे मेरे प्यारे भाइयो कायस्थ चित्रगुप्त वशी आप लोग सोचिये तो सही कि क्या प्रमात्मा ने आप लोगो को श्रेष्ठ योनि मे पैदा नही किया है आप भी श्रेष्ठ योनि मे हो। तो स्वामी तुलसीदास जी ने फर्माया है कि "नर समान नहिं कौनहु देही—जीव चराचर जाँचत जेही ॥ स्वर्ग नर्क अपवर्ग नसैनी—भक्ति विराग मुक्ति पद दैनी ॥ वड़ा व छोटा होना तो

स्वप्नवत् है—मोहनिशा सव सोवनहारा—देखि प्रस्वप्न अनेकप्रकारा ।। जिमि सपने सिर काटे कोई—विन जागे दुख दूर न होई ।। (दोहा) सपने होय भिखारि नृप रंक नाकपति होय—जागे हानि न लाभ कछु तिमि प्रपच जिय जोय ।। हे सजातीय भाइयो आप लोग अपने अपने हृदय के नेत्र व प्रत्यक्ष नेत्र खोलकर अत.करण की वृत्तियाँ शुद्ध करके आपस मे इत्तिफाक करके अपनी अपनी बुद्धि व वेद विद्या का प्रकाश करके कौमी इसलाह धर्म सम्वन्धी व कौमी हमदर्दी पर कमर बाध कर मुस्तैद हो जावो तो धर्म की रक्षा हो जावे पाप से वचो घोर नर्क मे न पडो कज्जल की ओवरी के दाग व धव्वा से वचो—ससार मे रूसियाही से वचो कहाँ तक कहूँ सव आत्मानद हासिल हो जावे जमात की करामात है ।।

(फर्याद वाल विधवा कन्याओ की) हे मेरे सजातीय कायस्थ चित्रगुप्त वशी आप लोग गौर करके विला पक्षपात के इन्साफ कीजिये की जव किसी पुरुप की स्त्री मर जाती है तो वह पुरुष दो दो अथवा तीन तीन विवाह कर लेने का अधिकारी होता है और हम वाल विधवाओ ने जो पति के पास तक नही गई है और पति का मुँह तक नही देखा है पुनर्बिवाह हमारे करने मे आप लोग लज्जा व घृणा करते हो। क्या पुत्र ही आप के आत्मज है कि जो उनके दो दो तीन तीन बिवाह गरज कि जहाँ नक उसको जरूरत हो उसके अँश व आराम के वास्ते करते जाते हो कि हम कन्याये आप की आत्मजा नही है । कि जो हमारे सुख नही चाहते हो जो पुनर्विवाह करने से लज्जा करते हो और आप लोग पाप के भागी होते हो। क्या पुरुष को काम प्रवल अधिक सताता है और हम काम को जीते हुये हैं। हे भाइयो हम स्त्रियो का नाम ही कामनीय है। वैंदक शास्त्र से ज़ाहिर है कि पुरुष से दुगुण अधिक काम अग्नि स्त्री के होती है। क्या पुरुप के व्यभिचार करने से सकरवर्ण होना नही सावित होता और हमारे व्यभिचार से सकर वर्ण सावित होता है गरज कि जो कुछ हो उसी माता पिता की सतान पुत्र कन्या दोनो है। क्या हे भाइयो प्रथम विवाह वेद विद्या के वमूजिव करते हो और मानते हो। क्या उसी वेद विद्या में जो पुनर्बिवाह कन्याओ के लिखा है उसके वमूजिव पुनर्विवाह करने मे क्यो सकोच करते हो क्या वह ईश्वर आज्ञा है और यह किसी दूसरे की आज्ञा है अगर दूसरे की आज्ञा समझते हो तो सावित करो। नही तो पुनर्विवाह की आज्ञा का भी प्रतिपालन करो कि जिसमे हम सुखी रहे और आपका कल्याण हो नही तो जिस क़दर दुख और मुसीवत हम कन्याओ और वालविधवाओ ने उठाया है और फिर उठावेगी उसके पाप से नष्ट तो हो ही गये हो और अधिक नष्ट हो जावोगे, न इधर के रहोगे न उधर के रहोगे दीन ईमान दुनिया मे किसी काम के न रहोगे।।

(ओ३म् शांति शाति शांति)

(प्रार्थना मुझ मूर्ख लेखक की) हे मेरे भाइयो सजातीय कायस्थ चित्रगुप्त वशी जरा सोच विचार कीजिये तो सही कि जब वेद विद्या उत्पन्न हुई है वह समय सतयुग था उस जमाने मे पाप नाम मात्र का रहा होगा तो उस जमाने मे पुर्नबिवाह करने का दस्तूर था अगर दस्तूर न होता तो वेद विद्या मे आज्ञा पुर्नबिवाह की न लिखी जाती। क्योकि उस समय मे वेद विद्या ही कानून था उसी की पाबन्दी सब लोग करते थे और करीब करीब अब तक कुछ न कुछ पाबन्दी उन्ही वेद विद्या की लोग करते जाते है और अब तो जमाना कलयुग का हे कलि महाराज राजाधिराज हे कृपा रक्खै रोज बरोज बल्कि और अब बीमारी प्लेग नाम की पैदा कर दिया है कि जिस से नित्य प्रति लाखो करोडो अैसी अैसी मौतै होती जाती है कि जिससे वह अैमी कन्याये कि जिनका विवाह हो गया है मगर गौना होने की नौबत नही पहुँची और वह कन्याये कि जिन का विवाह गौना दोनो हो गया है मगर सतान होने की नौबत नही आई विधवा होती जाती हे कि जिससे अनेकानेक विपत्त व आश्तय पाप का सामना है प्रमात्मा रक्षा करे। हे भाइयो अब पुर्नबिवाह के करने की बड़ी भारी जरूरी बात है। सब सजातीय भाई कायस्थ चित्रगुप्त वशी इत्तफाक करके व वेद व शास्त्रो का प्रमाण लेकर और मानकर पुर्नबिवाह करने का प्रचार कीजिये कि जिससे धर्म की उन्नति हो और पापो का नाश होवे। हे मेरे भाइयो प्रचार भी इस पुर्नबिवाह का हो चला है धन्यवाद है उन प्रचार करने वाले भाइयो की बुद्धिपर। और धृक है हमारी बुद्धि पर कि जो अब भी अधकूप मे डूबे पड़े है। हे भाइयो, हम लोग इस कार्य पुर्नबिवाह के करने मे अग्रगामी होते हुये लज्जा करते है ससार का ख्याल उस प्रमात्मा न्यायकारी को भर्मजाल मे भूले हुये हे कभी उद्धार न होगा। हे भाइयो मुस्तैद होकर इस नेक काम पुर्नबिवाह का प्रचार जल्द कीजिये और मैं बहुत दावे के साथ कहता हू कि थोड़े से भाई गण प्रचार अमल करने पर मुस्तैद होकर प्रचार कर चले तो प्रमात्मा से आशा है कि शीघ्र ही उन्नति हो जावे इसमे सन्देह नही है क्योकि सब सजातीय भाई इसी शोक समुद्र मे डूबे पड़े है। अब मैं वास्ते इतमीनान वा दिलजमई इस बात के कि पुर्नबिवाह करने की वेद व शास्त्र मे इजाजत है बड़े बड़े महात्माओ व पडित जनो से सम्मत लेकर व प्रमाण उन्ही महात्माओ का हासिल करके अपने भाइयो के सामने पेश करता हूँ कि उसको पढ़कर इसलाह पैदा करे व इसलाह कौमी की कोशिश करे और पुर्नबिवाह करने व कराने के उत्साही हो और हठधर्मी पुरुषो से मैं क्या विधाता भी हार मान लेवे तो क्या सदेह ।।

१ (प्रमाण) यथुर्वेद के मत्रेई अरनीक छठे प्रपाठक चौदह श्लोक मे यह लिखा है कि अै स्त्री, तू जो इस मृतक पति अपने के समीप पडी है उठ, जीवित लोगो के उस पक्ति मे जो तेरे समीप खड़े है आ और किसी पुरुष से जो विधवा से विवाह

करना चाहे उसकी स्त्री हो और यह श्लोक अश्लावन और वोद्धा इनमे भी पाये गये है और यह वाक्य एक अग्निहोत्री ब्राह्मण की स्त्री से कहेगे जो अपने मृतक पति के पास अपना शोक प्रगट करने को पड़ी थी। सूत्र मे यह भी लिखा है कि कोई समीपी नातेदार उस स्त्री का उसके निकट जाकर यह मत्र पढे और उसके दाहिने हाथ से उठाकर उसके नातेदारो के उस पक्ति मे ले आवे ।।

२ ऋपवेद मे भी विधवा के पुर्नबिवाह की आज्ञा है। शब्द ध्विहीश्वि और प्रअद्रा भली भाँति से प्रगट करते है कि विधवा बिवाह होते थे। वशिष्टस्मृती मे यह लिखा है ।।

३ कि कदाचित किसी ब्याही हुई कन्या का कि जिसका विवाह मन्त्रो द्वारा हुआ हो और पति के पास न गई हो और पति उसका मर जावे तो वह दूसरे को व्याहे जाने के योग्य है । वशिष्टस्मृती, श्लोक १७।।

४ प्रजापति स्मृती मे यह लिखा है कि कोई कन्या विधवा पण्डितजन से जो पक्षपाती न हो उनसे अपना शका समाधान कर लेवे यदि शंका निवृति न हो तो मुझे शूचित करेगे मै उन्ही महात्माओ के लेख द्वारा जो मेरे पास आये है शका समाधान कराय देवगा। अगर समय की हालत जो वर्तमान हो रही है जैसा कि मै इस पुस्तक मे लिख आया हूँ और वास्ते सुधार धर्म के रक्षा के प्रमाण सहित लिखा हूँ कोई भाई कायस्थ चित्रगुप्त वशी हठधर्मी से फकीर की लकीर का कायल वना रहै तो बकौल गोस्वामी गोसाँई तुलसीदास जी होगा दोहा—सोपरत दुख:पावै सिर धुनि धुनि पछिताय—कालहि कर्महि ईश्वरहि मिथ्या दोष लगाय—सव भाइयो से सविनय प्रार्थना है कि इस पुस्तक के लिखने मे अगर जो कुछ अपराध हुआ होवे तो अपना किंकर मूर्ख समझ कर क्षमा करते जाइये। क्योकि दोहा—मूर्ख का मुख बिष्य है निकलत बचन भुवग—औपध ताकी मौन है विप नही व्यापत अग—प्रमात्मा मनोर्थ शीघ्र ही सुफल करे। इति

वाद लिखने कापी के प्रमाण पुर्नबिवाह महात्माओ देशहितैषी लेखपत्र द्वारा प्राप्त हुये है भाइयो के सामने पेश करता हू। यथार्थ ध्यान देकर ग्रहण कीजिये।

१ उदीर्ष्यनार्य्याभिजीव लोक गता सुमेतमुपशेषएहि। हस्तग्रामस्य दिधिषोस्तवेदं पत्युर्जनित्वमभिसवभूथ ।। ऋ० म० १० अ० २ सू० १८ म० ८। अर्थ अक्षत योनि स्त्री के पति मरने पर उसके लिए अैसा उपदेश करना चाहिए कि (हे नारि) एक नर की नारी बन चुकी हुई भी अक्षतयोनित्व के बीरत्वस युक्तविधवेत् (एतम्) इस (गतासुम्) प्राण निकले हुए पति को (उदीर्ष्य) छोड़कर उठ ! अर्थात् शोक को त्याग कर (शेपे) शेष बाकी रहे पुर्नबिवाह मे (अभिजीवलोकम्) अक्षत वीर्यत्व की हो जावे या उसका पति उसको जबरदस्ती निकाल देवे तो उससे दूसरा पुरुप विवाह कर सकता है ।।

५ नारदस्मृति मे यह लिखा है कि विवाह कन्या का हो गया हो और वह अपने पति के सग न गई हो और पति उसका मर गया हो तो पुनर्विवाह उसका हो सकता है वह क्वारी कन्या के वरावर है मानो उसका विवाह नही हुआ ॥

६. कात्यायनस्मृति मे यह लिखा है कि विवाह के पश्चात स्त्री का पति मर जावे वा चला जावे तो उसके छः मास पश्चात पुनर्विवाह हो सकता है ॥

७. मनुस्मृति मे मनु महाराज ने पाँच आपदा मे पुनर्विवाह होने को लिखा है कि हो सकता है (१) कि जव स्त्री या कन्या का पति मर जावे, (२) पति उसका नष्ट हो जावे याने उसका पता न हो, (३)पति उसका सन्यासी हो जावे (४) पति उसका नपुसक याने नामर्द हो, (५)पति उसका पतित हो जावे याने मजहव अपना छोड़ देवे। इन पाँच सूरतो मे जो एक सूरन हो तो पुनर्विवाह हो सकता है ॥

गरज कि वेदो व श्रुतिस्मृतियो मे पुनर्विवाह की आज्ञा है और श्रुतिकारो का सम्मत है कि जिस कन्या का विवाह हो गया हो और अपने पति के पास न गई हो तो पुनर्विवाह उसका हो सकता है ॥

और यह भी छिपा न रहे कि इन्ही वेदो व श्रुतियो व स्मृतियो का आशय लेकर गवर्नमेन्ट हिन्द ने कानून एक्ट १५ सन १८५६ ई० वास्ते पुनर्विवाह कन्याओ वा विधवाओ के जारी फ़र्माया मगर हम लोगो की मूर्खता से प्रचार उसका नही हुआ ॥

(१) हे मेरे भाइयो अगर मेरे इस प्रमाण श्रुति व स्मृति व वेदो के किसी को शका होय तो पहिले किसी महात्मा विशेप शोभा से युक्त विलोकनीय (दर्शन के योग्य जीवित द्वितीय पति) को (उपेहि प्राप्त हो अर्थात् पुनर्पाणि-ग्रहणम् (तव तेरा) (हस्तग्रामस्य) हाथ ग्रहण करने वाले (दिधिपो) द्वितीय पति का (इदम्) यह तेरा(जनित्वम्)स्त्रीपन (अभिसवभूथ) अच्छे प्रकार हो। तैतिरीय आरण्यक के छठे प्रपाठक मे इस मत्र की व्याख्या श्री सायणाचार्य्य हम हिन्दुओ के परम मान्य भी पुनर्विवाह विपयक ही किया है जैसा कि ॥

(२) हे नारि त्यमि ताँसु गजप्राणमेतं पतिमुपशेषे (उपेत्यशयन करोषि) उदीर्प्व अस्मात्पतिसमीपादुत्तिष्ठ जीवलोकमभिजीवन्तप्राणि समूहमभि-लक्ष्य एहि आगच्छत्व हस्तग्राभस्य पाणिग्राहवतोदिधिषो: पुनर्विवाहेच्छो: पति-युरेतज्जिनित्व जायात्यमभिसभूवथ अभिमुख्यनि सम्यकप्राप्तहि। अर्थ—हे नारी तू मरे पति के पास मे सोती है अर्थात् विकल पड़ी है। पति के पास से उठकर जीते हुए प्राण समूह के पास मे आ, पुनर्विवाह चाहनेवाले पति की भली भाँति स्त्री बन ॥

(३) अद्याता तच्छानुन्तरा युगानि यत्र जामयः कृणवन्नजामि। उपववृं हि वृषभाय वाहुमन्यमिछच्छस्य सुभगे पतिमत। ऋगवेद म० १८ अ० १ सू० १८

म० १ (सुभगे) हे अक्षतयोनित्व के ऐश्वर्य से युक्त विधवे, तेरी लिए (ता) (उतरा) (विपरीत युगर्रानि) समय (आगच्छनघ) अवश्य आवैगे (पत्र) जिनसे (जामय.) कुलस्त्रियो से त्यागने योग्य व्यभिचारादि (कृणवान्) करता है अर्थात् जिस कामाग्नि की अत्यन्त प्रचण्ड ज्वाला को अनेक कुल स्त्रियाँ नही सह सकी है, वही ज्वालाएँ तेरे शरीर मे भी किसी-किसी समय पर अवश्य प्रज्वलित हुआ करेगी अत. धर्म की रक्षार्थ पुनर्पाणिग्रहण मे (वृपभाय वाहुम्) वीर्य्यसेचन क्रिया मे समर्थ, नपुंसकत्वादि दोष-रहित पुरुप के वाहु को (उपवर्‍हि) समीप से ग्रहण कर या बाहुम् अपने बाहु को (वृषभाय) श्रेष्ठ बलवान पुरुष के लिए (उपवर्‍हि) उसके समीप धारण हुई फैलाव अर्थात् (मत्) मेरी शिक्षा से (अन्यम् द्वितीयं पतिम्) पति को (इच्छस्व) चाह, स्वीकार कर ! निरुक्त मे भी चौथे अध्याय के वीसवे खण्ड मे इस मन्त्र की व्याख्या पुनर्विवाह विपयक की गई है जैसा कि ॥

(४) आगमिष्यति तान्युत्तराणि युगानि यत्र जामय. करिष्यति जमिकर्मणि। जाम्यतिरेकनाम वालिशस्य समानजातीयस्य वोपजनउपधेहि वृपभाय वाहुमन्यमिच्छस्व सुभगे पतिनमदिति व्याख्यातम्। इसका भावार्थ उपरोक्त मन्त्र की व्याख्या मे आ गया है केवल कृणवत इस क्रिया को मैने लट् माना है और यहाँ लृट् लानी गई है ॥

(५) इय नरा नारी पतिलोक वृणाना निपध्यत उपत्वा मर्त्यप्रेतम् (धर्म पुराण मनु) पालयन्ती तस्ये प्रजा द्रविण चेहि घेहि (अथर्व० का० १८ अनु० ३ व० १ म० १) पुनर्विवाह मे विधवा स्त्री के द्वितीयपति के लिए ऐसा उपदेश करना चाहिए कि (मर्त्य) हे प्रथम स्त्री के शोक से युक्त वर (इयम्) यह नारी एक नर की नारी बन चुकी हुई भी अक्षतयोनित्व को बीरत्त से युक्त स्त्री (प्रथम अनु०) प्रथम पति मरे पश्चात् (धर्मपराणम्) धारणीय सनातन पुनर्बिवाह विधान को (पालयन्ती) पालती हुई अर्थात् पतिलोकम अक्षत वीर्यत्व विशेष शोभा से युक्त विलोकनीय दर्शन योग्य द्वितीय पति को वृणानी स्वीकार करती हुई त्वा तुझ को (उपनिपध्यते) प्राप्त होती है सो तू आज से प्रथम स्त्री के शोक को नितान्त (बिलकुल) त्यागकर इस लोक मे इसी जन्म के गृह आश्रम मे तस्य उक्त लक्षण से युक्त इस स्त्री के लिए द्रविण (धन) वीर्य व और प्रजाम् सन्तान को (घेहि) धारण कर ॥

(६) कोवाशयक्ताविघेदवेर मययोसा कृणतसघस्थऽआ ॥

ऋ० म० १० सू० ४ म० २ आये हुये पते रहिम परदेशियो से पूछे कि पोषायर्य्यंन जैसे एक ही वार व्याही हुई स्त्री अपने प्रथम मनुष्य पति को और अक्षतयोनि विधवा पुनर्बिवाह करके (देवरम्) द्वितीय वर को (शयुत्रा) शयन स्थान (सवस्थे) सहवास मे सन्तानार्थ (ऽआकृणुते) आवाहन करती है (इव)

इसी प्रकार (वाम) तुम दोनो को परदेश मे उद्यमार्थ किसने बुलाया था पूर्वार्ध मे और विशेप बातो के पूछने की शिक्षा है। इस मन्त्र की व्याख्या मे निरुक्त मे भी देवरम् पद का अर्थ द्वितीय वर ही दिया गया है जैसे कि ॥

(७) देवर: कस्माद् द्वितीय वर उच्यते। नि० अ० ३ खण्ड १५॥

प्र० (देवर:) देवर कस्मात् क्यो द्वितीय वर उच्यते कहाता है॥

उ० (द्वितीयो वर: दूसरा वर होने से॥

(८) या पत्या वापरित्यक्त्वा विधवा स्वेच्छया। उत्पादये पुनर्भूत्वा सपौनर्भव उच्यते॥ (मनु० अ० ६ श्लो० १७५) जो पति की छोडी हुई स्त्री व विधवा स्त्री अपनी इच्छा से दूसरे की भार्या होकर पुत्र जने उसको पौनर्भव पुत्र कहते है॥

(९) सचिदक्षतयोनि: स्यादगतप्रत्यागतापि या। पौनर्भवेन भर्ता सा पुन: सस्कारमर्हति॥ (मनु० अ० ६ श्लो० १७६) यदि वह स्त्री पूर्व पुरुप से सयुक्त न हुई हो तो दूसरे पौनर्भव पति से फिर विवाह करने योग्य है॥

(१०) सचिदक्षतयोनि: स्यादगतप्रत्यागतापि वा। पुनर्भू: प्रथमा प्रोक्ता पुन:सस्कारमर्हति॥ (नारदस्मृति पाद १२, श्लोक ४६) जो अक्षत योनि कन्या केवल पाणिग्रहण से दूषित हुई हो वह प्रथम पुनर्भू. कहलाती है। उसका विवाह फिर होना चाहिए। जैसी कन्या वैसी ही वह भी है॥

(११) पाणिग्रहे मृते बाला केवल मत्रसस्कृता। सोचिदक्षतयोनिस्यात् पुन: सस्कारमर्हति॥ (वशिष्टस्मृति अ० १७ श्लोक ७४) कन्या का विवाह वेद मत्रो से हो जाये और सग होने से पहिले उसका पति मर जावे तो उसका दूसरा विवाह हो सकता है॥

(१२) कितने ही पुरुप कहेगे कि उपरोक्त प्रमाण सतयुग के लिए है, कलि के लिए नही हैं, उनके लिए निम्नोक्त श्लोक काफी है॥

(१३) कृते तु मानवाधर्मास्त्रेताया गोतम: स्मृता॰। द्वापर शख लिखिता: कलौ पाराशरस्मृता:॥ (पाराशरस्मृति अध्याय १ श्लोक २४) सतयुग मे मनु का धर्म, त्रेता मे गौतम ऋपि का धर्म, द्वापर मे शख का, कलियुग मे पाराशर का धर्म वचन मानना चाहिए। और पाराशर भगवान भी पुनर्विवाह की आज्ञा देते है जैसा कि॥

(१४) नष्टे मृते प्रव्रजिते क्लीबे च पतिते पतौ। पचेष्वासु नारीणा पतिरन्योविधीयते॥ (पाराशरस्मृति अ० १४ श्लोक ३०) पति के मरने पर, नष्ट हो जाने पर, सन्यासी होने पर, नपुसक होने पर, जाति-पतित होने पर—इन पाँच आपत्तियो मे पुनर्विवाह होना चाहिए॥

(१५) (कन्यादान दोबारा हो सकता है) सतुयह्यन्यजातीय: पतित. क्लीव एव च। विकर्म्मस्थ सगोत्री वा दासो दीर्घामयोऽपि वा ऊठापि देवा

सान्यस्मै सहाभरण भूषण ।। (६६ पाराशरभाष्य और निर्णयसिंधु धृत कात्यायन वचन । देखिए अगर व्याही कन्या का दोबारा दान देने का अधिकार पिता का न रहता तो महर्षि कात्यायन ऐसी आज्ञा न देते कि पति के पतित होने पर, वहुत दिनो के रोगी होने पर फिर से विवाह कर दिया जावे ।।

(१६) अर्जुनस्यात्मज· श्रीमानिरावान्नामवीर्यवान् । सुतापा नागराज-स्य जातः पार्थेन धीमता ।। ऐरावतेन सा दत्ताह्वनपत्या महात्मना । पत्योहृते सुपर्णेना कृपणदीन चेतनो ।। (महाभारत भीष्मपर्व, अध्याय ९७) नागराज की कन्या का पति सुपर्ण के हाथ से मारा गया, तव नागराज ने अपनी कन्या का दुबारा दान अर्जुन के हाथ कर दिया है ।।

(१७) सस्कृतायां तु भार्यया सपिण्डीकरणान्तिकम् । पैतृक भजते गोत्र मूर्द्धन्तु पतिपैतृकम् ।। महर्षि कात्यास्यन ने कहा है उद्वाहतत्य मे लिखा है— सपिंडीकरण तक स्त्री पिता के गोत्र मे रहती है, पति के गोत्र मे नही हो सकती है। विवाह हो जाने से गोत्र नही बदल सकता। पिण्डमेलन के समय स्त्री का पति के साथ सगोत्रत्व को सिर्फ कल्पना भर कराया है ।।

कायस्थ चित्रगुप्त वशी का हितैषी
मूर्खगुमनाम

इति

# (ग) लेखकों तथा प्रकाशकों द्वारा लिखित भूमिकाएँ

प्रेमचन्द की १० हिन्दी कृतियों मे उनके साहित्यकार मित्रो तथा कृतियो के प्रकाशको की भूमिकाएँ प्राप्त होती है। यहाँ उनमे से कुछ मूल रूप मे तथा कुछ के महत्त्वपूर्ण अश प्रस्तुत है, क्योकि उनके साहित्यिक मूल्याकन मे ये किसी-न-किसी रूप मे हमारी सहायता कर सकती हैं।

## (अ) लेखकों द्वारा लिखित भूमिकाएँ

### 'सप्त-सरोज'—कहानी-संग्रह

#### भूमिका

उर्दू ससार के हिन्दू महारथियो मे प्रेमचन्द जी का स्थान बहुत ऊँचा है। अनेक नामो से आपकी पुस्तके उर्दू ससार की शोभा बढ़ा रही है। उर्दू पत्रो ने आपकी रचनाओ की मुक्त कण्ठ से प्रशसा की है।

हर्ष की बात है कि मातृ-भाषा हिन्दी ने कुछ दिनो से आपके चित्त को आकर्षित किया है। प्रेमचन्द जी ने पूजनार्थ नागरी मन्दिर मे प्रवेश किया है और माता ने हृदय लगाकर अपने इस यशशाली प्रेमपुत्र को अपनाया है। इन प्रतिभाशाली लेखक महानुभाव ने इतनी जल्दी हिन्दी ससार मे इतना नाम कर लिया है कि आश्चर्य होता है। आपकी कहानियाँ हिन्दी ससार मे अनूठी चीज है। हिन्दी पत्र-पत्रिकाएँ आपके लेखो के लिए लालायित रहती है।

कुछ लोगो का विचार है कि आपकी गल्पें साहित्य-मार्तण्ड रवीन्द्र बाबू की रचनाओ से टक्कर लेती है। ऐसे विद्वान और प्रसिद्ध लेखक के विषय मे विशेष लिखना अनावश्यक और अनुचित होगा।

अहरौला
(आजमगढ)
८-६-१९१७

मन्नन द्विवेदी गजपुरी

## 'प्रेमाश्रम'—उपन्यास

### अनुवचन

प्रेमचन्द का परिचय हिन्दी संसार को देने की आवश्यकता नही है। उर्दू-हिन्दी दोनों में आज आपकी लेखनी प्रमाण मानी जा चुकी है। प्रसिद्ध उपन्यासकार शरत् बाबू ने अपनी मातृभाषा की गौरव-रक्षा का पूरा विचार रखते हुए दबती जबान से कहानियाँ लिखने में, स्वभाव-चित्रण मे, रवीन्द्र ठाकुर से हमारे प्रेमचन्द जी की तुलना कर डाली है। छोटी कहानियो के मैदान में उस्ताद का पद पाने पर प्रेमचन्दजी ने उपन्यास मे हाथ लगाया। हिन्दी ससार 'सेवा-सदन' देख चुका है। 'प्रेमाश्रम' आपका दूसरा उपन्यास है। 'सेवा-सदन' पहला उपन्यास था, तथापि पहली बानगी ऐसी चोखी निकली कि बहुत से मित्र यह डर रहे थे कि अब स्वयं प्रेमचन्द जी की लेखनी से इससे अच्छा उपन्यास शायद न निकल सके। हिन्दी माता के सौभाग्य से उनका यह डर निर्मूल ठहरा। उसके सुपुत्र ने अपने मौलिकता-सागर से मथकर यह दूसरा रत्न पेश किया, जो पहले से कही ज्यादा क़ीमती और सुन्दर है। बंकिम बाबू के उपन्यास जिन्होने बँगला में पढ़े है, इस बात मे मुक्त कण्ठ से हमारा समर्थन करेगे कि 'प्रेमाश्रम' में अनेक स्थल मे मानसिक विकारो की तस्वीर खीचने मे प्रेमचन्द जी बकिम बाबू से कही बढ गये है। साथ ही जहाँ बकिम बाबू की शैली बँगला के शब्द-बाहुल्य से भरी है, वहाँ प्रेमचन्द जी ने अपने 'अर्थ अमित अरु आखर थोरे' लिखने का मार्ग बहुत प्रशस्त कर डाला है। इनका ढग विशेषत: अपना है। इनके एक-एक शब्द इस अनुपम गद्यकाव्य मे अपने उपयुक्त स्थान पर जड़े हुए रत्न है जो अपनी शोभा बिना बिगाड़े बदले नही जा सकते, बड़ी चतुर उँगलियों से गुँथी हुई कलियाँ है, जिनका विकास पाठक के मन मे पहुँच कर होता है, इन्हें इनकी वाक्यमाला से अलग करने से उनकी शोभा ही नही बिगड़ती, बल्कि उनका रूप, सुगन्ध एव जीवन नष्ट हो जाता है। उनके विकास की नौबत नही आती। बिना लिखे साहित्य का भावी इतिहास-लेखक जब भारतीय उपन्यासों की चर्चा करेगा तो उसे किसानो के जीवन की सच्ची फोटो खीचने का श्रेय प्रेमचन्द जी को देना पड़ेगा। प्रेमचन्द जी यद्यपि असहयोगी हैं, तथापि उन्होने विपक्ष के भावो को दरसाने में पक्षपात से काम नही लिया है। प्रेमचन्द जी मनोविकारों के सच्चे इतिहासकार है। उन्होने अपने पात्रो को आदर्श रूप नही दिया है। साधारण जीवन में जैसे गरीब-अमीर, जमीदार-किसान, हुक्काम-प्रजा का सम्बन्ध होता है, जैसी वास्तविक शारीरिक और स्थिति होती है, उसी का सच्चा स्वरूप दिखाया है। हमें पूरी उपन्यास को प्रकाशित करने के लिए हिन्दी ससार प्रकाशक का ह ।

प्रूफ सशोधन करने मे असावधानी से छापे की भूले जगह-जगह रह गयी हैं, परन्तु उपन्यास की उत्तमता इन्हे सफलता से छिपा लेती है।

'एकोहि दोषो गुणसन्निपाते
निमज्जतीन्दोः किरणेष्विवाकः।'

ऐसे अच्छे उपन्यास के लिए भूमिका रूप से इन पक्तियो के लिखने का अवसर मिलना मैं अपने लिए वास्तविक प्रसन्नता का कारण समझता हूँ। ओ३म् शुभम्।

कल्पवास।
होली, १९७९ रामदास गौड़

(प्रथम सस्करण से, होली, संवत् १९७९)

## (आ) प्रकाशकों द्वारा लिखित भूमिकाएँ

### रूठी रानी (उर्दू)[1]

#### दीवाचा (प्रकाशक की ओर से)

मशहूर मुर्हरिख मुंशी देवीप्रसाद साहब के हिन्दी क़िस्सा पर मवनी है, जो १९०७ के रिसाला 'जमाना' मे शायां हो चुकी है। अब वाज़ कद्रदाने-अदब के इस्तार से क़िताबी सूरत मे अहले मुल्क की नजर की जाती है।

जमाना प्रेस,
कानपुर —पब्लिशर

### 'नव-निधि'—कहानी-संग्रह

#### निवेदन

इस पुस्तक के लेखक श्रीयुत प्रेमचन्द जी उर्दू-ससार मे बहुत ही प्रसिद्ध है। उनकी जोड का गल्प-लेखक उर्दू मे शायद ही कोई दूसरा हो। आपकी गल्पे जैसी

---

१. इस भूमिका से सिद्ध होता है कि 'रूठी रानी' प्रेमचन्द का मौलिक उपन्यास नही है, जैसा कि अमृतराय ने 'मगलाचरण' मे सकलित करते हुए कहा है। यह मुशी देवीप्रसाद के हिन्दी उपन्यास का अनुवाद है। 'जमाना' के अप्रैल से अगस्त, १९०७ के अको मे यह अनुवाद धारावाहिक छपा और अन्तिम किस्त के नीचे मुद्रित है—'माकूज तर्जुमा अज हिन्दी।'

भावपूर्ण, स्वाभाविक और मर्मस्पर्शी होती है, वैसी ही शिक्षाप्रद भी होती है। पढने वाले के चित्त पर वे अपना एक अच्छा प्रभाव छोड जाती है। यह साधारण क्षमता और कुशलता का काम नही है। काव्य-सृष्टि मे ऐसी रचनाओ का मूल्य वहुत अधिक है।

इसे हिन्दी भाषा-भाषियो का सौभाग्य ही समझना चाहिए कि इधर कुछ समय से श्रीयुत् प्रेमचन्द जी हिन्दी मे भी गल्पो की रचना करने लगे है। आपकी हिन्दी भी वड़ी अच्छी होती है। 'सरस्वती', 'प्रताप' आदि पत्रो मे आपकी हिन्दी गल्पे पढ़कर हमारा चित्त इस ओर आकर्षित हुआ। हिन्दी मे स्वतन्त्र लेखको का प्राय: अभाव है। यह देखकर हमने आपसे कुछ गल्पो के लिख देने के लिए प्रार्थना की और उसे आपने प्रसन्नता से स्वीकार किया। यह गल्प-सग्रह आपकी उसी स्वीकारता का फल है।

इस सग्रह की एक गल्प 'रानी सारन्धा' को हमने अगस्त के 'जैन हितैषी' मे भी प्रकाशित किया था। उसे पढ़कर धौलपुर स्टेट के सेशन जज और हिन्दी के दार्शनिक लेखक श्रीयुत् लाला कन्नोमल जी एम० ए० ता० ३०-१०-१७ के पत्र लिखते है, "इस अक में सब ही लेख अच्छे है; 'रानी सारन्धा' नामक लेख हिन्दू जाति की वीरता का एक वडा उज्ज्वल आदर्श है। यह ऊँचे-से-ऊँचे वीर रस के भावो से परिपूर्ण है। इसके पढने मे मेरी अजीव हालत हो गयी है। अश्रुपात रुक नही सका है।...इस लेख की प्रशसा जितनी की जाय, कम है। इसके लिखने वाले को मेरा हार्दिक साधुवाद है।" इस पत्रांश से पाठक प्रेमचन्द जी की गल्पो के महत्त्व को समझ सकेगे। वे यह भी देखेगे कि इस सग्रह की 'राजा हरदौल', 'मर्यादा की वेदी' आदि गल्पे भी 'रानी सारन्धा' के ही समान प्रभावशालिनी है। यही कारण है जो यह सग्रह 'हिन्दी ग्रन्थ-रत्नाकर सीरीज़' के योग्य समझा गया। यह निश्चय समझिए कि कोई विशेषताहीन रचना इस सीरीज मे स्थान नही पाती।

यदि पाठको ने इस संग्रह का समुचित आदर किया, तो लेखक और प्रकाशक दोनो ही इस प्रकार की स्वतन्त्र और नूतन वस्तुओ को लिखने और प्रकाशित करने के लिए उत्साहित होंगे।

निवेदक
नाथूराम प्रेमी

प्रकाशक
हिन्दी ग्रन्थ-रत्नाकर कार्यालय
हीरावाग, गिरगाँव
वम्वई

प्रथम सस्करण—दिसम्बर, १९१७

(सौजन्य : 'नव-निधि' से)

## 'प्रेम-पचीसी'—कहानी-संग्रह

### निवेदन

जिस प्रकार उत्तम से उत्तम पदार्थ को बराबर खाते रहने से मन ऊब जाता है, उसी प्रकार पाठको का भी मन किसी एक विपय को पढते-पढ़ते ऊब जाता है। इसमे अन्यान्य विपय की कितनी पुस्तके पाठको की सेवा मे भेट की गयी है। इसीलिए इस बार पाठको के मनोरजनार्थ हमने 'हिन्दी पुस्तक एजेन्सी माला' की ३३ वी सख्या 'प्रेम-पचीसी' उनके सामने रखने का विचार किया।

इसमे शिक्षाप्रद २५ अनूठी कहानियाँ है। कहानियो और उपन्यासो के लिखने मे प्रेमचन्द जी ने जो प्रसिद्धि और गौरव-लाभ किया है, शायद हिन्दी में अभी तक और किसी ने नही किया। यह पुस्तक भी उन्ही उपन्यास-सम्राट् श्रीयुत् प्रेमचन्द जी की सिद्धहस्त लेखनी का नमूना है। इन कहानियो के जोड़ की कहानियाँ महात्मा टॉल्स्टॉय ने लिखी है, जिनका आदर समस्त यूरोप मे हुआ है। भापा जितनी सरल है, भाव उतने ही गम्भीर है। कोई कहानी ऐसी नही है, जिससे मनोविनोद के साथ-साथ धार्मिक और नैतिक शिक्षा न मिलती हो। साधारण पढे-लिखे ग्रामीण किसान तथा विद्यार्थी भी इनको अच्छी तरह समझ सकते है। मेरे प्रेमी पाठक प्रेमचन्द जी द्वारा लिखित 'प्रेम-पचीसी' को अपनाकर अपने प्रेम का पूरा परिचय देगे, इसका मुझे विश्वास है।

विनीत<br>
प्रकाशक

(सौजन्य . प्रथम सस्करण, १९२३)

प्रकाशक हिन्दी पुस्तक एजेन्सी, कलकत्ता

## 'अहंकार'—अनूदित नाटक

### प्रकाशक का निवेदन

आज से प्राय: दो मास पहले हमने सुलभ-साहित्य-सीरीज की तीसरी सख्या 'यग इण्डिया का तीसरा भाग' आपकी सेवा मे उपस्थित करते समय निवेदन किया था कि यदि आपने हमारे इस काम मे उत्साह दिखाया तो आपकी सेवा अधिकाधिक करने का यत्न करेगे। दो महीने के बाद आज इस सीरीज की चौथी

सख्या 'अहंकार' लेकर हम उसी वचन का पालन करने के लिए उपस्थित हुए है। इस समय साहित्य-क्षेत्र मे कुछ शिथिलता है फिर भी आप लोगो ने हमे जो उत्साह प्रदान किया है उसके लिए हम आप लोगो के चिरवाधित रहेगे।

प्रस्तुत पुस्तक फ्रांस के प्रसिद्ध औपन्यासिक अनातोले फ्रासिस के 'थायस' (Thias) नामक उपन्यास का अनुवाद है। अनुवादक है आपके वही पुराने परिचित हिन्दी के स्वनाम-धन्य लेखक श्रीयुत प्रेमचन्द जी। हम तो केवल इतना ही कह सकते है कि अनातोले की रचना के प्रेमचन्दजी द्वारा अनुवाद ने सोने मे सुगन्धि डाल दिया है। पुस्तक आपके सामने है। आप भी पुराने पारखी है फिर हम क्यो इस वखेड़े मे पड़ने जायँ !

हाँ, एक वात हम जरूर लिख देना चाहते है। आप शायद यह प्रश्न करे कि अनुवाद निकालने के वास्ते तो इतने प्रकाशक थे ही फिर आपने भी वही मार्ग क्यो पकड़ा ? क्या प्रेमचन्दजी के नाम और यश ने आप पर भी जादू डाला ?

हिन्दी-ससार मे आजकल उपन्यासो की भरमार है सही, पर उपन्यास प्रकाशित करने का जो अभिप्राय है वह नही चरितार्थ हो रहा है। वँगला उपन्यासो के पीछे हम लोग बुरी तरह पडे है, अनुवादक होकर भी हम लोग उस झरने को ओर नही जा रहे है जहाॅ से वँगला स्रोत वहता है। अग्रेजी, रूसी तथा फ्रेंच भाषा मे ऐसे धुरन्धर लेखको के लिखे उपन्यास पड़े है जिनका वँगला वालो ने अभी तक स्वप्न भी नही देखा है। इसका पहला नमूना तो प्रताप पुस्तक-माला ने आपके सामने पेश किया, यह दूसरा नमूना वड़ा वाजार कुमार-सभा की ओर से है।

प्रस्तुत पुस्तक की एक विशेपता यह है कि यह धार्मिक उपन्यास है। अभी तक धार्मिक उपन्यास हिन्दी भाषा मे एक भी नही निकला है। एक अहकारी तपस्वी का अहकार किस प्रकार टूटता है यही इस कथा का प्रधान विपय है। गन्दी वातो का इसमे कही काम नही है। ऋपि मुनियो के पवित्र आश्रमो का दर्शन, तपोवन की पवित्र भूमि का वर्णन, तपोनिधियो की चर्चा से पुस्तक भरी है। यह अनूठा विपय हिन्दी साहित्य मे एकदम ही नया है। इसीलिए हमे उपन्यास प्रकाशित करने की लालच हुई। आशा है, हिन्दी-के प्रेमी पाठक भी हमारी भाँति इसके पढ़ने के लालच मे फँस जायेगे।

तीसरी सख्या के वाद चौथी सख्या के निकालने मे कुछ विलम्ब अवश्य हो गया है। पर इसके हम दोपी नही है। तीसरी सख्या के निवेदन मे ही हमने लिख दिया था कि इस सीरीज को सफल वनाने का कुल भार हिन्दी के उदार पाठको पर ही है। हमारी प्रार्थना पर उन्होने ध्यान दिया सही, पर जितना उचित था उतना नही। यही कारण है कि अभी तक हम मूल्य के दर मे भी कमी नही कर सकते। हम इस माला के लिए ३००० ग्राहक चाहते है। तीन

हजार ग्राहक हो जाने पर हम मूल्य मे और भी कमी कर सकेगे। पर अभी तक हमारी आशा फलवती नही हुई। यदि हिन्दी के प्रेमी सस्ते मूल्य मे सच्चे साहित्य का स्वाद लेना चाहते है तो उन्हे हमारी प्रार्थना पर ध्यान देना चाहिए। उनके उत्साह से ही यह माला अमर होकर अपना नाम सार्थक कर सकेगी। आशा है हमे बार-बार यह लिखने की आवश्यकता न पडेगी। हिन्दी के प्रेमी अपने लाभ पर अवश्य ध्यान देगे।

विनीत—
राधाकृष्ण नेवटिया

(सौजन्य : प्रथम संस्करण, १९२३)

(प्रकाशक . रामकृष्ण नेवटिया,
मन्त्री, बडा बाजार कुमार सभा, कलकत्ता)

## 'रंगभूमि'—उपन्यास

### सम्पादक का वक्तव्य

आज हम हिन्दी-ससार के सुप्रसिद्ध एव सिद्धहस्त साहित्यसेवी सुहृदय प्रेमचन्द जी की रुचिर रचना 'रगभूमि' लेकर सहृदय साहित्य-प्रेमियो के सम्मुख समुपस्थित हो रहे है। 'रगभूमि' एक उत्कृष्ट उपन्यास है। प्रेमचन्द जी के अन्य उपन्यासो की तरह इस बृहद् उपन्यास मे भी वर्तमान काल की सामाजिक दशाओ का स्वाभाविक चित्र अकित किया गया है। 'सेवा-सदन' मे पतित जीवन की मीमासा है। 'प्रेमाश्रम' मे सभ्य स्वार्थपरता की विवेचना की गयी है। इस 'रगभूमि' मे लेखक ने यह दिखलाने की सफल चेष्टा की है कि हम ससार मे सुखी क्योकर रह सकते है। इसमे राजनीतिक और औद्योगिक प्रसगो का प्राधान्य है। कर्मक्षेत्र भी बहुत विस्तृत हो गया है। अब तक लेखक के किसी उपन्यास मे ईसाइयो ने पदार्पण नही किया था। इसमे भारतवर्ष के तीनो प्रधान धर्मो का समावेश है। लेखक ने समाज के किसी अग को नही छोडा—ग्रामीण भी है, रईस भी है, पूँजीपति भी है, देश-सेवक भी है—सभी अपनी-अपनी महत्त्वाकाक्षाओ के साथ रगभूमि मे आते है और अपना-अपना खेल दिखाकर चले जाते है। विद्वान्, धनी, अनुभवी, सभी श्रेणी के खिलाडी आपके सामने आते है, और सभी सुखी जीवन का रहस्य न जानने के कारण असफल होते है, सभी ठोकर खाते और गिर पडते है, कर्त्तव्य से विचलित हो

जाते है। केवल एक दीन-हीन, निर्बल, अन्धा, दरिद्र प्राणी अन्त तक आपको अपनी लीलाओ से मुग्ध करता रहता है। और जब उसकी लीला समाप्त हो जाती है, और वह रगशाला से जाता है, तो आप मन मे कह उठते है—यही सफल जीवन है, यही जीवन्मुक्त पुरुष है, यही निपुण खिलाड़ी है, यही जानता है कि जीवन-लीला का रहस्य क्या है ! इस उपन्यास की शिक्षा का निचोड़ है सत्य पर, आत्म सम्मान पर अपना बलिदान कर देना। इसकी भाषा सरल और सरस है, वर्णन-शैली अत्यन्त हृदयग्राहिणी है, भाव-व्यजना बड़ी मर्म-स्पर्शिनी है, और चरित्र-चित्रण, जो उपन्यास का सर्वप्रधान अंग माना जाता है, इतनी सूक्ष्म दृष्टि से किया गया है कि पढ़कर लेखक के मनोवैज्ञानिक अनुभव का क़ायल होना पड़ता है। हिन्दी मे आपने ढेरो उपन्यास पढ़े होगे, लेकिन ऐसे ऊँचे दर्जे का मौलिक उपन्यास आज तक न पढा होगा। यह उपन्यास उपन्यासत्व से उत्कृष्ट, स्वाभाविकता से सुसज्जित, कल्पना से कमनीय, चरित्र-चित्रण से चारु और सद्भावो से सुन्दर है। साराश यह है कि 'रगभूमि' हिन्दी के सर्वश्रेष्ठ औपन्यासिक का सर्वश्रेष्ठ उपन्यास है। प्रियवर प्रेमचन्द जी की पुस्तको के प्रेमी पाठको को इसे पढकर अपने इष्ट-मित्रो को भी अवश्य पढ़ाना चाहिए। मन मुग्ध और हृदय प्रफुल्लित हुए बिना न रहेगा।

हिन्दी मे मौलिक लेखको का भारी अभाव है, जो है, वे उँगलियो पर गिने जा सकते है। इन मौलिक लेखको मे प्रेमचन्द जी का स्थान बहुत ऊँचा है। प्रेमचन्द जी ने अपनी प्रशस्त प्रतिभा से अन्य भाषा-भाषियों के सम्मुख हमारा मस्तक ऊँचा किया है। हमको आप पर नाज़ है। आप उन लोगो मे से नही, जो लिखते कुछ और है, और करते कुछ और। आपका रहन-सहन बहुत सादा है, स्वभाव सरल, व्यवहार निष्कपट। 'सादा जीवन उच्च विचार' के आप आदर्श है। प्रसिद्धि से आप कोसो दूर भागते है। आपके चित्र और चरित्र को 'माधुरी' मे प्रकाशित करने की हमने बहुत चेष्टा की, लेकिन आप टालते रहे। 'रगभूमि' मे हम आपका चित्र जबरदस्ती खिचवाकर दे रहे है। भगवान् आपको चिरायु करे, जिसमे आप चिरकाल तक हिन्दी-माता के मन्दिर को सुन्दर और सुरभित सुमनो से सुसज्जित करते रहे।

६६, लाटूश रोड,<br>लखनऊ<br>१-२-२५

दुलारेलाल भार्गव<br>(सम्पादक)

(सौजन्य · 'रगभूमि' प्रथम सस्करण से)

## 'प्रेम-चतुर्थी'—कहानी-संग्रह

### निवेदन

आज हमे हिन्दी ससार के सामने प्रेमचन्द जी की वहुत ही अनूठी चार कहानियो का सग्रह 'प्रेम-चतुर्थी' नाम से हिन्दी पुस्तक एजेन्सी माला की ५४ वी सख्या के रूप मे उपस्थित करके वहुत आनन्द हो रहा हैं।

यद्यपि असहयोग के जमाने मे असहयोग माला की पुस्तिकाओ मे इसमे की दो कहानियाँ ट्रक्टो के रूप मे पृथक्-पृथक् निकल चुकी है, परन्तु वह प्रकाशन स्थायी न होने के कारण इन अनोखी कहानियो का रसास्वादन सर्व-साधारण को आजकल उपलब्ध नही है। इसी अभाव की पूर्ति के लिए हमने इसका पुस्तक-रूप मे ही प्रकाशन कर देना उचित समझा। इसकी चारो कहानियाँ वहुत ही मार्मिक है। प्रत्येक कहानी किसी खास विपय को लेकर लिखी गयी है, इसलिए पाठको को पढते समय घटना का ऐसा भाव होना स्वाभाविक है कि मानो वह आँखो के सामने ही घट रही हो, और यही एक ऐसी वात है जो श्री प्रेमचन्द जी की विशेपता है।

विनीत,
प्रकाशक

(सौजन्य : प्रथम सस्करण से, १९२८;
प्रकाशक . वैजनाथ केडिया,
हिन्दी पुस्तक एजेन्सी, कलकत्ता)

## 'पाँच फूल'—कहानी-संग्रह

### प्रकाशक का वक्तव्य

आज हम हिन्दी-ससार के समक्ष श्रीमान् प्रेमचन्द जी की विलकुल नवीन पाँच कहानियो का एक अभिनव सग्रह उपस्थित कर रहे है। ये कहानियाँ किसी अन्य पुस्तक मे नही है। इनमे की एक कहानी 'इस्तीफा' की तारीफ़ पिछले महीनो वहुत काफी हो चुकी है। हिन्दी के विशेप-विशेप विद्वानो ने कहा था कि "वावू प्रेमचन्द जी की यह कहानी, हिन्दी मे लिखी गयी इधर की सभी कहानियो से श्रेष्ठ और अत्यन्त सामयिक है।" परन्तु हम यह निवेदन करेगे कि पाठकगण अन्य चार कहानियो को पढ़े और देखे कि 'कप्तान साहव',

'जिहाद', 'फ़ातिहा' और 'मन्त्र' नाम की कहानियाँ भी कितनी उत्तम और मनोहर है। हमारा तो खयाल है कि कला और कथानक की दृष्टि से यह कहानियाँ 'इस्तीफा' से कही अधिक सुन्दर है, जिन्हे हिन्दी-संसार ने शायद अभी तक भली-भाँति नहीं परखा। आशा है, समग्र पुस्तक को पढकर हिन्दी-ससार इसका निर्णय स्वत: कर लेगा।

प्रेमचन्द जी के 'प्रतिज्ञा' नामक सुन्दर उपन्यास को प्रकाशित करते हुए हमने पाठको को विश्वास दिलाया था कि हम शीघ्र ही उनका लिखा हुआ एक वृहत् उपन्यास भेट करेगे। आज हम बड़े गर्व के साथ अपने पाठको को सन्देशा सुनाते है कि श्रीमान् प्रेमचन्द जी का वह उपन्यास छपना शुरू हो गया है, और शीघ्र ही 'ग़बन' के नाम से प्रकाशित होगा। पृष्ठ-संख्या ठीक चार सौ होगी और मूल्य ढाई रुपया मात्र।

जो सज्जन अभी से आठ आने भेजकर हमारे यहाँ के स्थायी ग्राहक बन जायेगे, वे इसे पौने मूल्य मे पायेगे और हमारे प्रेस की सभी पुस्तके उन्हे हमेशा पौने मूल्य मे मिलेगी।

आगे हम वहुत-सी उत्तम-उत्तम पुस्तको के प्रकाशन का प्रवन्ध कर रहे है। आशा है, हिन्दी-प्रेमी सहृदय सज्जनो से हमे काफी सहायता प्राप्त होगी।

प्रवासीलाल वर्मा 'मालवीय'
प्रकाशक

(सौजन्य : प्रथम सस्करण से, नवम्बर, १९२९;
प्रकाशक सरस्वती प्रेस, वनारस सिटी)

## 'प्रतिज्ञा'—उपन्यास

### एक नज़र

यह तो सभी को मालूम है कि अब से प्रेमचन्द जी के सभी नये ग्रन्थ हमने छापने का प्रवन्ध कर लिया है। 'गल्प-समुच्चय' और 'प्रेम-तीर्थ' हम आपकी भेंट कर चुके है। आज यह नया उपन्यास आपकी नज़र कर रहे है। 'प्रेम-द्वादशी' का नया और सस्ता सस्करण प्राय: तैयार हो गया है। आगे हम आपकी वहुत वड़ी सेवा करना चाहते है। उपन्यास-लेखको के कुछ उपयोगी ग्रन्थ तो निकालेगे ही, परन्तु एक अनोखा सामाजिक उपन्यास भी आपकी भेट

करेंगे, जिसे प्रेमचन्द जी ने हाल ही, इसी मास मे, लिखकर पूरा किया है, जिसे वे लगभग दो वर्षो से लिख रहे थे।

ऐसी अवस्था मे हम आपसे यही निवेदन करेंगे कि आप शीघ्र ही चार आने का पोस्टेज स्टाम्प भेजकर हमारे यहाँ के स्थायी ग्राहक बन जाये। स्थायी ग्राहको को हम अपने यहाँ की सब पुस्तके पौने मूल्य पर देंगे।

प्रकाशक
प्रवासीलाल वर्मा 'मालवीय'

(सौजन्य · प्रथम सस्करण से, १९२९,
प्रकाशक सरस्वती प्रेस, बनारस सिटी)

## 'प्रेम-पंचमी'—कहानी-संग्रह

### भूमिका

ससार मे जिस दिन दादी और उसके नाती-पोतो का आविष्कार हुआ, उसी दिन कहानी का भी जन्म हुआ। कहानियो का दादी और बच्चो के साथ अटूट सम्बन्ध है। बच्चो को बिना कहानी सुने नीद नही आती, और दादी को बिना सुनाये चैन नही पडता। इसीलिए शायद कहानी का आदिम इतिहास अज्ञात है। उसका सबसे प्रथम आभास हमे ससार के सभी देशो मे प्रचलित दन्त-कथाओ तथा धार्मिक साहित्य मे मिलता है। बड़ी दादी के समान ही ये धार्मिक ग्रन्थ भी अजान मानव-समाज को कहानियाँ सुना-सुनाकर सीधा रास्ता बतलाने का प्रयत्न किया करते है। हमारे देश के के शास्त्र और पुराण, महा-भारत और रामायण, सभी प्राचीन ग्रन्थ कहानियो से भरे पडे है। इन सब अनन्त कथाओ का एकमात्र उद्‌देश्य है अज्ञानी और अबोध मनुष्य-समाज को शिक्षित बनाना। कहानी का यह महत्त्वपूर्ण उपयोग हमारे देश मे बहुत पहले से ही चला आया है। दादी की कहानियाँ भी प्राय· इसी उद्‌देश्य को लेकर कही जाती थीं। क्योकि बालको की अपरिपक्व मनोवृत्तियो को सुमार्ग मे प्रवृत्त करने के लिए कहानी ही सबसे उत्तम साधन माना जाता था। आज दिन भी भारतीय तथा पाश्चात्य शिक्षा-प्रणाली मे कहानी को ही शिशु-शिक्षा का सर्वोत्तम माध्यम समझा जाता है। बालको के लिए लिखी गईं सभी पुस्तकें—गणित-जैसे रूखे विषय की भी—कहानियो से भरी रहती है। मनोरजन के साथ शिक्षा

प्रदान करने के लिए कहानी से बढकर कोई साधन ससार अब तक नही ढूँढ़ पाया है।

भाषा और लेखन-शैली की शिक्षा के लिए भी कहानी एक अत्यन्त उपयोगी साधन समझी गई है। उसके द्वारा बालको को साहित्य के प्राय: सभी अगो की बारीकियो का ज्ञान कराया जा सकता है। एक अच्छी कहानी मे नाटक के लिए उपयुक्त कथोपकथन, उपन्यास के लिए उपयोगी चरित्र-चित्रण, काव्य के उपयुक्त वस्तु-वर्णन तथा उत्तम निबन्ध के लिए लाभदायक विचार-विभ्राट् बड़ी आसानी से मिल सकते है। उत्तमोत्तम लेखको की कहानियो के अध्ययन से भाषा के परिमार्जित रूप, उसके लिए आवश्यक ओजपूर्ण तथा समयोचित शब्दावली के संगठन और भाव-व्यजना के अनुरूप लेखन-शैली आदि का पूरा ज्ञान हो सकता है। पाठशालाओ मे पढ़ने वाले विद्यार्थियो को भाषा, साहित्य तथा शैली का आवश्यक बोध कराने के लिए तो कहानी से बढकर दूसरा साधन है ही नही। उनके पास बड़े-बड़े आचार्यों द्वारा लिखे हुए निबन्धो, उपन्यासो तथा नाटको को पढ़ने के लिए समय ही नही होता। इसके अतिरिक्त प्रतिदिन पढाये जाने वाले श्रेणी-पाठ के लिए बड़े-बड़े नाटक, उपन्यास भी अनुपयुक्त सिद्ध हुए है। बालको मे स्थगित कथा-वस्तु के लिए प्रतीक्षा करने का भाव बहुत कम हुआ करता है। वे एक बार मे ही, एक साँस मे ही, पूरी कथा सुन लेना चाहते है। बासी कथानक मे उन्हें ज़रा भी अभिरुचि नही रह जाती। अतएव उन्हें छोटी-छोटी स्वतन्त्र कथाओ द्वारा ही हिन्दी-साहित्य की बारीकियो, भाषा-सौष्ठव तथा साहित्य के आचार्यो की लेखन-शैली का ज्ञान कराना चाहिए। कहानियाँ ही उसके लिए सर्वोत्तम माध्यम होती है। अतएव हमारी सम्मति में हिन्दी के आचार्यो द्वारा लिखी हुई छोटी-छोटी कहानियो के सग्रह ही बालको की भाषा और साहित्य-विषयक शिक्षा के लिए उपयोग मे लेने चाहिए, प्रचलित 'प्रोज-सेलेक्शन' नामधारी भानमती के-से साहित्यिक पिटारे नही। उनसे किसी विषय का सफल ज्ञान होने के बजाय ऐंद्रजालिक भ्रान्ति ही अधिक उत्पन्न होती है।

इसी उद्देश्य को ध्यान मे रखकर हमने हिन्दी के सर्वश्रेष्ठ कहानी-लेखक श्रीयुत मुंशी प्रेमचन्दजी की सैकड़ो कहानियो का आलोचन करने के बाद नवनीत-सम यह उनकी पाँच सर्वोत्तम कहानियो का सग्रह प्रकाशित किया है। इन कहानियो का सग्रह करने मे हमने बालोपयोगिता को ही सबसे मुख्य लक्ष्य रक्खा है। कोई भी कहानी ऐसी नही रक्खी गई, जिसमे व्यर्थ के लिए राज-नीतिक पचड़ों को घसीटा गया हो। साथ-ही-साथ दाम्पत्य प्रेम तथा यौवनो-न्माद से सम्बन्ध रखने वाली कहानियाँ भी हमने छोड़ दी है, क्योकि हमारी समझ मे वे कोमल-मति बालको के लिए हानिकर ही हो सकती है, लाभदायक

नही। भापा तथा शैली की दृष्टि से भी ये कहानियाँ प्रेमचन्दजी की सर्वश्रेष्ठ कहानियाँ है। इनमे उनकी शैली के सभी प्रकारो का समावेश हो गया है। 'मृत्यु के पीछे' कहानी मे प्रेमचन्द की आदर्श-सृष्टि, वर्णन-शैली तथा भावो की ऊहापोह पूर्ण रूप से प्रकट हुई है। 'आभूपण' में उनका कथा-वस्तु पर अधिकार-पूर्णतया प्रस्फुटित हुआ है। मनोविज्ञान का अध्ययन भी उसमे खूब विकसित हुआ है। मध्य श्रेणी के हिन्दोस्तानी घर का उसमें सजीव चित्र देखने को मिलता है। 'राज्य-भक्त' ऐतिहासिक आधार पर लिखी हुई उनकी इस तरह की सर्वश्रेष्ठ कहानी है। लखनऊ के अन्तिम नवावी दिनो का खाका-सा आँखो के सामने नाचने लगता है। 'अधिकार-चिन्ता' अपने ढग की एक ही कहानी है। पशुओ की मनोवृत्ति का वडा ही सुन्दर अध्ययन तथा प्राकृतिक दृश्य-वर्णन इस कहानी मे मिलता है। प्रेमचन्द जी की भापा का लोच इस कहानी मे पूर्ण-तया प्रकट होता है। 'गृह-दाह' हिन्दोस्तानी घरो मे प्रतिदिन होने वाले नाटकों का एक दृश्य है। आदर्श भ्रातृ-प्रेम का चित्रण जैसा इस कहानी में हुआ है, वैसा शायद कही नही हो सका। कथोपकथन (Dialogue) का महत्त्व भी इस कहानी मे खूब प्रकट हुआ है।

इन पाँचो कहानियो के एकत्र कर देने मे हमारा केवल यही उद्देश्य है कि वर्तमान हिन्दी-साहित्य के प्रधान अगो से परिचित होने के लिए हमारे वालको को जगह-जगह न भटकना पड़े, मनोरजन के साथ-साथ उन्हे उत्तम शिक्षा मिले, और भापा और शैली का अनुकरण करने के लिए उनके सामने हिन्दी के जन-प्रिय तथा मान्य लेखक की कृति आदर्श-रूप से उपस्थित हो।

प्रस्तुत पुस्तक का स्टैण्डर्ड हमारी पाठशालाओ के सातवें, आठवे, नवें तथा दसवें दर्जे के विद्यार्थियो की क्षमता के अनुसार रक्खा गया है, जिससे स्कूल और पाठशालाओ के विद्यार्थी भी प्रेमचन्दजी भी विख्यात लेखन-शैली से परिचित हो सके। इसका मैटर भी साल-भर मे समाप्त हो जाने के हिसाव से ही सग्रह किया गया है।

आशा है, शिक्षा-प्रेमी सज्जन—विशेपकर हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन, मद्रास-हिन्दी-प्रचार-कार्यालय, जालधर-कन्या-महाविद्यालय, गुरुकुल काँगड़ी, गुरुकुल वृन्दावन, पजाव, यू०पी०, सी०पी०, विहार, दिल्ली, राजपूताना आदि प्रान्तों की टेक्स्ट-वुक-कमेटियाँ, इण्टरमीडिएट-वोर्ड और युनिवर्सिटियो तथा अन्यान्य भारतवर्षीय शिक्षा-सस्थाएँ—हमारे इस उद्योग से सन्तुष्ट होंगे, और अपने वालको तथा वालिकाओ मे इस पुस्तिका का प्रचार वढ़ावेगे।

दुलारेलाल
(सम्पादक)

(सौजन्य : प्रथम सस्करण से, १९३०;
प्रकाशक : गगा पुस्तकमाला कार्यालय, लखनऊ)

# (घ) सरस्वती प्रेस की हड़ताल से सम्बन्धित दस्तावेज़

## बनारस प्रेस कर्मचारी-संघ

रविवार ता० ११ सितम्बर के अक मे आपके निज सवाददाता का 'सरस्वती प्रेस मे हडताल' के शीर्षक से एक समाचार छपा है। इस समाचार की ओर मेरा ध्यान आकर्षित किया गया है कि यहाँ (बनारस) के विभिन्न प्रेसों के कम्पोजीटरो ने प्रेस कर्मचारी-सघ का सगठन किया है। इसके सम्बन्ध मे मै यह कहना चाहता हूँ कि बनारस प्रेस कर्मचारी-सघ केवल कम्पोजीटरो द्वारा ही संगठित नही किया गया है। इस सघ मे छापेखानो से सम्बन्ध रखने वाले प्राय: सभी कर्मचारी शामिल है, जैसे—कम्पोज़ीटर, डिस्ट्रीब्यूटर, मशीनमैन, दफ़्तरी आदि। यह बात अवश्य सत्य है कि इस सघ को स्थापित हुए अभी एक महीने से कुछ ही अधिक समय हुआ है, लेकिन यह कहना उतना सही नही है कि यह पर्याप्त रूप से सगठित नही है। बनारस मे लगभग ५५ छापेखाने है। इन छापेखानो मे से ३५ छापेखानो के कर्मचारी इस सघ मे शामिल है। साथ ही यह भी बतला देना मै आवश्यक समझता हूँ कि यहाँ के प्राय. सभी बड़े-बड़े छापेखाने, जिनमे ७५-७५, ५०-५०, ३०-३० कर्मचारी काम करते है, इस सघ मे शामिल है। इस प्रकार के सगठन को यदि कोई पर्याप्त रूप से सगठित नही कहे तो यह भी कहना वैसा ही होगा कि आज कांग्रेस भी पर्याप्त रूप से सगठित नही है। कारण, भारत की ३५ करोड़ आबादी के विचार से आबादी का बहुत ही कम प्रतिशत उसमे शामिल है। यही बात लिबरल फेडरेशन, हिन्दू सभा, मुसलिम लीग की भी हो सकती है।

'बनारस प्रेस सघ' का उद्देश्य केवल हड़ताल कराना ही नही है, और न सघ ने सरस्वती प्रेस मे हड़ताल कराकर जल्दबाजी ही की। उस प्रेस मे हडताल करने के लिए तो पर्याप्त शिकायते थी। कर्मचारियो की ३-३ महीने से तनख्वाह नही दी गई थी। कम्पोजीटरों को जब चाहे तब बिला १५ रोज़ की सूचना दिये हटा दिया जाता था और उन्हे रिवाज़ के अनुसार हटाये जाने से अगले १५ रोज का वेतन भी नही दिया जाता था। यदि कर्मचारी १५ रोज़ की नोटिस देकर भी काम से अलग होते थे, तब भी उनका १५ दिन का वेतन काट लिया जाता था। जो कर्मचारी माहवारी वेतन से रखे गये है, उनसे यदि प्रेस वाले प्रेस मे काम न रहने के कारण जिस दिन काम नही ले सकते थे, उस दिन भी उनका वेतन काट लिया जाता था। क्या ये कारण हड़ताल करने के लिए अपर्याप्त थे? इसके अलावा मारपीट, गाली-गलौज का बाज़ार यहाँ सदा ही गरम

रहता था। हड़ताल का तात्कालिक कारण तो यही था कि ता० ४ सितम्बर को सरस्वती प्रेस के मैनेजर ने एक कम्पोज़ीटर को एक अदना-सी बात पर क्रोध मे आकर चाँटे मार दिये, यद्यपि अशान्ति-विस्फोट के उपरोक्त कारण कई महीनो से वहाँ मौजूद थे। मैं यहाँ यह भी साफ कर देना चाहता हूँ कि जब हड़ताल के समझौते की बातचीत मुझमे और सरस्वती प्रेस के मैनेजर के बीच मे होने लगी, तब यह सवाल उपस्थित हुआ था कि इस हड़ताल की ज़िम्मेदारी किस पर रक्खी जाय। इस सवाल को श्री सम्पूर्णानन्द जी के पास निर्णयार्थ भेजा गया। उन्होने कृपाकर यह फ़ैसला दिया कि हड़ताल की ज़िम्मेदारी सरस्वती प्रेस के मैनेजर पर है। इन तमाम बातो को देखने से तो यही मालूम होता है कि हड़ताल करना न केवल उचित ही था, बल्कि वांछनीय भी था। रही बात हड़तालियो के कष्ट की, बेचारे गरीब मज़दूर सदा ही पिसते आये है और आगे भी उन्हे तब तक पिसना ही पड़ेगा, जब तक ये अपनी अवस्था सुधारने मे पूर्णरूप से सफल न होगे। यही कारण है कि सरस्वती प्रेस के कर्म-चारियो के पक्ष मे न्याय था और न्याय के बल पर ही उनकी इस हड़ताल मे शानदार जीत हुई। प्रेस मैनेजर ने कर्मचारियो की माँगें स्वीकार कर ली और कर्मचारियो ने १३ दिन की लगातार हड़ताल के बाद मे फिर से अपना काम शुरू कर दिया।

भवदीय,<br>
का० न० रामन्ना<br>
अध्यक्ष, बनारस प्रेस कर्मचारी संघ<br>
बनारस, १८ सितम्बर, ३४

## सरस्वती प्रेस की हड़ताल

मुझे यह सूचित करते हुए हर्ष होता है कि सरस्वती प्रेस की हड़ताल, जो लगातार १३ दिन से चल रही थी, आज ता० १७ सितम्बर को समाप्त हो गई। कर्मचारियो की लगभग सारी शर्तें सरस्वती प्रेस के मैनेजर ने मजूर कर ली है। शर्तों की नकल नीचे दी जा रही है। समझौते की शर्तें जिस समय लिखी जा रही थी, उस समय यह सवाल उपस्थित हुआ था कि इस हड़ताल की जिम्मे-दारी किस पर रखी जाय। मामले को श्री सम्पूर्णानन्द जी के पास निर्णयार्थ भेजा गया था। आपने कृपाकर यह फैसला दिया कि हड़ताल की जिम्मेदारी प्रेस के मैनेजर की है, इसलिए प्रेस कर्मचारी-सघ के अध्यक्ष की हैसियत से मैंने प्रेस के मैनेजर श्री प्रवासीलाल से हड़ताल का जुर्माना वसूल करने की बात कही, किन्तु जब समझौता सदाशय से हुआ है, तब उनसे जुर्माना न वसूल किया जाय, यही तय हुआ।

समझौते की शर्तों को प्रेस कर्मचारी सघ की सभा ने भी स्वीकार कर लिया है। इसी समझौते के अनुसार प्रेस कर्मचारियो ने प्रेस मे कार्य आरम्भ कर दिया है।

—का० न० रामन्ना
अध्यक्ष, बनारस प्रेस कर्मचारी संघ
१८ सितम्बर, १९३४

## समझौते की शर्तें

१. जिस रोज़ काम शुरू किया जायगा, उसी रोज १ मास का वेतन अदा कर दिया जायगा।

२. इसके एक मास के बाद अक्टूबर मे एक मास का वेतन दिया जायगा।

३. अगर इसी बीच 'मास्टर टेलर' की छपाई का रुपया, जितना भी मिल गया, तो वह पिछले शेप वेतन के बाबत ही दे दिया जायगा।

४. शेप रकम अगले मासो मे चौथाई, तिहाई या आधी तक प्रति मास देकर सब अदा कर दी जायगी।

५. नवम्बर मे दो मास का वेतन दिया जायगा।

६. प्रेस कर्मचारियो के साथ अच्छा बर्ताव होगा। अपराध पर तेजी, क्रोध या अनियमित वार्तालाप से काम न लिया जायगा। जुर्माने का भी प्रयोग नही किया जायगा। यदि इसके विपरीत हो तो प्रेस कर्मचारी-सघ, जो उचित समझे करे, वह मुझे स्वीकार होगा।

७. जिस कर्मचारी को बिना १५ दिन की सूचना दिये अलग करने का अवसर उपस्थित होगा, उसे १५ दिन की तनख्वाह दी जायगी और जो कर्मचारी विना १५ दिनो की सूचना दिये ही काम छोड देगा, उसको १५ दिन की तनख्वाह न दी जायगी। जिस कर्मचारी को काम से अलग किया जायगा, उसकी तनख्वाह उस मास के प्रेस कर्मचारियो की तनख्वाह के साथ ही चुका दी जायगी।

८. जब तक मासिक वेतन के हिसाब से कार्य होगा, प्रेस मे कार्य न होने पर भी उन्हे वेतन दिया जायगा।

(हस्ताक्षर) प्रवासीलाल वर्मा
मैनेजर, सरस्वती प्रेस, काशी
१७ सितम्बर, १९३४

(सभी दैनिक 'भारत', शनिवार, २२ सितम्बर, १९३४ मे प्रकाशित)

# (ङ) प्रवासीलाल वर्मा से सम्बन्धित विवाद के दस्तावेज़

प्रवासीलाल वर्मा 'मालवीय' सरस्वती प्रेस, बनारस के व्यवस्थापक थे। प्रेमचन्द ने दिसम्बर, १९३५ के लगभग उन्हें गबन के आरोप मे निकाल दिया तो बाद मे पच-फ़ैसले के लिए दोनो पक्ष तैयार हो गये, लेकिन फैसला नही हुआ और प्रवासीलाल वर्मा ने महात्मा गांधी तक दुहाई की। तभी प्रेमचन्द का देहान्त हो गया और उनके उत्तराधिकारियो से मुकदमे की स्थिति पैदा हो गयी। यहाँ इस विवाद से सम्बन्धित तीन महत्त्वपूर्ण दस्तावेज़ प्रस्तुत हैं, जो उपर्युक्त तथ्यो को उजागर करते है।

१. प्रवासीलाल वर्मा का अप्रैल, १९३६ का पत्र, जो श्री पराड़कर को लिखा गया है। पराड़कर पच-फैसले मे प्रमुख पच थे।
२. महादेव देसाई का पत्र—इस पत्र से स्पष्ट है कि प्रवासीलाल वर्मा ने प्रेमचन्द से अपने विवाद को लेकर महात्मा गाधी तथा काका कालेलकर को भी पत्र लिखा था।
३. हिन्दी ससार से एक निवेदन।

## (अ) प्रवासीलाल वर्मा का पत्र

मान्यवर पराड़कर जी, अप्रैल, १९३६

प्रणाम !

आपने श्री प्रेमचन्द जी के द्वारा दिये गये हिसाब की नकल दी थी और आज्ञा की थी कि मैं अपना हिसाब और वक्तव्य लिखकर दूं। सब हिसाब इस समय सरस्वती प्रेस मे है, अतएव बिलकुल चौकस हिसाब बनाकर देना तो दु:साध्य है, परन्तु क्योकि हिसाब मेरे दिमाग़ मे है और प्रेस से अलग होते समय तक हिसाब जिस रूप मे मै देख सका हूँ, उसकी रूपरेखा बनाकर दे रहा हूँ। खाता-बही वगैरा से मिलान करके इसका रूप ठीक किया जा सकता है।

आपने जो प्रश्न बनाकर दिये थे, उसके अनुसार श्री प्रेमचन्द जी ने 'हस' और 'जागरण' के हानि-लाभ और पावने के आँकड़ो को छोड़कर जिस नीति-परा-

यणता का परिचय दिया है, वह समझ से बाहर नही है। जिस रूप मे उन्होने हिसाब बनाकर दिया है, वह भी सत्य से कितना दूर है, साफ प्रकट हो रहा है।

श्री प्रेमचन्द जी ने अपने पत्र मे यह दुहाई दी है कि मैंने प्रेस को भली भाँति लाभ पर नही चलाया और हानि हुई, पर मेरे हिसाब की जाँच करने पर और दैनिक कार्य-विवरण के रजिस्टर को देखने पर सहज ही पता लग जायगा कि मैने लाभ पर प्रेस को चलाया या नही।

पुस्तक-प्रकाशन का रोजगार भी प्रेस के साथ ही था और इसमे रुपया लगाने के लिए श्री प्रेमचन्द जी ने वादा किया था, पर इसमे उन्होने एक पैसा भी नही लगाया। मैंने विना एक पैसा पूँजी लिये काम किया, जो आज आपके सामने है। विना पूँजी लिये ६०-७० हजार का रोजगार करना क्या मेरे अध्यवसाय को प्रकट नही करता? मैंने जिस प्रकार अपना जीवन प्रेस मे लगा दिया, वह हिन्दी जगत् से छिपा नही है।

'हस' मैंने निकाला, पर प्रेमचन्दजी ने उसे प्रेस के लिए रखकर समान लाभ-हानि की शर्त रखी। मुझे कार्य का पारिश्रमिक केवल १० रु. मासिक मिला, गोकि सारा परिश्रम मैंने ही किया है। और अब जव लाभ की बात आयी, तो वे उसे लिमिटेड कम्पनी को देकर ३००० रु. गुडविल लेकर कम्पनी के डाइरेक्टर वन गये। छपाई का नकद लाभ भी लेने लगे, और सब हानि मेरे ही सिर पर डाल देना चाहते है। यह नीतिपरायणता ध्यान देने ही योग्य है।

'जागरण' उन्होने स्वत: अपने लिए निकाला, यह तो इतना सत्य है कि अधिक कहने की आवश्यकता नही। श्री विनोदशकर जी व्यास से उनकी जो लिखा-पढी हुई, वह उन्होने अपने पास रखी। विनोदशकर जी के पास प्रेमचन्द जी के हस्ताक्षर-सहित सब कागजात मौजूद है, जो सहज ही देखे जा सकते है या उनसे पूछा जा सकता है। ईश्वर-कृपा से लाभ होता तो उसे प्रेमचन्द जी अपना ही समझते, पर जब हानि हुई, तो वह हानि मेरे सिर डालना चाहते है।

जब 'जागरण' निकला, तो मैंने प्रेमचन्द जी से कह दिया था कि 'जागरण' से विना पारिश्रमिक मिले मै काम नही कर सकता। उन्होने स्वीकार किया था कि आप प्रेस से लेते जाये और मुझे दिखा कर नाम डालें। इसी के अनुसार प्रथम वर्ष मे जो रकम मैंने प्रेस से अधिक ली, जब वे इन्कम टैक्स आफिस मे हिसाब दिखाने जाने लगे, तो मैंने उनसे कहा कि इसे देखकर जमा-खर्च करा दीजिए। इस पर उन्होने कहा कि फिर समझ लिया जायगा। 'जागरण' के पारिश्रमिक की कोई रकम निश्चित नही हुई थी, इसीलिए उनसे पूछना था। मेरा खयाल ५० रु. मासिक के हिसाब से लेना था। यदि यह बात न होती, तो इस अधिक ली हुई रकम को मैं बाकी ही पडी क्यो छोडता? क्योकि मेरा खाता खुला हुआ था और उसमे कुछ रकम भी मेरे नाम पहले से पडी थी। मै उसमें नाम लिख

सकता था। प्रेमचन्द जी से मेरी यह शर्त भी थी ही कि ५० रु. प्रेस के अलाउस के अतिरिक्त, यदि मुझे अधिक खर्च की आवश्यकता हो, तो मैं प्रेस से लेकर अपने नाम डालूं और अन्त मे वह लाभाश मे मुजरा ली जाय।

'जागरण' से बराबर हानि होती गई और प्रेस और पुस्तको के लाभ मे से मैं उसे चुकाता गया। 'जागरण' की दशा डगमग थी। प्रेमचन्दजी ने बम्बई की एक फिल्म कम्पनी मे जाना तय किया और कहा कि वहाँ से मैं 'जागरण' की हानि मे रुपया भेजूंगा, पर उन्होने मुश्किल से २०० रु के लगभग भेजा होगा। जब वे ६००० हजार रु. कमाकर लौटे, तो उनका और ही रूप नजर आया। उन्होने प्रेस का स्थान बदलने का आग्रह किया और नये स्थान मे प्रेस लाकर जब 'हस' की आमदनी नकद प्राप्त करने लगे, तो मेरे हाथ से हिसाब भी अपने हाथ मे कर लिया और 'जागरण' के मद मे जो १००० की रकम मैंने ली थी, और जिसे उनसे पूछकर मुझे 'जागरण' के पारिश्रमिक मे डालना था, उसे मेरे कहने पर पारिश्रमिक मे न डालकर मुझ पर बाकी निकालने का रूप खड़ा किया। मुझसे रुपया माँगा, तब मुझे देवत्व का पता चला। उनका पड्यन्त्र यही था कि हिसाब का यह रूप रखकर, ग़बन का इल्जाम लगाकर, सब हिसाब समाप्त कर दिया जाये, मेरी साझेदारी तोड़ दी जाये और मेरे जीवन की बाज़ी के परिश्रम को मिट्टी में मिला दिया जाये।

इस प्रकार जब उपर्युक्त १००० की रकम उन्होने 'जागरण' के पारिश्रमिक मे न डाली और मुझसे हैण्ड-नोट लिखने को भी कहा, तो मैंने कहा कि हिसाब कीजिए और आपका जो बाक़ी हो, आप लीजिए और मेरा मुझे दीजिए, और आगे प्रकाशन मे होने वाले लाभ का भी निर्णय कर लीजिए। इस पर महीना भर तक बातचीत होने पर भी उन्होने यही कहा कि हिसाब क्या करना है, आपका कुछ भी शेप नही है, १००० रु. मे ८०० रु. मेरे नाम डलवाये और २०० मेरी वृक्ष-विज्ञान पुस्तक की रॉयल्टी मे डलवा दिये, इसके विषय मे प्रेमचन्दजी के हाथ की लिखी चिट्ठी मेरे पास है। इधर प्रेमचन्दजी से जो बातचीत हुई, वह सब पत्रो के द्वारा ही हुई है और उन पत्रो मे श्री प्रेमचन्दजी की लौट-पलट और नीतिपरायणता का अच्छा परिचय अकित है।

श्री प्रेमचन्दजी के द्वारा लिखित शर्त मेरे पास मौजूद है कि वे माल की उचित क़ीमत पर ६ प्रतिशत ब्याज, ४ प्रतिशत घिसाई लेगे और इसके बदले मुझे ५० रु. मासिक अलाउस देंगे। १/३ लाभाश मुझे मिलेगा, २/३ उनको। प्रकाशन मे रुपया प्रेमचन्दजी लगायेगे और सब खर्च निकालकर १/२ मेरा और १/२ उनका।

इसके विपरीत उनकी चिट्ठी मेरे पास मौजूद है कि ब्याज, घिसाई और मेरे अलाउस के बराबर रकम लेने का भी उन्होंने बराबर हठ किया है और

ब्याज और घिसाई भी १०००० रु. की मालियत पर। जब उन्हे निश्चय मालूम हो गया कि उनकी शर्तों की चिट्ठियाँ अब मुझे प्राप्त हो गई है, तब उन्होने केवल ब्याज और घिसाई स्वीकार की है। उनकी चिट्ठी मैं दिखा सकता हूँ, प्रेमचन्दजी के सत्य से स्खलित होने के प्रमाण उनके हिसाब मे भी मौजूद है और अनेक चिट्ठियाँ भी मेरे पास है। जब तक उनकी शर्त की चिट्ठियाँ मुझे नही प्राप्त हो गई थी, तब तक प्रेमचन्दजी बराबर वैसा ही व्यवहार करते रहे है, जसा बर्बर अधिकारी गरीबो के जीवन की कमाई हडप जाने के लिए किया करते है। जब ८ साल के पुराने कागजो मे से परिश्रम करके शर्त की चिट्ठियाँ मैंने खोज ली तो मुझमे जान आ गई।

जब तक चिट्ठियाँ मेरे पास नही थी, मैं सब प्रकार असमर्थ था। मैं जानता था कि प्रामाणिक बाते ही इस जमाने मे झूठ साबित कर दी जाती है, तो बिना प्रमाण के मेरी बातो का मूल्य ही क्या हो सकता है।

ऐसी ही अवस्था मे, शर्तो की चिट्ठियाँ मेरे पास न होने पर, श्री प्रसादजी के सामने भी प्रेमचन्दजी ने फ़ैसला करना चाहा था और उनके सामने चार-पाँच पुस्तको का स्टाक प्रेमचन्दजी ने मुझे देना स्वीकार किया था, परन्तु उनकी सत्यता की बलिहारी है कि पुस्तके देने से भी वे इन्कार कर गये। पुस्तके देने का और भी एक अकाट्य प्रमाण मेरे पास है, जिसे आपको दिखला सकता हूँ।

मैने प्रेमचन्दजी को देवता समझकर ही उनका साथ किया था; पर इधर के व्यवहार से मेरी नजर मे वे मानवत्व से भी बहुत नीचे चले आये है और जब ससार के सामने यह बात प्रकट होगी तो उसकी नज़र मे भी आ जायेगे।

श्री प्रेमचन्दजी ने ८०० रु. के ग़बन की जो बात कही है, उसके विषय में तफ़सील ऊपर दे ही चुका हूँ। जिस पर जाँच करने से पता चल जायगा कि वह रक़म १२ रु. से बढ़ते-बढते क्रमशः बढती आई है। ऐसी दशा मे भी प्रेमचन्दजी यह इल्ज़ाम लगाते है, तो उनके हृदय और मानवत्व का खासा परिचय मिल जाता है।

मुझे विश्वास है, मैं छाती ठोक कर कह सकता हूँ कि जिस शख्स ने बिना पूँजी लिये ६०-७० हज़ार का रोज़गार कर डाला, जिसके हाथ मे हमेशा पूरा प्रेस रहा है, जिसने अपना सारा जीवन प्रेस मे लगाकर काम किया है, जिसने प्रेस के लिए कई हजार वार्षिक आय का साधन खड़ा कर दिया है, प्रेस के साथ जिसके जीवन-मरण का सम्बन्ध है, क्या वह शख्स ८०० रु. का गबन कर लेगा? ऐमा कोई विचार भी कर सकता है? मैंने बड़ी-बडी परेशानियों मे प्रेस का काम किया है और तगी सही है। इस समय तो विकट परिस्थिति मे हूँ। इससे अधिक मुझे कुछ नही कहना है, आप विचार कर ले।

आपने जब प्रेमचन्दजी की चिट्ठी की नकल दी और उसमे मैने 'हस' और

'जागरण' का हिसाब नही देखा, तो 'महात्माजी को पत्र लिखा कि हंस का सम्बन्ध मुझसे है, अतएव गुडविल मे जो रुपया प्रेमचन्दजी को मिला है, वह मुझे दिलाया जाय, या १०० रु० मासिक 'हस' के जीवन भर मुझे मिले' इस पर महात्माजी ने मुझे लिखा है कि प्रेमचन्दजी आपका दावा स्वीकार नही करते।

ऐसी परिस्थिति मे, सोच लीजिए कि क्या उचित है। 'हस' और 'जागरण' से जो हानि हुई, वह भी मेरे लाभांश मे से ले ली जायेगी और 'हस' से जो लाभ होगा, वह प्रेमचन्दजी हड़प लेगे। अनोखी बात है !

मै इस समय बहुत ही विकट परिस्थिति मे आ गया हूँ। २०० रु. तो मुझ पर कर्ज हो गया है, यह तो किसी भी प्रकार तुरन्त ही मुझे दिलाया जाये और शेष हिसाब मे से, जो लोगो का उचित ऋण प्रेस पर हो, उसे काटकर आधी रक़म मुझे दिलाई जाय और 'हस' तथा पुस्तक-प्रकाशन से जो लाभ होता रहे, उसमे आधा लाभांश सर्वदा दिलाने की व्यवस्था की जाय।

आपका,
प्रवासीलाल वर्मा, मालवीय

**सन् २८ में सरस्वती प्रेस का जो सामान मेरे चार्ज में आया**

१. एक बडी मशीन ··· ··· ··· ··· ··· ··· ··· १२०० रु.
२. हैण्ड प्रेस डिमाई साइज ··· ··· ··· ··· ··· ··· ३०० रु.
३. ट्रेडिल पुरानी, जिसका मूल्य अनुमानत: ··· ··· ··· ८८ रु.
३५० रु. तक हो सकता है। ढाई वर्ष मेरे पास चली। ढाई वर्ष का ३५० रु. व्याज और घिसाई १० प्रतिशत से ८८ रु होता है। यह ट्रेडिल रद्दी नही हुई, श्री महतावराय ले गये और अब तक चल रही होगी।
५. कटिग मशीन, टूटी हालत मे थी, जिसे महतावराय जी ले गये। मेरे काम न आई।
५. टाइप, फर्नीचर वगैरह का मूल्य ··· ··· ··· ··· १४०० रु.

---

योग २९८८ रु. होता है
परन्तु ३००० रु. रख लीजिए।

---

श्री प्रेमचन्दजी ने चार्ज देते समय स्टाक में ५ पुस्तकें लिखी है और उनकी पूरी सख्या की लागत भी लगा दी है, जो गलत है। 'प्रेमतीर्थ' के कुछ फार्म उनके समय छपे थे, कुछ मेरे समय। अन्य पुस्तके तो कोई दो-दो सौ, कोई तीन-चार सौ के लगभग मिली थी। इनकी सही सख्या स्टाक-बुक या बिक्री-रजिस्टर से

देखी जा सकती है। इसलिए 'प्रेमतीर्थ' का लागत मूल्य ३०० रु. और अन्य पुस्तकों का १०० रु. इस प्रकार कुल ४०० रु. होता है।

**ऊपर का सब सामान जनवरी, १९३६ को प्रेस के चार्ज में दिया गया।**

**मैंने प्रेस को जिस रूप में अपने हाथ में लिया, उसे चलाकर साढ़े ७ वर्षों में काम करके प्रेस की उन्नति के लिए जो सामान बढ़ाया और 'हंस' तथा 'जागरण' की हानि में जो व्यय किया, उसका ब्यौरा यह है—**

| | | |
|---|---|---|
| १. | एक ट्रेडिल मशीन नई खरीदी गई ... .. ... ... ... | १२५० रु. |
| २. | हाट प्रेस नई खरीदी गई... ... ... ... ... ... ... | १४० रु. |
| ३. | टाइप-राइटर नई खरीदी गई.. ... ... ... ... ... | १७० रु. |
| ४. | टाइप नये खरीदे, ढलवाई दी, नये बार्डर्स, रूल्स, केसेज़ तथा अन्य फ़र्नीचर, गैली, स्टिक्स वगैरह मे | १५०० रु. |
| ५. | ब्लॉक्स ... ... ... ... ... ... ... ... ... ... ... | १००० रु. |
| ६. | श्री प्रेमचन्दजी को नकद दिया गया ... ... ... ... | २००० रु. |
| ७. | लोगो की ओर बाकी अनुमानतः ... ... ... ... ... | १००० रु. |
| ८. | 'हस' की हानि मे (अनुमानतः इसका ब्यौरा भी दिया जा सकता है) | ६००० रु. |
| ९. | 'जागरण' की हानि मे (अनुमानतः इसका ब्यौरा भी दिया जा सकता है) | ७००० रु. |
| १०. | पुरस्कार 'हस' तथा 'जागरण'... ... ... ... ... ... | ५०० रु. |
| | | कुल २०,५६० रु. |

## पुस्तकों का ब्यौरा

मौजूदा स्टाक की जो लागत कूती गई है, वह तथा पुस्तको की जो संख्या लिखी गई है, वह भी सही नही है। स्टाक-लिस्ट और बिक्री-रजिस्टर वगैरह देखकर मूल्य आँका जाये, तो स्टाक ५००० रु. से कम न होगा। इसमे से ४०० वह मूल्य घटा दिया जाये, जो चार्ज लेते समय स्टाक मिला था, तो ४६०० रु. का रहता है। इसके लिए जरा जॉच करनी ही होगी। कई पुस्तको को तो लिखा ही नही गया है। बडी विचित्र बात है।

### साढ़े ७ साल के इकट्ठे हिसाब के जमा-खर्च का ब्यौरा

| | | | |
|---|---|---|---|
| २२५० | रु. सन् २८ से सन् ३५ के अन्त तक का व्याज तथा घिसाई, ४, ६, १० प्रतिशत से साढे ७ साल का | २०५६० | सरस्वती प्रेस के नाम सन् ३५ तक |
| २५०० | रॉयल्टी अनुमानत: २० प्रति० | १२०० | 'जागरण' का दो वर्ष का पारिश्रमिक, सम्पादन तथा प्रवन्ध आदि सब-कुछ—यह रकम मुझे मिलनी चाहिए |
| ६०० | प्रेमचन्दजी ने दिया | ४६०० | मौजूदा स्टाक का मूल्य |
| ८०० | प्रवासीलाल के नाम पड़ा | | |
| ६१५० | | २६३६० | |
| ६१५ | ट्रेडिल का व्याज, घिसाई ५ साल का | ६७६५ | सरस्वती प्रेस का मिनहा किया |
| ६७६५ | | १९५९५ | |

हस्ताक्षर
प्रवासीलाल वर्मा

## (आ) महादेव देसाई का पत्र

१८ जुलाई, १९३६
वर्धा

महोदय,

आपका पत्र गाधी जी को मिला। काका साहेव आजकल भ्रमण कर रहे हैं। उनके आने के बाद—९, १० दिन मे वे लौटेंगे ही। आपके पत्र का उत्तर गाधी जी लिखेगे या लिखवायेगे। आपने जो पत्र काका साहेव को लिखा है, उनको मैंने भेज दिया है।

आपका
महादेव देसाई

## (इ) हिन्दी-संसार से एक निवेदन

आज हिन्दी ससार के समक्ष सखेद अपनी कष्ट-कथा उपस्थित करनी पड़ रही है। यह हिन्दी-जगत् से छिपा नही है कि मैने स्वर्गीय प्रेमचन्द जी के मृत-प्राय 'सरस्वती प्रेस' को हाथ मे लेकर लगभग आठ वर्षों तक उसका सुचारु सचालन किया। लेकिन जिस असीम साहस, लगन और प्रेम से मैंने कार्य किया, जगद्गति के अनुसार फल उलटा ही हुआ। आज प्राय· वर्ष भर से मुझे सपरिवार कष्ट का जीवन व्यतीत करने को वाध्य होना पडा है।

मेरे प्रिय मित्र शिवपूजन सहाय जी ने 'विश्वमित्र' (मासिक) मे स्व० प्रेम-चन्द जी के सस्मरण छपवाये है और ज़िक्र किया है कि प्रेमचन्द जी के सरस्वती

प्रेस से उन्होने मेरा सम्बन्ध कराया। पर उनकी—भाई शिवपूजन सहाय जी की—यह धारणा गलत है। उन्हे किसी प्रकार भ्रम हो गया और मेरे पास इसका पुष्ट प्रमाण है। अस्तु। सन् १९२७ की वात है, उस समय मै एक कुचक्र मे आ गया था कि वे कृपाकर कुछ प्रकाशको से सिफ़ारिश कर दे और मेरी कुछ पुस्तके विकवा दे। इसके उत्तर मे उन्होने प्रकाशको की मनोवृत्ति पर दुःख प्रकट करते और मेरे कार्य-कौशल की प्रशसा करते हुए लिखा, प्रस्ताव किया, कि क्यो न मै उनके प्रेस को हाथ मे लेकर चलाऊँ और लाभ उठाऊँ। मैने प्रेमचन्द जी के प्रस्ताव को अपने काशीस्थ आदरणीय मित्रो के समक्ष पेश किया, उन्होने सम्मति दी और प्रेमचन्द जी से शर्तें पूछी। आखिर पत्र-व्यवहार के वाद उन्होने ये शर्ते स्वीकार करके लिख भेजी कि वे अपने प्रेस की कीमत पर व्याज और घिसाई लेगे और मुझे पचास रुपये मासिक अलाउस तथा शेष लाभ मे से एक-तृतीयाश अलग देगे। पुस्तक-प्रकाशन मे रुपया सव वे लगायेगे और मै प्रकाशन की, विज्ञापन की तथा प्रचार आदि की व्यवस्था करूँगा—क्योकि इस काम मे वे अपने को अयोग्य और मुझे योग्य समझते थे—और लेखन, प्रकाशन और विज्ञापन-व्यय निकालकर जो बचेगा, उसमे हमारा बराबर आधा-आधा हिस्सा होगा।

इसी के अनुसार मैंने कार्यारम्भ किया। प्रेस चलाकर प्रेस की आमदनी से ही किसी प्रकार पुस्तके भी प्रकाशित की। कुछ समय वाद 'हस' का प्रकाशन हुआ। उसके सम्पादन और प्रबन्ध का पूरा भार मुझ पर ही था। पुस्तको तथा 'हस' के प्रकाशन मे प्रेमचन्द जी से रुपया कुछ भी न मिला। मैने प्रेस की आमदनी से किसी प्रकार सब व्यय का निर्वाह किया। बाद मे प्रेमचन्दजी काशी आ गये और कुछ समय बाद उन्हे एक साप्ताहिक अखबार निकालने की सूझी। फलत. श्री विनोदशकर व्यास से उन्होने 'जागरण' को कुछ शर्तो पर ले लिया। 'जागरण' को भी दो वर्षो तक मैने प्रेस और पुस्तक-प्रकाशन की आमदनी पर ही चलाया और 'हस' और 'जागरण' से लगभग १०-१२ हज़ार का घाटा हुआ। प्रेमचन्द जी ने अपने पास से लगभग कुछ नही के समान दिया। 'हस' से मुझे केवल दस रुपये मासिक मिला। 'जागरण' के व्यवस्थापन और सम्पादन के मद मे मैने उनसे पचास रुपये मासिक के लिए कहा था। उन्होने यह कहकर वात को पड़े रहने दिया कि समझ लिया जायगा—अभी आप अपने खर्च के लिए उस मद मे लेते रहिए। बाद मे जब दशा बहुत ही खराब हो गयी और मैने अखबारो के घाटे वाले रुपयो का जिक्र किया, तो उन्होने कहा कि फ़िल्म कम्पनी मे जाने पर व्यवस्था हो जायगी। पर वहाँ जाने पर भी केवल २०० के लगभग रुपया ही भेजा। कम्पनी मे उनका काम जमा भी नही और एक साल पूरा करके ही चले आये। आने पर उन्होने 'हस' को लिमिटेड कम्पनी के हाथ—कुछ शेयर

लेकर बेच दिया। इधर कोई चारा न रहने पर मुझसे कहा गया कि अब आपका हमारा साझा न रहेगा। ऐसे समय मेरी हार्दिक परिस्थिति क्या रही होगी, क्या बताऊँ। खैर, कुछ कहने-सुनने के बाद प्रेमचन्द जी ने पचायत करना स्वीकार किया और हिन्दी के एक महारथी के सामने जो कुछ तय हुआ, उमसे भी प्रेमचन्द जी इनकार कर गये। बाद मे आदरणीय श्री बा० विष्णु पराडकर जी (सम्पादक 'आज') तथा बाबू दुर्गाप्रसाद जी खत्री (सम्पादक 'लहरी') बाकायदा पच बने और मामला हाथ मे लेकर प्रेमचन्द जी से हिसाब माँगा, और उसकी नकल मुझे देकर मुझसे उत्तर लिया। अतिम स्वीकृति जब पचो ने माँगी, तो प्रेमचन्द जी ने 'हस' और 'जागरण' का हिसाब देने से इनकार कर दिया और उसमे दखल देने को भी मना किया। तब पचो ने यह लिखकर असमर्थता प्रकट कि—"जब प्रेमचन्द जी 'हस' और 'जागरण' के हिसाब से साफ ही इनकार करते है, तब 'हस' और 'जागरण' को छोडकर कोई न्याय करना हमे असम्भव मालूम होता है, इसलिए हमे इस पचायत से अलग कर दिया जाय।" कुछ इसी प्रकार के शब्द है।

इसके बाद प्रेमचन्द जी सख्त बीमार हो गये और मानवता के नाम पर कष्ट उठाते हुए भी, मुझे मौन हो जाना पडा। बाद मे वे दैव-दुर्विपाक से स्वर्गवासी हो गये। उनके स्वर्गवास के लगभग दो मास बाद मैंने उनकी पत्नी श्रीमती शिवरानी देवी तथा पुत्र श्रीपतराय से हिसाब की सफाई के लिए कहा। उन्होने हिसाब करना स्वीकार करके भी बाद मे इनकार कर दिया और मुझे विवशतया अपने वकील के मार्फत नोटिस देना पडा। उसका जवाब आज तक मुझे नही मिला है। मैंने प्रेस छोड़ते समय १६-१७ हजार का स्टाक, ४-५ हजार का प्रेस का नया साज-सामान प्रेस मे छोड़ा है। २५०० के लगभग नकद रुपया भी दिया है। यह सब होने पर भी आज मै जो कष्ट उठा रहा हूँ, उसका वर्णन करने को स्थान नही है। ऐसे बेकारी के ज़माने मे मुझे सपरिवार किस प्रकार दिन व्यतीत करने पड रहे होगे, यह भुक्तभोगी ही समझ सकते है। मैंने तो प्रेस को उन्नत किया, उसकी प्रतिष्ठा बढ़ायी। मै नही चाहता कि मामला अदालत मे जाय। मैंने अनेक प्रयत्न किये, पर फल कुछ न हुआ। अन्त मे हिन्दी ससार के सामने यह निवेदन उपस्थित करके आशा करता हूँ कि कुछ सज्जन इस मामले मे योग देकर फैसला करा दे तो बडा शुभ हो। अन्यथा विवश होकर मामला अदालत मे भेजा जायगा और ऐसी दशा मे यदि छीछालेदर का अवसर आ जाय तो हिन्दी-ससार मुझे दोष न दे।

विनीत,

प्रवासीलाल वर्मा 'मालवीय'

('मस्ताना' के प्रथम अक मार्च, १९३७ मे प्रकाशित पत्र)

# (च) शेष अनुपलब्ध साहित्य में से प्राप्त रचनाएँ

पुस्तक के प्रेस मे देने के उपरान्त प्रेमचन्द के शेप अनुपलब्ध साहित्य मे से कुछ लेख एव सम्पादकीय तथा पुस्तक-समीक्षाएँ प्राप्त हुई है, जिन्हे यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है। पाठक परिशिष्ट (क) मे 'प्रेमचन्द का शेष अनुपलब्ध साहित्य' शीर्षक से दी गई सूची मे से ये टिप्पणियाँ कम कर ले।

## (अ) लेख एवं सम्पादकीय

### क्या मुसलमान कांग्रेस के साथ नहीं हैं ?

अभी तक तो सरकार के लिए यह कहने की गुजाइश बाकी थी, कि इस आन्दोलन मे केवल कांग्रेस के गरम दल वाले ही शामिल है; लेकिन दिन-दिन उस पर यह हकीकत खुलती जाती है, कि आज़ादी की लडाई मे देश के सभी दल मिले हुए है और अगर उनके मिलने मे कुछ कसर थी, तो वह सरकार की हिमाकत और पागलपन की बदौलत पूरी हुई जाती है। पुरानी कहावत है—बुरे दिन आते है, तो बुद्धि भी भ्रष्ट हो जाती है। इस वक़्त ऐसा जान पडता है, कि अग्रेज़ो के बुरे दिन आ गये है, नही तो अंग्रेजी कपड़े को अन्य देशो के कपड़ो से कम महसूल पर लाने का प्रस्ताव पास करने की ज़रूरत ही क्या थी ? गैर-सरकारी बहुमत इस प्रस्ताव के विरुद्ध था; पर सरकार ने अपनी जिद से उसे पास करके ही छोडा। नतीजा क्या हुआ ! आज प० मदनमोहन मालवीय, मि० केलकर, मि० अणे, मि० हसनइमाम हमारे साथ है और व्यापारी-दल तो बिलकुल अलग ही हो गया। अब सरकार को माडरेटो मे नाम लेने के लिए दो-चार लिबरल और रह गये है। हमे आशा है कि उसकी कोई नई हिमाक़त यह कमाल भी कर दिखायेगी। हालाँकि लिबरलो के विषय मे हमे सन्देह है कि कोई अनीति, कोई अत्याचार इन्हे जगा सकता है। इनकी आशा अपार है और धैर्य अनन्त। वायसराय, सेक्रेटरी, अण्डरसेक्रेटरी, और भी जिसकी वाणी की कुछ इज्जत है, कह चुके कि डोमीनियन स्टेट्स अभी बहुत दूर है; लेकिन हमारे लिबरल भाई है, कि उस 'बहुत दूर' को 'बहुत नजदीक' समझने के लिए बेकरार है। लिबरलो की राजनीति डिनर-पार्टी और ड्राइग-रूम तक महदूद है; इसलिए सरकार के अन्तिम आधार अगर लिबरल हो, तो यह सरकार और लिबरल दोनों ही के लिए आपस मे हाथ मिलाने और बधाइयाँ देने का

अवसर हो सकता है। अगर इस तिनके का सहारा सरकार लेना चाहती है, तो शौक से ले, मगर सरकार ने शुरू से जिस हिन्दू-मुसलिम वैमनस्य की उपासना की है, उसे इस सकट के अवसर पर कैसे भूल जाती ! कहा जा रहा है, और लिखा जा रहा है कि मुसलमान इस आन्दोलन मे काग्रेस के साथ नही है। मुसलमान नेता जत्थेदार वन-वनकर कैद हो, मार खाये, कितनी ही काग्रेस कमिटियो के प्रधान और मन्त्री हो; लेकिन फिर भी यही कहा जाता है कि मुसलमान काग्रेस के साथ नही हैं। जमैयतुल-उलमा जैसा सर्वमान्य मण्डल पुकार-पुकारकर कह रहा है कि नमक का महसूल इस्लामी शरीयत के खिलाफ है; पर कहने वाले कहे जाते हे—मुसलमान इस आन्दोलन के साथ नही। मालूम नही, वह यह कह-कहकर किसे धोखा देना चाहते है। हाँ, हम यह मानने को तैयार हे कि हमारे खानवहादुर साहवान, जिनकी सख्या ईश्वर की दया से, अग्रेजो की असीम कृपा होने पर भी, वहुत ज्यादा नही, वेशक हमारे साथ नही है; मगर खाँ साहव नही है तो राय साहव भी तो नही है। यो कहिए कि यह उन लोगो का आन्दोलन है, जो अपने सारे सकटो का मोचन एकमात्र स्वराज्य ही को समझते है। जो गरीव हैं, भूखे है, दलित है, या जो गैरत से भरा हुआ, देशाभिमान से चमकता हुआ हृदय रखते है और यह देखकर जिनका खून खौलने लगता है कि कोई दूसरा हमारे ऊपर शासन करे ! इसमे न कि हिन्दू की कैद है, न मुसलमान की। दोनो ही समान रूप से यह सकट झेल रहे हैं, तो दोनो समान रूप से शरीक है। मुसलमान आजादी के प्रेम मे हिन्दुओ से पीछे रह जाये, यह असम्भव है। मिस्र, ईरान, अफ़गानिस्तान और तुर्की यह सव मुसलमानो ही के देश है। देखिए, अपनी आजादी के लिए उन्होने क्या-क्या किया और कर रहे हे। वह कौम कभी आजादी के खिलाफ नही जा सकती। दो-चार मौलवी, दो-चार 'सर', दस-पाँच 'आनरेवुल' यह हाँक लगाये जायेगे, शौक से लगावे। हिन्दू हो या मुसलमान, जो अग्रेजी राज्य मे धन और अधिकार के सुख लूट रहे है, वे अग्रेजी सरकार के परम भक्त है और रहेगे और रहना चाहिए। वे किसी के तो नमकहलाहल वने रहे। जिसे अपने जीवन-निर्वाह के लिए अपने वाहुवल पर भरोसा नही है, जो अग्रेजो की शरण आकर कोई ओहदा पा जाना ही अपनी जिन्दगी का निर्वाण समझता है, वह हमेशा उस पक्ष की तरफ़ रहेगा, जहाँ उसे सफलता-प्राप्ति का पूरा भरोसा है। ऐसे लोग खतरे की तरफ़ भूलकर भी न आवेगे। अमेरिका के ग़ुलाम भी तो 'गुलामो की आजादी' की लडाई मे मालिको के पक्ष मे लड़े थे। ऐसी गुलाम प्रकृति के लोग हमेशा रहेगे और उनके रहने से किसी आन्दोलन का नाश नही होता। मगर हमे यह कोशिश करते रहना चाहिए कि हमारी इस मुसाहल की हालत मे हवा का झोका न लगने पाये; नही तो वह घातक हो जायेगा। कही

अछूतो को हमसे भडकाने की कोशिश की जायगी और की जा रही है; कही हिन्दू-मुसलमानो को लडा देने के मसूबे सोचे जायेगे। हमे इन सब चालो को तीव्र दृष्टि से देखते रहना चाहिए। क्या जमाने की खूबी है कि जिन लोगो ने अछूतो को उससे कही ज़्यादा दलित किया है जितना कट्टर-से-कट्टर हिन्दू-समाज कर सकता था, वह आज अछूतो के शुभचिन्तक बने हुए है! बेगार की सख्तियो का दोष किस पर है—हिन्दू समाज पर या सरकार पर? उन्हे अपढ़ रखने का दोष किस पर है—हिन्दू-समाज पर या सरकार पर? उन्हे ताडी, शराब, गाँजा, चरस पिला-पिलाकर कौन रुपये कमाता है—सरकार या हिन्दू-समाज? प्रारम्भिक शिक्षा का बिल सरकार ने पेश किया था, या स्वर्गीय मि० गोखले ने? उसे किसने धनाभाव का बहाना करके नामजूर कर दिया—हिन्दु-समाज ने या सरकार ने? हमे पूरा विश्वास है कि जिस सरकार ने कितनी ही अछूत जातो को जरामय-पेशा बना दिया, उसकी शुभ-चिन्तना पर हमारे दलित-समाज के नेता लोग भरोसा न करेगे। हिन्दू-समाज अपने दलित भाइयो के प्रति अपना कर्तव्य समझने लगा है और वह भी दिन दूर नही है जब आर्य और अनार्य, ऊँच और नीच की कैद नाम को भी बाकी न रहेगी। सम्भव है, देहातो के कट्टर हिन्दू कही-कही अब भी उनके साथ वही पुराना बर्ताव करते हो, लेकिन विचारशील हिन्दू-समाज अब उस अन्याय को क़ायम न रहने देगा।

('हस', अप्रैल, १९३०)

## आज़ादी की लड़ाई में कौन लोग आगे है?

इस लड़ाई ने हमारे कॉलेजो और यूनिवर्सिटियो की कलई खोल दी। हमने आशा की थी कि जैसे अन्य देशो में ऐसी लडाइयो मे छात्र वर्ग प्रमुख भाग लिया करते है, वैसे यहाँ भी होगा; पर ऐसा नही हुआ। हमारा शिक्षित समुदाय, चाहे वह सरकारी नौकर हो या वकील, या प्रोफेसर या छात्र, सभी अंग्रेज़ी सरकार को अपना इष्ट समझते है और उसकी हड्डियो पर दौडने को तैयार है। प्रत्यक्ष देख रहे है कि निन्नानवे सैकडे ग्रेजुएटो के लिए सभी द्वार बन्द है; पर निराशा मे भी आशा लगाये बैठे है कि शायद हमारी ही तक़दीर जाग जाय। देख रहे हैं कि काग्रेस के आन्दोलन से ही अब थोड़े-से ऊँचे ओहदे हिन्दुस्तानियो को मिलने लगे है, फिर भी राजनीति को हौआ समझे बैठे हुए है। या तो उनमे साहस नही, या शक्ति नही, या आत्म-गौरव नही, या उत्साह नही। जिस देश के शिक्षित युवक इतने मन्दोत्साह हों, उसका भविष्य उज्ज्वल

नही कहा जा सकता। हमारा वकील समुदाय तो इस सग्राम से ऐसा भाग रहा है, जैसे आदमी की सूरत देखते ही गीदड़ भागे। हमारे बड़े-से-बड़े नेता—जिनकी जूतियो का तस्मा खोलने के लायक भी ये लोग नही—धड़ाधड़ जेलो मे बन्द किये जा रहे है; पर यह है कि अपने बिलो मे मुँह छिपाये पड़े है। यहाँ तक कि स्वदेशी वस्तु-व्यवहार की प्रतिज्ञा पर दस्तखत करते हुए भी उनके हाथ काँपने लगते है और कलम हाथ से छूटकर गिर पड़ती है और आजादी का नमक देखकर तो उन्हे जूड़ी-सी चढ़ आती है। हमे यह देखने का अरमान ही रह गया कि कोई वकील किसी जत्थे का नायक होता। नही, वह तमाशा देखना भी खतरनाक समझते है। बस, मुल्ला की दौड़ मस्जिद तक। कचहरी गये, और घर आये। उन्हे दीन-दुनिया से कोई मतलब नही। इस बगैरती का भी कोई ठिकाना है! अभी किसी सरकारी पार्टी मे शरीक होने का नेवता मिल जाय, तो मारे खुशी के पागल हो जाएँ। नेवते के कार्ड के लिए बडी-बडी चाले चली जाती है, नाक रगडी जाती है, और वह कार्ड तो साक्षात् कल्प-वृक्ष ही है। गोरी सूरत देखी और माथा जमीन पर टेक दिया। ऐसे लोगो के दिन अब गिने हुए है। स्वाधीन भारत मे ऐसे देश-द्रोहियो के लिए कोई स्थान न होगा। वह जनता, जिसे यूनिवर्सिटियो की हवा नही लगी और आन्दोलनो की तरह इस सग्राम मे भी आगे-आगे है—हमारे छोटे-छोटे दुकानदार, मजदूर, पेशेवर ही सैनिको की अगली सफो मे है और भविष्य उन्ही के हाथ मे है। लक्षण कह रहे है, सूट-बूट वाले अग्रेजो के गुलामो की वही हालत होने वाली है, जो रूस मे हुई है। यह लोग खुद अपने पाँव मे कुल्हाड़ी मार रहे है। जनता और सब मुआफ कर देती है, पर देश-द्रोह को वह कभी मुआफ़ नही करती। राष्ट्रीय सस्थाओ को देखिए—गुजरात विद्या-पीठ, काशी-विद्यापीठ, अभय-आश्रम, गुरुकुल-काँगडी, प्रेम-विद्यालय, वृन्दावन आदि ने अपने-अपने सिपाहियो के जत्थे भेजे और भेज रहे है। उनके छात्र जान हथेली पर रक्खे मैदान मे निकल पड़े है; पर यूनिवर्सिटियो ने भी कोई जत्था भेजा? हमे तो खबर नही। यूनिवर्सिटियो मे भी कोई प्रोफेसर आगे बढा? कहाँ की बात! अपने लोग यह रोग नही पालते। आनन्द से भोजन करे, रूसी उपन्यास पढ़े, ताश खेले, ग्रामोफोन या रेडियो का आनन्द उठावे, या इस झझट मे पड़े? जिन्दगी सुख भोगने के लिए है, झीकने के लिए नही! काश, ये यूनि-वर्सिटियाँ न खुली होती, काश आज उनकी ईंट-से-ईंट बज जाती, तो हमारे देश मे द्रोहियो की इतनी सख्या न होती। ये विद्यालय नही है, गुलाम पैदा करने के कारखाने है। स्वतन्त्र भारत ऐसे विद्यालयो की जड़ खोदकर फेक देगा।

('हस', अप्रैल, १९३०)

## देहातों में प्रोपेगेण्डे की ज़रूरत

अब तक हमारे आन्दोलन शहरो तक ही महदूद रहे है, लेकिन नमक-कर-भग देहातों मे भी जा पहुँचा है। सत्याग्रही दलो का देहातो से पैदल निकलना ऐसा प्रोपेगेण्डा है, जिसके महत्त्व का अनुमान नही किया जा सकता। नौकरशाही का आतक देहातो पर शहरो से कही ज्यादा छाया हुआ है। वहाँ सब-इस्पेक्टर का दर्जा ईश्वर से कुछ ही कम होता है और कांस्टेबुल तो खुदमुख्तार बादशाह ही है। कोई आन्दोलन, जिससे पुलिस के रोब-दाब मे फ़र्क पड़े, उसकी हवा भी वहाँ नही पहुँचने पाती। मगर अब समय आ गया है कि हमारे स्वयसेवक बड़ी सख्या मे देहातो में पहुँचे और जलसो और जुलूसो से लोगो मे राजनैतिक भाव भरे और उन्हे आने वाले महासग्राम के लिए तैयार करे। अगर देहातो मे यह आग लग गई, तो फिर किसी के बुझाये न बुझेगी। हम यह मानते है कि देहातो मे नौकरशाही दमन के कठोर-से-कठोर शस्त्रो का प्रहार करेगी, जमीदारो को भडकायेगी, तरह-तरह की गलतफ़हमियाँ फैलाएगी; पर हमे इन कठिनाइयो का सामना करना है। हमे यह समझा देना है कि इस राज्य मे सबसे ज्यादा हमारे देहात ही सताये जाते है, और स्वराज्य मे सबसे ज्यादा हित देहात वालो ही का सिद्ध होगा।

('हस', अप्रैल, १९३०)

## हिन्दू-मुसलिम बॉट-बखरे का प्रश्न

भारतीय एकता के विरोधी यह कहते कभी नही थकते कि जब तक हिन्दुओ और मुसलमानो मे हिस्से का समझौता न हो जाय, मुसलमान इस संग्राम मे शामिल नही हो सकते। इस कथन मे कितनी सचाई है, इसे मुसलिम जनता अब समझने लगी है। वह यह है, कि जब तक एक तीसरी शक्ति इन दोनो जातियो के वैमनस्य से फ़ायदा उठाने वाली रहेगी, एकता का सूर्य कभी उदय न होगा। पूरी एकता तो स्वराज्य मिल जाने पर ही हो सकती है। हिस्से का निश्चय करने के लिए एक से अधिक बार कोशिशे की गई, यहाँ तक कि आज भी सर तेजबहादुर सप्रू सर्वदल-सम्मेलन करने मे लगे हुए है; मगर उन कोशिशो का फल क्या निकला? समझौता न हुआ, न हुआ। कोई रोज़गार शुरू किया जाता है, तो पहले ही से यह निश्चय नही कर लिया जाता कि हम इतने रुपये फ़ी सैकड़े नफ़ा लेगे। पहले तो उसके लिए पूंजी जमा की जाती है। फिर सगठन

शुरू होता है, तव माल की तैयारी होती है, इसके वाद खपत का सवाल होता है, आखिर मे नफे का प्रश्न आता है। यहाँ पहले ही से नफे के हिस्से तय करने की सलाह दी जाती है। अरे भाई जान, पहले पूँजी तो लगाओ, अभी नफ़े का क्या सवाल है ? हिन्दुस्तान अगर इतने दिनो की गुलामी से कुछ सीख सका है, तो वह यह है कि समाज के किसी अग को असन्तुष्ट रखकर कोई राष्ट्र दुनिया मे उन्नति नही कर सकता। हमे विश्वास है कि भारत इस सबक को अब कभी न भूलेगा। महात्मा गाधी ने तो यहाँ तक कह दिया है कि मुसलमान जितना चाहे ले ले, इसमे हिस्से का सवाल ही नही। स्वराज्य के अधीन राजपद धन कमाने का साधन नही, प्रजा की सेवा का साधन होगा। हम तो यही समझे बैठे है। अगर उस दशा मे भी हमारे मुसलमान भाई राजपदो या मेम्बरियो मे वडा हिस्सा लेने का आग्रह करेगे, तो स्वराज्य-सरकार उनके मार्ग मे वाधक न बनेगी। उस वक्त राजपद वही स्वीकार करेगे, जो देश के लिए त्याग करना चाहेगे, धन-लोलुप, और विलासी जनो के लिए स्वराज्य-शासन मे कोई स्थान न होगा।

('हस', अप्रैल, १९३०)

## मशीनगन और शान्ति

शान्ति स्थापित करने के दो साधन है। एक तो मानवीय है, दूसरा दानवीय। एक मशीनगन है, दूसरा देश की वास्तविक दशा को समझना और उसके अनुकूल व्यवहार करना। सरकार ने अपने स्वभावानुसार मशीनगन से काम लेना ही उचित समझा है। इसका परिणाम क्या होगा, सरकार को इसकी चिन्ता नही। पुलिस और सेना उसके पास है। देश मे जितने स्वाधीनता के उपासक है, वे सब बड़ी आसानी से तोप का शिकार वनाये जा सकते है। भारत गरीब है, यहाँ ऐसे आदमियो की कभी कमी न रहेगी, जो पेट के लिए अपने भाइयो का गला काटने को तैयार रहे। काग्रेस के लोग जेल मे पहुँच ही गए। और दलो के इने-गिने आदमी है, उनको फाँस लेना और भी आसान है। रहे हमारे लिबरल भाई, उनकी परवा ही किसे है ? सरकार उनकी सहायता के बगैर भी राज कर सकती है। टैक्सो को दूना कर देने का उसे अख्तियार है। इस तरह वह इससे बड़ी फ़ौज भी रख सकती है। मशीनगनो के सामने चूँ करने का किसे हौसला हो सकता है। अग्रेज अधिकारियो के वेतन बडी आसानी से बढ़ाए जा सकते है। कुछ थोडे से औहदे हिन्दुतानियो को देकर वडी आसानी से काम लिया जा सकता है। समाचार-पत्रो को एकदम बन्द कर देने से फिर कही से विरोध की आवाज

भी न आवेगी। सरकार अपने दिल मे सन्तोप कर सकती है कि अव किसी को कोई शिकायत नही रही। रिफ़ॉर्म की, गोलमेज़-कान्फ्रेस की और डोमीनियन स्टेट्स की चर्चा ही व्यर्थ है। यह इसी दानवी नीति का फल है कि आज भारत मे अंग्रेज़ो का कोई दोस्त नही है। जो लोग अपने स्वार्थवश सरकार की ख़ुशामद करते है, वे भी उसके भक्त नही है। ऐसी प्रजा पर राज करना अगर अंग्रेज़ो के लिए गौरव की वात है, तो हम नही समझते कि वह अपनी सभ्यता और उच्चता का किस मुँह से दावा कर सकती है। अगर अंग्रेजो की जगह इस वक़्त हवशी होते, तो वे भी दमन ही तो करते। दमन शासन का सवसे निकृष्ट रूप है और अंग्रेज़ो ने उसी का आश्रय लिया है। क्या उनका ख़याल है कि जिस शक्ति से दवकर उन्होने सुधार किये और कान्फ्रेस के वादे किये, वह शक्ति अव गायव हो गई है? दमन उस शक्ति को दिन-दिन मजबूत कर रहा है। उस राज्य के लिए इससे बढकर कलक की दूसरी वात नही हो सकती कि उसे हरएक वात के लिए मशीनगनो ही की शरण लेना पड़े। जिस राज्य मे जनता पर महज इस लिए गोलियाँ चलाई जायँ कि वह अपने लीडरो की गिरफ्तारी पर शोक मनाने के लिए जमा होती है, उसके चल-चलाव के दिन अव आ गये है। पेशावर मे जो हत्याकाण्ड हुआ है, वह कभी न होता, अगर नौकरशाही ने मशीनगनो और फ़ौजी हथियारो से जनता को धमकाया न होता। वह जमाना गया, जव जनता पशुवल के प्रदर्शन से डर जाया करती थी। अव वह डरती नही, वह उसे अपनी पराधीनता का हेतु समझकर उसकी जड खोदने के लिए और दृढ सकल्प कर लेती है। नमक क़ानून टूट गया। सरकार की मशीनगने उसको न वचा सकी। लाखो नमक वनाने वाले आज गर्व से सिर उठाये घूम रहे है। आर्डिनेस भी टूट जायगा। कोई कानून, जिसको राष्ट्र के नेताओ ने स्वीकार नही किया है और जिसका केवल पशुवल आधार है, अव जनता उसके सामने सिर झुकाने को तैयार नही है। सरकार अगर आँखे वन्द रखना चाहती है तो रक्खे, पर उसके आँखे वन्द कर लेने से देश की स्थिति नही वदल सकती। देश अव अपनी किस्मत का मालिक आप बनना चाहता है और उसकी कीमत अदा करने का निश्चय कर चुका है। पेशावर और कराची-जैसे काण्ड उसके पतन को और निकट ला रहे है।

('हंस', अप्रैल, १९३०)

## अमन-सभाएँ

अमन-सभाओ का सगठन शुरू हो गया। अव की इनका नामकरण ज्यादा मार्जित हुआ है। कही वह हितकारिणी-सभा है, कही शान्ति-रक्षिणी। उसके प्रवर्तक साधारणत: दो-एक रायवहादुर या खानवहादुर होते है और प्रेरक जिले का अधिकारी-वर्ग। उनका प्रोपेगेण्डा राष्ट्रीय आन्दोलन के विरुद्ध हो रहा है। चौकीदार, थानेदार, पटवारी, तहसीलदार, हाकिम-परगना सभी उसकी मदद पर कमर वाँधे हुए है। उन्हे पूरा अख्तियार है कि काग्रेस की जितनी चाहे मिट्टी पलीद करें। उसे वदमाशो का दल कहें, चाहे लुटेरो का सघ, कोई उनकी ज़वान नही पकड़ सकता। काग्रेस के विरुद्ध इस वक़्त जो कुछ भी कहा जाय, जो कुछ भी किया जाय, वह सव उत्तम है, श्रेष्ठ है और काग्रेस की ज़वान वन्द कर दी गई है। प्राय: सभी वडे प्रान्तो मे १४४ धारा लगा दी गई है। समाचार-पत्रो का निकालना भी असम्भव कर दिया गया है। ऐसी दशा में कांग्रेस अपने विरुद्ध फैलाये गये आक्षेपो और लांछनो और अपवादो का जवाव कैसे दे? यह तो वैसा ही है—किसी आदमी के हाथ-पाँव वाँधकर, आप उसके घर मे आग लगा दे। हमे ऐसी अमन-सभाओ का पहले कुछ अनुभव हो चुका है। इन्हे टोडी सभा कहना ही उपयुक्त होगा। हमे आशा है कि जनता अव ऐसी सभाओ का रहस्य खूव समझने लगी है। वह इन गोरखधन्धो मे न फँसेगी। मज़ा तो यह है कि प्रजाहित का यह सागर उसी समय तरगित होता है जव काग्रेस का आतक घटा की भाँति छा जाता है। तभी वेगार कम करने के, नज़राने वन्द करने के और इसी प्रकार के दूसरे अनुष्ठान किये जाने लगते है और काग्रेस का दवाव कम होते ही फिर वही नोच-खसोट शुरू हो जाती है।

('हंस', जून, १९३०)

## शिक्षा-विभाग और कांग्रेस

यो तो हमारे शिक्षा-विभाग ने हमेशा राष्ट्रीय आन्दोलनों का विरोध किया है और छात्रो को उससे अलग रखने की वरावर कोशिश की है; पर अव की वार तो उसने निश्चय-सा कर लिया है कि उसके छात्रो को आज़ादी की हवा भी न लगने पावे, लड़को के कानो मे आजादी की भनक भी न पडने पावे! हम यह मानते है कि छात्रो को अपना समय विद्याभ्यास में लगाना चाहिए, एकाग्रचित्त होकर ज्ञान-लाभ करना चाहिए; पर इसका यह अर्थ नही है कि

देश पर चाहे कितना ही बड़ा संकट आ पड़े, हमारे छात्र किताबो के कीडे और परीक्षाओं के दास बने रहे। हमारा विश्वास है कि स्काउटिंग का जैसा अच्छा अभ्यास कांग्रेस के स्वयसेवको को हो सकता है, वह कृत्रिम साधनो द्वारा कदापि नही हो सकता। काग्रेसी जत्थे के साथ एक बार निकलने मे जितना मानसिक और आत्मिक विकास हो सकता है, उतना बरसो की रटन्त और पढन्त से भी सम्भव नही। एक बार दो-चार डण्डे खा लेना या दो-चार महीने के लिए जेल-यात्रा कर लेना, हृदय और मस्तिष्क दोनो ही के लिए महान् लाभकारी है। शिक्षा का सर्वोत्तम रूप है, अनुभव। अनुभव-हीन शिक्षा ज्योति-हीन दीपक है। जीवन के सजीव सग्राम मे जो अनुभव प्राप्त हो सकता है, वह और कहाँ हो सकता है ! और यह वह सग्राम नही है जिसमे आदमी तकदीर की ठोकरो से जा पड़ता है, यह आसमानी बला नही है, यह अपनी आत्मा को, अपनी बुद्धि को, अपने आपको अस्वाभाविक बन्धनो से मुक्त करने की जागृतिपूर्ण चेष्टा है। ऐसे आन्दोलनो से छात्रो को दूर रखने की कोशिश वही शासन कर सकता है, जिसकी बुनियाद भय और मूर्खता पर हो। क्या हमने नही देखा है कि जब यूरोपीय युद्ध छिड़ा हुआ था तो स्कूल और विद्यालय बन्द हो गए थे, तब यह कहाँ गायब हो गई थी ? तब क्यो नहीं इंग्लैण्ड के स्कूलो के इस्पेक्टरो ने इग्लैण्ड के शिक्षा-विभाग के मन्त्री के सभापतित्व मे यह प्रस्ताव किया कि छात्रों को इस समर से दूर रक्खा जाए। इग्लैण्ड के लिए वह समय जितना नाजुक था, उतना ही नाजुक हमारे लिए यह समय है और जब यह सारा उद्योग केवल भावी सन्तानो के लिए किया जा रहा है, तो यह कहाँ का न्याय है कि वही भावी सन्तान दूर से खडी तमाशा देखती रहे। इस विषय मे प्रयागवालो ने जो कार्रवाई की है, उसका हम हृदय से समर्थन करते है। टोडियो से तो कुछ कहना व्यर्थ है; लेकिन जिसमे आत्म-सम्मान का एक अणु भी है, उसे साफ़-साफ़ कह देना चाहिए कि मैं इस अनर्थकारी प्रोपेगैण्डा मे शरीक नही हूँगा और ऐसे अन्यायपूर्ण बन्धनो के अधीन अपने बालको को न पढ़ाऊँगा। उस नौकरी के लालच मे, जो शायद कभी न मिलेगी, नवयुवको के गले में गुलामी का पट्टा डालना हमे तो कभी स्वीकार नही हो सकता। ऐसी पाठशालाओ मे लडकों को भेजना, जहाँ राष्ट्रीयता का इस कठोरता से गला घोटा जा रहा हो, जो गुलाम पैदा करना ही अपना ध्येय समझे, वैसे ही सर्वथा लज्जास्पद है। हमे पूरा विश्वास है कि शिक्षा-विभाग को इस विषय मे मुँह की खानी पड़ेगी। अगर सरकारी सहायता बन्द होती हो तो हो; छात्रो पर फ़ीस बढ़ाकर, डोनेशनो से, अध्यापको का वेतन घटाकर, जिस तरह भी हो सके, इस चलेंज को स्वीकार कर लेना चाहिए।

('हंस', जून, १९३०)

## साइमन-रिपोर्ट

साइमन-रिपोर्ट प्रकाशित हो गई। खूब धडल्ले से बिक रही है। सुनते है, लाखो तक सख्या पहुँच चुकी है। इंग्लैण्ड के कुछ लोग रिपोर्ट की तारीफो के पुल बाँध रहे है, कुछ बिगड़ रहे है कि यह विधान तो इंग्लैण्ड को गारत ही कर देगा। वहुत कम ऐसे प्राणी है जो उसकी निन्दा करते हो। पर भारत मे ऐसा एक भी प्राणी नहीं, जो रिपोर्ट को लचर, घृणित और त्याज्यन कह रहा हो। हमारे लिवरल, दूसरे सरकार-भक्त और सिक्ख भी, जिन्हे प्रसन्न रखने की इस रिपोर्ट मे जी तोड़ कोशिश की गई है, रूठे हुए है। लिवरलो ने तो उसकी खूब दुर्गति बनाई है। यही रिपोर्ट लिखने के लिए, यह कमीशन इगलैण्ड से आया था। गरीव भारत का लाखो रुपया खर्च किया, कितनी ही जगह डण्डो की वर्षा कराई और देश मे फूट का बीज बोया। और अगरेजी सरकार, यह जानते हुए भी कि इस रिपोर्ट को भारत कभी स्वीकार न करेगा, इतने दिनो तक उसकी आड़ लिये शान्तिपूर्वक बैठी रही। इस रिपोर्ट को देखकर अब सिद्ध हुआ कि इगलैण्ड मे विवेक और विचार का दीवाला हो गया है। केवल साम्राज्यवादिता का जोर है और पशुवल ही राजनीति का मूलाधार है। सम्भव था, अगर दोनो तरफ़ दिल साफ होते तो यह विधान सफलता से चलाया जा सकता। अगर शासको के हृदय मे कुछ परिवर्तन हो जाय, तो इस विधान के द्वारा देश का वहुत-कुछ कल्याण हो सकता है। मगर वह Change of heart —कही नजर नही आता और ऐसी दशा मे इस विधान से किसी उपकार की आशा नही की जा सकती। कुछ कागजी परिवर्तन तो अवश्य हो जायेगा, किन्तु जनता की दशा पूर्ववत् ही बनी रहेगी—यही अन्याय, यही दमन, यही अनीति। भारत ने इस रिपोर्ट को उसी तरह पैरो से ठुकरा दिया, जैसे उसने साइमन-कमीशन को ठुकराया था।

('हस' जून, १९३०)

## गोलमेज कान्फ्रेंस

हम गोलमेज़-कान्फ्रेंस के निन्दको मे नही है। हम स्वीकार करते है, कि हमारे कितने ही नेता केवल राष्ट्र-हित के विचार से उसमे शरीक हुए है और तरह-तरह की वाधाओ का सामना करके वे देश के उद्धार के लिए कोई मार्ग सोच निकालने मे जी-जान से लगे हुए है। वे अपनी ज़िम्मेदारियो को खूब समझते हैं और जो लोग उनकी निन्दा या उपेक्षा करते हैं, वे उनके साथ

अन्याय करते है। यह समझना कि कांग्रेस के लीडरो ही ने अक़्लमन्दी का ठेका ले लिया है और जो लोग उसके बाहर हैं, वे सब-के-सब देश-द्रोही है, सरासर अन्याय है। गोलमेज़ मे ऐसे-ऐसे अनुभवी नेता शरीक है, जिनकी हमने सदैव इज्जत की है और अब भी करते है। हमें विश्वास है कि वे लोग कोई ऐसा काम न करेंगे, जिससे राष्ट्र को हानि पहुँचे; लेकिन एक का रुख़ देखने से ऐसा अनुमान होता है कि उन्हे अपने कार्य मे विशेष सफलता की सम्भावना नही। एक तरफ हमारे मुसलिम नेता है, जो मि० जिन्ना की चौदह शर्तो को देश की भाग्य-रेखा बना डालने पर तुले हुए है। दूसरी ओर हिन्दू नेता है, जो इन शर्तो को उसी दशा मे मजूर करना चाहते है, जब पहले यह तय हो जाय कि गवर्नमेंट डोमीनियन स्टेट्स स्वीकार करने पर तैयार है। डोमीनियन स्टेट्स के विषय मे अब यह स्पष्ट हो गया है कि साम्राज्य का कोई भी अग अपनी इच्छानुसार साम्राज्य से पृथक् हो सकता है। यह प्रत्येक डोमीनियन की इच्छा के अधीन है कि वह जब तक चाहे साम्राज्य मे रहे और जब उसे साम्राज्य मे रहना अपने लिए किसी कारण से अहितकर मालूम हो, तो अलग हो जाय। ऐसी दशा मे डोमीनियन स्टेट्स और पूर्ण स्वराज्य मे बहुत थोडा, या केवल नाम का, अन्तर रह जाता है। हमारे विचार मे भी डोमीनियन स्टेट्स की स्वीकृति पर ही मुसलिम शर्तो को मजूर करना चाहिए। इसके बग़ैर मुसलिम शर्तो को स्वीकार करने मे बड़ी बाधाएँ खडी होंगी। सरकार की जो नीति है, उसका तकाज़ा यही होगा कि मुसलिम शर्तो को प्रधानता देकर थोड़ा-सा सुधार और कर दे। ऐसी दशा मे आपस मे वैमनस्य ही बढ़ेगा। हम यह स्पष्ट कह देना चाहते है कि भारत सुधार नही चाहता, वह अपने भाग्य-निर्णय का अधिकार चाहता है। गोलमेज़ वालो को यह समझ लेना चाहिए कि नुमाइशी सुधारो को स्वीकार करके वे भारत मे शान्ति-स्थापन न कर सकेगे। हम उनसे अनुरोध करते है कि वे सबसे ज्यादा ज़ोर इसी बात पर दे कि कान्फ्रेस की पहली शर्त डोमीनियन स्टेट्स की स्वीकृति हो। जब सरकार इस शर्त को मान ले तब वे आगे बढ़े; अन्यथा अपनी आबरू लेकर भारत लौट आवे और राष्ट्र-सग्राम मे सम्मिलित हो जावे। हमारे लिबरल नेता डोमीनियन स्टेट्स के साथ Safe guards की जो शर्त लगा दिया करते है, उसके विषय मे हमे यही निवेदन करना है कि Safe guards की आड मे बहुत-कुछ किया जा सकता है। यहाँ तक कि डोमीनियन स्टेट्स को केवल नाम का गोरखधन्धा बनाया जा सकता है। अतएव Safe guards से बहुत सावधान रहने की ज़रूरत है। अगर रुपए की थैली और फ़ौज पर सरकार का अधिकार रहा, तो डोमीनियन स्टेट्स का कोई अर्थ न होगा। इसलिए इन दोनो विभागो पर हमारा अधिकार परमावश्यक है।

('हंस', नवम्बर, १९३०)

## वीरभूमि बारदोली

सशस्त्र सग्राम मे किसी समय चित्तौड ने जो यश प्राप्त किया और भारत का मुख जिस भाँति उज्ज्वल किया, वही यश इस निश्शस्त्र संग्राम मे बारदोली ने प्राप्त किया और उसी भाँति भारत का मुख उज्ज्वल किया है। सिद्धान्त पर अपना सर्वस्व बलिदान कर देने की ऐसी मिसाल इतिहास मे कदाचित् मुश्किल से मिलेगी। व्यक्तिगत रूप से लोगो ने बड़े-बड़े त्याग किये है और अपनी आत्मा की रक्षा के लिए बड़ी-बडी कुर्बानियाँ की है; पर एक प्रान्त-का-प्रान्त आदर्श पर अपना सब-कुछ अर्पण कर दे, इसकी नजीर नही मिलती। आज बारदोली खाली है, वहाँ चारो तरफ खाक उड़ रही है। वहाँ की—आदर्श पर जान देने-वाली—जनता सब-कुछ त्याग कर आस-पास की रियासतो मे जा बसी है। यह न समझिए कि उनकी दशा भी उत्तरी भारत के किसानो की-सी है। नही, वे छोटे-छोटे जमीदार है। कुछ लोग कई-कई हजार सालाना कर देते है। उनमे अधिकांश ऐसे है, जिनके घरवाले विदेशो मे धनोपार्जन कर रहे है, उनके घर पक्के और विशाल है, घर के सामान मूल्यवान है और उनका जीवन भी व्यय-साध्य है; पर इस समय उन्होने सिद्धान्त पर सब-कुछ होम कर दिया। उनकी जायदाद दूसरो के हाथ मे चली जाएगी, उनके घरो मे दूसरे लोग आ-आकर बसेगे, इसकी उन्हे चिन्ता नही है। वह शायद भारत के बसने वालो से ऐसे अमानुषिक व्यवहार की आशा नही रखते। इनका यह दैवी साहस देखकर हम लज्जा से सिर झुका लेते है; क्योकि हम अपने मे वह तप और वह विश्वास नही पाते। तुम धन्य हो बारदोली के वीरो! अगर संसार का नियन्ता कही है, तो तुम्हारा यह त्याग निष्फल न जायेगा। तुमने स्वराज्य को अपने धर्म का अग बना लिया है और धर्म की विजय अवश्य होगी।

('हस', नवम्बर, १९३०)

## नवाँ आर्डिनेंस

पंजाब के एक अंगरेजी पत्र ने लार्ड इरविन को लार्ड-आर्डिनेस की उपाधि दी है, और उन आर्डिनेसो की सख्या को देखते हुए—जो गत आठ महीनो में जारी किये गये है—यह उपाधि कुछ बेजा नही मालूम होती। जिस वाइसराय की सचाई और नेकनीयती की महात्माजी ने तारीफ़ की, वह स्वार्थी मन्त्रियों के हाथ की यो कठपुतली बनेगा, इसकी आशा हमे नही थी। ताबड़तोड़

आर्डिनेंस निकलते चले जा रहे है; हालाँकि जनता पर उनका कोई असर नहीं होता। अब नया आर्डिनेंस निकाला गया है, जिसने कर्मचारियों को कांग्रेस या अन्य विद्रोही संस्थाओं की जायदादों को जब्त कर लेने का अधिकार दे दिया है। हमारी समझ मे नहीं आता कि नौकरशाही कब तक सर्प की ओर से आँखे बन्द करके बाँबी पीटती जायगी ! असन्तोष न मकानों मे है, न जायदाद मे, वह दिलो के अन्दर है; और जब तक उसे न दूर किया जायेगा, यों व्यर्थ छाती पीटने से कोई नतीजा नही। क्या कांग्रेस के लिए किसी मकान की जरूरत है ? वह किसी वृक्ष की छाँह मे बैठकर विचार कर सकती है। उसका काम इसी तरह, बल्कि और जोरों के साथ चलता रहेगा। उसे किसी कोष की क्या जरूरत है, जनता की सहानुभूति ही उसका अखण्ड कोष है, जिसमे से अब तब करोड़ों रुपए निकल चुके है और आगे भी निकलते रहेगे।

('हंस', नवम्बर, १९३०)

## शिक्षा-प्रणाली में एक आवश्यक सुधार

साम्प्रदायिक मनोवृत्ति का सुधार कैसे हो ? हमारे विचार मे इसका एक साधन हमारे शिक्षा-पाठ्यक्रम मे थोड़ी-सी तबदीली है। अभी तक हिन्दू-मुसलमान एक दूसरे के रीति-नीति, विचार-व्यवहार, साहित्य और दर्शन से कोरे रहते है और गत कई वर्षों से यह पृथक्ता और भी बढ़ती जाती है। अभी बहुत दिन नही गुजरे, कि हिन्दू बडे शौक़ से उर्दू-फारसी पढ़ते थे। बड़े-बड़े संस्कृत के विद्वान् ब्राह्मण भी अपने लड़कों को फ़ारसी-उर्दू पढाया करते थे; पर गत २५-३० वर्षों मे परिस्थिति बहुत-कुछ बदल गई है। अब हिन्दू उर्दू-फ़ारसी का नाम नही लेता और मुसलमानो मे तो रहीम और रसखान अब अकल्पनीय हो गये। ज्यो-ज्यो यह पृथक्ता बढ़ती जाती है, हमारी धार्मिक कूपमण्डूकता भी बढ़ती जाती है। इसलिए यह आवश्यक है कि हम एक-दूसरे का साहित्य पढ़े, विचार समझें, उनके दृष्टिकोण को जाने। इस उद्देश्य को पूरा करने के लिए सबसे सुगम उपाय यह है कि हिन्दी-उर्दू नीचे से ऊपर तक लाजमी कर दी जाएँ। तीसरी कक्षा से बी० ए० तक दोनों भाषाएँ पढाई जाएँ। भाषा के साथ-साथ एक दूसरे की संस्कृति का परिचय भी छात्रों को हो जायगा और राष्ट्रीय एकता की जड़ मजबूत होगी। लिपि और शब्द-भेद का झगड़ा भी आसानी से मिट जायगा। हरेक शिक्षित मनुष्य एक-सी सरलता से हिन्दी-उर्दू दोनों ही लिख-पढ़ सकेगा। फिर आप अपनी दरखास्त चाहे जिस लिपि मे लिखे,

उसे कोई आपत्ति न होगी। 'जुबान' की समस्या को हल करने का इसके सिवा दूसरा उपाय नही है। साहित्य का मन पर कुछ-न-कुछ असर होता ही है; अगर अग्रेज़ी साहित्य पढकर हम स्वाधीनता की दुहाई देते हुए भी अग्रेज़ी के गुलाम है, कोई वजह नही कि हिन्दी-उर्दू साहित्य का हमारे दिलो पर कोई असर न पड़े। हमे विश्वास है कि इस उपाय से दोनो जातियाँ निकटतर हो जाएँगी। कुछ समय हुआ, मौलवी हामिदउल्लाह अफसर ने 'लीडर' मे यह प्रस्ताव उपस्थित किया था और अगर लीडर मे प्रकाशित पत्रो से जनता की रुचि का अनुमान किया जा सकता है, तो हम कह सकते है कि शिक्षित समुदाय ने इस प्रस्ताव का समर्थन भी किया था। हम नही कह सकते, उसका शिक्षा के अधिकारियो पर कुछ असर पडा या नही, पर हममे से हरेक का कर्तव्य है कि वह इस प्रस्ताव का समर्थन करे और यदि अभी नही, तो स्वराज्य-काल मे शिक्षा-पद्धति मे सबसे पहले यही सुधार किया जाय। कहा जा सकता है कि अंग्रेज़ी साहित्य पढकर तो हमारी अग्रेजो से मैत्री नही हुई, फिर हिन्दी-उर्दू पढकर हिन्दू-मुसलमान कैसे मित्र हो जायेगे? पजाब मे हिन्दू विशेप रूप से उर्दू पढते-लिखते है, फिर भी मुसलमानो से उनका मेल नही, वल्कि वहाँ पर वैमनस्य और भी उग्र रूप धारण किये हुए है। इसके जवाव मे कहा जा सकता है कि पजाव मे भी वैमनस्य उसी वक्त से वढा है, जब से भापा का भेद वढा। जिस दिन लिपि की समस्या हल हो जायगी, उसी दिन वैमनस्य की जड कट जायगी। फिर अभी तक एकतरफा मामला है। हिन्दू तो उर्दू पढ़ते है; पर मुसलमान लोग हिन्दी नही पढते। क्या तुलसी और सूर की मनोहर वाणी का कुछ भी असर न होगा? हिन्दू आदर्शो का कुछ भी आकर्षण न होगा? एक दूसरे की सस्कृति के गुण क्या अपना जादू न डालेगे? हिन्दू त्याग और वलिदान, मुसलिम भ्रातृभाव और समता दिलो मे कुछ भी जागृति न उत्पन्न करेगी? यो तो लडाई भाई-भाई और वाप-वेटे मे भी होती है, पर सभी वाप एक ओर, सभी वेटे दूसरी ओर खड़े होकर लठ्ठम-लट्ठ नही करते। ऐसे व्यक्तिगत झगडे सामूहिक रूप नही धारण करते। भारतवर्ष मे जो जातिगत द्वेप है, वह हमारी राजनैतिक पराधीनता के कारण है। इसका पूरा-पूरा दमन तो स्वराज्य से ही होगा; लेकिन जिस वीमारी ने वरसो तक समाज को खोखला किया है, क्या उसे आप एक-दो खुराको मे दूर कर सकते है? साम्प्रदायिक विद्यालय जिस युग के स्मारक है, क्या वह युग समाप्त हो गया है? जिस तरह विद्या मूर्खता से श्रेष्ठ है, चाहे विद्वानो मे एक-एक शब्द पर लट्ठ ही क्यो न चल जाय, इसी भाँति दो जातियो मे परस्पर प्रेम पैदा करने का एक साधन एक-दूसरे के साहित्य को पढना है, चाहे इसका अपवाद ही क्यो न नज़र आये।

('हस', अप्रैल, १९३१)

# हमारे नेताओं की बहकी बातें

कभी-कभी हमारे विचारशील नेता भी कोई मौलिक उक्ति निकालने की धुन मे ऊट-पटॉग बकने लगते है। मौलाना शौकतअली ने तो दीवाने मुल्ला का रूप धर लिया है। आपने अपने एक व्याख्यान मे कहा—"मै एक लाख गाधियो से अकेला लड़ने को तैयार हूँ।" एक दूसरे अवसर पर आपने लाख की सख्या को करोड तक पहुँचा दिया। हम नही समझते, इस तरह के उन्मत्त प्रलाप से मौलाना का मशा क्या है। यदि वह अपने अलौकिक बाहुबल का प्रदर्शन करना चाहते है, तो ऐसे वाक्यो से उनकी दुर्बलता और भी प्रकट होती है। महात्मा गांधी की शक्ति उनके बाहुबल मे नही, उनके आत्मबल मे है, जिसने भारतीय सरकार तक तो हिला दिया है और जो निकट-भविष्य मे मुसलिम लीडरी भी उनके हाथो से छीन लेगी। जमाने का रुख कहे देता है कि जो लोग राष्ट्रीयता से द्रोह करेगे उन्हें मुँह की खानी पड़ेगी। वह दिन अब लदा जा रहा है, जब पृथक्ता और मुसलिम हितो का सब्ज बाग दिखाकर मुसलिम जनता को ठगा गया था। अब जनता समझने लगी है कि भारत मे हिन्दू और मुसलमान दोनो एक ही नाव पर सवार है। डूबेगे, तो दोनो साथ डूबेगे। पार लगेगे तो दोनो साथ पार लगेगे। कानपुर का दगा, हमे विश्वास है, हिन्दू-मुसलिम वैमनस्य का अन्तिम उच्छ्वास था। आज नेशनलिस्ट मुसलमान समस्त भारतवर्ष मे सगठित हो रहे है और शीघ्र ही दुनिया देखेगी कि पृथक्ता के उपासको मे सरकार के पिट्ठुओ के सिवा और कोई नही है।

अगर मौलाना शौकतअली ने इस प्रलाप से अपने को हास्यास्पद बना लिया है, तो सरदार पटेल ने भी गुजरात मे एक दूसरे तरह के प्रलाप से अपनी अनम्रता प्रकट की है। आपने एक व्याख्यान मे फ़रमाया—"भारत मे घोर सग्राम छिड़ने वाला है और जिन्हे अपनी जान प्यारी हो, उन्हे भारत से प्रस्थान कर जाना चाहिए।" सरदार पटेल को चाहे जान प्यारी न हो, लेकिन और तो सभी मनुष्यो को अपनी जान प्यारी होती है और जिसको जान जितनी ही प्यारी होती है, वह उस व्यवस्था को लाने मे उतने ही उत्साह और त्याग से योग देता है, जिसमे जीवन अधिक सुखी हो। स्वराज्य के लिए हम इसीलिए लड रहे है कि हमे अपनी जान प्यारी है और हम इसे ऐसी परिस्थिति मे देखना चाहते है जहाँ वह स्वच्छन्द रूप से उन्नति कर सके। जो मर जाना ही अपने लिए शुभ समझता है, वह स्वराज्य मे कदापि योग नही दे सकता। फिर सरदार साहब को जान प्यारी नही है, यह कौन कह सकता है? अभी दो साल पहले वह वकालत करते थे, विलायत कानून पढने गये थे, इसलिए कि जान प्यारी थी। अगर दो साल से उन्हे विशेष जागृति हो गई है, तो क्या ऐसा नही

हो सकता कि जिन पर वह आज लाछन लगा रहे है, कल उन्हे भी यही जागृति प्राप्त हो जाय। जिन परिस्थितियो मे आपका अधिकाश जीवन बीता है, उन्ही परिस्थितियो मे और बहुत से लोग आज अपना जीवन काट रहे है। अगर आप उनसे पहले चौक पड़े, तो आपको उन पर कटाक्ष करने का अधिकार नही है। आपको चाहिए, उन्हे पुरुषार्थ और तप से सचेत करे, उन पर फिकरे चुस्त करके आप उनका दिल दुखाने के सिवा और कुछ नही कर सकते। फिर आप यह क्यो समझते है कि स्वराज्य का ठेका आपने ही लिया है। जिस तरह आप स्वराज्य के इच्छुक है, उसी तरह और लोग भी है। शायद ही कोई ऐसा अधम प्राणी हो, जो स्वराज्य का प्रेमी न हो। आप मे ज्यादा शक्ति और साहस है, आप शस्त्र लेकर मैदान मे आ जाते है; लेकिन क्या जो आदमी आवाज़ और गोली-बारूद और वर्दी-कपड़े से आपकी सहायता कर रहा है, वह किसी गिनती मे ही नही? काग्रेस ने इस सग्राम मे करोड़ो खर्च किया होगा। यह रुपये सरदार पटेल के घर से नही निकले, यह पब्लिक ने प्रदान किये थे। इस धन के बिना स्वराज्य का आन्दोलन एक दिन भी न चल सकता। नम्रता योद्धाओ का शृंगार है। डीगे मारना और दूसरो पर आवाजे कसना, उनकी शान के खिलाफ है।

('हस', अप्रैल, १९३१)

## नये सहयोगियों का स्वागत

मासिक 'त्यागभूमि' को साप्ताहिक रूप मे देखकर हमे कुछ विशेष आनन्द नही हुआ। 'त्यागभूमि' ने मासिक पत्रिकाओ मे विशेष स्थान प्राप्त कर लिया था। उसने अपने लिए एक नया क्षेत्र निकाल लिया था। साप्ताहिक तो इस ढग के और भी कितने ही है। फिर भी यह समझकर कि साप्ताहिक रूप मे पत्रिका की उपयोगिता और बढ गई होगी, हम इसका स्वागत करते है। 'अभ्युदय' मे कुछ दिनो से सजीवता के लक्षण नजर आने लगे है। उसका गेट-अप, लेखो की शैली और साहित्यिक रग ने उसमे एक नई स्फूर्ति डाल दी है। प्रत्येक अक मे दो-एक अच्छे लेख पढने को मिल जाते है। हमारे ख़याल मे साप्ताहिक पत्रो मे ख़बरे देने के मोह को छोड़ देना चाहिए, खासकर ऐसी खबरे जिनका हमसे कोई सम्बन्ध नही। 'प्रेमा' का नया अंक 'हास्याक' के रूप मे निकाला और सुन्दर निकला है। मगर टाइटल पर 'हास्य' के देवता का जो

चित्र दिया गया है वह कुछ जँचता नही। हरिऔध जी का 'ब्रजभाषा में 'हास्य-रस' शीर्षक लेख बड़ा ही मनोरंजक और भावपूर्ण है।

('हस', मई, १९३१)

## क्या कविता नारियों का ही क्षेत्र है ?

अगर श्रीमती सरोजिनी नायडू बुलबुले-हिन्द है, तो श्रीमती सुभद्राकुमारी चौहान को हिन्दी की बुलबुल मानने मे किसको कलाम हो सकता है। हाल में प्रयाग मे कवयित्रियो का सम्नेलन हुआ था। श्रीमती सुभद्राकुमारी उसकी प्रधान थीं। उस अवसर पर उन्होने एक बडे मार्के की वक्तृता दी, जिसमे उन्होने यह दावा पेश किया कि कविता भाव की वस्तु है और नारियाँ भाव-प्रधान होने के कारण जितनी सुन्दर रचना कर सकती है, पुरुष नही कर सकते; क्योकि उनकी प्रकृति में कठोरता है। माना, लेकिन फिर कवयित्रियो की सख्या इतनी कम क्यो है ? प्राचीन काल मे औरतो मे शिक्षा का अभाव न था, फिर भी स्त्री कवियो के नाम बहुत कम आते है। हिन्दी मे तो एक मीराबाई ही मिलती है। वाल्मीकि और तुलसी और होमर क्या पुरुष न थे ?

('हस', अप्रैल, १९३३)

## साहित्यालोचन की समस्या

काव्य-साहित्य के विवेचन की समस्या इन दिनो अत्यधिक जटिल और दुरूह हो गई है। प्रत्येक प्रकार के प्रश्न, जिनकी कल्पना की जा सकती है, इस सम्बन्ध मे उपस्थित किये जा रहे है। कविता क्या है ? साहित्य, रस, भाव, अलकार आदि किसे कहते है, और उनका परस्पर क्या सम्बन्ध है—ये प्रश्न तो स्वाभाविक ही है; किन्तु बहुत-सी अन्य जिज्ञासाएँ भी जिनकी साधारणतः सम्भावना भी नही की जा सकती, इस अवसर पर उत्पन्न हो रही है। साहित्य का प्रयोजन और लक्ष्य क्या है ? सस्कृति या जीवन-विकास मे उसका क्या स्थान है ? समाज-सस्था, नीति, आचार आदि उससे किस प्रकार सम्बद्ध है—ये प्रश्न फिर भी प्रासगिक है, परन्तु ये यही नही समाप्त हो जाते। आज तो

ईश्वर, आत्मा, प्रकृति आदि की दार्शनिक उलझने एव ज्ञान, कर्म, भक्ति आदि के विविध पथ—वैष्णव, शैव, शाक्त आदि के साम्प्रदायिक रहस्य—निर्गुण-सगुण, द्वैत-अद्वैत आदि मत-मतान्तर तथा इन सबसे सम्बन्धित निःशेष शकाएँ, साहित्य की सीमा मे ही अपना समाधान कर लेना चाहती है। यही नही, साहित्य की विचार-भूमि इससे भी अधिक विस्तृत हो रही है। आज, कम-से-कम चालीस शताब्दियो के पश्चात्, इतिहास मे पहली बार, सारी पृथ्वी के मनुष्य, जो कालवश पृथक्-पृथक् हो गये थे, पुनः आकर मिले है। आर्यों से आर्य, अनार्यो से अनार्य इतने दीर्घ समयान्तर मे मिलकर फिर से एकता का धरातल स्थापित कर रहे है। यद्यपि राजनीतिक तथा कुछ अन्य सामयिक लक्षणो से प्रतीत होता हे कि अभी पूर्व और पश्चिम एकाकार होने की मनोवृत्ति मे नही है; किन्तु यह केवल ऊपरी निगाह हे। वास्तविक मनोवृत्ति जो उन दोनो के सामूहिक आदान-प्रदान से प्रकट होती है, दोनो के घनिष्ठ समागम का स्पष्ट सकेत करती है। साहित्य मे इन दोनो के सम्मिलन के अमिट चिह्न अकित हैं। आज साहित्यिक समीक्षा के प्रसग मे कला, कल्पना, सौन्दर्य आदि पश्चिम के प्रमुख पारिभाषिक शब्दो का व्यवहार हो रहा है। पूर्व मे पश्चिम की अनेक साहित्य-शैलियो का ग्रहण और पश्चिम मे पूर्व की गहन रस-धारा (अपूर्व भाव-तल्लीनता) का अनुसरण, प्रथम सयोग की चेष्टाएँ है। धीरे-धीरे प्रकृतिस्थ होकर दोनो एक-सा रूप-रग और एक ही दृष्टि धारण करेगे। राजनीति के क्षेत्र मे ही, जहाँ सबसे अधिक विभेद प्रतीत होता है, विचार-विषयक सम-सता स्थापित होती जा रही है। उनके समाज और साम्राज्य आदि वादो से हमारा परिचय प्रतिदिन बढता जा रहा है। आधुनिक जीवन की ये धाराएँ नई नही है, प्रकृति की ही अग है। ये केवल नाम-रूप बदलकर प्रवाहित हो रही है। हमारा प्रयोजन तो जीवन-धारा से ही है, नाम-रूप से नहीं; इसलिए शाब्दिक हेर-फेर मे न पड़कर हम यही देखेंगे कि ये अनेक नामावलियाँ जिन वस्तुओ का सकेत करती है उनका प्रकृत स्वरूप क्या है? किस काल-क्रम से परिवर्तित होकर वे आज के रूप मे परिणत हुई हे। प्राकृतिक विकास मे उनका क्या स्थान है? साहित्य की मीमासा मे उनके अनुरूप स्थिति क्या होगी? ये सभी प्रश्न उत्तर की प्रतीक्षा कर रहे है, सम्प्रति शब्दो की अत्यधिक भरमार और उनका यथार्थ इतिहास अज्ञात होने के कारण, पूर्व और पश्चिम की समीक्षा एकाधार पर स्थित नही हो पाती। सहस्रो वर्षों का विच्छेद हो जाने के कारण आज हम एक दूसरे के सम्मुख अजनबी से जान पड़ते है। इस विच्छेदावस्था मे यद्यपि जीवन की वही प्राकृतिक धारा बहती रही है; किन्तु इस बीच मे नये-नये धर्मोत्थान हुए हैं। सभ्यता की नई-नई रूप-रेखाएँ बनी हैं और साहित्य भी नये-नये आदर्शो को लेकर विकसित हुआ है। आज विज्ञान

की सहायता से बहुत दिनो के बिछुड़े मनुष्य दूर-दूर से आकर मिल रहे हैं। सारी आशाओ का सयोग हो रहा है। यद्यपि सबके स्वर भिन्न है; किन्तु आज सम्मिलित ध्वनि हो रही है। यद्यपि देश, काल और जातीयता के भाव अभी दूर नही हुए; किन्तु आज उनका रग फीका है। बाहर समाज मे वर्ग-भेद, वर्ण-भेद आदि के रहते हुए भी मनुष्य अन्तस्तल मे अपनी एकता का अनुभव कर रहा है। शिक्षा की उन्नति के साथ-साथ अन्तरराष्ट्रीय विचार-विनिमय और भी अधिक होगा तथा ससार अपने आगिक भेदो के रहते हुए सस्कृति या विकास के सम्पूर्ण क्षेत्र मे एक नियम का आग्रह करेगा। साहित्य-समीक्षा भी अपनी प्रादेशिक आकृति और स्थानीय वेष-विन्यास मे समयोचित परिवर्तन कर वह स्वरूप धारण करेगी जो आधुनिक युग के लिए अत्यन्त अपेक्षित है। तभी वह विलीन होते हुए सकुचित भेदो और रूढियो से सिर उठाकर नवीन अभ्युदयशील जीवन पर चतुर्दिक् दृष्टिपात कर सकेगी और तभी साहित्य का वास्तविक आकलन और मूल्य-निरूपण हो सकेगा। साहित्यालोचन की यही सार्वभौम मर्यादा स्थिर करना हमारा प्रधान कर्त्तव्य है।

दो जलाशयो के सगम के समय जल की जैसी चचल गति होती है, आज मनुष्य-समाज के विचारो की भी वैसी ही हो रही है। गत युगो की सम्पूर्ण धारणाओ का उच्छेद-सा हो गया है। अनेक धाराएँ एक धारा मे परिणत होने का उद्वेग लिये हुए आज अपनेपन की आस्था खो चुकी है। प्रकृति की अनिवार्य आकाक्षा, नव-निर्माण को ही जानकर, आज ससार के विचारवान् मनुष्य, गगा और यमुना की भाँति अपनी-अपनी प्रादेशिक विद्याओ को तिरोहित होते देख मोहित नही हो रहे, वरन् अपूर्व प्रसन्नता से यह दृश्य देखकर प्रहर्षित है। समय के रग-स्थल मे शताब्दियो के अन तर आज यह समारोह है। निश्चय ही ऐसे पुण्य योग बहुन कम घटित होते है। शास्त्रो का कथन है कि ऐसे मगल-मुहूर्तो मे बाधाएँ भी अधिक उत्पन्न होती है। जितने बड़े यज्ञ किये गये है, उतने बड़े अन्तराय भी उपस्थित हुए है। इसलिए ऊपर उल्लेख की गई कठिनाइयो से शकित होने की आवश्यकता नही है। जितनी ही इनकी मात्रा आज अधिक होगी, उतना ही भविष्य की साहित्य-प्रगति का पथ प्रशस्त होगा। प्रयाग की सगम-भूमि, गगा और यमुना की सम्पूर्ण जल-राशि को सीपी के जल-बिन्दु की भाँति धारण करती है। पीछे वही मुक्ति बनती है; मुक्ति देती है। उसी भाँति इस युग के समीक्षक को गत शताब्दियो की साहित्य-धारा आँखो के पानी की भाँति धारण करनी होगी। यह कम सन्तोप का विषय नही कि आज कठिनाइयो के रोड़े द्रवित होकर हमारे सम्मुख आये हुए है—आज विचारो की कठोर शृखलाएँ आप ही टूट-सी गई है—पूर्ण मानसिक स्वतन्त्रता का युग है। हमें केवल इस फैलते हुए जल-प्रसार को, जिसने नवीन सगम की उमग मे अपनी

वँधी हुई सीमाएँ छोड़ दी है, अपनी दृष्टि की प्रणाली मे वाँध लेना है। तभी यह साहित्य-सरिता देश-विदेश के उर-प्रदेश मे वहती हुई, ससृति के विकास का कारण वन सकेगी, तभी जनता का हृदय-महासागर उसे पाकर धन्यमन्य होगा।

हमे मनुष्यो के सम्पूर्ण साहित्यिक इतिहास की आवृत्ति कर लेनी होगी। सव साधनो का एक साधन यही है। हमारी सारी समस्याएँ इससे सिद्ध हो सकती है। कितनी ही क्लिष्टताएँ जिनका निवारण दिग्गज पण्डितो के सिद्धान्त नही कर सकते, इतिहास का एक पन्ना कर देता है। कहा नही जा सकता कि सिद्धान्त-निरूपण की शैली से आज-तक ससार की एक भी समस्या हल हुई है, इसलिए इसका आश्रय ही छोड़ देना चाहिए। इसके वदले मानव-विकास के क्रम से चलने से वे सव वस्तुएँ, जिनकी आज साहित्य मे जिज्ञासा हो रही है, हमे यथास्थान प्राप्त होगी और उनका यही निर्णय हो जायगा। इतिहास के अध्ययन से सास्कृतिक विकास की अनेकविध रूप-रेखाएँ प्रकाश मे आयेगी। सौन्दर्य और नीति और प्रेम की शतशः प्रतिमाएँ प्रकट और सगृहीत होंगी। इन जीवन-तत्त्वो के सम्मिश्रण से उत्पन्न हुए वहुरगी चित्र अपनी विशेपता के साथ सामने आयेगे। साहित्य-समीक्षक का यह कर्तव्य है कि वह इन तत्त्वो का यथार्थ स्वरूप उद्घाटित करे और इनके पारस्परिक सयोगो की ओर भी ध्यान दे। साहित्य के जो नव रस भारतीय विचारकों ने निरूपित किये है, उनकी समय-समय पर वड़ी दुरुपयोगिनी और रूढ़िग्रस्त दशा हो गई है। विद्वानो को चाहिए कि सस्कृति के ऊँचे स्वरूप के साथ रसो का अभिन्न सम्वन्ध स्थापित करे और पुनः-पुन. उसकी प्रतिष्ठा करते रहे।

एक प्रश्न यहाँ अव भी शेप रह जाता है। वह यह कि सस्कृति से भिन्न-भी कोई तत्त्व है, जो साहित्यिक साधना का विपय वन सकता है, या नही। हमारे विचार से उससे भिन्न कोई वस्तु है ही नही। सर्वोच्च वेदान्त शास्त्र के पृष्ठ-पोपक यह कह सकते है कि मानवीय सस्कृति मिथ्या वस्तु है, वह माया ही है; पर यह केवल दृष्टि-भेद से उत्पन्न हुआ भ्रम है। वास्तव मे वेदान्त का ब्रह्म-तत्त्व सर्वोत्कृष्ट सांस्कृतिक विकास का ही पर्याय है। यह तथ्य अधिकाधिक स्पष्ट करने की आवश्यकता है।

प्रवृत्तिवाद और निवृत्तिवाद, जिनका साहित्यिक स्वरूप क्रमशः Realism और Idealism के नाम से प्रचलित है, दोनो ही वौद्धिक विकास के पथ है। ये स्वतः सकुचित है, अतः व्यापक साहित्य-दृष्टि का प्रसार नही कर सकते। जव ये सारी एकागी प्रवृत्तियाँ दूर हो जायेगी तभी सर्वोत्कृष्ट साहित्य की सृष्टि हो सकेगी। वेदान्त की ऐसी ही निष्पक्ष और निर्लेप तत्त्व की शिक्षा है। उसमे ससार के मिथ्यात्व का निरूपण इसलिए किया गया है कि यही निष्पक्ष और सर्वोच्च दृष्टि प्राप्त हो।

इस ऊँचे भाव पर पहुँचकर सस्कृति अत्यधिक प्रौढ हो उठती है। प्रकृति की निहित शक्तियाँ अपनी सारी क्षुद्रता को त्यागकर प्रकट होती है और अपने शाश्वत स्वरूप मे प्रतिष्ठित हो जाती है। यही सत् या आनन्द स्वरूप है, जिसका प्रकाश सभी चुने हुए श्रेष्ठ साहित्यिको ने किया है। भारतवर्ष की तो यह प्रधान शिक्षा और साधना ही है।

साहित्य के श्रेष्ठ समीक्षक भी इसी उच्चतम भाव की धारणा रखते है और उसका ही अन्वेषण करते है। इस कारण कोई निम्नतर वस्तु उनकी दृष्टि से बच नही सकती, वह किसी प्रकार की निम्नता, आन्तरिक दौर्बल्य, बौद्धिक शैथिल्य या स्खलन को क्षमा नही कर सकते। उनका लक्ष्य भी सस्कृति की वही पूर्णता है, जो सभी श्रेष्ठ साहित्यिको का एकान्त लक्ष्य है।

देश और काल के पक्षो को वह स्थान देगा; पर उन्हे साधन के रूप मे स्थान देगा। साध्य तो उसका वही है, सर्वोच्च सस्कृति। प्रकृति की विभिन्नताएँ भी उसे स्वीकार होगी; पर वह इन सम्पूर्ण स्थितियो से उच्चातिउच्च आनन्द निष्पन्न करने का सदैव लक्ष्य रक्खेगा।

साथ ही हमे यह न भूलना चाहिए कि साहित्य एक स्वतन्त्र शास्त्र भी है और उसके अनेक उपकरण भी निर्मित होकर प्रचलित हुए है। इस साहित्य-तन्त्र को भी साधन रूप मे ही ग्रहण करना होगा, साध्य रूप मे कदापि नही।

साहित्य या कला-वस्तु को विद्वानो ने कई प्रकार से जीवन-तत्त्व से सम्बोधित करने की चेष्टा की है। उसके उन प्रभावशाली अगो को भली-भाँति सगृहीत कर, जीवन-विकास या सस्कृति का उनकी सहायता से उन्नयन करना सभी श्रेष्ठ साहित्यिको का एकमात्र लक्ष्य होना चाहिए। चाहे कोई 'कला के लिए कला' के सिद्धान्त को लेकर अग्रसर हो अथवा जीवन-विकास के अन्तर्गत कला को आत्मसात् कर अग्रसर हो, साहित्य का लक्ष्य तो सदैव एक ही रहा है और रहेगा—वह है आनन्द या रस का उद्रेक। इस युग के साहित्य-समीक्षक के सामने जो अनेक जटिल समस्याएँ है, उनका निराकरण करने का सबसे सरल उपाय यही है कि वह आनन्द-तत्त्व की अधिकाधिक पहचान और सचय करे तथा कृत्रिम उत्तेजना, उन्माद तथा स्थूल भावो के स्थान पर सच्चे उत्साह, शृगार, सौन्दर्य, प्रकाश और आनन्द का पथ प्रशस्त बनाये।

('हस' सितम्बर, १९३६)

## (आ) पुस्तक-समीक्षा

### 'विशाल भारत डायरेक्टरी'

सम्पादक . श्री व्रजमोहन वर्मा; प्रकाशक : विशाल भारत डायरेक्टरी ऑफिस, १२०/२, अपर सरकुलर रोड, कलकत्ता। मूल्य डेढ रुपया।

वर्तमान युग मे डायरेक्टरी, जीवन की एक जरूरी चीज वन गई है। व्यापार मे तो इसके विना काम ही नही चल सकता। विशाल भारत कार्यालय ने इसे प्रकाशित करके एक वडी कमी पूर्ण कर दी है। इसमे इतिहास, भूगोल, विज्ञान की मोटी-मोटी वाते, तार, डाक, रेल आदि के नियम, भारत की शासन-सम्बन्धी अनेक वाते, नाप-तौल, काग्रेस का इतिहास, व्यापार-सम्बन्धी हजारो वाते वतलायी गई है। एक अध्याय मे ओटावे के समझौते का जिक्र भी किया गया है। स्टॉक ऐक्सचेज, जहाजरानी, हिन्दी साहित्य-सम्मेलन आदि, सव कुछ मौजूद है। जो आँकड़े, जो जानकारी सैकडो पुस्तको को उलटने-पुलटने पर भी मुश्किल से मिलेगी, वह यहाँ एकत्र कर दी गई है। अन्त मे व्यापारियो की एक लम्वी सूची है, जो लगभग १५० पृष्ठो मे समाप्त हुई है। लेखको और सार्वजनिक काम करने वालो के लिए तो इसकी एक प्रति रखना अनिवार्य है।

('हस', दिसम्वर, १९३३)

### 'आकर्षण'

मासिक-पत्र है। अवटूवर से देहली से निकलने लगा है। सम्पादक हे, कुशल गल्प-लेखक श्री भूदेव शर्मा। देहली से दैनिक और साप्ताहिक-पत्र तो निकलते थे; पर मासिक-पत्र का स्थान खाली था। हमे आशा है, भूदेवजी अपने शुभ उद्योग मे सफल होगे। पत्रिका मे शिक्षा और मनोरजन की काफी सामग्री है, और उसे कई कुशल लेखको का सहयोग प्राप्त हो गया है। पत्र-सम्पादन वडी जिम्मेदारी का काम है और हमे आशा है, शर्माजी ने जो यह भार उठाया है, उसमे वह सफल होगे। वार्षिक मूल्य ५) रुपये

('हस', दिसम्वर, १९३३)

### 'अरुण'

यह सचित्र मासिक-पत्र भी देहली से निकला है। अव वहाँ दो मासिक-पत्र

हो गए। अरुण के सम्पादक है श्री पृथ्वीराज मिश्र। उनका आदर्श ऊँचा और संकल्प पक्का है। उनकी लेखनी मे जोर है, साहित्यिक लेखो के अतिरिक्त स्वास्थ्य और शृगार, हास्य-मंजूषा, परिमल, हास्य-विनोद आदि इसके मुख्य स्तम्भ है। पत्र होनहार है। गेट-अप सुन्दर है। वार्षिक मूल्य : साढ़े तीन रुपया; पृष्ठ सख्या ७२।

('हस', दिसम्बर, १९३३)

## 'जयाजी प्रताप'

वर्ष-गाँठ का अक, १९३३; मूल्य १ रु.। जयाजी प्रताप कार्यालय, लश्कर, ग्वालियर।

इस पत्र मे अगरेजी और हिन्दी का सम्मिश्रण रहता है। इस वर्ष-गाँठ नम्बर मे भी आधे लेख अगरेजी मे है, आधे हिन्दी मे। अगरेजी लेखो मे प्रायः सभी पढने-योग्य है। कई लेख तो ग्वालियर, उसके वर्तमान शासन और उसके व्यवसाय के विषय में है। गृह-निर्माण पर भी एक प्रकाश डालने वाला लेख है। बाघ-गुफाओ का सचित्र वृत्तान्त, जैनियो के समय का राजदरबारी जीवन, शिक्षा और नई जागृति आदि लेख पठनीय है। 'हिन्दी-भाषा मे भारतीय चित्र-कला का दिग्दर्शन' और 'सस्कृत-साहित्य के कुछ मुसलमान भक्त' अच्छे लेख है। इस अक मे चार रगीन और कितने ही सादे चित्र और कार्टून भी है। एक हास्य-रस की कहानी और बच्चो के लिए कुछ मनोरजक तुकबन्दियाँ भी दी गई है। अक सग्रह करने योग्य है।

('हस', दिसम्बर, १९३३)

## 'वनौषधि'

सम्पादक : श्री केदारनाथ शर्मा, प्रकाशक : वनौषधि कार्यालय, काशी। वार्षिक मूल्य २ रु.।

उपर्युक्त नाम की पत्रिका अभी गत मास से ही काशी से प्रकाशित होने लगी है। पहले इस प्रकार के और भी कई पत्र प्रकाशित होकर बन्द हो चुके है। पता नही, हिन्दी पढी-लिखी जनता मे ऐसे पत्रो का प्रचार क्यो नही हो पाता। हमारे विचार से प्रत्येक घर मे ऐसे पत्रो का आदर होना चाहिए।

प्रथमाक मे कई लेख अच्छे है; पर 'तुलसी' और 'गोवर' सम्बन्धी लेख बड़े उपयोगी है। प्रथमाक को देखकर आशा होती है कि श्री केदारनाथजी जैसे कुशल व्यक्ति के द्वारा यह पत्रिका दिनोदिन उन्नति करेगी और सुन्दर रूप मे सम्पादित और प्रकाशित होती रहेगी।

('हस', मार्च, १९३४)

## 'भारती'

सम्पादक श्री जगन्नाथप्रसाद 'मिलिन्द' और श्री हरिकृष्ण 'प्रेमी'। प्रकाशक: साहित्य मडल लिमि०, लाहौर। वार्पिक मूल्य ६ रु., एक अक के नौ आने, पृष्ठ सख्या १२०।

अभी गत फ़रवरी मास से ही यह पत्रिका लाहौर से प्रकाशित होने लगी है। पंजाव मे हिन्दी का वढता हुआ प्रचार इस उच्च कोटि की पत्रिका के प्रकाशन का साक्षी है। हर्ष की वात है कि इस पत्रिका को जहाँ प्रकाशन का बहुत ही सुदृढ सुयोग प्राप्त हुआ है, वहाँ सम्पादन का भी आदर्श अवसर प्राप्त हो गया है। इसके सम्पादक-द्वय, हिन्दी-ससार मे काफी नाम पैदा कर चुके है। नवयुवक होने के कारण उनमे काफी उत्साह और ओज भी है। इससे पूर्ण आशा है कि पत्रिका दिनोदिन उन्नति करेगी। पहला और दूसरा अंक देखने से प्रकट होता है कि पहले अक से दूसरे अक को और भी अच्छा वनाने का प्रयत्न किया गया है। लेख, कहानी, कविता आदि सभी कुछ ज्ञानवर्द्धक और मनोरजक है। सम्पादकीय विचार भी परिमार्जित और सामयिक है। ऐसी उच्च श्रेणी की पत्रिका निकालने के लिए हम सम्पादकों और प्रकाशको को वधाई देते है और उसके उत्तरोत्तर फलने-फूलने के लिए मगलकामना प्रकट करते है।

('हंस', मार्च, १९३४)

## 'उद्यम'

खास साखर-अक। सम्पादक और प्रकाशक : विश्वनाथ नारायण वागॉवकर, वी० एस-सी०। कमर्शियल प्रेस, धन्तोली, नागपुर (सी० पी०)। वार्षिक मूल्य ४ रु, इस अक का मूल्य १ रु.।

'उद्यम' मराठी भाषा का उद्योग-व्यवसाय-सम्बन्धी बहुत ही सुन्दर मासिक

पत्र है। इस वर्ष उसने शक्कर के व्यवसाय पर यह विशेषाक प्रकाशित किया है। इस अक के पढने पर शक्कर के व्यवसाय के सम्बन्ध मे अच्छा ज्ञान प्राप्त हो जाता है। गन्ने की खेती से लेकर शक्कर बनाने की क्रिया और व्यवसाय-सम्बन्धी पूरी जानकारी इसमे है। भारत-भर की शक्कर की मिलो की सूची भी दे दी गई है। वडा उपयोगी अक है। हिन्दी भाषा का एक लेख भी इसमे है। मराठी जानने वाले जो पाठक इस विषय मे रुचि रखते हो, इस अंक को अवश्य पढे। सम्पादक इस प्रयत्न के लिए प्रशसा के पात्र है।

(हस', मार्च, १९३४)

## 'बर्मन पंचांग'

कलकत्ते की प्रसिद्ध फर्म डाबर (डॉ०एस०के० बर्मन) लि० ने सवत् १९९१ का पचांग भी प्रकाशित करा दिया। इस वर्ष का यह पचाग भी कई चित्रो से सुसज्जित और कई ज्ञातव्य बातो से परिपूर्ण है। 'हस' के ग्राहक मुफ़्त मे मँगा सकते है।

('हस', मार्च, १९३४)

## 'अलंकार' (श्रद्धानन्द-विशषांक)

सम्पादक सर्वश्री आचार्य देवशर्मा 'अभय' और भीमसेन विद्यालकार; प्रकाशक : अलंकार-कार्यालय, १७ मोहनलाल रोड, लाहौर। वार्षिक मूल्य ३ रु. और एक अंक के छः आने।

यह पौष का अक श्रद्धेय स्वामी स्व० श्रद्धानन्द जी महाराज की पुण्य-स्मृति मे निकाला गया है। ९८ पृष्ठो मे ५७ लेखो का सकलन किया गया है। देश के अनेक नामी-गरामी नेता और लेखक महानुभावो के लिखे हुए सस्मरणो से अंक सुशोभित है। सभी ने अपनी-अपनी श्रद्धा-भक्ति और स्नेह से स्वामी जी के प्रति अपनी श्रद्धाञ्जलि अर्पित की है। महात्मा गाधी, श्री वल्लभभाई पटेल, श्रीमती सरोजिनी नायडू, श्री राजेन्द्रप्रसाद जी, श्री काका कालेलकर, श्री कोंडा वैंकट-पय्या, श्री जयरामदास दौलतराम, श्री हरदयाल नाग, श्री हरिभाऊ उपाध्याय, श्री गगाधर देशपांडे, श्री रैमज़े मैकडानल्ड, श्रीनारायण स्वामी जी, श्री जमना-

लालजी वजाज, श्री चक्रवर्ती राजागोपालाचार्य, श्री प्रो० शिवदयालु जी एम०ए०, श्री वेंकटेशनारायण तिवारी, भाई परमानन्द जी एम०ए०, सी०एफ० एण्ड्रयूज, श्री प्रेमचन्द जी, श्री जैनेन्द्रकुमार, श्री नेकीरामजी शर्मा, श्री डॉ० सत्यपाल, श्री नरदेवजी सप्ततीर्थ, श्री शूरजीवल्लभदास, डॉ० भगवानदास जी, आचार्य विधूभूषण भट्टाचार्य, श्री सत्यमूर्ति एम० ए० और श्रीमती उमा नेहरू आदि के विचार एक ही जगह पढने को मिल जाते हे। आचार्य श्री देवशर्मा जी ने अपने अथक उद्योग से इस अक को बहुत ही मूल्यवान् बना दिया है। स्वर्गीय स्वामी जी के बड़े-से-बडे जीवन-चरित्र से भी उनके विपय मे जो बाते न मालूम हो सकती थी, वह इससे हो जाती है। अक सब प्रकार सग्रह-योग्य हे। सम्पादकद्वय को बधाई।

('हस', जनवरी, १९३५)

## 'कमलिनी'

सम्पादिका : श्रीमती ज्योतिर्मयी ठाकुर; प्रकाशक . कमलिनी-कार्यालय, दारागज, प्रयाग। वार्पिक मूल्य ४ रु., एक अक के छ: आने। आकार-प्रकार 'हस' का-सा। पृप्ठ-सख्या ६४। छपाई साफ, दुरगा कवर।

श्रीमती ज्योतिर्मयी जी हिन्दी की अच्छी लेखिका हे और वर्पो से स्त्री-साहित्य का निर्माण करके स्त्री-जाति की सेवा करती आ रही हे। आपकी यह सेवा-भावना प्रशस्य हे। इसी भावना से प्रेरित होकर आपने यह मासिक पत्रिका प्रकाशित की है।

प्रथमाक मे लगभग ३० लेख-कविताएँ हे। श्री श्याममनोहर वर्मा एम० ए०, श्री रामनारायण यादवेन्दु बी० ए० और श्री श्यामसुन्दर श्रीवास्तव के लेख पठनीय है। शेप लेख भी साधारण स्त्री-समाज के लिए हितकर हो सकते है। हमारा खयाल है, देश के साधारण स्त्री-समाज को शिक्षित करने के विचार से ही यह पत्र निकाला गया है। यह अपने विचारो मे सफल हो, यही हमारी आकाक्षा है। शायद जल्दी के कारण प्रथमाक भली-भाँति नही सजाया जा सका। अधिकाश लेखो की भापा अशुद्ध रह गई है। इस अक की कोई भी कहानी हमारा मनोरजन न कर सकी। न किसी मे अच्छा चरित्र-चित्रण है, न अच्छी घटना। साधारण समाज के लिए अच्छे आदर्श वाली रचनाएँ ही हितकर हो सकती है। 'स्त्रियाँ क्या जानना चाहती हे ?'' 'स्त्रियो मे कहाँ क्या हो रहा है ?' 'क्या तुमको मालूम है ?' आदि स्तम्भ उपयोगी है। 'कमलिनी' जैसा सुन्दर नाम

है, वैसा, उसके अनुरूप, कवर का चित्र नही है। अस्तु। आशा है, 'कमलिनी' अपने ध्येय का ध्यान रखती हुई उत्तरोत्तर सफलता की ओर अग्रसर होगी।

('हस', जनवरी, १९३५)

## 'छाया'

सम्पादक : श्री विनोदशकर व्यास; प्रकाशक : छाया-कार्यालय, दिल्ली। वार्षिक मूल्य साढे ४ रु.। एक अक के पाँच पैसे।

दिसम्बर के अन्तिम सप्ताह से, साप्ताहिक रूप मे यह पत्रिका निकलने लगी है। अभी तक ४ अक प्रकाशित हुए है और प्रसन्नता की बात है कि सभी अच्छे है। जैसे दिल्ली की एकाध सिनेमा-पत्रिका ने साहित्य से नाता-सा तोड लिया है, वैसा इसने नही किया। साहित्य से सम्पर्क रखते हुए, वर्तमान सिनेमा-अध्यवसाय पर प्रकाश डालना इसने अपना ध्येय बनाया है। सिनेमा जब लोक-समुदाय के मनोरजन की एक आवश्यक वस्तु बनता जा रहा है, तब वह साहित्य से दूर रखा ही नही जा सकता। इसके अभी तक के अको मे सिनेमा-सम्बन्धी अन्य कई पत्रों से अच्छी सामग्री दी गई है। श्री विनोदशकर व्यास की तरह इसका रंग भी अलग ही अपनी आभा दिखला रहा है। इसमे फिल्मो की जो आलोचनाएँ अभी तक निकली है, वे भी अच्छी दृष्टि से लिखी हुई और निष्पक्ष मालूम होती है। हमे विश्वास है, यह पत्रिका शीघ्र ही अपना एक खास स्थान बना लेगी।

('हंस', जनवरी, १९३५)

## 'हिन्दुस्तान'

सम्पादक . श्री ज्योतिप्रसाद मिश्र 'निर्मल'; प्रकाशक : हिन्दुस्तान-कार्यालय, कान्ति प्रेस, प्रयाग। वार्षिक मूल्य ३ रु , एक अक का एक आना।

गत २२ जनवरी से यह सचित्र साप्ताहिक-पत्र प्रकाशित होने लगा है। प्रथमांक हमारे सामने है। सच्ची राष्ट्रीयता के भावो का प्रचार करने के लिए इसका प्रकाशन हुआ है। प्रथमांक के देखने से विदित होता है कि एक अच्छे साप्ताहिक मे जिन बातो की आवश्यकता होती है, वे सब इसमे है। ताजे समाचार है, अदालती रिपोर्टें है, विनोद है, कहानी है, लेख है और दिलचस्प साहि-

त्यिक सामग्री भी है। सभी के लायक इसको बनाया गया है। हमे विश्वास है, हिन्दी-प्रेमी इसकी कद्र करेगे और आशा है, इसके सम्पादक श्री ज्योतिप्रसाद जी मिश्र 'निर्मल' इसे सजाते-सँवारते हुए उत्तरोत्तर उन्नत बनाते जायँगे। हम 'हिन्दुस्तान' के प्रति अपनी शुभ कामना प्रकट करते हैं।

('हस', जनवरी, १९३५)

## (इ) भाषण

प० माखनलाल चतुर्वेदी के निमन्त्रण पर प्रेमचन्द सपत्नीक बम्बई से विदा होने के पश्चात् ५ अप्रैल, १९३५ को खण्डवा पहुँचे और ९ अप्रैल को सागर के लिए प्रस्थान किया। खण्डवा मे वे चतुर्वेदी जी के यहाँ ठहरे तथा आस-पास के दर्शनीय स्थलो को देखने के बाद ७ अप्रैल की सन्ध्या को स्थानीय तुलसी-उत्सव कमेटी तथा ललित-साहित्य-मण्डल की ओर से मारिस मेमोरियल लाइब्रेरी मे उनका अभिनन्दन किया गया। सभा की अध्यक्षता की प० माखनलाल चतुर्वेदी ने तथा अभिनन्दन-पत्र पढा मन्त्री शिवशरण पाण्डेय ने। इस सभा मे प्रेमचन्द ने जो भाषण दिया, उसे 'धर्मवीर' ने १३ अप्रैल, १९३५ के अक मे प्रकाशित किया तथा इसे पूर्ण विवरण के साथ डॉ० श्रीकान्त जोशी ने 'वीणा' (अप्रैल, १९८८) मे 'कथा-पुरुष प्रेमचन्द की खण्डवा-यात्रा' शीर्षक लेख मे सकलित करके पुनः प्रकाशित कराया। इस गोष्ठी का विवरण तथा भाषण 'हिन्दी राष्ट्रभाषा होगी' एव 'दिल से निकले और दिलो पर असर करे वही साहित्य है' शीर्षक से छपा था। यहाँ इसी से प्रेमचन्द का भाषण प्रस्तुत है—

### भाषण

विधाता के घर मे जिस समय वाणी बँट रही थी, उस समय मैं सो रहा था। इसलिए मैं उतनी अच्छी तरह बोल नही सकता। बोलना मेरे काबू के बाहर की बात है। हाँ, लिख जरूर लेता हूँ। यदि बोलने की कला मुझमे होती तो शायद मै और अधिक आज आपको खुश कर सकता, परन्तु अफसोस तो यही है कि न तो मुझे बोलने की कला का अभ्यास है और न कला का स्वाँग भरना ही आता है।

आपने मुझे आज जो इज्जत बख्शी है और जो कृपा दिखायी है, उसके योग्य तो मै नही था; लेकिन कृपा जो मुफ़्त ही मिल रही है तो क्यो न लूं?

## साहित्य क्या है ?

साहित्य क्या है ? इस विषय पर थोड़ा कह लूँ। मुख्तलिफ लोगो की मुख्तलिफ राय है। कोई विशेषज्ञ कहते है कि साहित्य जीवन की आलोचना है, साहित्य बड़े मस्तिष्क की उपज है, साहित्य हृदय की उमगो और भावो का दिग्दर्शन है। लेकिन मेरी राय मे "जो दिल से निकले और दिलो पर असर करे, वास्तव मे तो वही साहित्य है।"

साहित्य उपन्यास नही है, न इतिहास साहित्य है। (प्रतीत होता है यह उक्ति ठीक तरह नही ली गई, सम्भवत· प्रेमचन्द जी ने कहा होगा—'साहित्य' इतिहास नही है और न इतिहास साहित्य है।—स.) भूगोल भी साहित्य नही है, क्योकि ये सब एक निश्चित बात को निश्चित काल तक बताते है। भगवान् तिलक का 'गीता-रहस्य' साहित्य है। वह हमारे भावो को जाग्रत करके जीवनी-शक्ति प्रदान करने मे समर्थ है। साहित्य वह भी है, जिसमे हमारे भावो को ज़गाने की शक्ति हो।

## साहित्य की सृष्टि क्यों होती है ?

साहित्य आनन्ददायिनी वस्तु है, लेकिन आनन्द क्या है ? अपनी वस्तु का खुद आनन्द भोगने के बाद उसी से पढने वालो को सुख पहुँचाना। यही साहित्य का आनन्द है। आनन्द दो तरह का होता है . एक आनन्द ऊँचा और दूसरा नीचा। मगल की भावना का प्रचार ऊँचे दर्जे का आनन्द है। एक हिलोर उठती है जिसे लेखक खुद भोगता है, फिर अपने परिचितो को उस आनन्द का परिचय कराता है। नीचे दर्जे का साहित्य इसके ठीक प्रतिकूल होता है।

## साहित्य और जीवन का सम्बन्ध

आजकल साहित्य को दो भागो मे बाँट रखा है। एक तो आदर्श जीवन का चित्रण और दूसरे यथार्थ का चित्रण। इसी का नाम Idealism और Realism है। आधुनिकता यथार्थ जीवन की प्रेरक है। जीवन की नकल कर देना साहित्य नही; पर साहित्य वह है जो यथार्थ जीवन को सुन्दर ढग से लिख दे। इसके सिवा जीवन को स्वय सुन्दर बनाना चाहिए। रियलिज़्म जीवन के अन्धकारमय पहलुओ को उज्ज्वल कर देता है। अच्छी कला, अच्छा साहित्य वह है जिसे सर्वसाधारण विना तकलीफ के समझ जाएँ—कुछ लोग ऐसा कहते है। दूसरे लोग यह कहते है कि साहित्य वह है, जिसे समझने मे कुछ दिमाग खर्च करना पडे। परन्तु महात्मा टॉल्स्टॉय (Tolstoy) का कहना है कि कला विश्वव्यापी है, लेकिन इसके लिए रुचि का होना आवश्यक है। यदि हमे सगीत का ज्ञान नही है तो हम उसे समझ भी नही सकते। यदि नृत्य मे हम रुचि नही रखते तो

हम उसे दाद नही दे सकते।

साहित्य में जब रसिको और जन-साधारण दोनो के लिए स्थान है तो कोई कारण नही दिखता कि उसकी महत्ता को नीचे गिराया जाय। जहाँ रसिको के लिए रामायण है, वहाँ जन-साधारण के लिए आल्हा भी तो है।

लोगो को शिकायत है कि हमारा साहित्य उन्नति नही कर रहा हे। इसका कारण जनता ही है। जनमत और लोकमत साहित्य की उन्नति के आधार हैं। यदि जनता की रुचि अच्छी समालोचक (क्रिटिक) होती है, तो उसका साहित्य निरन्तर तरक्की करता जाता है, किन्तु जनता ही जब उस ओर उदासीन हो बैठती हे तो उसके साहित्य का आगे बढना स्वभावत: ही बन्द हो जाता है। लेखक यदि यह चाहता है कि उसकी चीज़ की आलोचना हो तो उसे निष्पक्ष आलोचना मिलनी चाहिए, पर मुश्किल तो यह है कि आपका एप्रिसिएशन (मूल्याकन) क्रियाशील नही होता।

हिन्दी-भाषा अब राष्ट्र-भाषा होने जा रही है। अपनी मज़िल ५-१० मील चल भी चुकी है। यह ठीक हे कि उसे अभी बहुत दूर चलना है। हमारी इच्छा तो यह है कि अन्तरराष्ट्रीय व्यवहारो के अन्दर हिन्दी का प्रयोग हो। मद्रास मे तो हिन्दी का खूब प्रचार हो रहा हे।

हम हिन्दी का रूप बनाकर चाहे कि उसका प्रचार हो तो नही हो सकता, पर महात्मा गाधी, जवाहरलाल नेहरू आदि यदि कुछ कर जाये तो वह चल सकता है। हम यह प्रयत्न करेंगे कि महात्माजी राष्ट्रभाषा का कोई बोर्ड बनावे, जिसमे एक केन्द्र से एक केन्द्र-स्थल तक सब एक हो जाये। अत: मैं आप लोगो से भी कहूँगा, चूँकि आपका भी इससे सम्बन्ध है, बोर्ड बनाने मे आप लोग भी अपनी-अपनी राय दे।

मुझे इतने छोटे-से नगर मे साहित्यिक रुचि के लोगो की इतनी तादाद देख कर बडा हर्ष हो रहा है!

# (छ) संकलित अप्राप्य रचनाओं तथा शेष अनुपलब्ध रचनाओं की कालक्रमानुसार सूची

यहाँ कुल ६८७ रचनाओ का कालक्रमानुसार विवरण दिया जा रहा है। इसमे ५९० रचनाएँ, जो अप्राप्य थी, सकलित की गयी हैं; शेष ९७ रचनाएँ अभी तक अनुपलब्ध है, पर उनका भी विवरण यहाँ दिया गया है। उन्हे भी तलाश करने का हमे प्रयत्न करना है। इसके अतिरिक्त कुछ ऐसी भी रचनाएँ हो सकती हैं, जिनकी हमे जानकारी भी न हो, परन्तु मुझे विश्वास है, वे भी कभी-न-कभी खोजी जा सकेंगी।

**१९०४**

१. अक्तूबर —'हाथी दाँत' — उर्दू-ए-मुअल्ला — लेख

**१९०५**

१. अप्रैल — 'खानदाने मुश्तरका' (सयुक्त परिवार प्रणाली) — उर्दू-ए-मुअल्ला — लेख

**१९०६**

१. दिसम्बर — 'किशना' — मेडिकल हाल प्रेस, बनारस, उपन्यास (अप्राप्य)

**१९०८**

१. १५ फरवरी — दुर्गासहाय सुरूर — प्रेमचन्द को — पत्र
२. मार्च — 'ताकत इत्तिफ़ाक़ है'— 'आज़ाद', लाहौर — लेख (अप्राप्य)
३. जून — 'सोज़ेवतन' — प्रेमचन्द की — भूमिका
४. जून — 'हमारी अखलाकीपस्ती का कौमियत पर असर है' — 'आज़ाद', लाहौर — लेख (अप्राप्य)
५. अगस्त — 'टर्की मे आईनी सल्तनत' — 'ज़माना', कानपुर — लेख (अप्राप्य)

६. २० सितम्बर — प्रेमचन्द — पं० महावीरप्रसाद द्विवेदी को — पत्र
७. सितम्बर —'दारा शिकोह'—'आज़ाद', लाहौर—कहानी (अप्राप्य)
८. सितम्बर — 'रूठी रानी' — प्रकाशक की — भूमिका

**१९१०**

१. सितम्बर — प्रेमचन्द — दयानारायण निगम को — पत्र

**१९१३**

१. — — प्रेमचन्द — दयानारायण निगम को — पत्र

**१९१४**

१. अगस्त — 'सौदाए खाम'—'हमदर्द', मासिक—कहानी (अप्राप्य)

**१९१५**

१. जनवरी — 'हिन्दुस्तानी रेलों की
साठ साला तारीख' — 'ज़माना' मासिक — लेख
२. जुलाई — डॉ० इकबाल — प्रेमचन्द को — पत्र
३. नवम्बर — 'कमला' — 'ज़माना' मासिक —
पुस्तक-समीक्षा (अप्राप्य)

**१९१६**

१. जनवरी — प्रेमचन्द — दयानारायण निगम को — पत्र
२. २२ सितम्बर — सैयद जालिब देहलवी — प्रेमचन्द को — पत्र

**१९१७**

१. २ अप्रैल — बेगम हसरत मोहानी — प्रेमचन्द को — पत्र
२. ८ जून — 'सप्त-सरोज' — मन्नन द्विवेदी गजपुरी की — भूमिका
३. २१ सितम्बर — प्रेमचन्द — दयानारायण निगम को — पत्र
४. दिसम्बर — 'नव-निधि' — नाथूराम प्रेमी की — भूमिका

**१९१८**

१ मई — 'जिराअती तरक्की क्यों कर
हो सकती है' — 'ज़माना' मासिक — लेख (अप्राप्य)
२. अगस्त — 'जजाल' — 'तहज़ीबे निस्वाँ' मासिक
— कहानी (अप्राप्य)

**१९१९**

१. — — 'टीन की लैला' — प्रेमचन्द की — भूमिका (अप्राप्य)

**१९२०**

१. जनवरी — 'अश्के नदामत' — 'कहकशाँ' मासिक — कहानी (अप्राप्य)
२. फरवरी — 'तनकीद' — 'ज़माना' मासिक — लेख
३. मार्च — 'शबेतार' — 'ज़माना' मासिक — लेख
४. जून — काउण्ट टॉल्स्टाय और फन-ए-लतीफ़ सत्कला — 'ज़माना' मासिक — लेख
५. अगस्त — 'सुखदास' — प्रेमचन्द की — भूमिका
६. अगस्त — 'प्रेम-बत्तीसी' ,, ,,
७. — — 'वरदान' ,, ,,

**१९२१**

१. १४ मई — 'शिक्षा-असहयोग' 'आज' साप्ताहिक — लेख
२. दिसम्बर — प्रेमचन्द — वनीराम प्रेम को — पत्र

**१९२२**

१. मार्च — 'प्रेमाश्रम' — रामदास गौड़ की — भूमिका
२. १३ अप्रैल — 'स्वराज्य की पोषक और विरोधक व्यवस्थाएँ' — 'आज' साप्ताहिक — लेख
३. १५ अगस्त — 'महात्मा ईसा' — प्रेमचन्द की — भूमिका

**१९२३**

१. १२ जनवरी — छविनाथ पाण्डेय — प्रेमचन्द को — पत्र
२ फरवरी — 'संग्राम' — प्रेमचन्द की — भूमिका
३. १० मार्च — बैजनाथ केडिया — प्रेमचन्द को — पत्र
४. ८ अप्रैल — यज्ञनारायण उपाध्याय ,, ,,
५. २२ मई — यज्ञनारायण उपाध्याय ,, ,,
६. मई — 'मल्काना राजपूत मुसलमानो की शुद्धि' — 'ज़माना' मासिक — लेख
७. ५ जुलाई — बैजनाथ केडिया — प्रेमचन्द को — पत्र
८. २६ जुलाई — बैजनाथ केडिया ,, ,,

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ९. | २९ जुलाई | — दुलारेलाल भार्गव | प्रेमचन्द को | — पत्र |
| १० | २५ अगस्त | — रामरखसिंह सहगल | ,, | ,, |
| ११. | २९ सितम्बर | — हरिशंकर | ,, | ,, |
| १२. | १ अक्तूबर | — दुलारेलाल भार्गव | ,, | ,, |
| १३. | १ अक्तूबर | — दुलारेलाल भार्गव | ,, | ,, |
| १४ | ३ अक्तूबर | — दुलारेलाल भार्गव | ,, | ,, |
| १५ | २६ अक्तूबर | — प्रेमचन्द्र शर्मा | ,, | ,, |
| १६. | अक्तूबर | — 'अहंकार' | — प्रेमचन्द की | — भूमिका |
| १७. | १० नवम्बर | — मैनेजर, हिन्दी पुस्तक एजेन्सी | — प्रेमचन्द को | — पत्र |
| १८. | १२ नवम्बर | — दुलारेलाल भार्गव | ,, | ,, |
| १९. | १२ नवम्बर | — रामचन्द्र टण्डन | ,, | ,, |
| २०. | १९ नवम्बर | — रामरखसिंह सहगल | ,, | ,, |
| २१. | ११ दिसम्बर | — भगवती प्रसाद वाजपेयी | ,, | ,, |
| २२. | १३ दिसम्बर | — प्रेमचन्द्र शर्मा | ,, | ,, |
| २३. | १८ दिसम्बर | — रायकृष्ण दास | ,, | ,, |
| २४. | १९ दिसम्बर | — भगवती प्रसाद वाजपेयी | ,, | ,, |
| २५. | २२ दिसम्बर | — मैनेजर, हिन्दी पुस्तक एजेन्सी — | ,, | ,, |
| २६. | — | — 'अहंकार' | राधाकृष्ण नेवटिया की | — भूमिका |
| २७. | — | — छविनाथ पाण्डेय | — प्रेमचन्द को | — पत्र |
| २८. | — | — छविनाथ पाण्डेय | ,, | ,, |
| २९. | — | — 'प्रेम-पचीसी' | — प्रकाशक की | — भूमिका |
| ३०. | — | — राधाकृष्ण नेवटिया | — प्रेमचन्द को | — पत्र |

## १९२४

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १. | २२ फरवरी | — प्रेमचन्द | — दयानारायण निगम को | — पत्र |
| २. | जून | — प्रेमचन्द | ,, | ,, |
| ३. | जून | — 'सती सारन्धा' | — प्रेमचन्द की | —भूमिका |
| ४. | जुलाई | — 'प्रेम-प्रसून' | ,, | ,, |
| ५ | सितम्बर | — 'हिन्दू-मुस्लिम प्रश्न' | — 'प्रताप' | — लेख |
| ६. | नवम्बर | — 'कर्बला' | — प्रेमचन्द की | — भूमिका |
| ७. | — | — 'गल्प-समुच्चय' | ,, | ,, |

## १९२५

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १. | २ जनवरी | — 'बहारिस्तान' | — प्रेमचन्द की | — भूमिका |

